विषय में यह बात नहीं कही जा सकती। फिर भी प्रस्थ हिमालय की ही चोटियाँ थीं। अन्य किसी पर्वत की चोटी के लिए यह शब्द प्रयुक्त नहीं होता था। 'प्रस्थे हिमवतः शृङ्गे'[1] का अर्थ यह भी हो सकता है कि हिमालय की दो चोटियाँ प्रस्थ (ऊपर समतल स्थानवाली) हैं। हिमवान् का एक शृंग गौरीशंकर मध्य में नीचा होकर पूर्व और पश्चिम छोरों पर ऊँचा है। इस कारण वह एक होकर भी 'द्विवत्' प्रतीत होता है। संभव है, इसी शृंग को प्रस्थ कहते हों।

भाष्यकार ने हिमालय को गमनशील कहा है। यह उससे पिघलकर बहनेवाली बर्फ या निकलनेवाली नदियों को लक्ष्य कर कहा गया है।[2] सामान्यतया पर्वत त्रिकाल-स्थिर कहे गए हैं।[3]

त्रिककुत्-श्रेणी—प्राचीन ग्रन्थों में हिमालय के अनेक नाम मिलते हैं किन्तु पतंजलि ने सर्वत्र हिमवान् शब्द का ही प्रयोग किया है। हिमालय का विस्तार सुलेमान पर्वत-श्रेणी से लेकर भारत की समस्त उत्तरी सीमा आसाम तथा पूर्व में अराकान पर्वत-श्रेणियों तक माना गया है। पाणिनि भी इससे परिचित थे। उन्होंने त्रिककुत् का उल्लेख किया है, जो काशिकाकार के अनुसार ककुदाकार शृंगोंवाले पर्वत-विशेष का नाम था। तीन शिखरोंवाले अन्य पर्वत त्रिककुद् कहे जाते थे।[4] किंशुलकादि गण के साल्वकागिरि, अंजनागिरि, भंजनागिरि, लोहितागिरि और कुक्कुटगिरि सुलेमान और समीपवर्ती पर्वत-श्रेणियों के नाम थे।[5] इनमें कुक्कुटागिरि का उल्लेख तो पालि-ग्रन्थों में भी मिलता है।[6] अंजनागिरि का उल्लेख रामायण के किष्किन्धाकाण्ड (३७-५) में है। यह सुलेमान पर्वत का ही प्राचीन नाम है। यह बलूचिस्तान को पंजाब और पश्चिमोत्तर प्रदेश से पृथक् करता है। इसकी सबसे ऊँची चोटी तख्ते सुलेमान ११२९५ फुट ऊँची है। इसी प्रकार अंजनागिरि का वर्णन जातक (५.४५१) में पाया जाता है। पाणिनि ने आयुधजीवियों के निवास-पर्वतों की चर्चा की है और काशिकाकार ने उनमें हृद्गोल अन्धकवर्त रोहितगिरि एवं [illegible] नाम गिनाए हैं। ये सब भी सुलेमान पर्वत-श्रेणी के ही अंग हैं। हृद्गोल का प्राकृत नाम हिंगुल है, जो अघोर या हिंगुला नदी के किनारे, समुद्र-तट से कोई २० मील की दूरी पर पर्वत-श्रेणी के द्वार के रूप में बलूचिस्तान में अवस्थित है।[8] जातक (५.४१५) में भी हिंगुलागिरि हिमालय में ही बतलाया गया है। लोहितागिरि हिन्दूकुश पर्वत का पुराना नाम है जिसके आधार पर अफगानिस्तान का प्राचीन काल में रोह नाम दिया गया था। पतंजलि

१ ३-१-५८, पृ० १०८।

२ हिमवानपि गच्छति।—१ २-११६, पृ० २५६।

३ वही, पृ० २५५।

४ त्रिककुत् पर्वते ककुदाकारं पर्वतस्य शृङ्गं ककुदमित्युच्यते। न च सर्वस्त्रिशिखरः पर्वतस्त्रिककुत्। किं तर्हि? संज्ञैषा पर्वतविशेषस्य। त्रिककुदोऽन्यः।—५ ४ १४७ काशि०।

५ ६-१ ११७।

६ अग्रवाल पृ० १७८।

७ ४ ३-९१।

८ दे० ज्या० डिक्श०, पृ० ७५।

का मालाकन्द या वर्तमान मलाकन्द भी जो स्वात नदी के दक्षिण में है इसी श्रेणी का अंग है। श्री बी० सी० ला के मत से हिन्दूकुश का प्राचीन नाम माल्यवत् था।[1] रामायण और कालिदास ने माल्यवान् लंका और चित्रकूट के बीच माना है। सम्भव है मालाकन्द ही हिन्दूकुश का प्राचीन नाम रहा हो। कापिशी के साथ भाष्यकार ने पार्वतेय का उल्लेख किया है।[2] डॉ० वा० श० अग्रवाल के मत से यह हिन्दूकुशगिरि का प्रदेश है जिसे प्राचीन लेखकों ने pardene कहा है।[3] पार्वतेय शब्द पतंजलि के अनुसार, पर्व से बना है। डॉ० अग्रवाल के मत को स्वीकृत करने पर हिन्दूकुश हिगुला और पर्व पर्यायवाची ठहरते हैं। दरद की चर्चा भाष्य में बार-बार हुई है। दरद पर्वत-श्रेणी तथा उसके निवासियों से भाष्यकार का निकट परिचय जान पड़ता है। दरद में होकर बहने के कारण सिन्धु दारदी कही गई है।[4] उत्तर-पश्चिम पर्वत-श्रेणियों को छोड़कर हिमवान् के अन्य भागों का उल्लेख भाष्य में नहीं मिलता।

हिमवान् के अवान्तर भाग—हिमालय के तीन विभागों महाहिमवान्, क्षुद्रहिमवान् और बहिर्हिमवान् से भी भाष्यकार परिचित जान पड़ते हैं। 'जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति' में भी इन विभागों की चर्चा आई है। इससे अनुमान होता है कि भाष्यकार ने 'महान् हिमवान्' का उल्लेख पूर्वीय पर्वत-माला के लिए उसके विशिष्ट अर्थ में ही किया है। पाणिनि का 'गिरेश्च सेनकस्य' सूत्र (५ १ ११२) भी इस ओर संकेत करता है कि पतंजलि-काल में ऊँचाई और विस्तार की दृष्टि से हिमालय के अवान्तर भेद और नाम प्रचलित थे। इस सूत्र के अनुसार निष्पन्न शब्द संज्ञावाचक थे। उदाहरणार्थ—अन्तर्गिरि सन्थालपरगना जिले की राजमहल पहाड़ियों का एक नाम कहलाता था।[6] हिमालय की अधित्यका बहिर्गिरि कहलाती थी। उपत्यका हाथियों की अधिकता के लिए प्रसिद्ध थी। यह नेपाल की तराई और पूर्व का भाग है। पर्वत वृक्षों से भरे-पूरे होते हैं, यह अनुमान भाष्यकार ने हिमवान् को देखकर ही किया होगा।[8]

पारियात्र—पारियात्र आर्यावर्त की दक्षिणी सीमा थी। भाष्यकार ने आर्यावर्त की सीमा के प्रकरणों को छोड़कर अन्यत्र भी हिमवान् के साथ ही पारियात्र का उल्लेख किया है।[10]

---

१ अग्रवाल पाणिनि, पृ० ४१ तथा हिस्टा० ज्याग्रा०, पृ० १८।

२ ४-२-९९, पृ० २०३।

३ हिस्टा० ज्याग्रा० पृ० ४०।

४ ४ १ ११० पृ० २४१, ६ ३ १४, पृ० ३१०, ६ ३-४२ पृ० ३२९।

५ ४ ३-८३ काशि०।

६. पार्जिटर मार्क० पु० पृ० ३२५ नोट।

७. ७-३ ४५, पृ० १८९। डी ला (ज्याग्रफ एन ऐन इं० पृ० ३८९) के अनुसार भागलपुर और मुंगेर के पास का पहाड़ी क्षेत्र बहिर्गिरि था।

८. ५ २-३४ पृ० ४०८।

९. वही, पृ० ४०३।

१० ८ १ ४ पृ० २६४।

धर्मसूत्र भी पारियात्र को उत्तरापथ और दक्षिणापथ के बीच सीमा रेखा मानते हैं। पारियात्र का सर्वप्रथम उल्लेख बौधायन (१ १ २५) में मिलता है। स्कन्दपुराण में इसे भारतवर्ष के मध्य में स्थित और कुमारीखण्ड का दूरतम भाग बतलाया है। पार्जिटर के मत में पारियात्र वर्तमान भोपाल के पश्चिम में स्थित विन्ध्य भाग तथा अरावली पर्वतों का प्राचीन नाम था।[1] इसी को टाल्मी (Ptolemy) ने Apokopa कहा है।[2]

विन्ध्य—विन्ध्य की चर्चा भाष्य में आनुषंगिक रूप से ही आई है—कोई चाहे तो छोटी सी धान्य-राशि को विन्ध्य कह सकता है। इससे स्पष्ट है कि पतञ्जलि विन्ध्य की ऊँचाई से परिचित थे। इसीलिए, उन्होंने खलतिक की उपमा हिमवान् से न देकर विन्ध्य से दी है।[3] पतञ्जलि काल में विन्ध्य शब्द वर्तमान विन्ध्य पर्वत की उस शाखा के लिए प्रयुक्त होता था जो नर्मदा और ताप्ती का उद्गम-स्थल है और जिसे टाल्मी ने औण्डन (Ouindon) कहा है। विन्ध्य के विभिन्न भागों के अलग-अलग नाम थे। उदाहरणार्थ—विन्ध्य-पाद-स्थित उस पर्वत का नाम था जिसे टाल्मी ने Sardonyx बतलाया है। यह ताप्ती का उद्गम-स्थल सतपुड़ा-श्रेणी है।

विदूर—विदूर पर्वत वैदूर्य मणि का प्रभव माना जाता था। वास्तव में इसका नाम बालवाय था किन्तु वैयाकरण विदूर कहते थे। वैदूर्य मणि विदूर में उत्पन्न नहीं होती थी वहाँ उसका संस्कार किया जाता था।[4] विदूर सतपुड़ा की उस श्रेणी को कहते थे जिसमें होकर ताप्ती की सहायक नदियाँ पयोष्णी और नर्मदा बहती हैं।[5] यह गुजरात-प्रदेश में है। महाभारत के अनुसार अगस्त्य का आश्रम इस पर्वत पर था। सह्याद्रि से सटा सबसे महत्वपूर्ण पर्वत यही है। पश्चिमी घाट-श्रेणी का उत्तरांचल इसके अन्तर्गत था किन्तु महाभारत के अनुसार इसमें दक्षिणी विन्ध्य का एक भाग तथा सतपुड़ा-श्रेणी सम्मिलित थी।[6]

खलतिक—खलतिक पर्वत के चारों ओर के वन भी खलतिक कहलाते थे।[7] पतञ्जलि के अतिरिक्त अशोक के गुफा-लेखों (सं० २ ३) में भी इसका उल्लेख है। गया के उत्तर और राजगृह के पश्चिम में स्थित वर्तमान बराबर पहाड़ियों का ही दूसरा नाम खलतिक था।[8]

## अरण्य

पतञ्जलि के समय में देश का एक बड़ा भाग वनों या अरण्यों से घिरा था। आरण्य पशु

---

१ ज्याग्रा० ऑफ् इण्डिया, पृ० १७-१८।
२ पौराणिक ज्याग्रफी, पृ० ३५५।
३ २-१-५०, पृ० ४८२।
४ वैयाकरणाः बालवायं विदूर इत्युपाचक्षते।—४ ३-८४, पृ० ३४३।
५ प्रयुज्नोऽयं निर्वातो न ह्यसौ विदूरात् प्रभवति विदूरे संस्क्रियते।—वही।
६ महाभारत ३ १२१ १६ से १९।
७ खलतिकस्य पर्वतस्यादूरभवानि खलतिकं वनानि।—१ २-५२, पृ० ५५५।
८ जर्नल ऑफ् बंगाल ओरियण्टल रिसर्च सोसायटी, जिल्द १ भाग २, पृ० १६२।

# अध्याय ३

## नदियाँ

सिन्धु—महाभाष्य में पर्वतों के साथ-साथ सम्पूर्ण आर्यावर्त और उससे बाहर भारत में बहनेवाली बहुत-सी नदियों के नाम आये हैं। इनमें भारत के उत्तर-पश्चिमी सीमान्त देश सिन्धु तथा पंजाब में बहनेवाली सिन्धु-समूह की नदियाँ प्रमुख हैं। ऋग्वेद की इक्कीस नदियों में सात का ही उल्लेख भाष्यकार ने किया है। ऋग्वेद में सिन्धु का महत्त्व सर्वाधिक है। इसमें सिन्धु इस प्रकार अन्नों का पोषण करनेवाली कही गई है, जैसे माता पुत्रों का या गौ दुग्ध से मनुष्यों का पालन करती है।[1] नदीसूक्त (१०-७५) में जो प्रियमेध-परिवार के सिन्धुक्षित की रचना है सिन्धु का वर्णन अन्य सब नदियों से अधिक हुआ है। वह देवताओं के समान रथ पर चलती कही गई है। इस सूक्त की छठी और आठवीं ऋचाओं में भी उसमें देवत्व की प्रतिष्ठा की गई है।[2] ऋग्वेदकालीन सभ्यता का निर्माण नदियों के किनारे पर हुआ था। इस काल में घटनाओं और व्यक्तियों के नाम तक नदियों के नाम पर रखे जाते थे। महाभाष्य-काल की स्थिति भिन्न थी। उस समय सभ्यता का केन्द्र सिन्धु प्रदेश के बदले आर्यावर्त बन गया था जिसकी सीमा सरस्वती के नीचे की ओर थी। इसीलिए भाष्यकार ने सिन्धु-समूह की अपेक्षा गंगा-समूह की नदियों का उल्लेख अधिक किया है।

सप्त सिन्धव—सिन्धु का स्वतन्त्र उल्लेख भाष्य में केवल एक बार ऋग्वेद के एक उद्धरण के अन्तर्गत हुआ है। इससे पता चलता है नौका द्वारा सिन्धु पार की जाती थी यद्यपि यह काम कठिन माना जाता था। एक स्थान पर उद्धरण के भीतर ही सप्त सिन्धुओं की भी चर्चा आई है।[3] प्राचीन काल के आर्य देश का वर्णन सात सिन्धुओं सरस्वतियों गंगाओं या नदियों के द्वारा करने की परिपाटी रही है। ऋग्वेद-काल में सम्पूर्ण आर्याधिष्ठित प्रदेश का वर्णन 'सप्त सिन्धवः' कहकर किया जाता रहा।[4] पंजाब की पाँच नदियाँ सरस्वती या कुभा (काबुल) और सिन्धु मिलकर 'सप्त सिन्धवः' कही जाती थीं। जब आर्यावर्त का विस्तार आसमुद्र हो गया

---

१ अभित्वा सिन्धो शिशुमिन्न मातरो वाश्रा अर्षन्ति पयसेव धेनवः। —ऋग्० १०-७५ ४।

२ सुखं रथं युयुजे।—ऋग्० १०-७५-९।

३ वही, ऋग्० ६, ८।

४ सक्तुमिव तितउना।—७-१ १६, पृ० ४५।

५ भा० १, पृ० १०।

६ ऋग्० १०-७५ ४।

तब गंगा यमुना, गोदावरी सरस्वती नर्मदा सिन्धु और कावेरी य 'सप्तसिन्धु' कहलाने लगीं।[1] बौद्धों के मध्यदेश की भी बाहुका अधिकक्का गया (फल्गु) सुन्दरिका सरस्वती प्रयाग (गंगा-यमुना-संगम) और बाहुमती य सात ही पवित्र नदियाँ हैं।[2] विसुद्धिमग्ग म इनके स्थान पर गंगा यमुना सरयू सरस्वती अचिरवती माही और महानदी य सात नाम मिलते हैं।[3] ग्रन्थ क महरौली स्तम्भ-लेख में सिन्धु क सात मुख बतलाये गये हैं।[4] य समुद्र म मिलने से पहले सिन्धु की सात धाराएं हैं। ये भी 'सप्त सिन्धु' कही जाती रही हैं।

सिन्धु-समूह—सिन्धु तिब्बत क पश्चिम भाग में कैलास पर्वत क उत्तर-पूर्व में स्थित मानस झील से निकलकर पहले दो धाराओं में बहती है जिनमें एक धारा कैलास के उत्तर पश्चिम की दिशा में चली जाती है और दूसरी दक्षिण-पश्चिम दिशा म। प्लिनी क अनुसार सिन्धु-समूह में उन्नीस नदियाँ गिनी जाती थीं जिनम सर्वाधिक महत्त्व की नदी सतलज (Hesydrus) है। सिन्धु भारत की पश्चिमी सीमा मानी जाती रही है।[5] नदीसूक्त में सिन्धु की कई सहायक नदियों का उल्लेख है। इनमें कुभा का आधुनिक नाम काबुल है जिसे एरियन (Arrian) ने Kophes कहा है और पुराणों न कुहू। इसी में सुवास्तु या स्वात और गौरी (पंजकोरा) मिलती हैं। वैदिक क्रुमु, जिसे अब कुरम कहते हैं तथा गामल नदी को आत्मसात् कर सिन्धु में मिलती है। गोमती या गोमल इसकी पश्चिमी सहायक नदी है।[6]

सिन्धु-समूह की नदियाँ—सिन्धु की पूर्वी सहायक नदियों में चन्द्रभागा (चेनाब) वितस्ता (झेलम) इरावती (रावी) और विपाशा (व्यास) हैं। चन्द्रभागा नदी का परिगमन बाह्लादि गण में हुआ है। यही ऋग्वेद की असिक्नी है, जिसे एरियन न Akesines कहा है। इरावती का उल्लेख काशिकाकार[7] ने इन्द्र क एतत्-प्रसंग म उद्धृत के साथ किया है। इस ग्रीक इतिहास कारों ने Hydraotis, Adris या Rhoadis कहा है। यह सर्वप्रथम काश्मीर में चम्बा क दक्षिण पश्चिमी किनारे पर दिखाई देती है। वहाँ से लाहौर होकर दक्षिण-पश्चिम की ओर बहती हुई वितस्ता और चन्द्रभागा की संयुक्त धारा में मिल जाती है। विपाट विपाशा या व्यास पीरपंजाल गिरिमाला से निकलकर काश्मीर में रावी के उद्गम-स्थल चम्बा के पास ही दृष्टिगोचर होती है और फिर दक्षिण-पश्चिम की ओर बहती हुई २९० मील क बाद शुतुद्रि में मिलती है। इसे ग्रीक लोगों ने Hypases या Hyphasis कहा है। भाष्यकार न विपाशा और शुतुद्रि दोनों

---

१ गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥
२ मज्झिमनिकाय १ पृ० ३९।
३ विसुद्धिमग्ग १ १०।
४ तीर्त्वा सप्त मुखानि येन समरे सिन्धोर्जिता वाह्लिका।
५ मैक्रिंडिल: ऐन० इण्डि० पृ० २८, ४३।
६ लॉ रिवर्स ऑफ् इण्डिया पृ० ११०।
७ ४ १ ९६, पृ० ५६।
८ २-४-७।

का उल्लेख गंगा और यमुना के साथ किया है।[1] उन्होंने ऋग्वेद का एक मंत्रांश (३-३३-१ तथा १०-७५-५) भी उद्धृत किया है[2] जिसमें शुतुद्रि नाम आया है।[3] विपाशा का परिगणन शरदादि गण में भी है। पाणिनि ने विपाशा के उत्तर और दक्षिण प्रदेशों में बनाये जानेवाले कूपों का विशेषतः उल्लेख किया है और दोनों ओर बने कूपों में अन्तर बतलाया है।[4] भाष्यकार ने भी शरदादि गण में विपाश् के परिगणन पर विचार किया है।[5] शुतुद्रि नाम धाराओं में बहने के कारण पड़ा है। शुतुद्रि मानसरोवर के पश्चिमी भाग से निकलकर कमेत (Kamet) पर्वत पर दक्षिण-पश्चिम की ओर मुड़ी है और फिर पश्चिम की ओर चली है। बाद में कपूरथला के दक्षिण-पश्चिम छोर पर विपाशा इसमें मिल गई है। इसके बाद शुतुद्रि और विपाशा की संयुक्त धाराएँ दक्षिण-पश्चिम की ओर बही हैं और अलीपुर तथा उच (Uch) के बीच में वे चन्द्रभागा से मिल गई हैं। पाजिटर के अनुसार प्राचीन काल में यह सिन्धु के सीमान्त तक स्वतन्त्र बहती थी। शुतुद्रि और विपाशा की संयुक्त धारा अब 'घग्घर' कहलाती है। एरियन के समय तक यह नदी कच्छ की खाड़ी तक स्वतन्त्र रूप से बहती थी।[6]

भाष्यकार ने सिन्धु की पाँचों सहायक नदियों के समूह को पंचनद कहा है और पंचनद में उत्पन्न होनेवाली वस्तु को पाँचनद।[7] इस प्रकार, उन्होंने सतलज व्यास रावी चेनाब और झेलम का अप्रत्यक्ष रूप से उल्लेख भी कर दिया है। इनमें इरावती नाम इसके गहरे होने और तेज बहने के कारण पड़ा था। इरा (जल) की अतिशयता इसका कारण थी। इरावती कहीं-कहीं दो या तीन धाराओं में भी बहती थी और जिस प्रदेश में इसकी दो या तीन धाराएँ पाई जाती थीं वह प्रदेश द्वैरावतीक या त्रैरावतीक कहलाता था।[8] कालिकापुराण (२४ १४०) के अनुसार इसका उद्गम इरा झील से है। इरावती १३० मील तक हिमालय में बहती है और लाहौर होती हुई अहमदपुर और सरायसिन्धु के बीच वितस्ता और चन्द्रभागा की संयुक्त धारा में मिल जाती है।[11] सिन्धु की पाँचों सहायक नदियाँ संयुक्त रूप से पंचनद कहलाती थीं।

इस समूह की नदियों में सर्वाधिक महत्त्व की नदी सिन्धु है और डेरियस के बेहिस्तून (Behistun)-शिलालेख में इसे हिन्दु तथा Vendidad में Hentu कहा है। योरोपीय लेखक

---

१ १ १ २३, पृ० २०७।
२ ऋग्वेद, ३-३३-१ तथा १०-७५-५।
३ इमं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शुतुद्रि।—१ २-३२, पृ० ५१०।
४ ५ ४-१०७।
५ उरस्य विपाशः।—४ २-७४।
६ १ १ २३, पृ० २०७।
७ पाजिटरः मार्क० पु०, पृ० २९१ नोट।
८ इम्पीरियल गजेटियर ऑफ् इण्डिया, भाग २१, पृ० १७९।
९ ४ १-८८, पृ० १००।
१० २ ४ १ पृ० १०७।
११ लाः रिवर्स ऑफ् इण्डिया, पृ० ११।

इसे Indus तथा चीनी Sintu कहते हैं। यह जिस प्रदेश से होकर बहती है उसका नाम भी इसी के आधार पर सिन्धु पड़ गया है।[1] अलबेरूनी के अनुसार पंजाब या पञ्चमाता के संगम के बाद से अरार तक सिन्धु को पञ्चनद कहते थे। इससे पूर्व उसका नाम सिन्धु और बाद में मेहरान था।

सरस्वती—सिन्धु-समूह से नीचे की ओर उतरकर सरस्वती और दृषद्वती नामक दो प्रसिद्ध नदियाँ हैं। भाष्यकार ने दृषद्वती का उल्लेख नहीं किया है किन्तु सरस्वती का नाम गंगा और यमुना के साथ कई बार लिया है।[2] मनु का ब्रह्मावर्त इन्हीं दो नदियों के बीच अवस्थित था। मिलिन्दपञ्ह में सरस्वती को हिमवती नदी कहा है। सिद्धान्तशिरोमणि में यह 'क्वचिद् दृश्या क्वचिददृश्या' कही गई है। जिस स्थान पर यह विलुप्त होती है उसे महाभारत (८२ ३) तथा पद्मपुराण (अ०२१) में विनशन कहा है। पद्मपुराण (३२ १०५) में इसके गंगा से मिलने के स्थान को गंगोद्भेद तीर्थ कहा है। कात्यायन (१२–३–२०) कात्यायन (१०–१५–१ तथा १०–१८–१३ तथा १०–१९–४) आश्वलायन (१२–६–२–१) तथा शांखायन (१३-२९) के श्रौतसूत्रों में सरस्वती-तट पर किये गये यज्ञों का बड़ा महत्त्व बतलाया गया है। प्रायः सभी प्राचीन ग्रन्थों में मुख्यतः ऋग्वेद में सरस्वती का बार-बार उल्लेख हुआ है। वर्तमान दृश्या सरस्वती शुतुद्रि और यमुना के बीच में से होकर बहती है। ऋग्वेद-काल में यह बड़ी शक्तिमती नदी थी और समुद्र में गिरती थी।[3] सरस्वती हिमालय की सिरमुर (sirmur)-श्रेणी से, जिसे शिवालिक कहते हैं निकलकर पटियाला के नीचे बहती हुई राजपूताना के मरु के उत्तरी भाग में विलुप्त हो जाती है। यही मनु का विनशन-प्रदेश है। चलोर नामक ग्राम के मरु में लुप्त होकर यह एक बार भवानीपुर में प्रकट होती है। फिर बालचापर में विलुप्त होकर बरखेड़ा में दिखाई देती है। उर्नाई के पास मार्कण्डा नदी इसमें मिलती है और अन्त में यह घग्गर या घर्घर में मिल जाती है। महाभारत के अनुसार भी सरस्वती एक बार लुप्त होकर तीन बार फिर प्रादुर्भूत हुई है। ये स्थान हैं—चमसोद्भेद शिरोद्भेद और नागोद्भेद।

अन्य नदियाँ—पश्चिमी भारत की नदियों में उदुम्बरावती और मशकावती का नाम भी भाष्य में आया है।[4] काशिका (४ २-८५) में पुष्कलावती का भी उल्लेख हुआ है। इनमें पुष्कलावती गान्धार प्रदेश में होकर बहनेवाली स्वात नदी का पुष्कलावती नगरी के पास स्थानीय नाम मालूम होता है। पुष्कलावती गान्धार जनपद की पश्चिमी राजधानी थी जिसे अब चारसद्द कहते हैं। यह नगरी स्वात और काबुल नदी के संगम से कुछ ऊपर की ओर

---

१ १३-१० पृ० ३३।

२ १-२-१२, पृ० ९१०।

३ मैक्समूलर: ऋपृ०, सं०, पृ० ४६।

४ वनपर्व: अ० ८२, एल० एल० डे ज्याग्रा० डिक्श०; पंजाब गजेटियर, अम्बाला जिला।

५. ४ २-७१, पृ० १९४।

स्थित रही है।[1] मशकावती भी पुष्कलावती के समान स्वात का स्थानीय नाम ही जान पड़ता है। मशकावती युद्धप्रेमी आश्वकायनों की जिन्हें ग्रीक लेखकों ने assakenoi कहा है, राजधानी थी। इसे मसग कहते हैं। मशग के पास से बहनेवाली स्वात को ही स्थानीय लोग मशकावती कहते होंगे। स्वात का प्राचीन नाम सुवास्तु या सुवास्तु था। उदुम्बरावती औदुम्बर प्रदेश की जिसे भी बी० सी० ला पठानकोट[2] के पास-पड़ोस मानते हैं स्थानीय नदी थी। पाणिनि (४ १ १७३) के अनुसार उदुम्बर साल्व-जनपद का एक भाग था। कनिंघम वर्तमान नूरपुर राज्य का प्राचीन शाल्व मानते हैं। उदुम्बर-प्रदेश की नदी उदुम्बरावती रही हो यह सम्भावना की जा सकती है। भाष्यकार के मत से ये नाम सम्बद्ध देशों के विशेषण हैं। इस प्रकार, उदुम्बर, मसक पुष्कर, शारण नामक स्थानों से होकर बहनेवाली नदियाँ क्रमशः उदुम्बरावती मशकावती पुष्करावती और शारावती कहलाती थीं।

गंगा-समूह—मध्यदेश की नदियों में गंगा और यमुना मुख्य हैं। भाष्यकार ने सर्वाधिक उल्लेख उन्हीं का किया है।[3] वे इनमें मिलनेवाली अनेक नदियों से परिचित थे जो इनमें मिलकर अपना नाम-रूप विलीन कर देती हैं और गंगा यमुना नाम से ही पहचानी जाती हैं। गंगा हिमालय से निकलती है और उससे प्राप्त होनेवाले जल से सदा भरपूर रहती है।[4] इसीलिए, उसे हैमवती कहते थे। इसी प्रकार, सिन्धु दरदिस्तान की पहाड़ियों से होकर बहने के कारण दारदी कहलाती थी। गंगा के किनारे हस्तिनापुर और वाराणसी नगरियाँ बसी हैं, यह बात भाष्यकार को ज्ञात थी। उन्होंने पारेगङ्ग शब्द का भी प्रयोग किया है। यह गंगा के दक्षिण पार का प्रदेश होगा। गंगा मध्यदेश की सर्वाधिक प्रसिद्ध नदी थी। भाष्यकार के समय में सभ्यता का केन्द्र सिन्धु और सरस्वती से हटकर गंगा और यमुना का दस्ताब हो गया था। संस्कृत लेखकों के अनुसार गंगा की मुख्य सहायक नदियाँ उन्नीस हैं। गंगा के अनेक नामों में भाष्यकार ने गंगा के अतिरिक्त अन्य कोई नाम नहीं लिया है। आधुनिक भूगोलविद् गंगा का उद्गम गढ़वाल पर्वत-श्रेणी में गंगोत्री से मानते हैं। रामगंगा गोमती यमुना तमसा (टौंस) सरयू गण्डकी (सदानीरा) कमला कौशिकी (कोसी) शोन (सोन) फल्गु शकुति (सकरी) चम्पा दामोदर आदि नदियाँ मार्ग में गंगा में मिलती चलती हैं। गंगा इतनी पवित्र मानी जाती थी कि उसकी पूजा प्रतिष्ठा में किये लगते थे एवं मन्दिर किये जाते थे जो गंगामह कहलाते थे।[9]

---

१ वा० श० अग्रवाल :—व्याख्या० डेटाइल पाणिनीय अष्टाध्यायी।—जनल ऑफ यू० पी० हिस्टा० सो० जिल्द १६ भाग १ पृ० १८।

२ ट्राइब्स इन एन० इण्डिया, पृ० १५५।

३ १ १ २३ पृ० २०७—१-१-१२ पृ० ५१२।

४ अनेका नदी गंगा यमुनां च प्रविष्टा गंगायमुनाग्रहणेन-गृह्यते १ १-७२, पृ० ४५०

५ १ ४ ३१ पृ० ११७।

६ ४ ३-८३।

७ २-१ १६ पृ० २७१।

८ मैक्रिण्डिल : ऐन० इण्डि० पृ० १३६ से।

९ ५ १ १२ पृ० ३०२।

गंगा विशेष कूलंकषा भी नहीं है, इसीलिए 'यमुनायां घोष' यह लाक्षणिक प्रयोग प्रचलित हो सका।[1] उम्मत्तगंग लोहितगंग आदि प्रदेशों के नाम गंगा के कारण ही रखे गये थे। यमुना गंगा की प्रथम और सबसे बड़ी सहायक नदी है। यमुनोत्री या कलिंद पर्वतमाला से निकलकर यमुना शिवालिक नग-श्रेणी की घाटी और गढ़वाल से होकर मैदान में उतरती है और समानान्तर बहती चलती है। प्रयाग के पास यह गंगा में मिल जाती है। इसी बात को दृष्टि में रखकर भाष्यकार ने कहा है कि अनेक नदियाँ गंगा और यमुना में प्रविष्ट होकर उन्हीं के नाम से जानी जाती हैं। यमुना बौद्धों की प्रसिद्ध पाँच नदियों में से है। इसके किनारे भी अनेक तीर्थ हैं। ग्रीक लेखकों ने इसे Erannaboas या हिरण्यवाह कहा है। स्कन्दपुराण के अनुसार इसकी एक सहायक नदी वालुवाहिनी भी है।

रथस्पा गंगा की दूसरी बड़ी सहायक नदी है जिसका उल्लेख भाष्यकार ने किया है। यह रामगंगा का प्राचीन नाम है जो अल्मोड़ा (कुमायूँ) के ऊपर से निकलकर फर्रुखाबाद और हरदोई के बीच गंगा में मिलती है। इसकी एक बड़ी सहायक नदी कुमती है जिसे आजकल घोहा कहते हैं। कुमती या घोहा भी कुमायूँ से निकलकर रामगंगा के समानान्तर बहती हुई बरेली शाहजहाँपुर जिलों को पार कर रामगंगा-गंगा-संगम से कुछ ही पहले हरदोई जिले में रामगंगा से मिलती है। गंगा के दूसरी ओर फर्रुखाबाद जिले से होकर बहनेवाली नदी इक्षुमती है जो आजकल ईसन कहलाती है। इसे काली या कालिन्दी भी कहते हैं। भाष्यकार ने इन दोनों नदियों का उल्लेख किया है। भागवतपुराण (५ १०-१) के अनुसार इक्षुमती कुरुक्षेत्र की एक नदी का नाम था।

सरयू से भाष्यकार परिचित थे। पाणिनि-सूत्र (६ ४ १७४) की जिसमें सरयू में होने वाली वस्तु को सारव कहा है, भाष्यकार ने विस्तृत व्याख्या की है। सरयू छपरा के पास गंगा में मिलती है। इसे आजकल घाघरा कहते हैं। प्राचीन प्रसिद्ध नगरी अयोध्या इसी के तट पर बसी थी। अचिरवती या हिरण्यवती या अजिरवती सरयू की प्रमुख सहायक नदी है। इसका उल्लेख काशिकाकार ने किया है।[2] इसका आधुनिक नाम राप्ती है। कोसल की तृतीय और अन्तिम राजधानी श्रावस्ती इसी के पश्चिमी तट पर थी। अवदानशतक में इसे ऐरावती कहा है।[3]

गंगा की पूर्वी सहायक नदियों में शोण का नाम भाष्य में मिलता है। भाष्यकार पाटलिपुत्र को शोण के किनारे बसा हुआ बतलाते हैं। शोण मध्यप्रदेश के मण्डला जिले में अमरकण्टक से निकलती है और बघेलखण्ड मिर्जापुर, शाहाबाद जिलों में बहती हुई, ५०० मील चलकर पाटलि-

---

१ ४ १ ४८, पृ० ५९ ।
२ १ ४ ६, पृ० १०५ ।
३ ६-१ १५७ पृ० ११४।
४ ४-२-७१, पृ० ११४ ।
५ ६-३-१०९।
६ अव० शतक, १ ६६, ९-१०।

पुल के पास गंगा में मिल जाती है। भाष्यकार और पाणिनि दोनों ने देविका नदी का वर्णन किया है।[1] भाष्यकार ने इसके तट पर उत्पन्न होनेवाले शालि को दाविका-कूल कहा है। डॉ० वा० श० अग्रवाल ने विष्णुधर्मोत्तर (१ १७-१५) तथा वामन (अध्याय ८४) पुराणों के आधार पर इसे आधुनिक देग (Deg) माना है,[2] जो जम्मू की पहाड़ियों से निकलकर स्यालकोट और शेखूपुरा जिलों में बहती हुई रावी में मिलती है। पार्जिटर का भी यही मत है। डॉ० अग्रवाल का मत इस बात पर आश्रित है कि देग के किनारे उत्पन्न होनेवाला चावल पंजाब में श्रेष्ठ माना जाता है। अग्निपुराण (अध्याय २००) में देविका सौवीर प्रदेश से होकर बहती हुई बतलाई गई है।[3] उत्तरप्रदेश की देवा या देविका जो सरयू की दक्षिणी धारा का एक नाम है देविका नदी बतलाई जाती है। कालिका-पुराण के अनुसार यह सरयू और गोमती के मध्य बहती थी। देवा का तट भी शालि की उपज के लिए प्रसिद्ध है।[4]

परीवाह—भाष्यकार ने छोटे-छोटे नालों का भी उल्लेख किया है जो नदी-सदृश मालूम होते हैं। उन्होंने इन्हें नदीकल्प परीवाह कहा है।[5] गिरिनदी सामान्य नदियों से भिन्न होती है। उसमें क्षण में देखते-देखते पूर आ जाता है और स्वल्प काल में उतर जाता है। इसीलिए, गिरिनदी का पृथक् उल्लेख किया है।[6]

सर-सरसी—नदी-कल्प-परीवाहों के बाद सर और सरसी का स्थान है। भाष्यकार उत्तर और दक्षिण भारत के सर-सरसियों से परिचित थे। दक्षिणापथ में बड़े-बड़े सरोवरों को सरसी कहने की प्रथा थी। वे सरसियाँ कमलों और कुमुदों से खिली रहती थीं।[7]

अनूप—नदियों की दो धाराओं के बीच बसे प्रदेश अनूप कहलाते थे। इन्हें कच्छ भी कहते थे। भाष्यकार ग्राम अनूप कन्यानूप (कन्याकुमारी) तथा कच्छ प्रदेश से परिचित थे।[8] उन्होंने द्वीप (जिसके दो ओर जल हो) उनमें रहनेवाले द्वैप्य लोगों का जो समुद्र-तट पर रहते थे, उल्लेख किया है। समीप (जिसमें जल भरा हो) अन्तरीप प्राप और पराप प्रदेशों की भी चर्चा की है। निश्चय ही उन्हें अन्तरीपों एवं प्रापादि प्रदेशों की जानकारी रही होगी।[9] समुद्र से भी वे अवगत थे। समुद्र के अनेक नामों में उन्हें समुद्र नाम से ही प्रेम था। वाडव की जानकारी उन्हें थी। वाडव का उल्लेख उन्होंने समुद्र के प्रसंग में ही किया है।[10]

---

१ ७-१ १ पृ० १७१।
२ इण्डिया एज नोन टु पाणिनि पृ० ४५।
३ अग्नि पु० अध्याय २००।
४ आगरा गाइड और मर्जेटियर १८४१ भाग २, पृ० १९० तथा २५२।
५ ४-२ ९१ पृ० ११८।
६ ८-४ १० पृ० ४७१।
७ १ १ १६, पृ० १९०।
८ ८-२ ६, पृ० ३११।
९ ६ ३-९७, पृ० १६६।
१० २ ३-९७, पृ० ४५४ तथा ८-१ ४, पृ० ११४।

# अध्याय ४

## जनपद

महाभाष्य में निम्नलिखित जनपदों विषयों निवासों या देशों के नाम आये हैं

**कम्बोज**—कम्बोज का उल्लेख पतंजलि ने दो बार किया है—एक पाणिनि के 'कम्बोजाल्लुक्' (४ १ १७५) सूत्र में कम्बोज के स्थान पर 'कम्बोजादि' संशोधन उपस्थित करने में कात्यायन का समर्थन करते समय[1] और दूसरे वेदभेद से भाषा का अन्तर बतलाने के प्रसंग में।[2] प्रथम नियम के अनुसार कम्बोज लोगों के प्रदेश तथा राजा दोनों ही कम्बोज कहलाते थे। द्वितीय कथन से विदित होता है कि 'शव्' धातु का प्रयोग कम्बोज देश में गति के अर्थ में होता था किन्तु आर्य लोग उसका प्रयोग विकार के अर्थ में ही करते थे। यथा—शव। भाष्य का यह कथन यास्क का अनुवाद-मात्र है।[3] जातकों के अनुसार कम्बोज महाभारत के उत्तर-पश्चिम का प्रदेश था जहाँ के लोग आर्य विधियाँ छोड़कर असभ्य और पतित हो गये थे।[4] शान्तिपर्व (६५ १४) में भी यही बात कही गई है। अनुशासनपर्व (३३ २१) में इसकी पुष्टि करते हुए कहा गया है कि 'ब्राह्मणादर्शन' से कम्बोजों में क्रिया-लोप हो गया है और वे क्षत्रिय शूद्र बन गये हैं। ग्रियर्सन पतंजलि (यास्क) के उक्त कथन के आधार पर कम्बोजों को अनार्य मानते हैं। उनके मत से 'शवति' ईरानी क्रिया है संस्कृत नहीं और ये लोग संस्कृत-ईरानी-मिश्र भाषा बोलते थे।[5]

महाभारत में कम्बोज की राजधानी राजपुर बतलाई गई है।[6] राजपुर का उल्लेख ह्वेनसांग ने भी किया है। उसके मत से यहाँ के निवासी देखने में कर्कश और असंस्कृत थे।[7] कम्बोज काश्मीर के पुंछ-क्षेत्र के दक्षिण-पूर्व में था। श्रीराय चौधुरी काश्मीर में पुंछ के पास-पड़ोस के इलाके को जिसमें काफ़िरिस्तान भी शामिल है, प्राचीन कम्बोज मानते हैं।[8] कनिंघम ने राजपुर

---

१ ४ १ १७५, पृ० १९४।

२ शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाषितो भवति। विकार एनमार्या भाषन्ते शव इति।—भा० १ पृ० २१।

३ निरुक्त २-२।

४ कावेल जातक ६, पृ० ११०।

५. जर्नल ऑफ् रॉयल ए० सो० १९११, पृ० ८०१-२।

६. महाभारत ७-४-५।

७. वॉटर्स ऑन युआनच्वांग, १ २८४।

८. पॉलिटिकल हिस्ट्री ऑफ् इण्डिया, पृ० १०८।

को काश्मीर के दक्षिण भाग की राजौरी जागीर माना है जिसके शासक राय लोग रहे हैं।[1] रीज डेविड्स कम्बोज की राजधानी द्वारका बतलाते हैं।[2] वी० ए० स्मिथ और चार्ल्स इलियट ने सम्भवतः कम्बुज (कम्बोडिया) और कम्बोज को एक मानकर उसे तिब्बत या हिन्दूकुश प्रदेश *के अन्तर्गत बतलाया है और वहाँ की भाषा ईरानी बतलाई है।*[3] *मैकिण्डिल ने ह्वेनसांग के कावोफु* या (अफ़गानिस्तान) को ही कम्बोज मान लिया है।

कम्बोज के कम्बल बहुत प्रसिद्ध थे।[4] यह बात इतनी प्रख्यात थी कि यास्क ने कम्बोज शब्द की व्याख्या करते हुए उसे कम्बल से सम्बद्ध करने का प्रयत्न किया है। उन्होंने कम् + भुज से इसकी व्युत्पत्ति स्वीकार कर काम्बोजों को कमनीयभोजी माना है। कम्बल (शीत प्रदेश में) कमनीय होते ही हैं।

नाम्पिपुर, जिसे पतंजलि ने वाहीक ग्राम कहा[5] है लूडर के अनुसार कम्बोज में था। संभवतः लूडर ने वाहीक को बाह्लीक समझ लिया है।

गान्धार—भाष्यकार ने गान्धारि लोगों के विषयाभिधान जनपद का गान्धार या गान्धारय[6] (बहु व०) कहा है। गान्धार की स्त्री गान्धारी कहलाती थी।[7] यह जनपद गान्धारि लोगों का निवास भी था और विषय अर्थात् उनके द्वारा शासित भी।

गान्धार प्रदेश भारत की उत्तरी-पश्चिमी सीमा पर कम्बोज के पास ही स्थित था। वर्तमान रावलपिंडी और पेशावर के जिले इसके अन्तर्गत थे यद्यपि इसकी वास्तविक सीमा के विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं है।[8] भाष्यकार द्वारा उल्लिखित सौवास्तव (४-२-९९, पृ० २०३) या सुवास्तु और गौरी नदी के बीच का उद्दियान प्रदेश गान्धार के अन्तर्गत था।

सिन्धु के दोनों ओर फैले होने के कारण गान्धार की दो राजधानियाँ थीं। तक्षशिला पूर्वी तथा पुष्कलावती पश्चिमी थी। पुष्कलावती का आधुनिक रूप चारसद्दा है, जो स्वात और काबुल नदी के संगम के पास स्थित है। पुष्कलावती या पुष्करावती को भरत-पुत्र और राम के *भतीजे पुष्कर ने बसाया था।*[11]

---

१ एन० क्या० पृ० ९८१।
२ बुद्धिस्ट इण्डिया, पृ० २८।
३ अर्लि हिस्ट्री ऑफ् इण्डिया चौथा सं० पृ० १९१।
४ अलेग० इनवेजन पृ० ३८।
५ समापद पृ० ४८९, तथा ५१—३।
६ ४-२-१०४ पृ० २१२।
७ लूडर्स इनस्क्रिप्शन्स सं० १७६, ४७२।
८ ४-२-५२ पृ० १८४।
९ ४ १ १४ पृ० १६।
१० ट्राइब्स इन एन० इण्डिया पृ० ९।
११ रामायण उत्तर का० १००-१०।

**कापिशी**—कापिशी के अन्तर्गत सम्पूर्ण कफीरिस्तान और घोरबन्द तथा पंचशीर की घाटियाँ थीं। यह सारा प्रदेश पर्वतों से घिरा हुआ था जिसमें उत्तरी पर्वत हिमाच्छन्न रहता था। 'कापिश्याः ष्फक्' सूत्र में संशोधन-स्वरूप वार्तिक जोड़ने से स्पष्ट है कि भाष्यकार कापिशी की वास्तविक स्थिति से परिचित थे।[1] यह प्रदेश फलों विशेषतः द्राक्षा के लिए प्रसिद्ध था।

**बाह्लीक**—भाष्यकार ने उपयुक्त सूत्र में वार्तिक में बाह्लि का भी उल्लेख किया है। इससे अनुमान होता है कि कापिशी बाह्लि उर्दि और पर्दि समीपवर्ती प्रदेश थे। बाह्लि या बाह्लिक बहुत प्राचीन काल से भारत के उत्तरी भाग में रहते थे। रामायण के उत्तरकाण्ड (१००-३) में ऐल जाति के कर्दम या कर्दमेय के वंशजों का उल्लेख है और बाह्लिक उनसे सम्बद्ध बताये गये हैं। उत्तरकाण्ड (१०३.२१) में बाह्लि या बाह्लिक प्रदेश मध्यदेश के बाहर बतलाया गया है। कर्दमक फारस की कर्दमा नामक नदी से सम्बद्ध थे। इसलिए बाह्लिक-प्रदेश ईरान के बल्ख का प्राचीन रूप माना जाता है।[3] चन्द्र का महरौली-स्तम्भलेख जिसमें बाह्लिकों को सिन्धु के पार बतलाया गया है इस बात का पोषक है। बाह्लिक बैक्ट्रियोइ लोग थे जो अरकोसिया के पास के प्रदेश में रहते थे।[4] बाह्लिक प्रातीप्य राजा का उल्लेख शतपथ-ब्राह्मण (१२.९.३.१ से ३ तथा १३) में मिलता है।

**नैश**—यह काबुल (कोफन) और सिन्धु नदी के बीच में मेरु पर्वत के पादमूल में एक छोटा-सा पर्वतीय क्षेत्र था जिसे ग्रीक इतिहासकारों ने नायस कहा है। यही पतंजलि का नैश जनपद था जिसके निवासी नैस्य कहलाते थे। सिकन्दर के आक्रमण से बहुत पहले ही ग्रीक-निवासियों (हेलेनिक) ने इस नगर की नींव डाली थी। एरियन ने कहा है कि नैस्य भारतीय नहीं हैं। वे डियानिसस के साथ भारत आनेवाले ग्रीक पुरुषों की सन्तान हैं। मज्झिमनिकाय (२.१४९) में भी कम्बोज के साथ एक यवन-राज्य का उल्लेख है, जिसके विषय में कहा गया है कि उसमें दो ही वर्ग हैं—आर्य या दास।[6] नैश नगर इस जनपद की राजधानी था जो स्वात प्रदेश में कोहेमूर की उपत्यका में स्थित था। इसकी शासन प्रणाली सभात्मक थी और शासन-सभा में ३०० सदस्य थे। नैश नगर-राज्य था।

---

१ ४-२-९८ पृ० २०३।

२ रायचौधुरी : पा० हिस्ट्री ऑफ् एन० इण्डिया, पृ० ४४९।

३ पारसीकेषु कर्दमा नाम नदी।—अर्थशास्त्र-व्या० २-११ तथा इण्डि० हिस्टा० क्वार्टरली भाग ९, पृ० ३७ ३९।

४ तीर्त्वा सप्त मुखानि येन समरे सिन्धोर्जिता बाह्लिकाः।

५ इण्डियन हिस्टा० क्वा० भाग ९, पृ० ३९।

६ योनकम्बोजेसु द्वे एव वण्णा अय्यो चेव दासो च।

७ कैम्ब्रिज हि० ऑफ इण्डि० पृ० ३५३।

८ एन० ऑफ् अलेक्जेण्डर, पृ० ८१।

दरद—पतंजलि ने दरद दारद दारदिका दारक वृन्दारिका शब्दों के द्वारा दरद-प्रदेश से अपना निकट परिचय व्यक्त किया है।[1] दरद भारत के उत्तर-पश्चिमी प्रदेश के निवासी थे। महाभारत में खश, शक यवन आदि के साथ उनका उल्लेख है।[2] मत्स्यपुराण में दरदों का प्रदेश गन्धार, चित्रपुर, उर्श औरस आदि के साथ सिन्धु का कछार बतलाया गया है।[3] महाभारत और पुराणों के अनुसार ये पंजाब के ऊपरी भाग की खश जाति के प्रदेश के पास काश्मीर की उत्तर पश्चिमी सीमा के आगे प्रदेश के निवासी माने जा सकते हैं। ये पर्वतीय लोग थे यह बात तो इनके नाम (दरद=पर्वत) से ही स्पष्ट है।

काश्मीर के इतिहास में दारदों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। राजतरंगिणी में इसकी बार बार चर्चा है। आज भी इनका प्रदेश दर्दिस्तान (जिला दरदी) कहलाता है। ग्रीक लेखकों ने इन्हें विभिन्न नामों से स्मरण किया है। उदाहरणार्थ—स्ट्रेबो इन्हें दर्दइ, प्लिनी दर्दै और डियोनीज दर्दनोइ कहते हैं।

पार्द या पारद—पार्द जिनका उल्लेख भाष्यकार ने एक वार्तिक में किया है और जिनके यहाँ होनेवाली वस्तु को पार्दायनी कहा है, दारदों के समान ही पर्वतीय बर्बर जाति के लोग थे। पुराणों और महाभारत में भी इनका उल्लेख सदा असंस्कृत जातियों के साथ हुआ है। हरिवंश (१३-७६३ ६४ तथा १४-७७५ से ८१) में तो इन्हें म्लेच्छ और दस्यु तक कहा गया है। मनुस्मृति के पतित क्षत्रियों की श्रेणी में ये लोग भी आते हैं। पार्जिटर पारदों को शकों कम्बोजों और यवनों आदि के साथ उत्तर-पश्चिमी सीमान्त प्रदेश का निवासी मानते हैं।

यवनदेश—यवन ग्रीकवंशीय आयोनियन लोग[4] थे जिन्हें उत्तर-पश्चिमी भारत के राजनीतिक इतिहास में महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त[5] है। शिलालेखादि में इनका उल्लेख ई० पू० तीसरी शती से ईसा की दूसरी शती तक मिलता है। महाभारत में कम्बोज शक मद्र आदि लोगों के साथ ये भी कौरवों के पक्ष में थे। पतंजलि ने भी इन्हें आर्यावर्त से निरवसित शूद्र कहा है। रामायण के किष्किन्धाकाण्ड (४३-११ १२) में शक-यवनों को कुरु और मद्र प्रदेशों के मध्यवर्ती क्षेत्र का निवासी कहा है। महाभारत में इनका स्थान बर्बरों किरातों और गान्धारों के पास है।

यवन-प्रदेश की ठीक स्थिति के बारे में अभी तक विद्वानों में मतैक्य नहीं है। डॉ० भण्डारकर उसे भारत की उत्तर-पश्चिमी सीमा से मिला कोई क्षेत्र मानते हैं[6] जिसे ई० पू० ५५० के

---

१ ४ २-१२० पृ० १४१; ५-३-११४, पृ० ३२० तथा ६ १-४२, पृ० ३२९।
२ द्रोणपर्व १०-१८।
३ २१ ४५ से ५१।
४ एन० इण्डियन हिस्टा० ट्रेडि० पृ० २०६, २६८।
५ इण्डि० कल्चर, भाग १ पृ० ३४३ से।
६ कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ इण्डि० भाग १, पृ० ५९५।
७. वही, पृ० २७४।
८. २ ४ १००पृ० ४६५।
९. वही, पृ० ९९।

समय यवनों या ग्रीक लोगों ने बसाया होगा। पाणिनि के समय में भारत का इस प्रदेश से घनिष्ठ सम्पर्क हो चुका था। पाणिनि के बाद कात्यायन के समय में उनकी लिपि काफी प्रचलित हो चुकी थी और उसे यवनानी कहते थे।[1] पतंजलि ने यवनों द्वारा साकेत और मध्यमिका पर किये गये आक्रमणों की चर्चा की है।[2]

शकस्थान—शकों का उल्लेख पतंजलि ने यवनों के साथ ही आर्यावर्त से निरवसित के रूप में किया है। इनका प्रदेश शकस्थान कहा गया है। यह भारत के सीमान्त के पास का सीदिया क्षेत्र था। पेरिप्लस के अनुसार भारत सागर में मिलनेवाली नदियों में विशालतम सिन्धु नदी शकस्थान होकर बहती थी। इसकी राजधानी मिननगर थी और समुद्र-तट पर स्थित बारबरिकम नगर इसका सबसे बड़ा व्यापारिक केन्द्र था। ईसा की तीसरी शती में शकस्थान और उत्तर-पश्चिम भारत के कुछ प्रदेश सेसानियन लोगों के अधिकार में थे। ईसा-पूर्व दूसरी और पहली शताब्दी में भी न केवल शकस्थान अपितु कापिशी और गान्धार पर भी शकों का अधिकार था।

काश्मीर—अशोक के समय में काश्मीर मौर्य-साम्राज्य का अंग था किन्तु पतंजलि के समय में स्वतन्त्र राज्य जान पड़ता है। उन्होंने मद्रराज और मद्रराज्ञी के साथ काश्मीरराज और काश्मीरराज्ञी का उल्लेख किया है।[3] काश्मीर पंजाब के उत्तर में स्थित था और चारों ओर से ऊँचे ऊँचे पर्वतों से घिरा था। उसकी राजधानी के पश्चिम ओर से वितस्ता बहती थी। इसकी भूमि उपजाऊ थी जिसमें अन्न फल और फूल खूब पैदा होते थे। ह्वेनसांग के अनुसार राज्य का घेरा ७००० ली० था।[4]

सिन्धु—भाष्यकार ने पाणिनि-सूत्र (४ ३ ९३) के सिन्धु पद को चर्चा के लिए उद्धृत किया है।[5] सिन्धु नदी के कारण इस प्रदेश का नाम सिन्धु पड़ा है। वैदिक काल में यह प्रदेश घोड़ों के लिए प्रसिद्ध था।[6] डॉ० अग्रवाल ने इसे सिन्धु-सागर के दो-आब का प्रदेश माना है।

पारस्कर—पारस्कर देश का उल्लेख पतंजलि ने किया है। यह सिन्धु प्रदेश के थर पारकर जिले का प्राचीन नाम था।[9]

सौवीर—सौवीर में वर्तमान मुलतान और बहावलपुर के क्षेत्र सम्मिलित थे।[10] स्कन्द

---

१ ४ १-४९, पृ० ६१।
२ ३-२-१११, पृ० २४७।
३ ४-१ १ पृ० ११।
४ बॅटर्स ऑन युवांगच्वांग भाग १, पृ० २६७ से ७१।
५ १ ३-१०, पृ० ३६।
६ वैदिक इण्डेक्स भाग २ पृ० ४५।
७ इण्डिया ऐज नोन टु पाणिनि पृ० ५०।
८ ५-२ १५७ पृ० १९४।
९ डॉ० अग्रवाल पाणिनि, पृ० ५१।
१० रायचौधुरी पालि० हिस्ट्री ऑफ् इण्डिया, पृ० ६१९।

पुराण में मुलस्थान (मूलस्थान) को देविका-तट पर स्थित बतलाया है।[1] यह वही देविका मूल (स्थान) है जहाँ के शालि का उल्लेख भाष्यकार ने किया है।[2] रुद्रदामा के जूनागढ़-शिलालेख में उसका एक प्रदेश के रूप में उल्लेख है। लॉ के अनुसार सिन्धु-सौवीर नाम इस बात का द्योतक है कि सौवीर सिन्धु और वितस्ता (झेलम) के बीच का प्रदेश था। कनिंघम के मत से बदरी (एडर) प्रदेश का खम्भात की खाड़ी के ऊपर का क्षेत्र सौवीर कहलाता था।[3] रौरुक सौवीर की राजधानी थी जिसका राजगृह से व्यापारिक सम्बन्ध था।

पतञ्जलि ने सौवीर गोत्रों का विशेष उल्लेख किया है। भाष्य में भागवित्ति तार्णबिन्दव[5] और फाण्टाहृति[6] ये सौवीर गोत्रों के नाम आये हैं। सौवीरी स्त्रियों का भी भाष्यकार ने बार बार उल्लेख किया है।

सुराष्ट्र—सुराष्ट्र का उल्लेख महाभाष्य में भाषा-भेद के प्रसंग में हुआ है। इसका दूसरा नाम सुरभ भी था।[7] पद्मपुराण (१९०-२) के अनुसार सुराष्ट्र गुजरात के अन्तर्गत था किन्तु भागवतपुराण में इसे स्वतन्त्र देश बतलाया है।[8] अर्थशास्त्र (अनु पृ० ५०) में यहाँ के हाथी अंग और कलिंग प्रदेश की अपेक्षा निम्नकोटि के बतलाये गये हैं। चन्द्रगुप्त के समय में सुराष्ट्र मौर्य-साम्राज्य का अंग था और एक राष्ट्रिय यहाँ का शासन चलाता था। अशोक के समय में यह स्थानीय स्वराज्य-प्राप्त प्रदेश था और तुषास्फ यहाँ का स्थानीय शासक था। वर्तमान जूनागढ़ या गिरिनगर सुराष्ट्र का मुख्य नगर था। शिलालेखों में इसे ऊर्जयत् भी कहा है।[11]

कच्छ—कच्छ की राजधानी प्रो० लैसेन के मत से कच्छेश्वर और कनिंघम के अनुसार कोटीश्वर थी। कोटीश्वर तीर्थ स्थान है और यहाँ बड़ी संख्या में शिवलिंग भी प्राप्त हुए हैं।[12] भाष्य में अनेक बार कच्छ नाम आया है। यहाँ के निवासी काच्छक कहलाते थे।[13]

ब्राह्मणक—महाभाष्य में ब्राह्मणक नामक जनपद का उल्लेख है। इसके निवासी ब्राह्मणकीय कहलाते थे।[14] ह्वेनसांग के अनुसार सन् ६४१ ई० में सिन्ध चार भागों में विभाजित था—उत्तर

---

१ स्कन्द पु० प्रभासक्षेत्र-माहात्म्य अध्याय २७८।
२ ७-३-१ पृ० ३७१।
३ एन० ज्या० पृ० ५६९ तथा लॉ हिस्टा० ज्या० पृ० २९६।
४ ४ १ ९० पृ० १०८।
५. ४ १-२८ पृ० १७५।
६. ४-१ १५०, पृ० २४७।
७ २ ४ ६२, पृ० ४९९ आदि।
८. भा० १ पृ० ११।
९. लूडर्स लिस्ट संख्या ११२३।
१० १ १० ३४; १ १५ ३९।
११ स्कन्दगुप्त और रुद्रदामन् के गिरनार-लेख।
१२ कनिंघम एन० ज्या० पृ० ३४६।
१३ ४ २ १३० पृ० २१७।
१४ ४ २ १०४ पृ० २११।

मध्य, निम्न तथा कच्छ। इनमें मध्य सिन्ध का प्राचीन नाम ब्राह्मणक था। इसे मुस्लिम लेखकों ने ब्राह्मणाबाद कहा है।[1] इस प्रदेश की राजधानी ब्राह्मणस्थलनगर थी। यह आयुध-जीवी ब्राह्मणों का जनपद था और सिकन्दर के आक्रमण के समय राजा द्वारा आत्मसमर्पण कर देने पर भी यहाँ की जनता ने उसका सामना किया था। पतंजलि का अवृषलक देश भी ब्राह्मणक जनपद का ही बोधक है।[2] उन्होंने वृषल शब्द का उपयोग सदा ही ब्राह्मण-विरोधी के रूप में किया है। स्मिथ ने पटलनगर और ब्राह्मणाबाद को एक ही माना है।[3]

शूद्र या सौद्रायण—अवृषलक के समान अब्राह्मणक भी देश का नाम था। यह देश जैसा कि विरुद्धार्थी शब्द से स्पष्ट है वृषल-देश होना चाहिए। एक अन्य स्थान में भाष्य में 'शूद्राभीरम्'[5] शब्द आया है जो शूद्र और आभीर दो स्वतन्त्र जातियों का बोधक है। यह शूद्र जाति शूद्र वर्ण से भिन्न थी जिसका महाभारत, पुराणों तथा ग्रीक-इतिहासकारों ने बार-बार उल्लेख किया है। ये लोग वर्तमान सिन्धु के एक भाग शूद्र देश में रहते थे। महाभारत में इनका प्रदेश विनशन (पश्चिमी राजपूताना) के पास बतलाया गया है[6] और मार्कण्डेयपुराण में अपरान्त या पश्चिमदेश। ब्राह्मणकों के समान इन्होंने भी डटकर सिकन्दर का सामना किया था।

क्षुद्रक-मालव—क्षुद्रक और मालव दो स्वतन्त्र क्षत्रिय-जातियाँ थीं। जिनके जनपद का नाम भी क्रमशः क्षुद्रक और मालव था। मालव के निवासी जो अपने शस्त्र और धन के प्रति निष्ठावान् थे मालवक कहलाते थे। मालवगण के राजपदधारियों की सन्तान मालव और उनके युवापत्य मालव्य कहे जाते थे। इसी प्रकार क्षौद्रक और क्षौद्रक्य शब्दों का व्यवहार होता था। क्षौद्रक्य और मालव्य केवल क्षत्रिय जाति के लोगों को ही कह सकते थे। उनके दास और कर्मकर क्षौद्रक और मालवक ही कहलाते थे।[9]

मालव पहले पंजाब में रहते थे किन्तु धीरे-धीरे वे उत्तरी भारत, राजपूताना, मध्य भारत, उत्तरप्रदेश और लाट देश तक फैल गये और अन्त में स्थिर रूप से वर्तमान मालवा में बस गये।

मालवों को सिकन्दर के इतिहासकारों ने मल्लोई, मल्ली या मल्लाइ कहा है और इनके

---

१ कनिंघम एन० ज्या०, पृ० ३०९ से ३१८।

२ १ ४ १ पृ० १०७।

३ अर्ली हिस्ट्री ऑफ् इण्डिया, पृ० १०७।

४ १ ४ १ पृ० १०७।

५ १ २-७२, पृ० ९०७।

६ शूद्राभीरान् प्रति द्वेषाद् यत्र नष्टा सरस्वती।—महा० ९ ३७-१।

७ लॉ ट्राइब्स इन एन० इण्डिया, पृ० ३५१।

८ ४-२-२५, पृ० १८१-८३।

९ ४ १-१०४ पृ० ६०९ तथा इदं तर्हि क्षौद्रकाणामपत्यं मालवानामपत्यमिति। अत्रापि क्षौद्रक्यः मालव्य इति नैतत्तेषां दासे वा भवति कर्मकरे वा। किं तर्हि? तेषामेव कस्मिंश्चित्।—४-१ १६८ पृ० ६९२।

साथ क्षुद्रक मालवों (Oxydrakai Sudracae Hydrakai) का भी नाम लिया है। स्मिथ के अनुसार ये लोग झेलम[1] और चेनाब के संगम के नीचे अर्थात् झंग जिले तथा मान्टगोमरी जिले के एक भाग में रहते थे।[2] मैक्रिण्डिल का मत है कि इनका जनपद इससे बड़ा था और उसमें चेनाब तथा रावी का वर्तमान दोआब तथा चेनाब-सिन्धु के संगम तक का प्रदेश सम्मिलित था। इसमें वर्तमान मुल्तान जिला तथा मान्टगोमरी का कुछ भाग आता है।[3] रायचौधुरी इन्हें रावी की निम्न घाटी में इस नदी के दोनों तटों पर बसे मानते हैं।[4]

क्षुद्रकों और मालवों का संयुक्त सेना-संगठन था जिसे भाष्यकार ने क्षौद्रक-मालवी सेना कहा है। यह शब्द सेना का ही वाचक था। क्षुद्रक मालवों से सम्बन्ध रखनेवाली अन्य वस्तुएँ क्षौद्रक-मालवक कही जाती थीं। ये दोनों संघ आयुधजीवी थे। इसलिए इनकी सेना स्वभावतः बलिष्ठ थी। यह बात इनके द्वारा सिकन्दर के विरुद्ध किये गये युद्धों से स्पष्ट है। इन युद्धों में दोनों संघों की सेनाएँ संयुक्त रूप से लड़ी थीं। इन सेनाओं से हुए युद्ध के विषय में ग्रीक इतिहासकारों में मतैक्य नहीं है। कर्टियस का कहना है कि इस संयुक्त सेना का सेनापति एक क्षुद्रक योद्धा था। डियोडोरस का मत है कि सेनापति-निर्वाचन के विषय में क्षुद्रकों और मालवों में मतैक्य न हो पाने के कारण ही संयुक्त रूप से न लड़ सके। एरियन के विचार से मतभेद नहीं था किन्तु सिकन्दर ने आक्रमण इतनी अप्रत्याशित शीघ्रता से कर दिया कि उन्हें सेना को संयुक्त करने का अवकाश ही न मिल पाया। मालव और क्षुद्रक बार-बार पीछे हटकर भी सिकन्दर से लड़ते रहे।

भाष्यकार ने एकाकी क्षुद्रकों की विजय का तीन बार उल्लेख किया है।[5] भाष्य का यह कथन मिथ्या गौरव का द्योतक नहीं है अपितु प्रचलित भारतीय धारणा का अभिव्यंजक है। उन्होंने इस बहुप्रचलित वाक्य को एकाकी का अर्थ असहाय बतलाने के लिए उद्धृत किया है। क्षुद्रकों के साथ सिकन्दर का यह अन्तिम युद्ध था जिसमें सिकन्दर गम्भीर रूप से घायल होकर वापस लौट पड़ा था। यह क्षुद्रकों की निश्चित विजय थी। इस युद्ध में चाहे अप्रत्याशित आक्रमण के कारण हो, चाहे मतभेद के कारण मालवों की सेना क्षुद्रकों के साथ नहीं थी। द्वितीय कारण अधिक ठीक जान पड़ता है। एरियन और प्लूटार्क यह युद्ध मालवों के साथ और कर्टियस तथा डियोडोरस क्षुद्रकों के साथ मानते हैं।[6] भाष्य के कथन के सन्दर्भ में द्वितीय मत ही सही जान पड़ता है।

युद्ध के बाद भी मालव पंजाब में बने रहे। बाद में वे राजपूताना में आकर जयपुर के पास बस गये। कोटा से लगभग ४५ मील दूर नगरस्थान में इनके बहुत-से सिक्के मिले हैं, जिन

---

१ जर्नल ऑफ् रॉयल एशि० सो० १९०३ पृ० ६९१।

२ इनवेज़न ऑफ इण्डि० पृ० ३५७।

३ पॉलि० हि० ऑफ ऐन० इण्डि० पृ० २०२।

४ मैक्रिण्डल: इनवेज़न ऑफ इण्डि० पृ० २३६ १५० ३५१।

५ १ १-२४ पृ० २३६; १ ४ २१ पृ० १५० तथा ५ ३-५२ पृ० ४४१।

६ इनवेज़न ऑफ इण्डिया पृ० ३५१।

पर 'मालवानां यम' अंकित है। कनिंघम के मत से ये सिक्के २५० ई० पू० से २५० ई० तक के हैं।[1]

पुरु—पुरु देश के राजा को भाष्यकार ने पौरव कहा है।[2] पुरुओं का सर्वप्रथम उल्लेख ऋग्वेद में मिलता है।[3] बाद में इनकी परम्परा विस्मृत-सी हो गई और फिर महाभारत में ययाति और शर्मिष्ठा के पुत्र के रूप में पुरु के दर्शन होते हैं। प्राचीन पुरु सिन्धु के पश्चिम में रहते थे किन्तु बाद में वे सरस्वती नदी के चारों ओर प्राच्य देश में भी मिलते हैं। ओल्डनबर्ग के अनुसार पुरु लोग आगे चलकर कुरु लोगों में सम्मिलित हो गये, जिस प्रकार तुर्वस और क्रिवि लोग पचालों में विलीन हो गये थे इसीलिए वैदिक काल के बाद उनका पृथक पता नहीं चलता।[4] ऋग्वेद में पुरुओं को जिस सरस्वती के किनारे बताया गया है, वह जिमर के मत से सिन्धु ही है।[5]

शिबि—शिबि लोगों का विषय (अधिकृत प्रदेश) 'शैवप' या शैवपेय कहलाता था।[6] शिबि लोग सम्भवतः वे ही थे जिनका नाम ऋग्वेद (७-१८-७) में आया है और जिनके सहित १० जातियों से सुदास के युद्ध का वर्णन मिलता है। ग्रीक लेखकों ने इन्हें सिबइ या सिबोइ कहा है और अकेसाइन्स (ऋग्० असिक्नी) या चन्द्रभागा और सिन्धु के मध्यवर्ती देश का निवासी बतलाया है।

शिबियों की राजधानी शिबपुर थी जिसका उल्लेख पतंजलि ने किया है। उन्होंने इसे उदीच्य ग्राम कहा है और इसके निवासी को शैवपुर। यह शिबपुर मूलतः शिविपुर था। इसी का उल्लेख शारकोट के शिलालेख में हुआ है।[7] शारकोट का टीला ही प्राचीन शिबियों की राजधानी शिबिपुर था और पंजाब में झंग-क्षेत्र में इरावती और चन्द्रभागा के बीच ये लोग रहते थे।

शिबियों में कुछ लोग अपना प्रदेश छोड़कर उत्तर पंजाब और राजपूताना चले गये जान पड़ते हैं।[8] उत्तर पंजाब में भी उनके एक जनपद का पता चलता है जिसका मुख्य नगर अरिट्ठपुर (अरिष्टपुर) था। इसे टालेमी ने अरिस्टोसेमरा कहा है। संभवतः इसी का दूसरा नाम शारावती था।[9] शिबियों की दूसरी शाखा राजपूताना में चित्तौड़ के पास जा बसी। यहाँ इनकी राजधानी मेज्जुर थी जिसे श्री एम्० एस० दे नागरी मानते हैं। यह स्थान चित्तौड़ से ११ मील उत्तर में है।

---

१ आर्कि० सर्वे रिपोर्ट, भाग १-१८७१-७२, पृ० ७२ से।
२ ४ १ १६८, पृ० १६३।
३ वैदिक इण्डे० भाग २, पृ० १२।
४ सैक्रेड बुक्स आफ दि ईस्ट, १२-१९८।
५ वै० इण्डे० भाग २, पृ० १२।
६. ४ २-५२ पृ० १८४।
७ ऐंशियन्ट इण्डिया ५ १२ तथा डियोडोरस १७-९६।
८. ४-२ १०४, पृ० २०५।
९. एपि० इण्डि० १९२१, पृ० १६।
१० शिबिजातक, सं० ४९९, उम्मदन्ती जातक, सं० ५२७, वेस्सन्तर जातक, सं० ५४७।
११ वै० ज्या० डिक्श० पृ० ८१।

यही पतंजलि की मध्यमिका है। इस स्थान पर जो सिक्के मिले हैं उनपर 'मज्झमिकाय सिबि जनपदस' लिखा हुआ है जिससे सिद्ध होता है कि शिबियों का जनपद चित्तौड़ की मध्यमिका नगरी के चारों ओर था। जिसमें शिबि-राज ने प्रजा के कहने से अपने युवराज वेस्सन्तर को देश से निकाल दिया था। बाद में बढ़ते-बढ़ते शिबि लोग दक्षिण तक पहुँच गये। प्राचीन चोल-राजवंश शिबि ही था। वाराह-मिहिर की बृहत्संहिता में दक्षिण देश में जिस शिबिका देश का उल्लेख है यह इन शिबियों का ही स्थान जान पड़ता है।[1]

पार्जिटर के अनुसार ये लोग एक समय उशीनर में रहते थे और बाद में इनके राजा शिबि उशीनर तथा उनके चार पुत्रों ने वृषदर्भ सुवीर, केकय और मद्रक जनपदों पर भी आधिपत्य कर लिया था। इस प्रकार उत्तर पश्चिम कोने को छोड़कर शेष सारे पंजाब पर इनका शासन रहा।

वसाति—भाष्य में शिबि या शैवदेश के साथ ही 'वासात या 'वसातय' देश का नाम आया है। यह वसाति जाति का विषय (अधिकृत देश) था। ये लोग भी चेनाब और सिन्धु के संगम के पास चेनाब के निचले प्रदेश में रहते थे[2]।

दार्व—दार्व कम्बोज से ही फूटकर पृथक जनपद बना था। स्ट्रेबो के मत से इसके अन्तर्गत झेलम और चेनाब के बीच का सारा निम्न तथा मध्यवर्ती पर्वतीय क्षेत्र था।[3] यह तक्षशिला से ऊपर की ओर पर्वतों के भीतर का प्रदेश था। मोटे तौर पर इसमें पुंच तथा पड़ोस के कुछ काश्मीरी जिले और सीमा-प्रान्त के हजारा जिले का कुछ भाग शामिल था। सिकन्दर के आक्रमण के समय यहाँ अभिसार का शासन था। इसकी तथा पुरु की तक्षशिला से कट्टर शत्रुता थी। जब सिकन्दर इसकी ओर बढ़ा तब इसने आत्मसमर्पण का संवाद कहला भेजा किन्तु जब वह पुरु से लड़ने लगा तब अभिसार ने भी पुरु का साथ दिया।[4] अभिसार को कई इतिहासकारों ने दार्वाभिसार भी लिखा है। महाभारत में दार्वों का उल्लेख त्रिगर्तों तथा दरदों एवं अन्य उत्तरी पंजाब की जातियों के साथ हुआ है। काशिकाकार ने दार्व और अभिसार को पृथक जनपद माना है।[5]

कैकय—कैकय प्रदेश के निवासियों को भाष्य में कैकेय कहा है। प्राचीन कैकय विपाशा से प्रारम्भ होकर गन्धार की सीमा तक विस्तृत था। वर्तमान झेलम शाहपुर और गुजरात के जिले इसके अन्तर्गत थे। राजशेखर ने काव्यमीमांसा में शक हूण कम्बोज और बाह्लिक-प्रदेश के उत्तर भाग में इसकी स्थिति बतलाई है। महाभारत में उसका नाम प्रायः बाह्लिक और पुराणों में मद्र के साथ आया है। पौराणिक परम्परा के अनुसार कैकेय लोग अनु (अनार्यजाति)

---

१ पार्जि॰ हिस्ट्री ऑफ ऐन॰ इण्डि॰ पृ॰ २०५ तथा कीलहार्न : लिस्ट ऑफ सदर्न इंस्क्रिप्शन्स सं॰ ६८५।

२ पार्जि॰ हिस्ट्री ऑफ़ एन॰ इन॰, पृ॰ ५५७।

३ इनवे॰ ऑफ़ अलेक॰, पृ॰ ११२।

४ वही।

५ वही।

६. ४-२ १२४ १२५।

७. रामायण, अयो॰ काण्ड, ६८ १९ से २२।

के वंशज थे। ऋग्वेद (८-७४) से अनुमान होता है कि अनु लोग पहले उसी प्रदेश में रहते थे जहाँ बाद में कैकेय लोग बस गये।

कैकय के सर्वप्रथम राजा अश्वपति का उल्लेख प्राप्त है। यह अश्वपति अनेक ब्राह्मणों के धर्मोपदेष्टा थे।[1] इनकी राजधानी राजगृह या गिरिव्रज थी।[2] कनिंघम झेलम-तट पर स्थित जलालपुर को ही प्राचीन गिरिव्रज या राजगृह मानते हैं।[3]

पुराणों में कैकेयों का शिवि उशीनरों से घनिष्ठ सम्बन्ध बतलाया है। ये शिवि उशीनर के चार पुत्रों में से एक के वंशज थे।

मद्र—मद्र देश वर्तमान स्यालकोट[5] तथा रावी और चेनाब नदियों के मध्यवर्ती एवं समीपवर्ती प्रदेश का नाम था। मद्र वाहीक देश का एक भाग था। यह पूर्व और अपर दो भागों में विभाजित था। पूर्व (पूर्वी) मद्र रावी से चेनाब तक और अपर (पश्चिमी) मद्र चेनाब से झेलम तक फैला था। इसकी राजधानी साकल था जो स्यालकोट का प्राचीन नाम है।[6] मद्र प्राचीन वैदिक कालीन क्षत्रिय जाति के वंशज थे। व्यापारिक दृष्टि से यह प्रदेश महत्वपूर्ण था। ३२६ ई० पू० में यह प्रदेश सिकन्दर के अधिकार में आया। ईसा की प्रथम शताब्दी में उस पर मिनान्डर (मिलिन्द) का शासन था। भाष्य में मद्रराज और मद्रराज्ञी का उल्लेख है।[7] उसमें 'मद्रों का राजा' शब्द भी आया है। मद्र में जौ की उपज अधिक थी। भाष्य से अनुमान होता है कि मद्र और उशीनर की भूमि उपज की दृष्टि से समान थी। मद्र के किसी ह्रद से भाष्यकार परिचित थे। मद्र के निवासी को मद्रक कहते थे। मद्र या मद्र के राजा के प्रति भक्ति (निष्ठा) रखनेवाला भी मद्रक कहलाता था।[8]

उशीनर—उशीनर कुरु-प्रदेश के उत्तर में था। गोपथ-ब्राह्मण (२ ९) में उशीनरों को उदीच्य कहा है। ऐतरेय (८ १४) ब्राह्मण कुरु-पांचालों को वश और उशीनरों के साथ मध्यदेश में साथ-साथ रहते बतलाता है। पतंजलि ने मद्रों के साथ बार-बार उशीनरों का उल्लेख किया है। इससे ये पड़ोसी जान पड़ते हैं। उशीनर की बनी कन्थाएँ भाष्यकार के समय में प्रसिद्ध थीं यहाँतक कि वहाँ की बनी कन्थाओं के नाम तक बनानेवाले परिवारों के आधार पर प्रसिद्ध थे। यथा—सौशमिकन्थम् आह्वरकन्थम् आदि। ये नाम विशेष प्रकार की कन्थाओं के थे।[9]

---

१ शत० ब्रा० १०-६ १-२, छान्दो०उप० ५ ११ ४।
२ रामायण अयो० ६७-७ ६८ २२।
३ कनिंघम आर्कि० सर्वे रि० भाग २।
४ वायुपु० अ० ९९ मत्स्यपु०, अ० ४८, विष्णुपु० ४ १८।
५. महाभारत २ ११९६ तथा ८ २०३३।
६. ४ १ १, पृ० ११।
७. ९-१ २, पृ० २६३।
८. ४-१-९०, पृ० ११०।
९. ४-३-१०, पृ० ९४६।
१० ४-१-९० पृ० ११० १ ३-६२, पृ० ७८ ६-२ ४४, पृ० ३१४ ७-१-७४, पृ० ७०।

यही पतंजलि की मध्यमिका है। इस स्थान पर जो सिक्के मिले हैं उनपर 'मज्झमिकाय सिबिजनपदस्स' लिखा हुआ है जिससे सिद्ध होता है कि शिबियों का जनपद चित्तौड़ की मध्यमिका नगरी के चारों ओर था। जिसमें शिबि राज ने प्रजा के कहने से अपने युवराज वेस्सन्तर को देश से निकाल दिया था। बाद में बढ़ते-बढ़ते शिवि लोग दक्षिण तक पहुँच गये। प्राचीन चोल-राजवंश शिवि ही था। वाराह-मिहिर की बृहत्संहिता में दक्षिण देश में जिस शिबिका देश का उल्लेख है यह इन शिबियों का ही स्थान जान पड़ता है।[1]

पार्जिटर के अनुसार ये लोग एक समय उशीनर में रहते थे और बाद में इनके राजा शिबि उशीनर तथा उनके चार पुत्रों ने वृषदर्भ सुवीर, केकय और मद्रक जनपदों पर भी आधिपत्य कर लिया था। इस प्रकार उत्तर पश्चिम कोने को छोड़कर शेष सारे पंजाब पर इनका शासन रहा।

वसाति—भाष्य में शिबि या शैबदेश के साथ ही 'वासात या 'वसातय' देश का नाम आया है। यह वसाति जाति का विषय (अभिहित देश) था। ये लोग भी चेनाब और सिन्धु के संगम के पास चेनाब के निचले प्रदेश में रहते थे[2]।

दार्व—यह कम्बोज से ही फूटकर पृथक जनपद बना था। स्ट्रेबो के मत से इसके अन्तर्गत झेलम और चेनाब के बीच का सारा निम्न तथा मध्यवर्ती पर्वतीय क्षेत्र था।[3] यह तक्षशिला से ऊपर की ओर पर्वतों के भीतर का प्रदेश था। मोटे तौर पर इसमें पुँछ तथा पड़ोस के कुछ काश्मीरी जिले और सीमा प्रान्त के हजारा जिले का कुछ भाग शामिल था। सिकन्दर के आक्रमण के समय यहाँ अभिसार का शासन था। इसकी तथा पुरु की तक्षशिला से कट्टर शत्रुता थी। जब सिकन्दर इसकी ओर बढ़ा तब इसने आत्मसमर्पण का संवाद कहला भेजा किन्तु जब वह पुरु से लड़ने लगा तब अभिसार ने भी पुरु का साथ दिया।[4] अभिसार को कई इतिहासकारों ने दार्वाभिसार भी लिखा है। महाभारत में दार्वो का उल्लेख त्रिगर्तों तथा दरदों एवं अन्य उत्तरी पंजाब की जातियों के साथ हुआ है। काशिकाकार न दार्व और अभिसार को पृथक जनपद माना है।[5]

केकय—केकय-प्रदेश के निवासियों को भाष्य में कैकय कहा है। प्राचीन केकय विपाशा से प्रारम्भ होकर गन्धार की सीमा तक विस्तृत था। वर्तमान झेलम शाहपुर और गुजरात के जिले इसके अन्तर्गत थे। राजशेखर ने काव्यमीमांसा में शक हूण कम्बोज और वाह्लिक-प्रदेश के उत्तर भाग में इसकी स्थिति बतलाई है। महाभारत में उसका नाम प्रायः वाह्लिक और पुराणों में मद्र के साथ आया है। पौराणिक परम्परा के अनुसार कैकेय लोग अनु (अनार्यजाति)

---

१ पालि० हिस्ट्री ऑफ ऐन० इण्डि०, पृ० २०५ तथा कौलहार्न : लिस्ट ऑफ् सदर्न इन्स्क्रिप्शन्स सं० ६८५।

२ पालि० हिस्ट्री ऑफ् एन० इन०, पृ० २५७।

३ इनवे० ऑफ् अलेक०, पृ० ११२।

४ वही।

५ वही।

६. ४ २ १२४ १२५।

७. रामायण अयो० काण्ड ६८ १९ से २२।

के वंशज थे। ऋग्वेद (८-७४) से अनुमान होता है कि अनु लोग पहले उसी प्रदेश में रहते थे, जहाँ बाद में कैकेय लोग बस गए।

केकय के सर्वप्रथम राजा अश्वपति का उल्लेख प्राप्त है। यह अश्वपति अनेक ब्राह्मणों के धर्मोपदेष्टा थे।[1] इनकी राजधानी राजगृह या गिरिव्रज थी।[2] कनिंघम झेलम-तट पर स्थित जलालपुर को ही प्राचीन गिरिव्रज या राजगृह मानते हैं।[3]

पुराणों में कैकेयों का शिबि उशीनरों से घनिष्ठ सम्बन्ध बतलाया है। ये शिबि-उशीनर के चार पुत्रों में से एक के वंशज थे।

मद्र—मद्र देश वर्तमान स्यालकोट तथा रावी और चनाब नदियों के मध्यवर्ती एवं समीपवर्ती प्रदेश का नाम था। मद्र वाहीक देश का एक भाग था। यह पूर्व और अपर दो भागों में विभाजित था। पूर्व (पूर्वी) मद्र रावी से चनाब तक और अपर (पश्चिमी) मद्र चनाब से झेलम तक फैला था। इसकी राजधानी शाकल था जो स्यालकोट का प्राचीन नाम है।[5] मद्र प्राचीन वैदिक कालीन क्षत्रिय जाति के वंशज थे। व्यापारिक दृष्टि से यह प्रदेश महत्त्वपूर्ण था। ३२६ ई० पू० में यह प्रदेश सिकन्दर के अधिकार में आया। ईसा की प्रथम शताब्दी में उस पर मिनान्डर (मिलिन्द) का शासन था। भाष्य में मद्रराज और मद्रराजा का उल्लेख है।[6] उसमें 'मद्रों का राजा' शब्द भी आया है। मद्र में जौ की उपज अधिक थी।[7] भाष्य से अनुमान होता है कि मद्र और उशीनर की भूमि उपज की दृष्टि से समान थी। मद्र के किसी ह्रद से भाष्यकार परिचित थे। मद्र के निवासी को मद्रक कहते थे। मद्र या मद्र के राजा के प्रति भक्ति (निष्ठा) रखनेवाला भी मद्रक कहलाता था।[8]

उशीनर—उशीनर कुरु-प्रदेश के उत्तर में था। गोपथ-ब्राह्मण (२·९) में उशीनरों का उल्लेख हुआ है। ऐतरेय (८·१४) ब्राह्मण कुरु-पांचालों का वश और उशीनरों के साथ मध्यदेश में साथ-साथ रहते बतलाता है। पतंजलि ने मद्रों के साथ बार-बार उशीनरों का उल्लेख किया है। इससे वे पड़ोसी ज्ञात पड़ते हैं। उशीनर की बनी कन्थाएँ भाष्यकार के समय में प्रसिद्ध थीं यहाँतक कि वहाँ की बनी कन्थाओं के नाम तक बनानेवाले परिवारों के आधार पर प्रसिद्ध थे। यथा—सौशमिकन्थम्, आह्वरकन्थम् आदि। ये नाम विशेष प्रकार की कन्थाओं के थे।[10]

---

१ शत० ब्रा० १०-६-१ २, छान्दो०उप० ५ ११ ४।
२ रामायण, अयो० ६७-७, ६८-२२।
३ कनिंघम आर्कि० सर्वे रि० भाग २।
४ वायुपु० अ० ९९, मत्स्यपु० अ० ४८, विष्णुपु० ४-१८।
५ महाभारत २ ११९६ तथा ८-२०३३।
६ ४-१ १, पृ० ११।
७ ५-१-२, पृ० २६३।
८ ४-१-९०, पृ० ११०।
९ ४-१-१० पृ० २४६।
१० ४-१-९० पृ० ११० १ २-६९, पृ० ७८; ६-२-४४, पृ० ३१४, ७-१-७४, पृ० ७०।

से अवकीर्ण हो जाता है किन्तु जब कुएँ में पानी आ जाता है तब उस पानी से धूल-मिट्टी तो धुल ही जाती है अन्य भी बहुत-सा काम[1] होता है। कुओं के पास पशुओं के पीने के लिए पानी के हौज बनाये जाते थे जो निपान कहलाते थे।[2] आदमियों के लिए भी प्याऊ बनाये जाते थे जिन्हें प्रपा[3] कहते थे। निपान को आहाव भी कहते थे क्योंकि यहीं खड़ा होकर गाँव के पशु चरानेवाला ग्रामचीन पशुओं को बोलने के लिए हाँक मारता था।[4] कुएँ समय-समय पर साफ किये जाते थे। जो लोग यह काम करते थे वे उदपाह[5] कहलाते थे। इसी प्रकार कुओं से पानी ढोनेवालों को उदहार या उदकहार और जिस काँवर से वे पानी ढोते थे उसे उदवीवध या उदकवीवध कहते थे।[6] उदहार प्रायः कहार होते थे।

ग्राम-परिसर—गाँव के चारों ओर की भूमि तीन भागों में बँटी रहती थी—सीत्या गोचर[7] और ऊसर।[8] सीत्याभूमि केदारखण्डों में विभक्त थी जिसमें अन्न बोया जाता था। गोचर भूमि पशुओं के चरने के लिए नियत थी। बन्ध्या भूमि को ऊसर कहते थे। गोचर भूमि में चरनेवाले ग्राम्य पशुसंघों का उल्लेख पाणिनि ने भी किया है।[9] गाँव का वह क्षेत्र जहाँ गाँव के पशु प्रायः बैठते थे या बँधते थे गोष्ठ कहलाता था। जहाँ एक बार गोष्ठ रहा हो किन्तु बाद में उजड़ गया हो वह स्थान गोष्ठीन कहा जाता था।[10] गोष्ठ गाँव के बाहर पशुओं के बाड़े होते थे जिनका स्थान आवश्यकतानुसार बदलता रहता था। जब एक स्थान आसितंगु या आसितंगवीन हो जाता था[11], तो गोपाल लोग दूसरे स्थान में गोष्ठ बना लेते थे। गाँव में सेवक और नायक भी होते थे और जिन गाँवों से वे चले जाते थे उन्हें विसेवक और विनायक कहते थे।[12]

नगर-निर्माण—नगर शब्द मत्वर्थ (वाला) में नग शब्द के आगे र प्रत्यय होकर बना है, जिसका अर्थ है नग अर्थात् वृक्षोंवाला।[13] भाष्यकार ने पृथक वार्तिक द्वारा नगर की व्युत्पत्ति

१ कूपखनकः कूपखनन् मृदा पांसुभिश्चावकीर्णो भवति सोऽप्सु सञ्जातासु तत एव तं गुणमासादयति येन सदोषो निर्हण्यते। भूयसा चाभ्युदयेन योगो भवति।—भा० १, पृ० २४।

२ ३-३-७४।

३ ३-१-५८, पृ० १०८।

४ वही, ३-३-७५।

५ ३-२-१०।

६ वही।

७ ४ ४ ९१।

८ ३-३-११९, पृ० ११८।

९ ४ २-१०७, पृ० ४११।

१० १ २-७३।

११ ५-२-१८, गोष्ठ भवेन तमिहितगोसमूहो देश उच्यते (का०)।

१२ ५ ४-६ काशिका।

१३ १ ४ ६० पृ० १११।

१४ ५-२ १०७, पृ० ४११।

प्रतिपादित की है। अन्यत्र भी उन्होंने नगर को वनस्पतियों से युक्त कहा है।[1] भाष्यकार के इन कथनों से तत्कालीन नगर बसाने की पद्धति पर प्रकाश पड़ता है। नगर ऐसे ही स्थानों पर बसाये जाते थे जहाँ जल की पूरी सुविधा हो हरी भरी उपजाऊ भूमि हो और जहाँ वनस्पतियों का आधिक्य हो। ऐसे स्थान में नगरकार लोग सर्वप्रथम नगर-सीमा निश्चित करते थे।[2] भाष्य में नगरकार शब्द का बार-बार उल्लेख नगर-निर्माण-कला का उत्कर्ष सूचित करता है। नगर-निर्माण करने-वाले शिल्पियों का विशेष वर्ग इस कार्य के लिए उत्तरदायी होता था। ये लोग पहले परिखा और प्राकार तैयार करते थे। एतदर्थ उपयुक्त भूमि का चुनाव करना पड़ता था। परिखा (चतुर्दिक खाई) के योग्य भूमि पारिखेयी कही जाती थी।[3] परिखा-युक्त नगर को पारिख और उसमें होने वाली वस्तु को पारिखीय कहते थे।

नगर-प्राकार—नगर की दूसरी महत्त्वपूर्ण वस्तु थी उसके प्राकार। परिखा और प्राकार बाह्य आक्रमणों से नगर की रक्षा के लिए बनाये जाते थे। पतंजलि ने जहाँ अनेक महत्त्व-पूर्ण नगरों का उल्लेख (प्राकार के लिए भी पहले से ही उचित भूमि और मजबूत ईंटों का चुनाव कर लिया जाता था)[5] किया है वहाँ वे उनके प्राकारों का उल्लेख करना नहीं भूले हैं। पाटलिपुत्र[6] और सुघ्न के प्राकारों का विशेषतः तथा अन्य नगरों के प्राकारों का सामान्यतः उल्लेख उन्होंने किया है।[8] प्राकार इतने ऊँचे और चौड़े बनते थे कि उनके ऊपर से आवागमन की व्यवस्था रहती थी। प्राकार ईंटों से बनाये जाते थे।

नगर-प्रासाद—प्रासाद नगर की तीसरी विशेषता थी। प्रासाद महलों को कहते थे जो अन्य घरों से भिन्न होते थे। उच्चता विस्तार और रचना सभी दृष्टियों से ये अधिक महत्त्वशाली थे। इनसे नगर का गौरव बढ़ता था। इसीलिए, भाष्य में सुघ्न[10] और पाटलिपुत्र[11] के प्रासादों का विशेष रूप से उल्लेख हुआ है। प्राकार सम्पूर्ण नगर की वस्तु थी किन्तु प्रासाद व्यक्तिगत सम्पत्ति[12] थे। प्रासादवासी लोगों का सामाजिक महत्त्व अधिक था। प्रासादवासी ऊपरी मंजिलों में रहते थे।

---

१ १ १-५१ पृ० ५५१।

२ १ १ ३९, पृ० २४७।

३ ५ १ १७।

४ १ १-५८ पृ० ३८०।

५ ५ १ १६। प्राकार आसामिष्टकानां स्यात् प्राकारीया इष्टकाः प्राकारीयो देशः।—वही, काशिका।

६. ४-३-१३४ पृ० २५८ तथा ४ ३ ६६ पृ० २१९।

७. ४ ३-२९, पृ० २३३।

८. १ ३-१२९, पृ० १६४।

९. ५ ३-१००।

१० ४ ३ ७९, पृ० २३३।

११ ४ ३-१३४, पृ० २५८।

१२ ५ १ ११ पृ० ३०४।

सामान्य गृहवाले नीचे भूमि पर रहते थे। भाष्यकार ने इन्हें क्रमशः प्रासादवासी और भूमिवासी कहा है। कुछ लोग उभयवासी भी होते थे। इनके पास प्रासाद भी थे और सामान्य गृह भी।[1] प्रासाद में कई मंजिलें होती थीं। उनकी उच्चता भी ध्यान आकृष्ट करती थी। प्रासाद पर चढ़कर देखने का अर्थ था ऊँचे चढ़कर देखना।[2] इसीलिए, गृहों के प्रवेश-सत्कार से सम्बन्ध रखनेवाले अनुप्रवचन (मन्त्र) गेहानुप्रवेशनीय कहे जाते थे किन्तु प्रासाद के प्रवेश से सम्बन्ध रखनेवाले प्रासादारोहणीय।[3] प्रवेश और आरोहण शब्द इन दोनों का अन्तर स्पष्ट करते हैं।

नगर, प्राकार और प्रासाद इन तीनों शब्दों के लिए पतंजलि को स्वतन्त्र वार्तिकों का निर्माण करना पड़ा है। इससे यह भी प्रतीत होता है कि पाणिनि और कात्यायन के समय तक ये शब्द अधिक प्रचलित न थे। प्रसाद और प्रकार से प्रासाद और प्राकार का भेद भाष्यकार ने इन्हें कृत्रिम कहकर स्पष्ट किया है।

प्रासादों के अतिरिक्त नगर में राजकीय निवास राजसभा[4] इनसभा कोष्ठागार,[5] भाण्डागार आदि राजकीय भण्डार, शुल्कादि की शालाएँ, द्यूतागार, प्रपा[7] या पानागार तथा आपण[8] प्रेक्षागृह आदि होते थे। आगारों का दायित्व उनमें नियुक्त अधिकारियों पर होता था। शुल्क-शालाओं और पानागारों की व्यवस्था के लिए भी राजकीय कर्मचारी[11] रहते थे।

नगर भाग—नगर के दो भाग होते थे—अन्तर और बाह्य। साधारण नागरिक 'पुर' के अन्तर भाग में रहते थे।[12] चण्डालादि की बस्ती बाह्य भाग में होती थी।[13]

नगर-मार्ग—नगर के मार्ग गाँव की गलियों से चौड़े होते थे—इतने चौड़े कि उनपर रथ आ-जा सकें। ऐसे मार्ग रथ्या कहलाते थे।[14] इधर-उधर से आनेवाले मार्ग यत्र-तत्र एक दूसरे

---

१ १ १-८, पा० १५७।
२ २-३-२८, पृ० ४२५।
३ ५ १ १११ पृ० ३४५।
४ ६-३-१२२, पृ० ३६४।
५ २-४-२३।
६ ४-४-७०।
७ ४-४-९१।
८ २-१ १ पृ० २१८।
९ ४ २ १०४ पृ० २०८।
१० ४-२-८०।
११ ४-४-७०।
१२ १ १ ३६ पृ० २३८ तथा काशिका।
१३ वही।
१४ ५ १ ६ पृ० २१८।

को काटते थे और इस प्रकार त्रिपथ त्रिपथ और चतुष्पथ बनते थे।[1] भाष्यकार ने दीर्घकेशी तथा बहुत स्थानोंवाली रथ्याओं का जिक्र किया है।[2]

नगर-द्वार—प्रत्येक नगर में चार मुख्य द्वार होते थे जिनपर द्वारपाल नियुक्त रहते थे।[3] ये द्वारपाल आवागमन पर नियन्त्रण रखते थे तथा निश्चित नियमों के अनुसार द्वार-कपाट बन्द करते थे। द्वारों के नाम रखने का भी नियम था। नगर का द्वार जिस प्रमुख नगर की ओर खुलता था उसी के आधार पर उसका नाम रखा जाता था। उदाहरणार्थ यदि कान्यकुब्ज नगर का द्वार मथुरा की ओर होता तो उसे माथुर द्वार कहते थे। इसी प्रकार स्रौघ्न या पाटलिपुत्रक द्वार[4] थे। इन द्वारों से होकर प्रसिद्ध नगरों को जानेवाले मार्ग का नाम भी गन्तव्य नगर के नाम पर पड़ जाता है। उदाहरणार्थ कान्यकुब्ज से स्रुघ्न या मथुरा जानेवाला मार्ग स्रौघ्न या माथुर कहा जाता था।[5] भाष्यकार ने इस प्रसंग में 'अभिनिष्क्रामति द्वारम्' (४ ३-८६) सूत्र में 'अभिनिष्क्रामति' शब्द पर आपत्ति करते हुए कहा है कि सूत्र में 'अभिनिष्क्रामति' शब्द का प्रयोग ठीक नहीं है क्योंकि अचेतन द्वार निष्क्रमण नहीं कर सकता। जाने-आने की क्रिया तो चेतन पर ही अवलम्बित रहती है। इसलिए, 'अभिनिष्क्रमणं द्वारम्' कहना अधिक ठीक होता। काशिका ने कहा है कि द्वार अभिनिष्क्रमण-क्रिया का करण होता है। उसकी स्वातन्त्र्य से विवक्षा की गई है। पतंजलि ने उक्त आपत्ति का उत्तर स्वयं ही दे दिया है कि अचेतनों में चेतनावालों के समान उपचार देखा जाता है। जैसे घर का कोना बाहर निकल आया है या घर का कोना भीतर धँस गया है। इसी प्रकार यह द्वार मथुरा के सामने निकलता है आदि प्रयोग ठीक हैं।[6]

भाष्यकार ने ऐसे अनेक मार्गों का उल्लेख किया है जो एक नगर से दूसरे नगर को जाते थे। स्रुघ्न साकेत मथुरा और पाटलिपुत्र[7] जानेवाले मार्ग बड़े नगरों से सम्बद्ध थे।

परिखा प्राकार और द्वार नगर की प्रतिरक्षा के प्रमुख साधन थे। आक्रमणकारी प्राकार तोड़कर ही नगर पर अधिकार कर सकता था।

गन्धर्वनगर—भाष्यकार ने इन नगरों से भिन्न वायु-से प्रतीत होनेवाले उन गन्धर्वनगरों की भी चर्चा की है, जो दूर से तो दिखाई देते हैं किन्तु पास जाने पर हाथ नहीं लगते।[8]

---

१ २-३-५० पृ० ४०९।
२ ४ १-५४, पृ० ६६ तथा ४ १ १३, पृ० १४।
३ ३-२-१, पृ० १०९।
४ ४ ३-८६।
५ ४ ३-८५।
६ ४ ३-८६, पृ० २४१।
७ १ ३-२५, पृ० ६४।
८ बाह्लादिगण ४ १-९६।
९ ४ १ १३, पृ० १८।

## अध्याय ८

# गृह-सामग्री

सामान्य ग्रामीण घरों में रहनेवाली दैनिक उपयोग की वस्तुओं का उल्लेख भाष्य में मिलता है। इनमें शयन-सामग्री, पात्र तथा घरेलू काम के हथियार आदि हैं।

शयन-सामग्री—शयन-सामग्री में बिष्टर[1] बिछौने या आसन के लिए प्रयुक्त होता था। बिष्टर के अंग कौन थे, इस बात का पता भाष्य से नहीं चलता। छोटी खाटें, जिन्हें मंचा या मंचक[2] कहते थे, बालकों के खाने-सुलाने के काम आती थीं। इन पर पड़े बालक खिलखिलाया[3] करते थे। खट्वा (खाट) पुरुषों के सोने के काम आती थी। इसे शय्या भी कहते थे। शय्या ऐसा शब्द था जो खाट के लिए ही प्रयुक्त होता था, हर शयन के लिए नहीं। यह मंच से बड़ी होती थी। सम्भव है, मंच पालने को भी कहते हों। अतः लोग भूल से मंच को मञ्च भी कह जाते थे।[4] खट्वा की चर्चा भाष्य में बार-बार आई है।[5] भाष्य में खट्वा से वस्तुओं के खरीदने का भी पता चलता है। किसी-किसी परिवार में बहुत खाटें होती थीं। उसे खट्वाढ्य कहते थे। खट्वा शयन के साधनों में एक थी। सामान्यतया लेटने के आधार को शयन और बैठने के आधार को आसन[7] कहते थे। जिसके पास खट्वा नहीं होती थी वह घास-फूस भूमि पर बिछाकर सो जाता था।[8]

बैठने के साधनों में द्विपदिका और त्रिपदिका घरों में रहती थीं।[11] ये दो और तीन पाँव की लकड़ी की तिपाई-जैसी वस्तुएँ थीं।

---

१ ८।१।९१।
२ भा० १, पृ० ३२।
३ मञ्च हसंति ।—४-१।४८, पृ० ५९।
४ १।१-९९।
५ भा० १, पृ० ३२।
६ भा० १, पृ० ३४।
७ ४-१।१, पृ० २६।
८ भा० १ पृ० ३६।
९ २-१-२८, पृ० ४२५।
१० १-२-११० पृ० २४५।
११ १।१-५७, पृ० ३५२।

खट्वा को पर्यक या पल्यंक और शय्या भी कहते थे।[१] आसन्दी या आरामकुर्सी का भी व्यवहार होता था।[२] यह प्रतिष्ठित लोगों का आसन था। लँगड़े या अपाहिज लोग पर्ण के सहारे चलते थे। इन्हें पर्णिक कहते थे।[३] पर्ण बैसाखी तथा पहियेदार कुर्सी दोनों को कहते थे।

पात्र—दैनिक व्यवहार के पात्रों में घट घटी कुम्भ कलश कलशी कुम्भी महाकुम्भ करक और कमण्डलु जलपात्र थे। घटी छोटे लोटे के बराबर का मिट्टी या धातु का पात्र था। यज्ञादि में वेदी के पास अनेक घटियों में जल भरकर रखा जाता था। घट उससे बड़ा था और सामान्यतः मिट्टी का बनता था।[४] कलशी घटी के आकार की होती थी।[५] कुम्भ घट से भी बड़ा होता था। कुम्भी मलैया या मिट्टी की छोटी-सी मटकी थी। महाकुम्भ कण्ठी के आकार का होता था जिससे एक मन तक वस्तु समा सकती थी। कुलाल ये सब पात्र बनाते थे। जिसे घट की आवश्यकता होती थी वह कुम्भकार के पास जाकर आवश्यकतानुसार बनवा लेता था।[६] घटी और घटिका समान थी।[७] इन्हें भी कुम्हार बनाते थे। कमण्डलु बड़े लोटे के आकार का ब्रह्मचारियों का जलपात्र[८] था। सामान्य लोटे को करक कहते थे।[९] छात्र प्रायः 'कमण्डलुपाणि' होते थे।[१०]

स्थाली (बटलोई) ओदन या सूप बनाने के काम आती थी।[११] पिठर थाली या छोटी थाली के आकार का (तेला या कटोरा) था।[१२] पिठर काँसे का बनता था जो बाद्य के समान बजाने के काम भी आता था।[१३] स्थाली के विभिन्न आकार थे। भिन्न-भिन्न परिमाण के तण्डुलों के पकाने के लिए अलग-अलग स्थालियाँ रहती थीं जिनके नाम उनकी पकाने की योग्यता के आधार पर पड़ जाते थे। जैसे एक द्रोण चावल पकाने की योग्यता रखनेवाली स्थाली द्रौणी या द्रौणिकी कहलाती थी। इसी प्रकार पात्रीणा आढकीना आचितीना पाक्यशीया फाणितिकी किंकुट्टीया आदि स्थालियाँ थीं।[१५]

---

१ ८-२ २२ पृ० ३६५।
२ ८-३-१९, पृ० ३३७।
३ ४ ४-१, पृ० २७४ तथा ४-४-१०।
४ भा० १ पृ० ५ तथा ३-२ १, पृ० २११।
५ भा० १, पृ० १७।
६ ४ ३-५१।
७ ३-१ १९, पृ० १९७।
८ भा० १, पृ० १७।
९ भा० १, पृ० १६।
१० १ ४-२, पृ० ३३१ तथा २ ३३ २६, पृ० ४२१।
११ ८ २-८४ पृ० ३९०।
१२ २-१ ३६, पृ० २६४।
१३ १ ४-१०६, पृ० २०८।
१४ ४-४-५५, पृ० २८०।
१५ ५ १-५२ से ५५, पृ० ३२५।

स्थाली के समान उखा या कटाह भी पकाने का पात्र था और उसके नाम भी स्थाली के समान प्रास्थिक आदि, पकाने की योग्यता के आधार पर होते थे।[1]

इनके अतिरिक्त कुम्भिका या कुम्भी, अमत्र कंस या कंसपात्री या कांस्यपात्री कपाल शराव आदि नित्य व्यवहार के पात्र थे। कुम्भी (कूंडी) पत्थर या लकड़ी की होती थी।[2] छोटे बड़े भेद से इनके अनेक आकार थे। माट को भी कुम्भिका कहते थे। यह मिट्टी की बनती थी। भाष्य में कुम्भिका से पानी टपकने का उल्लेख है।[3] अमत्र कठौती या उसी प्रकार का अन्य पात्र था जिसमें भात आदि परोसा जाता था। कंस कटोरी या कटोरा था जो कांसे या तांबे का बनता था। कंस दूध-भात खाने के काम आता था।[4] यह भी भिन्न-भिन्न आकारों का बनता था। लौह कंस (तांबे का कटोरा) इतना चमकता था कि बेरों की टोकरी (बदर पिटक) के बीच रख देने पर ऐसा प्रतीत होता कि उसमें बेर भरे हुए हैं।[5] कंस-पात्रों का प्रचार सम्पन्न घरों में ही विशेष था और यह गौरव की बात मानी जाती थी। कपाल कंस से बड़े आकार के होते थे। शराव प्याले के आकार के होते थे। शराव और कपाल मिट्टी के बने होते थे। शरावों का प्रचार अपेक्षाकृत अधिक था।[6] मिट्टी के पात्र पुराने होने पर बदल दिये जाते थे। नई कुम्भी और नई घटी का महत्त्व विशेष था।[7] काशिकाकार ने *'भक्ताख्यास्तदर्थेषु'* (६ २-७१) सूत्र के भाष्य में *भिक्षा-कंस श्राणा-कंस* और भाजी-कंस शब्दों का उल्लेख किया है। कंस जिस वस्तु के लिए व्यवहार में आते थे उसी के आधार पर उनके नाम पड़ जाते थे। ऋग्वेद में भी अमत्र का उल्लेख है। यह सोमपात्र के रूप में प्रयुक्त होता था।[10] उखा खाद्य वस्तुओं के उबलने के काम आती थी। यह कड़ाई का प्राचीन रूप था। ऋग्वेद के मन्त्र-प्रसंगों में इसका वर्णन है और वहाँ यह मृण्मयी बतलाई गई है।[11]

पेषणादि-साधन—भोजन से सम्बद्ध वस्तुओं में शूर्प और तितउ (चालनी) अन्न को साफ करने के काम आते थे।[12] उलूखल अन्न को कूटने के काम आता था। मूसल इस काम में उसका

---

१ ४-२ १७ तथा ५ १-५२।
२ ४-१ ४२ काशिका।
३ ३-१-८० पृ० १५५ तथा भा० १ पृ० १९।
४ ४ १ ४२ काशिका।
५ १ ३-१, पृ० १४।
६ १-२-३०, पृ० ५०३।
७ ८ ९-३, पृ० ३१७।
८ भा० १, पृ० १९।
९ ४ २ १४ काशिका।
१० १ १ ४४, पृ० २५९।
११ ३-३-२०, पृ० २९९ तथा भा० १ पृ० ८।
१२ ९-१ ३६, पृ० २८८ तथा १ १-५०, पृ० ३०७।
१३ भा० १ १६२ १३ १४, तैत्ति० सं० ४-१ ६ ३ तथा वाजस० सं०, ११-५९।

साथी था।[1] तिल्पीडनी प्रत्येक घर में नहीं होती थी। तेली के घर में होती थी, तथापि उसका महत्त्व प्रत्येक परिवार के लिए था।

**उदञ्चन-साधन**—उदकोदंचन उदंक (तेल ऊपर निकालने का साधन) कुएँ से पानी खींचने की रस्सी अश्मा (पीसने की सिल) और दृषद् (चक्की) ये गृहोपयोगी वस्तुएँ प्रायः सभी घरों में थीं। उदंक पीपे में से तेल निकालने के लिए था।[2] उदकोदंचन धातु-पात्र था जिससे घड़े में से पानी निकालते थे। ऐतरेय ब्राह्मण में तथा शतपथ-ब्राह्मण में उदंचन शब्द पानी खींचने की बाल्टी के अर्थ में मिलता है।[3] रस्सी को भाष्यकार ने पाणिसम्मी कहा है। यह दुबड़ी या तिलड़ी बनाई जाती थी। रज्जु के बनाने या बटने को 'वर्तन' कहते थे। बटने के बाद रज्जु काष्ठ-स्तम्भ में रगड़कर चिकनी की जाती थी और तब वह संपुष्ट या संघुषित हो जाती थी।[4] इसके बाद दुबारा ऐंठकर वह तिलड़ी की जाती थी[5] और तब उससे पानी खींचा जाता था। अश्मा[6] (सिल) और दृषद्[7] (चक्की) ये दोनों पीसने के काम आते थे। दही मथने की मटकी तथा रई (मन्थ) भी प्रायः घरों में रहते थे।[8]

**छिदा-साधन**—असि[9] परशु,[10] दात्र[11] इध्म-व्रश्चन[12] पलाश-शातन[13] (हँसिया), आखन आखर, आखनिक[14] या आखनिकबक खादी[15] वृक्षादन[16] और अंकुशा[17] सामान्य व्यवहार के औज़ार थे। असि और परशु काटने के काम आते थे। दात्र (गड़ासी) को कहते थे। इध्म-व्रश्चन कुल्हाड़ी का नाम था जो लकड़ी काटने के काम आती थी। पलाश-शातन पेड़ों से पत्ते छाँटने के

---

१ भा० ९-१४ १।
२ ३-३-१२३ पृ० ११८।
३ ऐत० ब्रा० ७-३२ तथा शत० ब्रा० ४ ३-५ २१।
४ ३-१ १२४, पृ० १९९।
५ १ १ ४४ पृ० २७५।
६ ५ १ ११९, पृ० ३५५ तथा १ ३-२८, पृ० ६५।
७ १ ३ १ पृ० ८।
८ ४-३ २५, पृ० २३०।
९ ५ १ ११०।
१० १ ४-१ पृ० १०९, ११०।
११ २-१ २, पृ० २६४।
१२ ९-१ ३२, पृ० २८५।
१३ २-२-८, पृ० ३४२।
१४ वही।
१५ ३-३-१२५, पृ० ३१९।
१६ ४ १ ३, पृ० १८।
१७ वही।
१८ ९-१ १ पृ० ३९७।

काम आता था। आखन या आखर फावड़े को कहते थे। खोदने में इसका प्रयोग होता था। वृक्षादन कुल्हाड़ी का दूसरा नाम था। वाशी या कुल्हाड़ी और वृक्षादन एक ही औजार का नाम था। मकुला सरौते को कहते थे जो सुपारी आदि काटने के काम आता होगा।

भरनी और कोठे—पदार्थों को रखने के लिए जिन पात्रों का व्यवहार होता था उनमें घृतघट और तैलघट भोजन से सम्बन्ध रखते थे। ये अन्य घटों से भिन्न थे और केवल घृत तथा तैल रखने के ही काम आते थे। घी या तेल निकाल लेने पर भी उनकी घृतघट या तैलघट संज्ञा अक्षुण्ण रहती थी। ये घट कभी-कभी घी और तेल खत्म हो जाने पर अग्नि में तपाए जाते थे और तृण की कूची से मलकर साफ भी किये जाते थे जिससे उनमें रखे गये घृत या तेल खराब नहीं होते थे।[1] कुतुप चमड़े की कुप्पी होती थी जो तैलादि रखने के काम आती थी। कुतू कुतुप से बड़ी होती थी। कुतू आवपन थी।[2] उसमें भरकर अन्न बोया जाता था। उष्ट्रिका भी आवपन-पात्र[3] था। सम्भवतः ऊपर का भाग (गरदन) ऊँट के समान लम्बा होने के कारण इसका नाम उष्ट्रिका पड़ा था। दृति (मशक) चमड़े की थैली के रूप में व्यवहृत होती थी। दृति में भरी हुई वस्तु, दार्तेय कहलाती थी। भस्त्रा भस्त्रिका या भस्त्रका चमड़े की बनी मशक-जैसी वस्तु थी जो पदार्थ भरने के काम आती थी।[5] लुहार की चमड़े की धौंकनी को भी भस्त्रा कहते थे। गोणी और गोपी क्रमशः बड़े और छोटे आकार की बोरियाँ थीं जो प्रायः घरों में रहती थीं और अनाज भरने के काम आती थीं।[7] गोणी का प्रचलन आज भी ग्रामों में है। टट्टू पर अनाजादि लादनेवाले बनिये गोणी का ही उपयोग करते हैं। टट्टू की पीठ पर दो गोणियाँ दायें-बायें लटकाकर परस्पर जोड़ दी जाती हैं। वीवध (काँवर या बहँगी) पानी या अन्य सामान ढोने के काम आती थी।

अन्न भरने के लिए मिट्टी के अनेक पात्रों का प्रयोग किया जाता था। रबी या खरीफ की उपज इनमें भरकर रखी जाती थी जिससे चूहे या कीड़े उसे नष्ट न कर सकें। ऐसे पात्रों में कुम्भ कुम्हार का बनाया हुआ मटका होता[8] था। कलश और कलशी भी जिनका अपभ्रंश रूप कलसा और कलसी आज भी प्रचलित है अनाज भरने के काम आते थे।[9] कुसूल[10] उससे बड़ा मिट्टी का बना मटका या डेहरा होता था और कुम्भी कुम्भ का छोटा संस्करण।[11] कुसूल में बहुत अधिक

१ २ १ १, पृ० २४०।
२ ५ १-८९ काशिका।
३ ४ १ ३ पृ० २२।
४ ४ ३-५६।
५ ४ १ १४, पृ० ७४ तथा ४ ४ १६ तथा १ १-७२, पृ० ४५७।
६ १ २-५०, पृ० ५४२।
७ ४-४ १७ पृ० २७५।
८ ४ ३-५६ तथा ६ ४ १७४, पृ० ५०७।
९ ८ ४ ११, पृ० ४८१ तथा १ ३-७, पृ० २७।
१० ५-१ १०२ तथा ४ १ १, पृ० ९।
११ १ ३-७, पृ० २७।

अनाज समा जाता था। इसे कुसूल या कोष्ठ (कोठा) भी कहते थे।[1] इनका मुँह अनाज भरने के बाद ऊपर से बन्द कर दिया जाता था किन्तु नीचे की ओर अनाज निकालने के लिए ऐसा छेद रखा जाता था जिसे आवश्यकतानुसार खोला जा सके। इस छेद को कुसूल-बिल कहते थे। कूप और खाता खत्तियों के रूप थे। भूमि के भीतर खोदकर कच्ची या पक्की खत्तियाँ भी अनाज रखने के लिए बनाई जाती थीं। इनके मुख को भी कूपबिल और खाताबिल कहते थे। छोटा कुसूल कुसूली कहलाता था।[2]

आस्तरण—घरों में भूमि पर बैठने के समय जिन आस्तरणों का उपयोग होता था उनमें कट मुख्य था। कट काश तथा अन्य अनेक तृणों से बनाये जाते थे।[3] चर्म का व्यवहार बिछौने के रूप में भी होता था। द्वीपी का चर्म बिछाने में श्रेष्ठ माना जाता था किन्तु वह सब घरों में उपलब्ध नहीं था।

---

१ ३-१-१ पृ० २५३।
२ ४-१-१, पृ० ९।
३ ३-१-९९, पृ० १९८।
४ ३-३-१६, पृ० ४३१।

उसी प्रकार वह उनमें श्रेष्ठता लाने का भी उद्योग करता है।[1] वह चाहता है कि मेरे वस्त्र अधिकाधिक सूक्ष्म हों। सूक्ष्मतर वस्त्र बनाने की बात भाष्यकार ने बार-बार कही है।[2] उन्होंने कहा है कि वस्त्रों की वस्त्रों से स्पर्धा होती है, अर्थात् वस्त्र बनानेवाले वस्त्रों के विषय में दूसरे वस्त्र बनानेवालों से स्पर्धा करते हैं।[3] इन सब उद्धरणों से प्रमाणित होता है कि भाष्यकार के युग में सूक्ष्म वस्त्रों को बनाने की कला बहुत उन्नत थी और इस दिशा में जनरुचि भी बहुत जागरूक थी।

वस्त्रों की सिलाई—पहनने में दोनों प्रकार के वस्त्रों का व्यवहार होता था—बिना सिले और सिले हुए। भाष्यकार ने तीक्ष्ण सुई से सीने का उल्लेख किया है। तीक्ष्ण सूची सूक्ष्मतर वस्त्रों की सिलाई के लिए काम में आती थी। उन्होंने अच्छी तरह सीकर तैयार किये गये वस्त्रों की ओर संकेत किया है।[4] फटे हुए कपड़े के पुनः उत्स्यूत या रफू करने का प्रकार भी भाष्यकार के समय में था।[5]

उत्तरीय और अन्तरीय—काशिकाकार ने शरीर को वास्त्रयुगिक[6] कहा है, अर्थात् वस्त्रयुग से शरीर की शोभा बढ़ती है। यह कथन इस बात का प्रमाण है कि सामान्यतः लोग शरीर पर दो वस्त्र धारण करते थे। ये वस्त्र अन्तरीय और उत्तरीय कहलाते थे। अन्तरीय शरीर में पहना जानेवाला वस्त्र था और उत्तरीय ओढ़ा जानेवाला। ये दोनों मिलकर उपसंव्यान कहलाते थे। सामान्यतया उत्तरीय वस्त्र छोटा होता था और अन्तरीय बड़ा किन्तु कभी-कभी दोनों का आकार बराबर भी रहता था। भाष्यकार ने अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः (१ १ ३६) सूत्र के वार्तिकों पर टीका करते हुए शंका उठाई है कि इस सूत्र में उपसंव्यान शब्द ग्रहण करना निरर्थक है। उपसंव्यान शब्द को यदि सूत्र से निकाल दें तो बहिर्योग शब्द शेष रह जाता है। उपसंव्यान शब्द उप+सम्+व्येञ् धातु+ल्युट् प्रत्यय होकर बनता है। इसमें क्रिया का अर्थ 'आच्छादन करना' है। उसके आगे होनेवाले प्रत्यय के कर्म और करण दोनों अर्थ सम्भव हैं। इस प्रकार, उपसंव्यान के दो अर्थ हुए—वह वस्त्र, जिससे आच्छादन किया जाय और वह वस्त्र जिसका आच्छादन किया जाय। उत्तरीय वस्त्र से शरीर का आच्छादन किया जाता है और अन्तरीय वस्त्र का उत्तरीय वस्त्र द्वारा आच्छादन किया जाता है। उत्तरीय शरीर के ऊपर रहता है, इसलिए बहिर्योग कहने से उसका ग्रहण हो जायगा। अन्तरीय वस्त्र का योग या संयोग बहिर्वस्त्र से रहता है, इसलिए उसका भी ग्रहण बहिर्योग कहने से हो सकता है। ऐसी स्थिति में उपसंव्यान की कोई आवश्यकता सूत्र में नहीं है। इसका उत्तर वार्तिककार ने दिया है कि कभी-कभी उत्तरीय और अन्तरीय दोनों

---

१ यथैवासौ द्रव्येषु यतते वस्त्राणि मे स्युरिति एवं गुणेष्वपि यतते सूक्ष्मतराणि मे स्युरिति।—२ १ ६८, पृ० ३२६।

२ वही।

३ यावता वस्त्राणि तद्गुणसमपेक्षास्तेषूत्पन्नं चापेक्ष्य वस्त्राणां वस्त्रैर्युगपत् स्पर्धा भवति।—वही।

४ तीक्ष्णया सूच्या सीव्यन्।—१ २ २, पृ० २६४।

५ १ १-५६, पृ० ३३५।

६ पुनरुत्स्यूतं वासो देयम्।—१ ४ ६०, पृ० १९०।

७ ५ १ ११।

होता था। प्रावार को प्रवर भी कहते थे। पाणिनि ने प्रावार को आच्छादन कहा है। प्रावार चादर या शाल को कहते थे। बृहतिका भी आच्छादन था जो प्रावार के ही समान कन्धों से ओढ़ा जाता था।[1] बृहतिका प्रावार से बड़ी थी और कमर के नीचे घुटनों तक पहुँचती थी। बृहतिका शब्द इसके लम्बे होने की ओर संकेत करता है। सम्भव है, यह लम्बा सिला हुआ वस्त्र अचकन का पूर्वज हो। यह घुटनों तक लम्बा कुरते जैसा वस्त्र था। पतञ्जलि[2] ने वस्त्र और कम्बल के साथ बृहतिका का उल्लेख किया है जिससे यह लम्बी चादर-तुल्य ओढ़ना मालूम होता है। प्रावारक का एक भेद वपका भी था[3]। तान्तव अर्थ में वर्णिका शब्द प्रचलित था अन्यथा अंगिका शब्द का व्यवहार होता था।

कुतप—भाष्यकार ने कुतप वस्त्र[4] की चर्चा की है। उन्होंने कुतप वस्त्र पहननेवाले सौश्रुत की 'कुतप-सौश्रुत' संज्ञा बतलाई है। कुतप हल्का, गरम ऊनी कम्बल या शाल होता था। यह पर्वतीय विशेषतः नैपाली ऊन का बना होता था।

उष्णीष—उष्णीष या पगड़ी बाँधने की भी प्रथा थी। भाष्यकार ने लाल पगड़ी बाँधकर घूमनेवाले ऋत्विजों[5] की चर्चा एकाधिक बार की है। पगड़ी का प्रचार इस बात का संकेत देता है कि 'वास्तयुगिक' शरीर सामान्यतः शोभित माना जाता था। यह निम्नतम मर्यादा थी। वैसे लोग दो से अधिक भी वस्त्र धारण करते थे। इनमें शरीर के ऊपर भाग में पहना जानेवाला वस्त्र निश्चित ही स्यूत होता था।

उपर्युक्त सब परिधान 'वासस्' कहलाते थे। पहनने के बाद इनकी ठीक तहें बनाकर रख देने की प्रथा थी जिससे वे गन्दे न दिखें। भाष्य में दोनों वस्त्रों का तह बनाकर रखने का उल्लेख है।[6] ये दोनों वस्त्र उत्तरीय और अन्तरीय थे।

वस्त्रों का रंग—वस्त्र अनेक रंग के होते थे। रंग बिरंगे वस्त्रोंवाले देवदत्त को भाष्यकार ने चित्रिताभरण कहा है। 'तेन रक्तं रागात्' (४ २ १) के प्रसंग में भाष्यकार ने नीली मंजिष्ठा शकल कर्दम कषाय हरिद्रा पीत आदि अनेक रंगों से वस्त्रों के रँगे जाने का उल्लेख किया है। फिर भी शुक्ल वस्त्र का प्रचार उच्च संस्कृत लोगों में अधिक था। वस्त्र शाटी और कम्बल के साथ उन्होंने सर्वदा शुक्ल विशेषण का उपयोग किया है। कभी तो 'शुक्लतर' विशेषण भी प्रयुक्त हुआ है। लाल वस्त्र भी प्रयोग में आते ही थे। भाष्यकार ने कहा है कि दो लाल वस्त्रों के बीच रखा हुआ शुक्ल वस्त्र भी लाल दिखाई देता है।[9]

---

१ ५ ४ ६।
२ १ २ ६९, पृ० ६०३।
३ ७-१ ४५, पृ० ११०।
४ २ १ ६९, पृ० ११०।
५ लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति।—१ १-२७, पृ० २२० तथा ९-१ ६९, पृ० ११९।
६ प्रभुक्ति वाससी।—१ १-६६, पृ० ८४।
७. १ ४-२ प० १८।
८ १-२-४० पृ० ५०३।
९ १ १ ६४ पृ० ५९९ तथा २ २-२४, पृ० ३६१।

**कम्बल**—कम्बल का व्यवहार प्राचीन भारत में बहुत था। शाटक के समान कम्बल भी निश्चित आकार के तथा निश्चित वजन के बनते थे। सामान्यतया ये ही कम्बल बाजार में बिकते थे और इन्हें 'पण्यकम्बल' कहते थे।[1] 'पण्यकम्बल' विशिष्ट कम्बलों की संज्ञा थी। सामान्य तौर पर अन्य विक्रतव्य कम्बलों को भी पण्यकम्बल कहते थे पर उसके उच्चारण में समासान्तोदात्त होता था पूर्वपद प्रकृति-स्वर नहीं। पण्यकम्बल 'ऊर्णापलशतम्' से बनता था जिसका वजन लगभग पाँच सेर होता था। एक कम्बल-भर ऊन को कम्बल्य कहते थे।[2] अतः कम्बल्या ऊर्णा का अर्थ पाँच सेर ऊन होता था। कम्बल बनाने के योग्य सामान्य ऊन कम्बलीय कहलाती थी। 'कम्बल्य' संज्ञा शब्द था जो विशिष्ट परिमाण का द्योतक था। पण्यकम्बलों का प्रचार बहुत अधिक था। कम्बल प्रायः शुक्ल वर्ण के बनते थे। शिष्टवर्ग में शुक्लवर्णीय कम्बलों का प्रचार अधिक था। भाष्यकार ने सर्वत्र शुक्ल कम्बल का ही उल्लेख किया है।[3] कुतप के समान रांकव कम्बल भी प्रसिद्ध थे जो रंकु-प्रदेश में बनते थे। ये कम्बल बड़े मजबूत बनाये जाते थे जो वर्षों नहीं फटते थे। भाष्यकार ने कम्बल को 'अजरिता' कहा है जिसका अर्थ है 'न फटनेवाला'।

**कन्था**—कन्था बड़े परिश्रम से बनाई जाती थी। जिसके लिए धैर्य के साथ कला भी अपेक्षित थी। कन्था से सम्बद्ध वस्तु कान्थिक कहलाती थी। कन्था का प्रचार बहुत अधिक था यह बात इसी से प्रमाणित होती है कि पाणिनि ने कान्थिक शब्द के लिए पृथक् 'कन्थायाष्ठक्' (४-२ १०२) सूत्र का निर्माण किया है। वर्णु देश की कन्था विशेष प्रसिद्ध थी। वर्णु नदी का समीपवर्ती प्रदेश भी वर्णु कहलाता था। वर्णु के लोग कन्था बनाने में विशेष प्रवीण थे। वर्णु में बनी कन्था से शैष अर्थ में कान्थक शब्द बनता था।[5] कान्थिक से भिन्न कान्थक शब्द केवल वर्णु की विशेषता बतलाने के लिए था। कन्था आस्तरण का काम देती थी। वर्णु के समान उशीनर जनपद के सौशमि और आह्वर प्रदेशों में बनी कन्थाएँ भी अति प्रसिद्ध थीं। सौशमि और आह्वर की कन्थाओं की अर्हता तथा प्रचार अन्यत्र बनी कन्थाओं से अधिक था। इसलिए सौशमि-कन्थ आह्वर-कन्थ शब्द संज्ञा बन गये थे। पाणिनि ने उशीनर-जनपद में बनी विशिष्ट नामवाली कन्था का बोध करानेवाले कन्थान्त तत्पुरुष को नपुंसकलिंग माना है।[6] उशीनर से भिन्न प्रदेश की कन्था के साथ समास होने पर समस्त पद नपुंसकलिंग नहीं होता। वीरण कन्था और आह्वर-कन्था में यह अन्तर स्पष्ट देखा जा सकता है। तत्पुरुषसमास में इस प्रकार नपुंसकलिंग बना कन्था शब्द के उत्तर पद होने पर आद्युदात्त हो जाता था। चर्मकन्थ तथा

---

१ पण्यकम्बलः संज्ञायामिति वक्तव्यम् यो हि पणितव्यः कम्बलः पण्यकम्बल एवासौ भवति।—६-२ ४२, पृ० २५९।

२ कम्बलाच्च संज्ञायाम्—इदं तर्हि प्रयोजनं संज्ञायामितिनं वक्ष्यामीति। इह माभूत कम्बलीया ऊर्णा।—५ १ ३, पृ० २९७।

३ १ १ ६४, पृ० ५९९।

४ ३-१ १०५, पृ० १८३।

५ ४-२-१०३।

६ २ ४ २० काशिका।

चिह्नादिगण में पठित (चिह्न, मडर, मद्गुर, वैतुल, पटत्क, विलक्षण आदि) शब्दों के पूर्व होने पर कन्या शब्द आद्युदात्त होता था।[1] कन्या-विषयक इतने सूक्ष्म नियम उसके व्यापक उपयोग तथा उसके बनाने की उन्नत कला के परिचायक हैं।

उपानह्—'वासस्' के अतिरिक्त वेश की पूर्णता के लिए उपानह् आवश्यक माने जाते थे। उपानह् का उल्लेख संहिता-काल (तैत्ति० सं० ५ ४ ४ तथा शतपथ ब्रा० ५ ४ ३ १९) से ही बराबर मिलता है। शतपथ में शूकर चर्म के जूतों का उल्लेख है। कौषीतकी ब्राह्मण (२-१) में दण्ड और उपानह् नाम साथ-साथ आये हैं। ये चर्म और काष्ठ दोनों के बनते थे। भाष्य में औपानह्य दारु[2] और औपानह्य चर्म[3] दोनों का उल्लेख है। ब्रह्मचारी तथा वैखानस काठ के उपानह् धारण करते होंगे। उपानह् अनुपदीन[4] होते थे अर्थात् पाँव की माप के तैयार किये जाते थे। वस्त्र के साथ उपानह् भूषा के लिए भी उपयोग में लाये जाते थे। अच्छा आकार, बनावट की मज़बूती सुन्दरता और कोमलता उन्हें आकर्षक बना देती थी। इसलिए, कुछ लोगों को उपानह् के प्रति विशेष आसक्ति रहती थी। भाष्य में ऐसे व्यक्ति को जिसे छत्र और उपानह् प्रिय हों 'छत्रोपानहप्रिय'[5] बतलाया है। उपानह् लकड़ी के इस प्रकार के भी बनते थे जिनमें छेद रहते थे और आधुनिक चप्पल के पट्टों के समान मूँज की रस्सी उन छेदों में इस प्रकार पिरो दी जाती थी कि वह पाँव को सँभाल सके। उपानह् का यह प्रकार खड़ाऊँ से भिन्न था। इस प्रकार उपानह् (पौली) आज भी ग्रामों में पहने जाते हैं। काशिकाकार ने इन पौलियों को लक्ष्य करके ही 'औपानह्य मुञ्ज'[6] उदाहरण दिया है। चमड़े के जूतों में जो कच्चे चमड़े के बनाये जाते थे कोमलता उत्पन्न करने के लिए तिल का कल्क[7] (तेल के नीचे जमा हुआ मैल या ठेंठ) लगाया जाता था।

यष्टि आदि—यष्टि आत्मरक्षा का साधन तो थी ही भूषा के लिए भी उपयोग में आती थी। लोग सदा यष्टि हाथ में लेकर चलते थे। इन लोगों का नाम ही यष्टि के आधार पर पड़ जाता था। उदाहरणार्थ सदा यष्टि साथ में रखनेवाले मौद्गल्य को 'यष्टिमौद्गल्य'[8] कहा जाता था। साधारणतया यष्टि लेकर चलनेवाले को याष्टीक[9] कहते थे। दण्ड यष्टि से बड़ा होता था। ब्रह्मचारी तो सर्वदा दण्ड साथ में रखते थे किन्तु उनका दण्ड भूषा[10] के रूप में नहीं था। ब्रह्म

१ ६ २-१२४।
२ ५ १-२, पृ० २९४।
३ वही।
४ ५ २ ९।
५ २ १-५१ पृ० ३०४।
६ ५ १ १४ काशिका।
७ उपानच्चर्मतिलकल्कः।—५-३ पृ० ३०४।
८ २ १ ६५, पृ० ३९०।
९ ४-४-५९।
१० ४-२ १०४, पृ० २१०।

धारी का दण्ड पलाश का होता था जिसे आषाढ़ भी कहते थे। दण्ड के लिए साल वृक्ष का भी व्यवहार होता था।[1] असि भी कोशों में धारण की जाती थी। कमर में लटकने के कारण असि को कौक्षेयक भी कहते थे।[2]

**सौन्दर्यप्रियता**—पाणिनि और पतंजलि दोनों में इस प्रकार के अनेक उल्लेख मिलते हैं जिनसे तत्कालीन सौन्दर्यप्रियता का पता चलता है। प्रावीण्य के आधार पर व्यक्तियों के दो वर्ग थे—नागरक और प्राकृत।[3] नागरक जन शिक्षित तथा सुसंस्कृत थे। कामशास्त्र में नागरकों के सम्पूर्ण जीवन का विस्तृत विवरण प्राप्त होता है। 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' (२-१-५६) सूत्र पुरुषों की शरीर-शक्ति के प्रति जागरूकता सूचित करता है तथा 'ऊरूत्तरपदादौपम्ये' (४ १ ६९) एवं 'संहितशफलक्षणवामादेश्च' (४ १ ७०) और उसपर भाष्यकार का संबोधन 'संहितसहाभ्यां चेति वक्तव्यम्' इस बात के सूचक हैं कि शक्ति के साथ शारीरिक सौन्दर्य की ओर भी लोग काफी ध्यान दिया करते थे। सौन्दर्य के लिए पहली आवश्यक वस्तु है स्वास्थ्य। पुरुषव्याघ्र पुरुषसिंह करभोरुरम्भोरु, संहितोरु बनना बिना स्वास्थ्य के सम्भव नहीं। दूसरी सौन्दर्यवर्धक वस्तु है वस्त्र जिनकी अच्छी किस्मों और सूक्ष्मता के विषय में ऊपर लिखा जा चुका है।

**अलंकार**—इनके अतिरिक्त अलंकारों के द्वारा शरीर को सजाने की ओर लोगों का ध्यान विशेष था। पुरुष और स्त्री दोनों अलंकार धारण करते थे। अलंकार प्रायः सुवर्ण के होते थे। यों मणियाँ और मुक्ता भी पहने जाते थे पर वे धनी-वर्ग तक सीमित थे। मणिकार (आभूषण बनाने और बेचनेवाले) वैकटिक (हीरे, मणियाँ काटने-तराशनेवाले) रंजक (रँगरेज) विशेषतः नीली कुसुम्भरंजक मालाकार और सौगन्धिक सौन्दर्य सज्जा में सहायक थे। कामसूत्र में इन व्यावसायिकों की सविस्तर चर्चा मिलती है। भाष्यकार के समय में इन सबका महत्त्व कम न था।

अलंकारों में जो आकल्पकरण (सौन्दर्यवर्धक) और सुभगकरण माने जाते थे भाष्यकार ने सुवर्णालंकारों का उल्लेख किया है और वह भी विशेषतः स्त्रियों के सम्बन्ध में। 'कन्या को अलंकृत करता है'[4] वाक्य के साथ उन्होंने सुवर्ण का अलंकार पहननेवाले पुरुष का भी निर्देश किया है।[5] कन्याओं में सज्जा की प्रवृत्ति बचपन से ही होती है। वे स्वयं अपने प्रसाधन के लिए चिन्तित रहती थीं। 'कन्या स्वयं ही अपने को मण्डित कर रही है कन्या स्वयं ही अपने को भूषित कर रही है' यह वाक्य भाष्य में मिलता है। अलंकारादि द्वारा मण्डित व्यक्ति 'अभिरूप' दिखाई देता है, 'दर्शनीय' मालूम होता है,[8] यह बात वे अच्छी तरह समझते थे।

---

१ ८-१-५६, पृ० ४१८।
२ ४-२-९६।
३ ४-२-१२८।
४ १-३-५६, पृ० २२०।
५ ५-२-१६, पृ० ४१८।
६ ३-२-२४, पृ० १६५।
७ ३-१-८७, पृ० १६६।
८ १ १ १ पृ० १५।

पुरुषों के आभूषणों में अंगद कुण्डल और किरीट महत्त्वपूर्ण थे।[1] अंगद भुजाओं में पहने जाते थे। कुण्डल वर्तुलाकार कर्णाभूषण थे। किरीट शिरोभूषण थे। ग्रैवेयक[2] ग्रीवा या कण्ठ में पहना जाता था जिसे कण्ठा कहते हैं। यह मोटा तथा कम लम्बा होता था और कण्ठ से सटा रहता था। ग्रैवेयक पुरुष और स्त्री दोनों पहनते थे।

स्त्रियाँ अंगुलीय[3] रुचक कटक वलय स्वस्तिक कुण्डल दाम और पुटक[4] पहनती थीं। कटक कलाई में पहने जाते थे। स्वस्तिक के आकार के स्वस्तिकों को कानों में पहनने की प्रथा थी। दाम सोने की मजबूत माला के समान बनते थे और कण्ठ तथा कटि में पहने जाते थे। कर्णिका कान में पहनी जानेवाली बालियों थी और ललाटिका मस्तक पर लटकनेवाला सोने का तिलक।[5] कर्णवेष्टक कान के आभूषण थे जो मुख की सौन्दर्य-वृद्धि में सहायक माने जाते थे।

माल्य—स्रक या माला भी भूषणों के अन्तर्गत मानी जाती थी। माला पहनने की प्रथा सर्वाधिक थी। भाष्य में माला का उल्लेख बहुत बार हुआ है। कहा नहीं जा सकता कि सुवर्ण माला पहनने की प्रथा थी या नहीं पर पुरुष और स्त्री दोनों ही स्रक धारण करते थे। मालाधारी पुरुष स्रग्वी कहलाता था। 'माल्यभूषकण्ठ'[6] पुरुष की शोभा ही और होती है। सम्भव है यह माल्यभूष सुवर्ण का भी हो। स्नान और अनुलेप के बाद माल्य पहना जाता था। मालाएं सभी सुगन्धित पुष्पों की बनाई जाती थीं। 'उत्पलमालभारिणी कन्या'[7] से उत्पल-मालाओं के प्रयोग का पता चलता है। उत्पल-मालाएँ आज भी ग्रामीण कन्याओं में बहुत प्रिय हैं। बाजार में भी मालाओं की बिक्री बहुत थी। 'मालावकम्' उदाहरण इसका प्रमाण है।[11]

केशवेश—नेपथ्य के प्रति लोक-रुचि सर्वाधिक जाग्रत् थी यद्यपि दन्त और अधरों का भी शृंगार किया जाता था। जो लोग इन शृंगारों में अत्यधिक आसक्त होते थे वे समाज में अच्छी नजर से नहीं देखे जाते थे। लोग उनके नाम रख देते थे। उदाहरणार्थ जो व्यक्ति केश-सज्जा में व्यस्त रहता था उसे केशक कहते थे। इसी प्रकार दाँतों और ओठों को सजाने में तत्पर रहने-

---

१ १ १-२ पृ० १८।
२ १-२-६६।
३ ४ १ ३९, पृ० २११।
४ आ० १ पृ ११।
५ २-१-२६ पृ० ७९।
६ ४ १-६५।
७ ५-१ ९९ कालिका।
८ ५ २ १२१।
९ आ० २, पृ० ४८।
१० १ १-७२ पृ० ३५५।
११ आ० २, पृ० ३६।

वाले को लोग दन्तौष्ठक तथा केशों और नखों का शृंगार करने में आसक्त जन को केशनखक कहते थे।[1]

पुरुषों और स्त्रियों की केश-सज्जा में अन्तर था। कुछ पुरुष केश कटवाते ही नहीं थे। वे जटिल रहते थे। तापस[2] तो जटिल होते ही थे अनेक अध्यापक[3] नट तथा सामान्य जन भी बाल नहीं कटवाते थे। नट को पतंजलि ने सर्वकेशी कहा है। हाँ माणवक मुण्डित कर दिये जाते थे।[4] कुछ लोग बाल मुँडा देते थे किन्तु शिखा शेष रहने देते थे। कुछ लोग सारे बाल मुँडा डालते थे। ये लोग क्रमश जटी शिखी और मुण्डी कहे जाते थे।[5] एक स्थान पर भाष्यकार ने कहा है कि लोक-व्यवहार में देखा जाता है कि जब कोई कहता है कि यहाँ मुण्डी बनो यहाँ जटी रहो यहाँ शिखी बनो,तब जैसा वहाँ कहा जाता है वैसा व्यक्ति वहाँ उपस्थित होता है।[6] वपि धातु का प्रयोग बाल कटवाने के अर्थ में होता था। बाल कटवाने की क्रिया वपन कहलाती थी। लोग दाढ़ी भी बनवाते थे। दाढ़ी बनानेवाले अपने शिल्प में विशेष दक्ष होने का प्रयत्न करते थे। नागरक नापित एवं ग्रामनापित चतुर नापितों की सज्ञा थी। ऐसा नागरक नापित मिल गया तो क्षौर कराया हुआ व्यक्ति फिर से क्षौर करा लेता था। शिल्प-विशेष या भोजन-विशेष के कारण क्षौर एव भोजन कर्म कर लेने पर भी पुन उस काम में प्रवृत्ति देखी जाती थी।[9] केश बनवाने के ढग इतने भिन्न-भिन्न थे कि केश देखकर ही आदमी की पहचान कर ली जाती थी। केशों के द्वारा पहचाना गया व्यक्ति केशचञ्चु या केशचण कहाजाता था।[10] जो लोग बाल नहीं कटाते थे उनमें बहुत-से लोग जूड़े के रूप में उन्हें बाँध लेते थे। ऐसे लोग केशचूड कहे जाते थे।[11] जटाओं और श्मश्रु से लोगों को सरलता से धोखा दिया जा सकता था। नकली दाढ़ी-मूँछ लगाकर लोग दूसरों को प्रवंचित करते थे। जटाओं और बढ़े हुए श्मश्रु को देखकर लोगों के मन में व्यक्ति के प्रति सम्मान-भाव पैदा होता है। अनेक प्रवचक इस आदर-भावना का अनुचित लाभ उठा लेते थे। इसीलिए भाष्यकार ने कहा है 'जटाओं से वंचना करता है श्मश्रुओं से धोखा देता है।'[12]

---

१ ५ २-६६ काशिका।
२ १-२ ३२, पृ० ४११।
३ २ १-२१ तथा वही।
४ २ १ ६९, पृ० ३२३।
५ ३-१-८, पृ० ४०।
६. १ १ १ पृ० १०५।
७. भा० २, पृ० ४०।
८. १ ३-१, पृ० ८।
९. भुक्तवांश्च पुनर्भुङ्क्ते कृतश्मश्रुश्च पुन श्मश्रूणि कारयति।
सामर्थ्यात्तत्र प्रवृत्तिर्भवति भोजनविशेषाच्छिल्पविशेषाद्वा ॥—१-२ ९, पृ० ४०८।
१० १ ३-७, पृ० ९६।
११ ९-२-२४, पृ० ३०३
१२ ९ १ ४८ पृ० ७९

केशों के समूह को कैश्य या कैशिक[1] कहते थे। कभी-कभी उनकी लटें आगे निकाल ली जाती थीं। स्त्रियाँ बालों को आगे की ओर घुँघराला बना लेती थीं या उनकी लटें आगे की ओर कर लेती थीं। इन्हें प्रामुक्का[2] कहते थे। स्त्रियों के केशवेश का नाम कबरी था। यह नाम पुष्प लगा लेने पर केशों के कबर दिखाई पड़ने के कारण पड़ा था। बालों से भिन्न कबर वस्तु कबरा कहलाती थी। कबरी शब्द पीछे की ओर बनाये हुये जूड़े के लिए प्रयुक्त होता था।[3] जूड़ा बाँधने का ढंग भिन्न-भिन्न प्रदेशों में भिन्न-भिन्न था। प्रत्येक प्रदेश के जूड़े उस प्रदेश के नाम पर प्रसिद्ध थे जैसे 'काच्छक चूडाकलाप'। कच्छ-प्रदेश में जूड़ा बनाने की शैली अन्य प्रदेश से भिन्न थी। इसी प्रकार अन्य प्रदेशों के अपने-अपने प्रकार थे। केश-विन्यास में माँग को सीमन्त कहते थे।[5] स्त्रियों की केश-सज्जा का यह आवश्यक अंग था। इसीलिए, स्त्रियों को सीमन्तिनी कहा जाता था। सीमन्त से भिन्न अर्थ में सीमान्त शब्द प्रचलित था।

नारियाँ कबरी बनाती थीं और चूड़ा भी। चूड़ा सिर के ऊपर उठा हुआ रहता था और कबरी पीछे की ओर। पुष्प दोनों के भूषण थे। मल्लिका और चम्पक[6] के पुटों की चर्चा भाष्य में आई है।

नैनों में काजल या अंजन लगाने की प्रथा थी। अंजन लगे नेत्र अक्त कहलाते थे।

अन्य प्रसाधन—स्नान और अनुलेप की चर्चा ऊपर हुई है। स्नान से पूर्व तेल की मालिश, उबटन और उसके बाद चन्दनादि सुगन्ध द्रव्यों का लेपन एवं नारियों द्वारा मस्तक में पत्र रचना की प्रथा थी। धनिक परिवारों में उत्सर्दक उत्सादक उद्वर्तक परिषेचक अनुलेपक प्रलेपक विलेपक आदि परिचारक नियुक्त थे।[8] अनुलेपन आदि में प्रयुक्त होनेवाले सुगन्ध द्रव्यों का भी उल्लेख गणपाठ में मिलता है। उदाहरणार्थ किशरादि गण में किशर, नलद, तगर, गुग्गुलु, उशीर का परिगणन हुआ है।[9] शलालु एक अन्य सुगन्धित द्रव्य था जिसका बेचनेवाला शलालुकी कहलाता था।[10] चन्दन का भी प्रयोग अधिक होता था। भाष्यकार ने कहा है कि घी की गन्ध तेज होती है किन्तु चन्दन की मृदु होती है।[11]

---

१ ४-२-४८।

२ ४-१-६०, पृ० ७१

३ ४-१-४२ काशिका

४ काच्छकचूडाकलापः।—४-२-१३४।

५ ६-१-२४, पृ० १५१

६ २-१-१ पृ० २४०

७ अवलेपोऽभिपीडितपुष्पको यतालिकां जातिनं पीतलप्रकाशयति।—८-२-४८, पृ० ३९७।

८ चामकादि गण ५-१-५ तथा महिष्यादि गण, ४-४-४८।

९ ४-४-५३।

१० ४-४-५४।

११ २-२-८, पृ० ३४१ तथा घृतस्य तीव्रः, चन्दनस्य मृदुः।—वही।

## अध्याय १०

# भोजन-पान

अन्न और भक्ष्य—पतंजलिकालीन समाज को हम भोजन के आधार पर दो भागों में बाँट सकते हैं—अन्नाद और क्रव्याद। पकाये हुए धान्य या सस्य को अन्न कहते थे और उसे खाने-वाले को अन्नाद। इसी प्रकार मांस को पकाकर खानेवाले क्रव्याद कहलाते थे। धान्य और मांस को बिना पकाये अर्थात् कच्चे रूप में खानेवालों को क्रमशः आमाद और क्रव्याद कहते थे।[1] भोजन के लिए अभ्यवहार शब्द प्रचलित था।[2]

अन्नाद या सस्याद लोग जिन अन्नों का व्यवहार करते थे, उन्हें दो भागों में विभक्त किया जा सकता है—मुख्य और सहायक। मुख्यान्नों में निम्नलिखित का उपभोग भाष्य में पाया जाता है—

ओदन—पकाये हुए चावल को ओदन[3] कहते थे जिसका दूसरा नाम भक्त भी था। भक्त से ही वर्तमान शब्द 'भात' बना है। ओदन अनेक प्रकार के चावलों का बनता था। शालि, महाशालि, व्रीहि, महाव्रीहि, हायन, यवक, षष्टिक एवं नीवार ये धान्यों के प्रमुख भेद थे। शालि की पौध सावन में रोपी जाती थी और अगहन में कटती थी। इसके लिए जल की विशेष आवश्यकता होती है। मगध के शालि विशेष प्रसिद्ध थे। ये बड़े और सुगन्धित होते थे। वेविका नदी के किनारे उत्पन्न होनेवाले शालि भी प्रसिद्ध थे। ये 'वैविका-कूल' शालि कहलाते थे।[4] महाशालि और भी बड़ी जाति थी। भाष्यकार ने एक स्थान पर कहा है कि यदि वर्षा अच्छी हुई, तो शालि हो जायेंगे।[5] अन्यत्र कहा है 'हम वे ही शालि खा रहे हैं जो मगध में होते हैं।'[6] शालि का ओदन स्वादिष्ट होता था। इसीलिए एक स्थान पर 'शालि का ओदन तुम्हें दूँगा'[7] ऐसा प्रलोभन दिये जाने का उल्लेख है। प्रश्नकर्ता भी पूछता है—'क्या भात शालि का है?'[8]

---

१ ३-२-६८, ६९ काशिका।
२ वर्तं च नाभ्यवहारार्थमुपादीयते।—भा० १, पृ० ११।
३ १-४-४९, पृ० १७३।
४ ४-४-१०० काशिका।
५ ७-३-१, पृ० १७१।
६ १-१-१४३, पृ० १२४।
७ भा० ३, पृ० ४५।
८ ५-१-१, पृ० २१० तथा २-१-१, पृ० २४८।
९ वही तथा ८-१-५१, पृ० ३९३।

व्रीहि सर्वाधिक प्रचलित धान्य[1] था। व्रीहि भी शालि के समान रोपे जाते थे। आकार के अनुसार इनके छोटे और बड़े भेद होते थे। व्रीहि की सबसे बड़ी जाति 'महाव्रीहि'[2] कही जाती थी। व्रीहि और शालि के लिए विशिष्ट केदार (क्षेत्र) निश्चित रहते थे जिन्हें व्रैहेय और शालेय[3] कहते थे। हायन रोपे नहीं जाते थे अपितु बोये जाते थे। षष्टिक[4] (साठा) भी बोये जाते थे रोपे नहीं जाते थे। इनके लिए अधिक पानी की आवश्यकता नहीं होती थी। ये साठ दिन में पक जाते थे। इस प्रकार यह शब्द सार्थक था।

नीवार छोटा और निम्न कोटि का धान था जो बिना जोते-बोये अपने-आप उत्पन्न होता था।[5]

तण्डुल भारत का मुख्य भोजन था। भाष्यकार ने कहा है कि एक तण्डुल भूख मिटाने में असमर्थ होता है, किन्तु उनका समूह वपिस्तक (ढेर) समर्थ होता है।[6] तण्डुल से बनाये जाने के कारण ओदन को 'तण्डुल-विकार' कहते थे। किसी तण्डुल का ओदन अधिक स्वादिष्ठ बनता था और किसी का कम। भाष्यकार ने शालि को भक्त कहा है क्योंकि उनका ओदन विशेष रुचिकर माना जाता था। अच्छी किस्म के अन्य चावल भी भाक्त कहे जाते[7] थे इसीलिए खानेवाला उत्कण्ठावश खाने से पहले पूछता है 'क्या शालि का भात बना है?'[8]

भारत में एक कोने से दूसरे कोने तक भक्त या ओदन का ही व्यवहार मुख्य भोजन के रूप में होता था। मगध म धान की उपज प्रमुख रूप से होती ही थी कश्मीर में भी चावल का व्यवहार होता था। भाष्य में एक स्थान पर कहा गया है 'देवदत्त तुम्हें मालूम है कि हम कश्मीर गये थे। वहाँ ओदन खाये थे। हम कश्मीर जायेंगे वहाँ ओदन खायेंगे।'[9] अधिक प्रचलन के कारण भक्त भोजन का पर्यायवाची बन गया था। जिस प्रकार भोजन करने के अर्थ में उत्तर भारत में 'रोटी खाना' प्रचलित है और पूर्वी भारत में 'भात खाना' उसी प्रकार भाष्यकार ने भक्त शब्द का व्यवहार अनेक बार भोजन के अर्थ में किया है। इसीलिए जो मजदूर रोटी-कपड़े पाकर मजदूरी करते थे वे 'भाक्तिक' कहे जाते थे।[10] भाष्यकार ने कहा है कि कर्मकर लोग काम करते हैं, जिससे

---

१ ८ १ ४, पृ० २६५।

२ ६-२-३८।

३ ५ २ २।

४ षष्टिकाः षष्टिरात्रेण पच्यन्ते। षष्टिके संज्ञाग्रहणं कर्तव्यम्। मुद्गा अपि हि षष्टिरात्रेण पच्यन्ते ५ १ ९० पृ० ३६०।

५ ३-३ ४८।

६ १ २ ४५, पृ० ५३५।

७ १ ४-४९, पृ० १०३।

८ ३-१ १२६, पृ० ७३ तथा ४ ४ १०० काशिका।

९ २ १ १, पृ० ३१०।

१० १ १ ४४, पृ० २०४।

११ ४ ४ ६८ काशिका।

उन्हें भक्त (भोजन) और वेष (पहनने के कपड़े) मिलें।[1] इसी कारण पाचक या रसोइए को सामान्यतया 'भक्तकर' कहते थे।[2]

**पाचक-क्रिया**—भोजन पकाने की क्रिया का भी उल्लेख भाष्य में कई बार हुआ है। पकाने की क्रिया के चार मुख्य तथा अनेक गौण अंग बतलाये गये हैं। मुख्य अंग हैं—अधिश्रयण (बटलोई को चूल्हे पर चढ़ाना) उदकासेचन (बटलोई में पानी भरना) तण्डुलावपन (बटलोई में चावल डालना) और एधोपकर्षण (लकड़ी खींचना या बढ़ाना)[3]। गौण क्रियाओं में चावल धोना बीच-बीच में आवश्यकतानुसार पानी डालना पके-अनपके की परीक्षा करना आदि हैं। चूल्हे पर चढ़ाये जाने के पूर्व चावल धोये जाते थे। भोजन का पानी घर की नालियों से होकर सड़कों पर बहा करता होगा। इस पानी को देखकर रथ्या में चलनेवाला व्यक्ति अनुमान कर लेता था कि इस घर में भोजन पकाया जा रहा है। पके तण्डुल की पहचान एक पुलाक को देखकर कर ली जाती थी। एक चावल पक गया तो बटलोई के सारे चावल पक गये मान लिये जाते थे।[5]

पकाने की क्रिया में सहायक वस्तु के प्राधान्य के अनुसार कभी देवदत्त पकाता है कभी बटलोई पकाती है और कभी लकड़ी पकाती है' आदि वाक्यों का प्रयोग होता था। एक 'पचति' (पकाना) क्रिया की अंगभूत सम्पूर्ण क्रियाएँ करनेवाले के साथ पापच्यते (पूरी तरह पकाता है) क्रिया का व्यवहार होता था।[7] जब देवदत्त पकाने की क्रिया में प्रमुख दिखता था तब कहते थे 'देवदत्त पचति'। यह तब होता था जब देवदत्त अधिश्रयण उदकासेचन तण्डुलावपन और एधोपकर्षण आदि क्रियाओं में व्यस्त दिखता था। 'स्थाली द्रोण भर पकाती है' आढ़क भर पकाती है' आदि वाक्यों का व्यवहार तब होता था, जब स्थाली या बटलोई में द्रोण भर पकाने की क्षमता या पकाने की क्रिया पर बल देना होता था। इसी प्रकार जब चलनेवाली और जलकर पाचक पकाने की क्रिया करनेवाली लकड़ियों पर जोर देना होता था तब 'लकड़ियाँ पकाती हैं' यह कथन उपयुक्त माना जाता था।[9]

**भोजन-पात्र**—भात खाने के लिए शराव या कांस्य-पात्र काम में आते थे। शराव सामान्य व्यवहार में चलते थे या धार्मिक विधि में काम में आते थे। शराव में परोसा हुआ भात 'शाराव'

---

१ ३-१-२६, पृ० ७७।

२ १ ३-७२, पृ० ९०।

३ अधिश्रयणोदकासेचनतण्डुलावपनैधोपकर्षणादि क्रियाः कुर्वन्नेव देवदत्तः पचतीत्युच्यते।—१ ४-२३, पृ० १५६।

४ ३-२ ११५, पृ० २४१।

५. पर्याप्तो ह्येकः पुलाकः स्थाल्या निदर्शनाय।—१ ४ २३ पृ० १५७।

६. १ १-२२ पृ० ६१।

७. १ ४ २३, पृ० १५६।

८. १ ३-२४ पृ० १५६।

९. वही।

१० ५ ४ १०३ पृ० ४५४।

कहलाता था।[1] ये मिट्टी के बनते थे। कांस्यपात्री का प्रचार उच्च वर्ग में था। इस बात की कामना की जाती थी कि हमारे पुत्र कांस्यपात्र में दूध भात खायँ।[2]

जिस पात्र में ओदन पकाते थे उसे स्थाली कहते थे।[3] सामान्य पात्र के लिए 'अमत्र' शब्द का भी व्यवहार होता था। पकाने की क्रिया को 'रन्धन' भी कहते थे। इसका विकसित रूप 'राँधना' हिन्दी में प्रचलित है।[4] आकर बने हुए के लिए उद्धत शब्द का प्रयोग हुआ है।[5] गलन की क्रिया को विक्लित्ति[8] कहते थे। विक्लित्ति ही 'पच्' क्रिया का मुख्य अर्थ है। इसके लिए की जानेवाली समस्त क्रियाएँ (चावल धोने तथा उन्हें चूल्हे पर चढ़ाने से उतारने तक) तो पच् के अन्तर्गत मानी ही जाती थीं। प्रेषण (अपने अधीन काम करनेवाले व्यक्ति को आवश्यक सामग्री लाने के लिए आज्ञा देना) तथा अध्येषण (बड़े व्यक्ति से प्रार्थना-पूर्वक आवश्यक वस्तुएँ माँगना) आदि भी पच् में ही अन्तर्भूत थे। पके हुए ओदन या भोजन को 'सिद्ध' कहते[9] थे।

विशिष्ट ओदन—ओदन के गुण में तण्डुलों के गुण के अनुसार तो अन्तर होता ही था पकाने की क्रिया और शैली भी अन्तर उत्पन्न करती थी। भाष्यकार ने खाने में विशेषस्वाद युक्त ओदन के लिए 'मृदु' और 'विशद' विशेषणों का प्रयोग किया है। मृदु ओदन गुड़ या शक्कर डालकर पकाये जाते थे। आज भी 'मीठा भात' पकाने की प्रथा है। विशद ओदन पकाते समय उनमें थोड़ा दूध या घी डालते थे जिससे उनके पुलाक या दाने अलग-अलग छिटक जाते थे। मृदु और विशद भात एक बार भोजन कर लिये जाने के बाद भी आमन्त्रण स्वीकार कर लेने के लिए आमन्त्रित को उत्साहित करता था। भाष्य में उल्लेख है—'कोई किसी को भोजन के लिए बुलाता है। वह कहता है—'भोजन तैयार है, चलिए भोजन कीजिए'। इस पर आमन्त्र्यमाण व्यक्ति उत्तर देता है—'मैं तो काफी भोजन कर चुका हूँ'। निमन्त्रण देनेवाला कहता है—'चलिए, दही मिलेगा दूध मिलेगा'। तब आमन्त्र्यमाण उत्तर देता है—'दही से खा लूँगा दूध से खा लूँगा। यदि भात मृदु विशद हुआ तो खा लूँगा।'[10] इससे यह भी स्पष्ट है कि एक ही ओदन में मृदुता और विशदता दोनों पाई जाती थी। पाचक की क्रिया को लक्ष्य करके ही भाष्यकार ने 'अच्छा पकाता है, बुरा पकाता है' वाक्यों का प्रयोग किया है।[11]

---

१ ४ ४-१४ काशिका।
२ १ १-१ पृ० १४ तथा ८ २-३ पृ० ११७।
३ २-१ ३६, पृ० २८८।
४ ४-२ १४।
५ २ १ ३६, पृ० २८८।
६ ४-२ १४ काशिका।
७ २-४-२१ पृ० १५६।
८ अथ पचेः कः प्रधानार्थः ? यासौ तण्डुलानां विक्लित्तिः ।—३ १ २६ पृ० ७१।
९ भा० १, पृ० १४।
१० २-१ १, पृ० २४० तथा १ ४ ४९, पृ० १०३, ७४।
११ २ १ १ पृ० २४०।

ओदन जब मनुष्य का मुख्य भोजन था, तब देवता तथा उसके अन्य सहचर उससे क्यों वंचित रहते। यज्ञ में चरु तथा बलि-कार्यों के लिए भी ओदन का ही उपयोग होता था।[1]

यवागू—ओदन के बाद यवागू का व्यवहार सर्वाधिक था। कदाचित् सक्तु ही इसके सम कक्ष थे। यवागू स्वास्थ्यप्रद और सात्त्विक मानी जाती थी। इसीलिए, व्रतकाल में भी उसका व्यवहार विहित था। ब्राह्मण दुग्ध पीकर, क्षत्रिय यवागू पीकर और वैश्य आमिक्षा ग्रहण कर व्रत या उपवास रखते थे।[2] ओदन के समान यज्ञ में यवागू की आहुति दी जाती थी।[3] यह भी प्रसिद्ध था कि जौ का सेवन सुस्पष्ट उच्चारण की शक्ति प्रदान करता है और यवागू मूत्ररोगों को शान्त करती है।

सामान्यतया यवागू यव से बनाई जाती थी। धान के समान यव के खेत भी निश्चित रहते थे। इन्हें यव्य कहते थे।[4] उशीनर और मद्र जनपदों में जौ की पैदावार अधिक होती थी।[5] इस प्रकार पूर्वीय भाग का मुख्य भोजन चावल था और पश्चिम भारत का यव। कुछ लोगों के मत से प्राचीन साहित्य में यव का अर्थ जौ और गेहूँ दोनों था। यव के चूर्ण का एक भाग सोलहगुने पानी में घोलकर तबतक तपाते थे जबतक पकते-पकते पानी आधा रह जाता था। तब उसमें दूध और शक्कर मिला दी जाती थी। यवागू चावल के माँड में दूध और शक्कर मिलाकर भी बनाई जाती थी। यह लगभग उसी प्रकार का भोज्य था जैसे पंजाब में फिरनी बनाई जाती है। यवागू फिरनी की अपेक्षा पतली भी बनती थी। इसमें दूध की मात्रा अधिक होती थी। इसे भाष्यकार ने 'पयस्कल्पा' और 'बहुपया' कहा है।[6] यवागू नमकीन भी बनती थी।[7] सम्भवतः यह राजस्थानी राबड़ी-जैसी होती होगी। ठीक पकी हुई यवागू श्राणा या श्रपित[8] कही जाती थी जब कि पकाये हुए दुग्ध या हवि श्रृत कहलाते थे। श्राणा यवागू का दूसरा नाम हो गया था। जिस व्यक्ति को प्रतिदिन नियमित रूप से श्राणा दी जाती थी उसे श्राणिक[9] कहते थे। साल्व जनपद (सम्भवतः वर्तमान अलवर से बीकानेर रियासत तक) में यवागू का प्रचार अधिक था और साल्व लोग उसके बनाने में विशेष निपुण भी थे।[10] साल्वकी यवागू के लिए विशेष शब्द प्रचलित था 'साल्विका' जिसका व्यवहार वहाँ के बैलों और यवागू के लिए ही होता था। नमकीन और मीठी यवागू में

---

१ ५ १ २७ पृ० २९५।
२ भा० १, पृ० १९।
३ २ १-३, पृ० १०६।
४ २ १-२४ पृ० ४१७।
५ ५ २ ३।
६ ७-१-७३, पृ० ७०।
७ ५ १ १७ पृ० ४६२ तथा वही।
८ १ २-५१ पृ० ५४२।
९ ६ १-२७ पृ० ५६।
१० ४ ४-६७ काशिका।
११ ४-२-१३३, पृ० २१८ तथा ४ ९-१३६।

कुछ विशेष मसाले और मेवे मिलाकर उसे और भी अधिक स्वादु बना लिया जाता था। भाष्यकार ने यवागू का 'स्वाद्वी' करके खाने का उल्लेख किया है।[1] फिर भी स्वाद की दृष्टि से उसमें चाहे जो अन्तर कर लिया जाता हो, रहती वह पेय ही थी। भाष्यकार ने उसे भोज्या कहा है, भक्ष्या नहीं। भक्ष्य शब्द चबाई जाने योग्य वस्तु के लिए प्रयुक्त होता था।[2] अधिक पतली यवागू जिसे भाष्यकार ने यवस्वल्पा कहा है उष्णिका भी कहलाती थी। उष्णिका में अन्न का अंश बहुत कम होता था।[3] क्षीर में पकाई गई यवागू को 'क्षैरेयी' कहते थे।

यावक—यह यवक से तैयार किया हुआ भोज्य पदार्थ था। एतदर्थ यवक का पहले उलूखल में अवहनन किया जाता था। तुष निकालकर साफ किया हुआ यावक पानी में उबाला जाता था और उसमें दूध और शर्करा मिला दी जाती थी। भाष्यकार ने कहा है यावक को संस्कृत अन्न नहीं मान सकते। संस्कृत अन्न वह होता है, जो उठाकर तुरन्त खा लिया जाय। यवक का संस्कार उलूखल में होता है, किन्तु वह वहाँ से उठाकर खा नहीं लिया जाता। उसके बाद उसे राँधना पड़ता है। भाष्य में इसे औलूखल (उलूखल में साफ किया गया) कहा है।[4]

सक्तु—सक्तु का प्रचार पतंजलि-युग में विशेष जान पड़ता है। बड़ी उत्कंठा के साथ उन्होंने कहा है 'जानते हो देवदत्त हम कश्मीर जायेंगे वहाँ सक्तु पियेंगे।'[5] सक्तु का व्यवहार इतना अधिक था कि वे दुकानों पर बिका करते थे। सक्तु किसी भी भुने हुए अन्न से बनते थे। सामान्यतया व्रीहि यव और गोधूम सक्तु बनाने के काम आते थे। इनके दानों (धाना) को सक्तव्य कहते थे।[6] भूनने के बाद उन्हें चक्की (दृषद्) में पीसना पड़ता था इसीलिए भाष्यकार ने उन्हें दार्षद कहा है।[7] पिसे हुए सक्तु तितउ (चलनी) से छानकर साफ किये जाते थे। भाष्यकार ने व्याकरण द्वारा शुद्ध की गई वाणी की उपमा चालनी से छाने गये सक्तुओं से दी है।[8] सक्तु शब्द 'षच्' धातु (सचन) से तुन् प्रत्यय होकर बना है जिसका अर्थ है दुःखभोज्य। अथवा कस् (गतौ) धातु से वर्ण-व्यत्यय द्वारा 'विकसन' अर्थ में पृषोदरादित्वात् कर्म में तुन् प्रत्यय होकर सक्तु शब्द बनता है। इस प्रकार सक्तु शब्द का अर्थ कठिनता से साफ किया हुआ अथवा फैलने या फूलने वाला होता है और यह पूर्णतः सार्थक है।[11] सक्तु अधिकतर यव के बनते थे। यव के गुणों की चर्चा

---

१ ३-४ २६, पृ० १५५।
२ ७-३-६९ पृ० २०३।
३ ४-२-७१ काशिका।
४ ४-२-३०, पृ० १७२।
५ ४ ३-२५, पृ० ३१०।
६ ३ २ ११४ पृ० २८७।
७ २ १ १ पृष्ठ ३१०।
८ ४-१-२, पृ० २९५।
९ ४ ३-२५, पृ० ३१०।
१० सक्तुमिव तितउना पुनन्तः।—आ० १ पा० ८।
११ वही।

ऊपर हो चुकी है। उलूखल से कूटकर यव के तुष निकालना कठिन होता है और थोड़े भी तुष शेष रह जाने पर स्वाद में बाधा होती है। दूसरे यव के सक्तु पानी पड़ने पर फूलते भी खूब हैं। सक्तु छानने के लिए जिस तितउ का व्यवहार होता था उसकी संज्ञा भी सार्थक थी। भाष्यकार ने ततवत् (विस्तृत) तथा तुन्नवत् (छिद्रवत्) होने के कारण चालनी का उक्त नाम पड़ा हुआ बतलाया है। तन् (परिपवनार्थक) धातु से भी तितउ शब्द निष्पन्न हो सकता है, जिसका अर्थ 'परिपवन' अर्थात् परिशोधन करने का साधन' होता है।[1] सक्तु पेय तो थे ही दही मिलाकर भी खाये जाते थे।[2] साधारणतया वे पानी में घोलकर खाये या पिये जाते थे। इस प्रकार, उन्हें दधिसक्तु और उदकसक्तु या उदसक्तु[3] भी कहा जाता था। सक्तुओं का समूह साक्तुक कहलाता था।

उदमन्थ—पाणिनि-सूत्र (६ ३ ६०) में उदमन्थ या उदकमन्थ का उल्लेख मिलता है। जल के साथ खाये जानेवाले सक्तुओं को उदमन्थ कहते थे। भाष्यकार ने मन्थ या उदमन्थ का प्रयोग खाद्य अर्थ में नहीं किया है। दूध से खाये जानेवाले सक्तु मन्थ कहलाते थे। ऋग्वेद तथा श्राव० आर० में इसे पेय कहा है। सक्तु मधुमन्थ दधिमन्थ और उदमन्थ इन तीन रूपों में खाये जाते थे। मधुमन्थ मधु में सानकर, दधिमन्थ दही मिलाकर और उदमन्थ जल के साथ खाये जानवाले सक्तु थे।[4]

पिष्टक—पाणिनि ने पिष्ट के विकार को 'पिष्टक' कहा है।[5] पिष्टक संज्ञा शब्द था जो खाद्य-विशेष का वाचक था। पिष्ट किसी भी धान्य के चूर्ण अर्थात् आटे को कहते थे। पिष्ट या पिष्टि का ही विकसित रूप 'पिट्ठी' हिन्दी में पिसे हुए चावल के आटे या किसी भी पिसे हुए धान्य के चूर्ण के लिए प्रचलित है। भाष्यकार ने भी 'पिष्टपिण्डी'[6] का उल्लेख इसी अर्थ में किया है। संज्ञा (नामविशेष) से भिन्न अर्थ में पिष्ट से बनी हुई किसी भी सामान्य वस्तु को 'पिष्टमय'[7] कहते थे। हो सकता है कि पिष्टक 'रोटी' का सामान्य नाम हो।

पिष्टक शालि व्रीहि यव गोधूम अणु बाजरा (Panicum miliaceum) और गवेधुका (Coix barbata) आदि अन्नों से बनते थे। इनमें गोधूम और गवेधुका का उल्लेख विस्तारिगम (४ ३-१३६) में हुआ है।

पिण्डी—किसी सस्य के चूर्ण को भूनकर उसमें शर्करा या गुड़ और घी मिलाकर बनाई जाती थी। इसे भाष्य में पिण्डी और पिष्टपिण्डी कहा है।[8] यात्राकाल में जब भोजन बनाना कठिन

१ आ० १ पृ० ८।
२ १ १-५७, पृ० १६८।
३ ६-३-६०।
४ ४-२ १६, पृ० २७१।
५. कात्यायन सूत्रभाष्य १ ९-७ ८।
६. ४-३-१४७।
७. २-१-५७, पृ० ३१४।
८. ४ ३-१४६।
९. २ १-५७, पृ० ३१४।

होता था तब पिण्डी से काम चलाया जाता था। यों भी उपाहार के रूप में पिण्डी का प्रयोग होता था। भाष्य में पिण्डी के भक्षण का उल्लेख कई बार हुआ है।[1] श्रीवासुदेव शास्त्री अभ्यंकर ने भ्रान्तिवश पिण्डी को खजूर मान लिया है।[2] पिण्डी तिलों की भी बनती थी। एतदर्थ तिल पहले भून लिये जाते थे किन्तु यह क्रिया घर पर किसी अन्य पात्र में की जाती थी। वे चूल्हे पर यों ही नहीं भूने जाते थे। भाष्यकार ने कहा है कि 'तप्त-भ्राष्ट्र में डालने पर तिल उसमें मुहूर्त-भर भी नहीं ठहरते।'[3]

अपूप—अपूप मधुर पक्वान्न था जो गेहूँ या जौ के आटे से बनाया जाता था। आटे के सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि केवल जौ का ही उल्लेख भाष्य में होने का यह तात्पर्य नहीं कि जौ के अतिरिक्त अन्य अन्नों का प्रयोग नहीं होता था। वे सार सत्त्व जो पिसकर आटे के रूप में व्यवहृत होते थे यव कहलाते थे। अपूप इनमें से कई अन्नों के बनते थे। वे शर्करा या गुड़ डालकर घृत में पकाये जाते थे। ऋग्वेद[4] (१०.४५-९) में अपूप को घृतवत् कहा है। वे व्रीहि या यव के आटे से बनाये जाते थे। यज्ञ में भी अपूप की आहुति दी जाती थी। भाष्य ने यव को अपूपवान् और दधिवान् कहा है।[5] अपूप बड़े आकार के बनते थे। इसलिए, आधा अपूप भी खाने को दिया जाता था।[6] भाष्य में दो और छह अपूपों का उल्लेख मिलता है। जो कम-से-कम और अधिक-से-अधिक एक व्यक्ति का भोजन रहा होगा। अपूपों के ढेर को आपूपिक[8] कहते थे। चूर्ण अन्दर भरकर बनाये जाने के कारण अपूप 'चूर्णिन्' कहलाते थे।[9] यह अपूप का अन्य भेद था जिसे आजकल गुझिया कहते हैं और जो भीतर भुना मीठा चूर्ण भरकर बनाई जाती है। भाष्यकार ने भ्राष्ट्र में संस्कृत होने के कारण अपूपों को भ्राष्ट्र[10] कहा है। यह भ्राष्ट्र शब्द चूल्हे का बोधक है। अपूप गुड़ या तिल डालकर भी बनते थे। किसी पौर्णमासी को गुडापूप और किसी को तिलापूप ही विशेषतः खाये जाते थे।[11] सम्भवतः यह वैशाखी पूर्णिमा थी।

शष्कुली—शष्कुली एक अन्य मधुर पक्वान्न था जो चूर्णी होता था और घी या तेल में पकाया जाता था। शष्कुली के समूह को शाष्कुलिक[12] कहते थे। भाष्यकार ने धाना के साथ भी शष्कुली का उल्लेख किया है।[13]

---

१ १.१.७५, पृ० ४७८ तथा १.४.५२, पृ० १८१।
२ १.४.७५, पृ० २७८।
३ तप्ते भ्राष्ट्रे तिला क्षिप्ता मुहूर्तमपि नावतिष्ठन्ते।—१.१.५७ पृ० ३००।
४ वैदिक इण्डेक्स भाग १ पृ० ९५।
५ ८.२.१५, पृ० ३३९।
६ २.४.२६, पृ० ४७५।
७ १.४.२१ पृ० २०४ तथा १.१.१, पृ० ९४।
८ ४-१-८५, पृ० ९६ तथा ४-२.१६, पृ० १७९।
९ ४.४-२३।
१० ४-२.१६।
११ ६-२-८१ काशिका।
१२ ४.१-८५, पृ० ९६।
१३ १.१.५७ पृ० २९९।

मोदक—मोदक भी चूर्णान्न शर्करा और घृत से बनते थे। मोदकों के ढेर को मौदकिक कहते थे।[1] मोदक वास्तव में मोदप्रदायक थे और बड़े चाव से खाये जाते थे। भाष्यकार ने कहा है, देवदत्त का अभिप्राय मोदक खाने से है।[2] दो दो मोदकों को 'द्विमोदकिका'[3] कहते थे।

कृसर—कृसर तिल चावल मिलाकर बनाया जाता था। इसमें कुछ मटर और मसाले मिला दिये जाते थे। कृसर प्रातराशादि के काम आता था। सूत्र-ग्रन्थों तथा पंचविंश ब्राह्मण (५-२) में भी इसका उल्लेख मिलता है।

धाना और गुडधाना—भुने हुए अनाज के दानों को धाना कहते थे। भूनने का काम भ्राष्ट्र में होता[4] था। भूननेवाले या भ्राष्ट्र को प्रज्वलित करनेवाले को भ्राष्ट्रमिन्ध[5] कहते थे। भाष्यकार ने धाना और शष्कुली का साथ-साथ उल्लेख किया है। धाना गुड़ की चाशनी में पकाये जाते थे। वे गुडधाना कहलाते थे। गुडधाना का पूरा अर्थ था गुड़ में संसृष्ट[6] धाना।

वटक—पककर खाई जानेवाली वस्तुओं में वटक (बड़ा) का स्थान महत्त्वपूर्ण था। वटक किसी पौर्णमासी का मुख्य भोजन होता था। यह पौर्णमासी वटकिनी कहलाती[7] थी। वटकिनी संज्ञा थी। सम्भवतः कार्त्तिकी पूर्णिमा को 'वटकिनी' कहते थे।

कुल्माष—वटकिनी के समान एक पौर्णमासी का नाम कौल्माषी[8] भी था। कुल्माष घुघरी को कहते थे और सम्भवतः चैत्री पूर्णिमा को उसका मुख्यरूपेण आहार होता था।

कुल्माष का वास्तविक स्वरूप क्या था इस विषय में विभिन्न ग्रन्थों और विद्वानों में मतैक्य नहीं है। निरुक्त में कुल्माष को 'अवकुत्सित' आहार कहा है। छान्दोग्य उप० (१ १०-२) में भी उसे दरिद्र भोजन कहा है। अमरकोश में उसे यावक का पर्याय माना है। अन्य लोग काञ्जिक यावक को कुल्माष मानते हैं। काञ्जिक यावक जो चावल से तैयार होता है मध्यप्रदेश के छत्तीसगढ़ क्षेत्र के दरिद्र-वर्ग में बहुत प्रचलित है। आदिवासियों में भी इसका प्रचार है और इन स्थानों में यह स्वादु माना जाता है। कुल्माषपिण्ड जातक (सं० ४१५) में कुल्माष को 'अलोण अतक्कमिन' दरिद्र-भोजन बतलाया है। चरक के सूत्र-स्थान (२७-२६९) में उसे उष्णोदक-सिक्त ईषत्स्विन्न अपूपीकृत यव-पिष्ट कहा है, जो भार में भारी होता है और रूक्ष होता है। काशिका (४ ४ १०३) में मुद्ग (मूँग) को कौल्माषिक कहा है, जिससे स्पष्ट है कि कुल्माष मूँग से भी बनाया जाता था।

---

१ ४-२-३९, पृ० १७९।
२ ५ १ ११९, पृ० ३५३।
३ ५ ४ ३, पृ० ४८२।
४ ८ ३-५९, भा० ३, पृ० ४४१।
५ १ १-५० पृ० ३०७।
६ ७-३-७० पृ० ३४७।
७ १ १ ४७ पृ० २९२।
८ २ १ ३४ ३५, पृ० २९६।
९ ५-२-८२, पृ० ४००।
१० ५ २-८३।

होता था तब पिष्टी से काम चलाया जाता था। यों भी उपाहार के रूप में पिष्टी का प्रयोग होता था। भाष्य में पिष्टी के भक्षण का उल्लेख कई बार हुआ है।[1] श्रीवासुदेव शास्त्री अभ्यंकर ने भ्रान्तिवश पिष्टी को खजूर मान लिया है।[2] पिष्टी तिलों की भी बनती थी। एतदर्थ तिल पहले भून लिये जाते थे किन्तु यह क्रिया घर पर किसी अन्य पात्र में की जाती थी। वे चूल्हे पर यों ही नहीं भूने जाते थे। भाष्यकार ने कहा है कि 'तप्त भ्राष्ट्र में डालने पर तिल उसमें मुहूर्त भर भी नहीं ठहरते।'[3]

अपूप—अपूप मधुर पक्वान्न था जो गेहूँ या जौ के आटे से बनाया जाता था। आटे के सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि केवल जौ का ही उल्लेख भाष्य में होने का यह तात्पर्य नहीं कि जौ के अतिरिक्त अन्य अन्नों का प्रयोग नहीं होता था। वे सारे सस्य जो पिसकर आटे के रूप में व्यवहृत होते थे यव कहलाते थे।[4] अपूप इनमें से कई अन्नों के बनते थे। वे शर्करा या गुड़ डालकर घृत में पकाये जाते थे। ऋग्वेद (१० ४५-९) में अपूप को घृतवत् कहा है। वे व्रीहि या यव के आटे से बनाये जाते थे। यज्ञ में भी अपूप की आहुति दी जाती थी। भाष्य ने यज्ञ को अपूपवान् और दधिवान् कहा है।[5] अपूप बड़े आकार के बनते थे। इसलिए, आधा अपूप भी दान दे दिया जाता था।[6] भाष्य में दो और छह अपूपों का उल्लेख मिलता है।[7] जो कम-से-कम और अधिक-से-अधिक एक व्यक्ति का भोजन रहा होगा। अपूपों के ढेर को आपूपिक[8] कहते थे। चूर्ण अन्दर भरकर बनाये जाने के कारण अपूप 'चूर्णिन्' कहलाते थे।[9] यह अपूप का अन्य भेद था जिसे आजकल गुझिया कहते हैं और जो भीतर भुना मीठा चूर्ण भरकर बनाई जाती है। भाष्यकार ने भ्राष्ट्र में संस्कृत होने के कारण अपूपों को भ्राष्ट्र[10] कहा है। यह भ्राष्ट्र शब्द चूल्हे का बोधक है। अपूप गुड़ या तिल डालकर भी बनते थे। किसी पौर्णमासी को गुडापूप और किसी को तिलापूप ही विशेषतः खाये जाते थे।[11] सम्भवतः यह वैशाखी पूर्णिमा थी।

शष्कुली—शष्कुली एक अन्य मधुर पक्वान्न था जो चूर्णी होता था और घी या तेल में पकाया जाता था। शष्कुली के समूह को शाष्कुलिक[12] कहते थे। भाष्यकार ने धाना के साथ भी शष्कुली का उल्लेख किया है।[13]

---

१ १ १ ४५, पृ० ३७८ तथा १ ४-५१, पृ० १८३।
२ १ ४ ४५, पृ० २७८।
३ तप्ते भ्राष्ट्रे तिलाः क्षिप्ता मुहूर्तमपि नावतिष्ठन्ते।—१ १-५०, पृ० ३००।
४ वैदिक इण्डेक्स भाग १ पृ० २६।
५. ८-२-१५, पृ० ३३१।
६. २ ४-२६, पृ० ४७५।
७ १ ४ ११ पृ० ३०४ तथा १ १ १, पृ० ९४।
८ ४-१-८५, पृ० ९६ तथा ४ २-३६, पृ० १७९।
९. ४-४ २३।
१० ४ २ १६।
११ ९-२-८३ काशिका।
१२ ४ १-८५, पृ० ९६।
१३ १ १ ४७, पृ० २९२।

मोदक—मोदक भी चूर्ण, शक्कर और घृत से बनते थे। माण्डों के ढेर को 'सिंहकेसर' कहते थे।[1] मोदक वास्तव में मोददायक थे और बड़े चाव से खाये जाते थे। भाष्यकार ने कहा है, देवदत्त का अभिप्राय मोदक खाने से है।[2] खंडे या मोदकों को 'हिमपटलिका'[3] कहते थे।

कृसर—कृसर तिल चावल मिलाकर बनाया जाता था। इसमें गुड़ नमक और मसाले मिला दिये जाते थे। कृसर प्रातराशादि के काम आता था। सूत्र-ग्रन्थों तथा पंचविंश ब्राह्मण (५-२) में भी इसका उल्लेख मिलता है।

धाना और गुड़धाना—भुने हुए अनाज के दानों को धाना कहते थे। भूनने का काम भ्राष्ट्र में होता[4] था। भूननेवाले या भ्राष्ट्र को प्रज्वलित करनेवाले को भ्राष्ट्रमिन्ध[5] कहते थे। भाष्यकार ने धाना और शष्कुली का साथ-साथ उल्लेख किया है। धाना गुड़ की चाशनी में पकाये जाते थे। वे गुड़धाना कहलाते थे। गुड़धाना का पूरा अर्थ था गुड़ से संसृष्ट[6] धाना।

वटक—तलकर खाई जानेवाली वस्तुओं में वटक (बड़ा) का स्थान महत्त्वपूर्ण था। वटक किसी पौर्णमासी का मुख्य भोजन होता था। वह पौर्णमासी वाटकिनी कहलाती[7] थी। वटकिनी संज्ञा थी। सम्भवतः कार्तिकी पूर्णिमा को वटकिनी कहते थे।

कुल्माष—वटकिनी के समान एक पौर्णमासी का नाम कौल्मासी[8] भी था। कुल्माष घुघरी को कहते थे और सम्भवतः पौषी पूर्णिमा को उसका मुख्यरूपेण आहार होता था।

कुल्माष का वास्तविक स्वरूप क्या था इस विषय में विभिन्न ग्रन्थों और विद्वानों में मतैक्य नहीं है। निरुक्त में कुल्माष को 'अवकुत्सित' आहार कहा है। छान्दोग्य उप० (१ १०-२) में भी उसे दरिद्र भोजन कहा है। अमरकोश में उसे यवक का पर्याय माना है। अन्य कोश काञ्जिक यवक को कुल्माष मानते हैं। काञ्जिक यवक जो चावल से तैयार होता है मध्यप्रदेश के छत्तीसगढ़ क्षेत्र के दरिद्र-वर्ग में बहुत प्रचलित है। आदिवासियों में भी इसका प्रचार है और इन स्थानों में यह स्वादु माना जाता है। कुल्माषपिण्ड जातक (सं० ४१५) में कुल्माष को 'अलोण अस्नेहिक' दरिद्र-भोजन बतलाया है। चरक के सूत्र-स्थान (२७-२६९) में उसे उष्णोदक-स्विन्न ईषत्स्विन्न अपूपीकृत यव-पिष्ट कहा है, जो देर में पचता है और रूक्ष होता है। काशिका (४ ८-१०३) में मुद्ग (मूंग) को कौल्माषिक कहा है, जिससे स्पष्ट है कि कुल्माष मूंग से भी बनाया जाता था।

---

१ ४-२-१६, पृ० १०९।
२ ५ १ ११६, पृ० १५१।
३ ५ ४ १, पृ० ४८९।
४ ८ १-५६, भा० १, पृ० ४४१।
५ १ १-५० पृ० १०७।
६ ७-१-७० पृ० १४७।
७ १ १ ४७ पृ० २९२।
८ ९ १ १४, १५, पृ० २९६।
९ ५-२-८२, पृ० ४००।
१० ५-२-८३।

श्री पी० के० गोडे (भ० ओ० रि० इंस्टीट्यूट के अ० २२ २५६) ने उसे घुघरी बतलाया है, जिसे महाभाष्य के पूना-संस्करण ने स्वीकार किया है। डॉ॰ वा० श० अग्रवाल ने भी कुल्माष का हिन्दी पर्याय घुघरी ही स्वीकार किया है। हिन्दी में घुघरी देर तक भिगोये हुए चने को कहते हैं, जिसका मेल प्राचीन कोशों से नहीं बैठता। वास्तव में कुल्माष खटास लिया हुआ मांड होता था जो किसी पिष्ट या चावल से तैयार किया जाता था। देर तक बासी रखने के कारण उसमें खटास आ जाती थी।

*आमिक्षा*—भाष्य में आमिक्षा वैश्य का उदाहार बतलाया गया है। आमिक्षा पेय थी, जो कच्चे दूध में दही मिलाकर बनाई जाती थी।

चूर्ण—चूर्ण शब्द से वर्तमान चून शब्द बना है, जो आटे का पर्याय है। भाष्य में चूर्ण शब्द का प्रयोग भुने हुए तथा शर्करा या गुड़ मिले हुए आटे के लिए हुआ है। इस प्रकार का चूर्ण सत्य नारायण की कथा में प्रसाद के हेतु बनाने की प्रथा है। यह चूर्ण गेहूँ का या अनाज में शालि का बनाया जाता था। गुझिया के भीतर यह चूर्ण भरा जाता था। इसीलिए भाष्य में गुझिया (अपूप) को चूर्णी कहा है।[1] पाणिनि ने भी भोज्य वस्तु के रूप में चूर्ण का उल्लेख किया है।[2] काशिकाकार ने मुद्ग और मसूर के चूर्ण का भी उल्लेख किया है। मुद्ग चूर्ण के लड्डू तो सुपरिचित ही हैं।

पलल—भाष्य में पलल-पिण्ड का उल्लेख एकाधिक[3] बार हुआ है और इस प्रकार हुआ है, जिससे यह सुपरिचित खाद्य जान पड़ता है। पाणिनि में पलल का प्रयोग उसके साथ होनेवाले मिश्रवाची तत्पुरुष के प्रसंग में किया गया है। काशिकाकार ने इसका उदाहरण गुडपलल और घृतपलल दिया है। 'पद् च काण्डादीनि' (१ २ ३५) सूत्र में उपर्युक्त सूत्र के अभिप्रायक उदाहरणों में काशिकाकार ने तिलपललम्' का उल्लेख किया है।[5] इन उदाहरणों से पलल बनाने की प्रक्रिया का पता चल जाता है। तिलों को भून और कूटकर उनमें गुड़ और घी मिलाकर अथवा केवल तिलों से बनाई गई कतरी या तिलकूट को पलल कहते थे।

सूप—सूप का व्यवहार संसृष्टि के लिए होता था। यह ओदन के साथ मिलाकर खाया जाता था।[6] सूप में सर्वाधिक मुद्ग (मूँग) का उपयोग होता था। मूँग को मिलाकर बनाये हुए भात को मौद्ग ओदन (खिचड़ी) कहते थे। सूप बनाकर खाने की वस्तु नहीं थी वह पेयों के समान पतली बनती थी। 'शालिविकार (ओदन) को मुद्गविकार (मूँग की दाल) के साथ खाता है' ऐसा उल्लेख भाष्य में मिलता है।[8] मुद्ग के अतिरिक्त माष का व्यवहार दाल के लिए

१ ४ ४-२३।
२ वही।
३ १ १ १ पृ० ९३।
४ १ २-१२८ काशिका।
५ १ २-१३५ काशिका।
६ ४-४ २५।
७ वही।
८ ४ ३ ११५ पृ० ३१५।

होता था। माष, सूप और ओदन तीनों का एक साथ उल्लेख भाष्य में हुआ है।[1] माष पचक्लिम कहा गया है क्योंकि वह जल्दी ही पक जाता है।[2] दाल के रूप में मटर का भी व्यवहार होता था। अतिथियों को भी मटर की दाल और चावल खिलाए जाते थे।[3] माष का व्यवहार भात आदि के साथ ही होता था। इसीलिए, भाष्य[4] में कहा है 'माष न खाओ' यह कहने पर माष अन्य भी किसी वस्तु के साथ मिलाकर नहीं खाए जाते थे।

सूप लवण डालकर बनाया जाता था। लवणयुक्त सूप को लवणसूप कहते थे। संसृष्ट अर्थ में लवण के आगे होनेवाले प्रत्यय का लुक् हो जाता था। इसी को भाष्य में 'लवणाल्लुक्' या 'लवणाद्ठञ्' कहा है।[5] भाष्यकार ने इस प्रसंग में लवण शब्द का प्रयोग दो अर्थों में प्रचलित बतलाया है—रसवाची और संसृष्टनिमित्त। असंसृष्ट अर्थ में भी लवण शब्द का प्रयोग देखा जाता है। यथा लवणक्षीर, लवणपानीय। क्षीर और पानीय में बिना लवण मिलाए ही उनका स्वाद लवण होता है। इसलिए यहाँ लवण शब्द रसवाची है। संसृष्टनिमित्त लवण वहाँ होता है, जहाँ वह अलग से मिलाया जाता है। संसृष्ट पदार्थ में भी जब वह अलग नहीं पाया जाता और घुलमिल कर एकाकार हो जाता है, तब कहते हैं 'अलवण सूप है या अलवण शाक है।'[6] 'तस्य भावस्त्वतलौ' (५-१ ११९) सूत्र पर भाष्य करते हुए गुण शब्द के विवेचन के प्रसंग में भाष्यकार ने दाल में डाले जानेवाले लवण के परिमाण के विषय में भी चर्चा की है। उन्होंने कहा है कि यदि कोई सेर भर मूँग में सेर भर नमक डाल दे तो वह उपयुक्त नहीं माना जायगा। यदि अद् (भक्षण करना) धातु से अन्न की व्युत्पत्ति मानें तो इस प्रकार तैयार किया हुआ अन्न सूप खाया ही नहीं जायगा और यदि अन (जीवित रहना) से अन्न का निष्पन्न मानें तो भी इस प्रकार से सूप को खाकर कोई जीवित नहीं रह सकता। इसलिए उसे अन्न कहना संभव नहीं होगा।

लवण के अतिरिक्त सूप को घी, कुस्तुम्बुरु, तित्तिडीक आदि से छौंकने की भी प्रथा थी।[8] दाल में अलग से भी घी मिलाया जाता था। मूली या दूसरे शाक भी पकाने के समय दाल में डाल दिए जाते थे। इस प्रकार पकाया हुआ सूप 'घृतसूप' और 'मूलकसूप' कहलाता था।[9]

[illegible]—अन्नों के कुछ उपसेचक द्रव्य भी हैं, जिनकी चर्चा अन्नों के साथ ही होनी चाहिए।

---

१ २-१-९, पृ० २७२।

२ ३-१-९६, पृ० १८०।

३ ५ १ १९, पृ० ३१०।

४ १ १-५१ पृ० ३१८।

५ १ ४-७४, पृ० १९६।

६ ४ ४-२४ पृ० २७६।

७ संसृष्टमर्थं यत्नवदित्युच्यते—यो हि मुद्गप्रस्थे लवणप्रस्थं प्रक्षिपेदसौ युक्तं स्यात्। यदि तावददेरन्नं नासावद्यं स्यात्। अथानितेरन्नं नासावन्नं प्राणान् ।—५ १ ११९, पृ० ३५५, ५६।

८ ४-४-४ काशिका।

९ ६-२ १२८ काशिका।

उदाहरणार्थ दधि ओदन के साथ मिलाकर खाया जाता था। इस प्रकार के ओदन को दध्योदन कहते थे।[1] भाष्य में दध्योदन की चर्चा अनेक रूपों में बार-बार आई है। इससे यह बहुप्रिय भोजन जान पड़ता है। दधि से संसृष्ट या संस्कृत वस्तु दाधिक कहलाती थी।[2] दही में पकाया हुआ अन्य खाद्य भी दाधिक कहलाता था।[3] दही में पकाई हुई और दही से संस्कृत की हुई वस्तु में अन्तर होता था। ओदन के अतिरिक्त पिष्टक आदि भी दधि के साथ खाये जाते थे। इन्हीं के लिए भाष्य में कहा गया है 'दही रहने दो। न सही दही तुम शाक से खा लो।'[4]

दधि का इतना आधिक्य था कि वह घड़े भर भर कर जमाया जाता था।[5] भाष्यकार ने दधि की तीन श्रेणियाँ बतलाई हैं—मन्द उत्तरक और निष्ठीनक। मन्द कुछ कम जमा हुआ उत्तरक पूर्णतया जमा हुआ और निष्ठीनक जमकर कुछ बिखरता हुआ दधि कहलाता था। ब्राह्मण भोजन में भी दही परोसा जाता था।[6] भाष्यकार ने बार-बार इस वाक्य की आवृत्ति की है 'सब ब्राह्मणों को दही परोसो किन्तु कौण्डिन्य को मट्ठा दो।'[7] दही परोसनेवाले को 'दधिसेच्' कहते थे।

ओदन दध्युदक (मट्ठे) में पकाये जाते थे।[8] सत्तू भी दही से खाये जाते थे।[9] भाष्य के उल्लेखों से दधि का प्रचार सूप से भी अधिक जान पड़ता है। भाष्यकार ने दधि-भोजन को अर्थसिद्धि का समीपी कहा है।[11]

पायस—दुग्ध का प्रयोग पान के रूप में तो होता ही था उसमें शालि व्रीहि तथा अन्य अन्न मिलाकर पकाये जाते थे। पयस् में पकाई वस्तु पायस कहलाती थी। जिस व्यक्ति को पायस अधिक प्रिय होता था उसे पायसिक कहते थे।[12] पायस पकाने का भी उल्लेख भाष्य में स्वतन्त्र रूप से मिलता है।[13] पायस खीर और कढ़ी दोनों को कहते थे।

औदश्वित्क—उदश्वित् शब्द भाष्य में अनेक बार आया है—उदश्वित्सुक[14] मथि

---

१ २-१ ३४ ३५, पृ० २८९।
२ ४ ४ १२ तथा ४ ४ ३।
३ ४-२-१८।
४ २ १ १ पृ० २५०।
५. २ १ ३४ पृ० २८०।
६. दधीत्युक्ते बहुशोऽर्था गम्यन्ते मन्दमुत्तरकं निष्ठीनकम्।—२-१ ३४ पृ० २८०।
७. सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो दधि दीयतां तक्रं तु कौण्डिन्याय।—१ १ ४७ पृ० २८०।
८. १ १ ६३ पृ० ४१२।
९. १ १ ६७, पृ० ४२४।
१० १ १-५७ पृ० ३९८।
११ दधिभोजनमर्थसिद्धेरन्ति।—६-४ १६२, पृ० ४९६।
१२ ४-२ १०४ पृ० २०९।
१३ १ १-७२ पृ० ४५८।
१४ ६ १-८५, पृ० १९४।

ओदक' उम्मुक' तक्र' मथित' आदि। चावल तथा पिष्टक उदश्वित् में पकाये जाते थे। इन्हें औदश्वित्क या औदश्वित कहते थे।[1] इस प्रकार के द्रव्यों में तक्रौदन तथा कढ़ी का प्रचार आज भी है।

उदश्वित् दधि से बनाया जाता था। दधि को बिलोनेवाली रई को विशाख कहते थे। विशाख के मध्यदण्ड को वैशाख कहते थे।[2] रई की आकृति से मिलती होने के कारण चलने के सहारे के लिए बनाई गई लकड़ी वैशाखी कहलाती थी।

सर्पि—दधि से बिलोकर निकाले गये पदार्थ को हैयंगवीन[3] कहते थे जिसे तपाकर घृत या सर्पि बनाया जाता था।[4] सर्पि का व्यवहार खाद्य पदार्थों को तलने, संस्कृत करने एवं व्यंजन के रूप में होता था। व्यंजन रूप में सर्पि सूप एवं ओदन में मिलाकर खाया जाता था।[5] हैयंगवीन से घृत बनाने के लिए उसे पकाया जाता था। जमे हुए घृत को शीन[6] कहते थे। अभि या अव उपसर्ग पूर्व होने पर अभिशीन और अभिश्यान दोनों प्रयोग होते थे। घृत-भोजन को भाष्यकार ने आरोग्य का आदि कहा है।[11] इसीलिए 'घृत की कामना' करता है 'घृत की एक बूंद'[12] ही होती। ऐसे उदाहरण भाष्य में प्राप्त होते हैं। किन्तु, घृत और क्षीर सबके भाग्य में नहीं था। जो गाय पालता था वह उनका घी-दूध खाता था। जो नहीं पाल सकता था उसके लिए इनका दर्शन तक दुर्लभ था।[14]

तैल—घृत के समान तैल भी संस्कारक द्रव्य था जो तिल अथवा सर्षप से निकाला जाता था। खली से निकलनेवाले घी के साथ भाष्य में तिलों के तैल की भी चर्चा है।[15] एक अन्य स्थान

---

१ ५.१-८३, पृ० ४७४।
२ ४.२-११।
३ ११-६७ पृ० ४२४।
४ ११४७, पृ० २८७।
५ ६-१-८५ पृ० १२४ तथा ५.३-८३ पृ० ४७४।
६ ५.१.११०।
७ ५-२.२३ पृ० ३०३।
८ ११.११ पृ० ४६।
९ पुरा मे बहुघृतक्षीरमोदनं कांस्यपात्र्यां भुञ्जीरन्—६-२.३ पृ० ३१७ तथा ६.२.१२८ काशिका।
१० ६-१-२३ तथा २६।
११ ६-४-१६३, पृ० ४९६।
१२ १३-२५, पृ० ६३।
१३ वही।
१४ यस्य च ता गावः सन्ति स तासां क्षीरं घृतं चोपयुञ्जीतोऽर्थान्तरेणाप्युपयुञ्जानम्।—१-२-४५, पृ० ५२८।
१५ ११११, पृ० ४६।

पर भी तैलभोजन एवं घृतभोजन का उल्लेख है।[1] सर्षप और तिल के अतिरिक्त इंगुदी के तैल का भी प्रचार था।[2]

**शाक**—शाक का उपयोग दो प्रकार से होता था—पकाकर और कच्चे रूप में। मूलक आदि भोजन के साथ यों भी काटकर खाये जाते थे। मूलक खाने की इस क्रिया को 'उपदंशन' कहते थे।[3] मूल या मूलक का उत्पत्ति-क्षेत्र मूल-शाकट या[4] मूल-शाकिन कहलाता था। मूलक को सूप में मिलाकर भी पकाते थे अर्थात् मूलक का सूप (रसीला खाद्य)[5] बनाते थे। कपित्थ का रस निकालकर खाया जाता था।[6] आज भी कपित्थ की चटनी बनाई जाती है। इसके अतिरिक्त मसालू तितिडीक पनस वर्धक शृंगवेर (अदरक) का भी प्रयोग किया जाता था।[7] पलाण्डु खाने का भी उल्लेख भाष्य में मिलता है।[8]

पकाकर खाया जानेवाला शाक दो प्रकार का बनता था—लवण और अलवण। कुछ लोग लवण नहीं खाते थे।[10] वे अलवण शाक और सूप का व्यवहार करते थे।[11] 'शाक को ओदन आदि में मिलाता या सानता है' ऐसा उल्लेख भाष्य में मिलता है[12] जो उसके खाये जाने की प्रक्रिया की ओर संकेत करता है। एक स्थान पर शाक का उपयोग दधि के समान उपसेचक के रूप में बतलाया गया है।[13] शाक के भेद या स्वल्पता के लिए 'शाक-प्रति' शब्द रूढ था।[14] इसी प्रकार 'माष-प्रति' 'सूप-प्रति' या 'ओदन-प्रति' शब्द प्रचलित थे। शाक घृत या तैल में बनाया जाता था। कोई-कोई मूंग की दाल में मिलाकर पकाया करते थे।[15]

**फल**—फलों में दाडिम द्राक्षा बिम्बा (Momordica monadelpha) मृद्वीका (लाल अंगूर) और बदर एवं कुवली (Qujubo) भोजन के अंग थे।[16]

---

१ भा० १ पृ २६।

२ ५-२-२९ पृ० ३७६।

३ ४ १ ४८ पृ० ६१।

४ ५ २-२९ पृ० ३७६।

५ ६-२ १२८, काशिका।

६ ४ ३-१५५, पृ० २६६।

७ २ १ १ पृ० २५३।

८ ५-२-३६ पृ० ३९२।

९ पचन्ति पनसम् ।—१ १-७०, पृ० १५४।

१० १-२-५१, पृ० ५५२ तथा ४-४-२४ पृ० ३०० ।

११ वही ।

१२ १-२-१४१, पृ० २०३।

१३ २-१ १ पृ० २५०।

१४ २ १-९, पृ० ३७२।

१५ ६-२ १२८ काशिका।

१६ १ १ १, पृ० १४ ४ ४ ११ ९-२-५, पृ० ३२६, १ १-५८, पृ० ३७६ तथा ६ १ ४२, पृ० ३२९।

मांस—शाक और सूप के समान ही मांस भी भोजन का सहायक आहार था। मांस का व्यवहार समाज में बहुत अधिक था। मालूम होता है कि यज्ञ में पशुवध इसके प्रचार में विशेष सहायक था। श्रोत्रिय लोग प्रसाद रूप में 'आग्नि-वारुणी स्थूल-पृषती अनड्वाही' का मांस ग्रहण करते थे।[1] विशिष्ट अतिथियों के लिए समांस मधुपर्क की प्रथा चल चुकी थी इसलिए उन्हें मांसौदनिक अतिथि कहते थे।[2] शशक और कपोत के भक्षण का भी उल्लेख भाष्य में मिलता है।[3] कपोत के रस या शोरबे को कापोत कहते थे। भाष्य में प्रश्न करते हुए कहा है कि कपोत तो सलोम और चपल प्राणी का नाम है। उसका रस बना लेने पर वह तो जीवित रहता नहीं। तब उस रस को कापोत कैसे कह सकते हैं? अण् प्रत्यय जिससे कापोत शब्द बनता है, प्राणिवाचक शब्द से ही होता है। कपोत का मांस उसका प्रथम विकार है और उस मांस का विकार रस होता है। इन दो अर्थों में दो विकारार्थक प्रत्यय न करके सीधे कपोत से ही एक अण् प्रत्यय किया जाता है। प्रश्नकर्ता का आशय यह है कि यदि कपोत से सीधे रस बनाया जाता तो प्राणिवाचक से अण् प्रत्यय होना उचित था किन्तु प्रत्यय होता है कपोत के मांस से और मांस प्राणी है नहीं। इसका उत्तर भाष्यकार एक वाक्य में देते हैं कि 'यह बात सर्वमान्य है कि विकार में प्रकृति का सम्बन्ध रहता है। इसलिए विकार के लिए प्रकृति शब्द का प्रयोग हो सकता है। इस दृष्टि से कपोत के मांस के लिए कपोत शब्द का व्यवहार हो सकता है।'[4]

पक्षियों के अतिरिक्त मछलियाँ भी खाद्य थीं। खाने के लिए उनका शिकार करने की प्रथा थी। मत्स्य मीन अनिमिष इन पर्यायवाची तथा शफर शकुल आदि मीन-विशेषों का उल्लेख शिकार के लिए भाष्य में मिलता है।[5] मांसार्थी लोग कांटों-सहित पूरी-पूरी मछलियों को ले आते थे और फिर घर पर ग्राह्य अंश लेकर शेष फेंक देते थे।[6]

पशुओं में मृग का मांस मुख्यतः उच्चवर्ग में खाया जाता था। अज और अवि का मांस सामान्य समाज में खूब प्रचलित था। छाग की बलि यज्ञ में भी दी जाती थी और उसका मांस खाया जाता था। मांसौदन के लिए मृग के शिकार का भी उल्लेख भाष्य में मिलता है।[7] श्वपाकादि कुत्ते तक का मांस खाते थे।[8] पाँच-पाँच नखवाले प्राणी तो शास्त्र द्वारा भक्ष्य ठहराये गये थे।[9] वे थे—शशक शल्यक शल्की कूर्म और गोधा। आरण्य शूकर और कुक्कुट भी भक्ष्य थे।

---

१ भा० १ पृ० ३।

२ ४ ४ ६७।

३ २-२-३६, पृ० ३९२।

४ ४-३ १५५, पृ० ३१७।

५ १ १ ६८, पृ० ४३५।

६ १-२-६९, पृ० ५१६।

७ ४ ३-१११ पृ० २५५ तथा २ ३ ६१ पृ० ४४८।

८ ९-३-१३, पृ० ४१७।

९ भा० १ पृ० ११ तथा (अभक्ष्यो ग्रामकुक्कुटोऽभक्ष्यो ग्रामशूकर इत्युक्ते गम्यत एतदारण्यो भक्ष्य इति)—वही।

मांस सामान्यतया ओदन के साथ खाया जाता था।[1] भाष्य के उल्लेखों से ऐसा ज्ञात होता है कि मांस खाने का स्वभाव बहुत-से लोगों का बन गया था जो सदा मांस खाने की कामना किया करते थे।[2] मांस का लालच देकर लोग दूसरों को अपने पास रहने के लिए प्रलोभित करते थे।[3] भोक्ता मांसौदन की ओर सूप्यौदन की अपेक्षा अधिक तेजी से अग्रसर होता था।[4]

जिस पात्र में मांस पकाया जाता था उसे मांसपचनी कहते थे।[5] मांस को कूटकर शूल या शलाका पर भूनने की प्रथा थी। यह मांस 'शूलाकृत' कहलाता था।[6] यह प्रथा पाणिनि-काल में भी प्रचलित थी। शूल पर पकाये गये मांस को शूल्य कहते थे। इसी प्रकार उखा में संस्कृत की हुई वस्तु उख्य कहलाती थी। कभी-कभी भ्राष्ट्र आदि के द्वारा किसी पशु को पूरे का पूरा ही पका लेते थे और कभी खण्ड-खण्ड करके।[8] पशु को भूनकर खा लेने की प्रवृत्ति उस समय भी कुछ लोगों में थी।

शालि-मांस का व्यवहार जन-सामान्य में था किन्तु साधक व्रती आदि मांस का व्यवहार नहीं करते थे। भाष्य में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यादि के व्रत भोजन का विधान करते हुए कहा गया है कि शालि मांसादि खाकर भी व्रत किया जा सकता है।[9]

गुड़—गुड़ का प्रयोग अपूप या मोदक बनाने तथा धाना एवं सक्तु को पागने तथा अन्य मधुर खाद्यान्नों में किया जाता था। स्वतन्त्र रूप से भी गुड़ खाया जाता था।[10] गुड़ का स्वाद मधुरिमा का प्रतिमान था और अन्य मधुर पदार्थों की मिठास जानने के लिए मापदण्ड था। भाष्यकार ने द्राक्षा को गुडकल्पा अर्थात् गुड़ के समान मीठी कहा है।[11] गुड़ इक्षु से बनता था और जिस इक्षु में गुड़ का परिमाण अधिक प्राप्त होता था उसे गौडिक इक्षु कहते थे।[12] भाष्य में गुड़ और शृंगवेर (अदरक) का स्वाद परस्पर विरोधी बतलाया है।[13]

---

१ २-३-१६, पृ० ४१७ ।
२ ३-२-१ पृ० २०४ ।
३ ३-३-१३९ पृ० ३३० ।
४ १ ३-१, पृ० १४ ।
५ ३ १ ६३ पृ० ८६ ।
६ ५ ४-६५ ।
७ ४ २ १७ ।
८ पशुं विद्धं पचन्ति—भा० २, पृ० ५५ ।
९ भा० १, पृ० १९ ।
१० १ ४ ४९, पृ० १७४ ।
११ ५ ३-६७ पृ० ४६१ ।
१२ ४ ४-१०३ काशिका ।
१३ ४ ९-८४ ।

शर्करा—शर्करा का प्रत्यक्ष उल्लेख भाष्यकार ने मधुर खाद्य के अर्थ में नहीं किया है किन्तु पाणिनि ने 'शर्करायां वा' (४.२.८३) में न केवल शर्करा का नामोल्लेख किया है,[1] अपितु उससे बनाई जानेवाली वस्तुओं की ओर भी संकेत किया है। पाणिनि के अनुसार शर्करा से बने पदार्थ को शार्कर, शार्कर, शार्करिक शर्करिक या शर्करीय कहते थे।[2]

मधु—मक्षिकाओं द्वारा निर्मित होने के कारण माक्षिक या सारघ[3] कहा जाता था। भाष्यकार ने इसे द्रव्यपदार्थक और रसवाची कहा है।[4] मधु की लालसा करने के लिए विशेष क्रिया का प्रयोग होता था। मध्वस्यति या मधुस्यति।[5] मधु इतना प्रिय था कि लोग उसकी लालसा किया करते थे।[6]

द्राक्षा—द्राक्षा के माधुर्य को 'गुडकल्प' कहा गया है। कपिशा द्राक्षा की उत्पत्ति का प्रसिद्ध क्षेत्र था।[8] पेय पदार्थ दो प्रकार के थे—पौष्टिक स्वादु एवं मादक। पौष्टिक पदार्थों में मुख्य थे ये—

क्षीर—क्षीर का मुख्य साधन गो थी, यद्यपि अन्य प्राणियों के क्षीर का उल्लेख भी भाष्य में प्राप्त होता है।[9] गायों में कृष्णा बहुक्षीरा मानी जाती थी।[10] आपीनऊध्नी क्षीर के आतिशय्य का परिचायक माना जाता था। क्षीर अन्य खाद्य पदार्थों के बनाने में भी काम आता था। यवागू क्षैरेयी[11] या पयस्कल्पा होती थी।[12] आमिक्षा भी क्षीर से बनती थी। पायस भी क्षीर में पकाया जाता था। पायस के प्रेमी पायसिक[13] कहलाते थे और इनकी कमी न थी फिर भी, पान के रूप में क्षीर का महत्त्व सर्वाधिक था। ब्राह्मण पयोव्रत होते थे।[14] माणवकों का यह मुख्य भोजन था। वे उसकी लालसा करते ही रहते थे।[15] उशीनर के लोग क्षीर पान से सर्वाधिक प्रेमी थे।[16]

१ वही।
२ नहि गुड इत्युक्ते मधुरत्वं गम्यते गुडकल्पेयमिति वा द्राक्षाप्रत्ययम्।—२-१-१, पृ० २५३।
३ ४-३-११६ पृ० २४९।
४ ५-२-१०७, पृ० ४२६।
५ ७-१-५१, पृ० ४९।
६ १-३-२५, पृ० ६३।
७ ५-३-६७, पृ० ४६१।
८ ४-२-९९।
९ ६-३-४२, पृ० ३९८।
१० कृष्णा गवां सम्पन्नक्षीरतमा।—२-३-४१, पृ० ४३३।
११ ६-१-२८, पृ० ५६।
१२ ४-२-२० पृ० १७२।
१३ ५-३-६७, पृ० ४६१।
१४ ४-२-१०४, पृ० २०९।
१५ भा० १, पृ० १९।
१६ ७-१, पृ० ४९।
१७ ८-४-९ काशिका।

मथित—मथित के लिए तक्र, मथितोदक उदश्वित् आदि शब्दों का प्रयोग प्रचलित था[1] जो वैसाखमन्थ से मथकर बनाया जाता था।[2] यह दधि से निम्न कोटि का भोजन था। इसीलिए, कौण्डिन्य का अपमान करने के उद्देश्य से कहा गया है सब ब्राह्मणों को दही दो किन्तु कौण्डिन्य को तक्र दो।[3] मथित का प्रयोग इतना अधिक था कि कुछ लोग केवल मथित बेचने का ही व्यवसाय करते थे।

गुडोदक—गुड़ का शर्बत गुडोदक कहलाता था। इसका प्रचार आज भी उत्तर भारत में अधिकता से पाया जाता है। भाष्य में बार-बार गुडोदक का उल्लेख होने से इसके प्रिय पेय होने का अनुमान होता है।[4]

सुरा—सुरा का प्रयोग सामान्य जनता में प्रचलित था। एतदर्थ पानागार थे जिनमें जाकर लोग सुरापान करते थे।[5] ऐसे लोगों के प्रति समाज-सम्मान का भाव कम था। नियमित पीनेवाले दुर्मदी कहलाते थे। ये कभी सुरा से तृप्त नहीं होते थे। सुरा का प्रचार प्राच्य लोगों में अधिक था। बाह्लीक और सौवीर लोग भी पान अधिक करते थे। गान्धार लोग कषाय[6]-पान को पसन्द करते थे। सुरा बनानेवालों को शौण्डिक या आसुतीवल कहते थे। पीनेवाले के लिए 'शौण्ड' शब्द प्रयुक्त हुआ है।[7] आसुतीवल सुरा खींचने समय से उसे टपकाने (अभिषव) का काम करता था।

सुरा या सुण्डा के अनेक प्रकार थे। मैरेय एक प्रकार का मद्य था जो गुड़ या महुए से बनाया जाता था। इसे इसके उपभूत पदार्थों के अनुसार गुड़-मैरेय या मधु-मैरेय कहते थे। उच्चकोटि के मैरेय को परममैरेय कहते थे। काशिकाकार ने आसव और मैरेय में अन्तर बतलाया है।[8] प्रसन्ना सुरा का दूसरा भेद था। यह गुड़ से बनाई जाती थी। इसका रंग तेल के समान हल्का पीला होता था। भाष्यकार ने बार-बार इसे 'तैलकल्पा' कहा है।[9] कापिशायनी सुरा खजूरों के रस से बनाई जाती थी। इसीलिए उसे कापिशायन मधु कहते थे।[10] अंगूरों के रस के लिए मधु शब्द का व्यवहार होता था। यहाँ की द्राक्षा बहुत प्रसिद्ध थी। यहीं से द्राक्षा से बना हुआ

---

१ ५-१-८५ पृ० १२४ ।
२ ५-१-११० ।
३ १-१-४७, पृ० २८७ ।
४ ७-३-५०, पृ० ३६५ ।
५ १-४-२ पृ० ३२४ तथा ५-१-८५, पृ० १२४ ।
६ पिबति शौण्डः पानागारे ।—२-१-१ पृ० २२८ ।
७ २-२-२९, पृ० ३०९ ।
८ ८-४-९ काशिका ।
९ २-१-१ पृ० २२८ ।
१० ६-२-७० काशिका ।
११ ५-३-९७ पृ० ९८ तथा ५-४-१४, पृ० ४११ ।
१२ ४-२-९९ ।

मधु अन्यत्र भेजा जाता था। कषाय हल्के नशेवाला पेय था। सामान्य कषाय घी-मांड़ (सर्पिर्मण्ड) तथा उमापुष्पों (अलसी के फूल) से बनाया जाता था। एक प्रकार का कषाय दौवारिकों का पेय था जिससे यह निम्न कोटि का पेय मालूम होता है। सर्पिर्मण्डकषाय उमापुष्पकषाय और दौवारिककषाय ये कषाय के भेद थे और संज्ञा शब्द थे। इनमें उच्च कोटि के कषाय को परम कषाय कहते थे।[1]

सुरा बनाने के यन्त्र (भभका) को आसुति[2] कहते थे। सुरा के घटक पदार्थों का प्रथम किण्व बनाया जाता था। किण्व की प्रक्रिया पूर्ण होने पर वे आसव्य[3] स्थिति में होते थे। अभिषव (सुरा खींचने) के बाद बचा हुआ अंश[4] कल्कफिनीय कहलाता था जिसे फेंक दिया जाता है।[5]

ब्राह्मण लोग सामान्यतया सुरा नहीं पीते थे किन्तु सौत्रामणि आदि यज्ञों में स्वल्प सुरा का सेवन भी वे धार्मिक दृष्टि से करते थे। भाष्य में एक स्थान पर पूर्वपक्षी कहता है 'यदि ताम्रवर्णी सुरा से भरी हुई अनेक घटी पीकर कोई स्वर्ग नहीं पहुँच सकता तो यज्ञ में थोड़ी-सी पी लेने पर कैसे पहुँच जायगा ?'[6]

सोम—सोम का प्रचार ब्राह्मणों श्रोत्रियों और ऋत्विजों में था। भाष्य में सोमपान का[7] पौनःपुनिक उल्लेख प्राप्त होता है। सोम बनाने की प्रक्रिया बड़ी जटिल थी। सोमवल्ली मूजवन्त पर्वत या कीकटों के देश में होती थी। इस लता को त्वच पर फैलाकर फिर वेदी या अधिषवण पर रख कर कूटते थे अथवा मन्था (मूसली) से ऊखल में कूटते थे। फिर इसका रस चम या चमस (कलश) में भरते थे। कूटने या पीसने से पूर्व इसे पानी में भिगोया जाता था। भाष्य के उल्लेख से सोम के पाक (पकाये जाने) का अनुमान होता है। भाष्यकार ने सोम के सम्बन्ध में श्रात और श्रित शब्दों के प्रयोग को उचित ठहराया है। ये दोनों शब्द पाक अर्थ में प्रयुक्त होनेवाली श्री धातु में आगे क्त प्रत्यय लगाकर बनते हैं। साधारणतया क्त प्रत्यय लगाने पर श्रीत शब्द बनना चाहिए, किन्तु निपातन से श्री को श्रा और श्रि बना दिया जाता है। श्रात का प्रयोग कहाँ हो ? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए भाष्यकार ने कहा है कि सोम के प्रसंग में श्री को श्रा भाव होता है अन्यत्र श्रिभाव। फिर 'श्रित' सोम' इत्यादि प्रयोग देखकर कह दिया है कि सोम का बहुत्व बतलाना हो तो श्रात और अन्यत्र श्रित प्रयोग होता है। इससे सोम का पकाया जाना भी होता है।[8]

भोजन-पान के विषय में प्रचलित कुछ पारिभाषिक शब्दों पर विचार कर लेना यहाँ

---

१ ४-२ १० काशिका।

२ ५-२ ११२ ।

३ ३-१ १२६ ।

४ ३ १ ११७ ।

५ वही।

६ यद्युदुम्बरवर्णानां घटानां मण्डलं महत्पीतं न गमयेत् स्वर्गं तत्किं क्रतुगतं नयेत्। —भा० १, पृ० ५, ६ ।

७ ३-१-२४, पृ० १७८ ।

८ ६ १ ३५, पृ० ६२ ।

समीचीन होगा। भाष्यकार के मत से भोज्य और पेय पदार्थों को चार भागों में बाँटा जा सकता है—१ भोज्य २ भक्ष्य ३ व्यंजन और उपसिक्त ४ संस्कृत।

**भोज्य और भक्ष्य**—भोज्य शब्द भुज् धातु से बना है। सामान्यतया 'अभ्यवहार करने के योग्य' इस अर्थ में ण्यत् प्रत्यय होकर 'चजोः कु घिण्ण्यतोः' (७-३-५२) सूत्र से कुत्व होकर भोग्य बनना चाहिए था, किन्तु पाणिनि ने 'भोज्यं भक्ष्ये' (७-३-६९) सूत्र से कुत्वभाव कर निपातन से भोज्य शब्द बना लिया है। इस प्रकार पाणिनि के मत से भोज्य और भक्ष्य पर्याय हैं। कात्यायन का मत है कि सूत्रकार को भक्ष्य शब्द के स्थान पर अभ्यवहार्य शब्द का प्रयोग कर 'भोज्यमभ्यवहार्ये' सूत्र बनाना चाहिए था क्योंकि भोज्य और भक्ष्य में अन्तर है। भक्षण केवल खर विशद अर्थात् कड़ी वस्तु का होता है जो चबाकर खाई जाती है। सूप और यवागू खर विशद नहीं हैं। वे द्रव होते हैं। यदि भोज्य और भक्ष्य को पर्याय मान लेंगे, तो सूप और यवागू भोज्य नहीं कहे जा सकेंगे।

पतंजलि ने कात्यायन के मत पर आपत्ति की है। उनका कथन है कि भक्ष् धातु का व्यवहार केवल खर विशद पदार्थ के ही लिए नहीं होता। लोक में अब्भक्ष वायुभक्ष शब्दों का व्यवहार देखा जाता है यद्यपि वायु और जल खर विशद पदार्थ नहीं हैं। इससे स्पष्ट है कि भक्ष्य खर विशद से भिन्न पदार्थ भी हो सकता है। इस प्रकार, पाणिनि और पतंजलि दोनों भक्ष्य और भोज्य को पर्याय मानते हैं।[1] इसीलिए, पाणिनि ने पलल (मांस) सूप और शाक को भक्ष्य माना है और 'भक्ष्येण मिश्रीकरणम्' (२ १ ३५) के उदाहरण गुडपलल (गुड़ डालकर पकाया हुआ मांस), घृतपलल घृतसूप घृतशाक आदि शब्द मानकर उनमें 'पललसूपशाकं मिश्रे' (६ २ १२८) से आद्युदात्त स्वर का निर्देश किया है। उपर्युक्त शब्दों में सूप खर (कठिन या कड़ा) और विशद (अलग-अलग दानोंवाला) नहीं होता। दूसरी ओर पाणिनि ने अन्न और भक्ष्य में भी अन्तर किया है, इसीलिए उन्होंने 'अन्नेन व्यञ्जनम्' (२ १ ३४) और 'भक्ष्येण मिश्रीकरणम्' (२ १ ३५) में अन्न और भक्ष्य का पृथक्-पृथक् उल्लेख किया है। अन्न सामान्य खाद्य को कहते थे और भक्ष्य खर विशद अर्थात् चबाकर खाये जाने योग्य खाद्य को। यद्यपि भाष्य और काशिका ने इन दोनों के जो उदाहरण (दध्योदन और गुडधाना) दिये हैं उनसे यह अन्तर स्पष्ट नहीं होता। ओदन और धाना दोनों ही भक्ष्य हैं और अन्न भी।

वास्तव में भक्ष्य और भोज्य में शास्त्रीय दृष्टि से अन्तर था। शास्त्रीय दृष्टि से जहाँ प्रयोग होता था वहाँ भोज्य अभ्यवहार्य मात्र को कहते थे और भक्ष्य खर-विशद को किन्तु सामान्य तथा लोक में दोनों शब्दों का पर्याय रूप में ही प्रयोग होता था। पाणिनि ने भक्ष्य शब्द का प्रयोग दोनों दृष्टियों से किया है इसीलिए उसमें ऊपर से देखने पर विसंगति मालूम होती है।

**मिश्रीकरण**—भक्ष्य पदार्थों को अधिक स्वादु बनाने के लिए उनमें कभी-कभी दूसरे पदार्थ भी मिलाये जाते थे। इन दोनों में एक मुख्य खाद्य होता था और उसका सहायक। मुख्य खाद्यों में धाना पलल सूप शाक आदि थे और इनके मिश्रीकरण थे गुड़ घृत मूलक आदि। इनके संयोग से बने मिश्रीकृत पदार्थों को गुडधाना गुडपृथुक गुडपलल घृतसूप मूलकसूप घृतशाक और मुद्गशाक आदि कहते थे। इन उदाहरणों से भक्ष्य पदार्थों की पाक-विधि पर

---

१ ७-३ ६९, पृ० २०३।

भी प्रकाश पड़ता है।[1] यथा— मांस गुड़ मिलाकर भी पकाया जाता था। शाक मूली मिलाकर भी पकाई जाती थी और शाक जिस प्रकार आज दाल मिलाकर पकाया जाता है उसी प्रकार पतञ्जलि-काल में भी पकाया जाता था। इसमें शाक मुख्य भक्ष्य होता था और मूंग मिश्रीकरण अर्थात् सहायक। तिल भी मिश्रीकरण का काम देते थे।[2] मिश्रीकरण-युक्त भक्ष्यों में गुड़धाना का प्रचार सबसे अधिक था।[3]

व्यंजन—व्यंजन शब्द अंज धातु से बना है जिसका अर्थ है 'प्रकाशित करनेवाला'। जब किसी चिकने पदार्थ से अथवा मधुर पदार्थ से इन्द्रियों की स्थिति ऐसी जड़ीकृत हो जाती है कि उससे अन्य वस्तु के स्वाद का पता ही नहीं चलता या चलता है, तो ठीक नहीं चल पाता उस समय जो वस्तु इन्द्रियों को अपनी स्वाभाविक स्थिति वापस ला देती है, उसका नाम है राग। उसी को व्यंजन कहते हैं। यह नाम सार्थक भी है। चिक्कण अथवा मधुर पदार्थों से जिह्वा पर एक प्रकार का लेप-सा बैठ जाता है। उसका प्रतिबन्ध आ जाने पर जिह्वा को अन्नरस की वास्तविक प्रतीति नहीं हो पाती। ऐसी स्थिति में चटनी चनिया खट्टी या अन्य चटपटी वस्तु खाने से जिह्वा का वह लेप दूर हो जाता है और जिह्वा अन्नरस का ठीक अनुभव करने लगती है। इसीलिए चटनी आदि को व्यंजन कहते हैं। 'अञ्चोऽनपादाने (८ २ ४८) सूत्र के भाष्य में पतंजलि ने व्यंजन की यह परिभाषा दी है और अन्नेन व्यञ्जनम्' (२ १ ३४) सूत्र के भाष्य में 'दध्योदन' उदाहरण देकर 'दधि' को व्यंजन स्वीकार किया है।[5] काशिकाकार ने 'व्यञ्जनैरुपसिक्ते' (४ ४-२६) में दधि के साथ सूप और शाक का भी उल्लेख किया है।[6] इन सबसे भाष्यकार की उक्त परिभाषा की पूर्ण संगति नहीं बैठती। प्रस्तुत उदाहरणों से भोज्य के स्वाद में वृद्धि करनेवाले उसके सहायक खाद्य के लिए व्यंजन शब्द का प्रयोग जान पड़ता है।

इस प्रकार मिश्रीकरण और व्यंजन तीन बातों में भिन्न थे। प्रथम मिश्रीकरण व्यक्तिगत रुचि के अनुसार भिन्न-भिन्न होते थे किन्तु व्यंजन सामान्य रुचि पर आश्रित थे। पलल को गुड़ के साथ मिलाकर खाना न खाना पूर्णतः व्यक्तिगत रुचि की बात थी किन्तु दधि और ओदन या दधि और सूप रुचिसामान्य से सम्बद्ध था। दूसरे मिश्रीकरण की क्रिया खाद्य तैयार करने की दशा में पाचन करता था और भोजन-क्रिया से पूर्व ही खाद्यान्न तथा मिश्रीकरण दोनों मिलकर एक हो जाते थे। व्यंजन की स्थिति भिन्न थी। व्यंजन और खाद्य दोनों अलग-अलग पकाये जाते थे

---

१ चरविशेषमभ्यवहार्यं भक्ष्यम्। तस्य संस्कारकं मिश्रीकरणम्।—२-१ ३५ काशिका तथा ६ २ १२८ काशिका।

२ ६ ३-१५४ काशिका।

३ २ १ ३५, पृ० २८६।

४ अञ्जेव्यंञ्जनाऽभ्यञ्जनं च प्रकाशनम्। घततस्नेहेन च मधुरेण च जडीकृतानामिन्द्रियाणां स्वस्मिन्नात्मनि व्यवस्थापनं स रागस्तद्व्यञ्जनम्। अन्वर्थं खल्वपि निर्वचनम्। व्यज्यतेऽनेनेति व्यञ्जनमिति।—८-२ ४८ पृ० ३९७।

५ २ १ ३४ पृ० २९८।

६ ४ ४-२६ काशिका।

समीचीन होगा। भाष्यकार के मत से भोज्य और पेय पदार्थों को चार भागों में बाँटा जा सकता है—१ भोज्य २ भक्ष्य ३ व्यञ्जन और उपसिक्त ४ संस्कृत।

भोज्य और भक्ष्य—भोज्य शब्द भुज् धातु से बना है। सामान्यतया 'अभ्यवहार करने के योग्य' इस अर्थ में ण्यत् प्रत्यय होकर 'चजोः कु घिण्ण्यतोः' (७-३-५२) सूत्र से कुत्व होकर भोग्य बनना चाहिए था किन्तु पाणिनि ने 'भोज्यं भक्ष्ये' (७-३-६९) सूत्र से कुत्वाभाव कर निपातन से भोज्य शब्द बना लिया है। इस प्रकार पाणिनि के मत से भोज्य और भक्ष्य पर्याय हैं। कात्यायन का मत है कि सूत्रकार को भक्ष्य शब्द के स्थान पर अभ्यवहार्य शब्द का प्रयोग कर 'भोज्यमभ्यवहार्ये' सूत्र बनाना चाहिए था क्योंकि भोज्य और भक्ष्य में अन्तर है। भक्ष्य केवल खर विशद, अर्थात् कड़ी वस्तु का होता है जो चबाकर खाई जाती है। सूप और यवागू खर विशद नहीं हैं। वे द्रव होते हैं। यदि भोज्य और भक्ष्य को पर्याय मान लेंगे तो सूप और यवागू भोज्य नहीं कहे जा सकेंगे।

पतंजलि ने कात्यायन के मत पर आपत्ति की है। उनका कथन है कि भक्ष् धातु का व्यवहार केवल खर विशद पदार्थ के ही लिए नहीं होता। लोक में अब्भक्ष वायुभक्ष शब्दों का व्यवहार देखा जाता है यद्यपि वायु और जल खर विशद पदार्थ नहीं है। इससे स्पष्ट है कि भक्ष्य खर विशद से भिन्न पदार्थ भी हो सकता है। इस प्रकार, पाणिनि और पतंजलि दोनों भक्ष्य और भोज्य को पर्याय मानते हैं।[1] इसीलिए, पाणिनि ने पलल (मांस) सूप और शाक को भक्ष्य माना है और 'भक्ष्येण मिश्रीकरणम्' (२ १ ३५) के उदाहरण गुडपलल (गुड डालकर पकाया हुआ मांस) घृतपलल घृतसूप घृतशाक आदि शब्द मानकर उनमें 'पललसूपशाकं मिश्रे' (६-२ १२८) से आद्युदात्त स्वर का निर्देश किया है। उपर्युक्त शब्दों में सूप खर (कठिन या कड़ा) और विशद (अलग-अलग दानोंवाला) नहीं होता। दूसरी ओर पाणिनि ने अन्न और भक्ष्य में भी अन्तर किया है इसीलिए उन्होंने 'अन्नेन व्यञ्जनम्' (२ १ ३४) और 'भक्ष्येण मिश्रीकरणम्' (२-१ ३५) में अन्न और भक्ष्य का पृथक्-पृथक् उल्लेख किया है। अन्न सामान्य खाद्य को कहते थे और भक्ष्य खर विशद, अर्थात् चबाकर खाये जाने योग्य खाद्य को। यद्यपि भाष्य और काशिका ने इन दोनों के जो उदाहरण (दध्योदन और गुडधाना) दिये हैं, उनसे यह अन्तर स्पष्ट नहीं होता। ओदन और धाना दोनों ही भक्ष्य हैं और अन्न भी।

वास्तव में भक्ष्य और भोज्य में शास्त्रीय दृष्टि से अन्तर था। शास्त्रीय दृष्टि से जहाँ प्रयोग होता था वहाँ भोज्य अभ्यवहार्य मात्र को कहते थे और भक्ष्य खर-विशद को किन्तु सामान्य तथा लोक में दोनों शब्दों का पर्याय रूप में ही प्रयोग होता था। पाणिनि ने भक्ष्य शब्द का प्रयोग दोनों दृष्टियों से किया है इसीलिए उसमें ऊपर से देखने पर विप्रतिपत्ति मालूम होती है।

मिश्रीकरण—भक्ष्य पदार्थों को अधिक स्वादु बनाने के लिए उनमें कभी-कभी दूसरे पदार्थ भी मिलाये जाते थे। इन दोनों में एक मुख्य खाद्य होता था और उसका सहायक। मुख्य खाद्यों में धाना पलल सूप शाक आदि थे और इनके मिश्रीकरण थे गुड़, घृत मूलक आदि। इनके संयोग से बने मिश्रीकृत पदार्थों को गुडधाना गुडपृथुक गुडपलल घृतसूप मूलकसूप घृतशाक और मुद्गशाक आदि कहते थे। इन उदाहरणों से भक्ष्य पदार्थों की पाक-विधि पर

१ ७-३ ६९ पृ० २०३।

भी प्रकाश पड़ता है।[1] यथा— माँस गुड़ मिलाकर भी पकाया जाता था। शाल मूली मिलाकर भी पकाई जाती थी और शाक जिस प्रकार आज दाल मिलाकर पकाया जाता है, उसी प्रकार पतंजलि-काल में भी पकाया जाता था। इसमें शाक मुख्य भक्ष्य होता था और मुद्ग मिश्रीकरण अर्थात् सहायक। तिल भी मिश्रीकरण का काम देते थे।[2] मिश्रीकरण-युक्त भक्ष्यों में मुद्गधाना का प्रचार सबसे अधिक था।[3]

व्यंजन—व्यंजन शब्द अंज धातु से बना है जिसका अर्थ है 'प्रकाशित करनेवाला'। जब किसी चिकने पदार्थ से अथवा मधुर पदार्थ से इन्द्रियों की स्थिति ऐसी जड़ीकृत हो जाती है कि उससे अन्य वस्तु के स्वाद का पता ही नहीं चलता या चलता है, तो ठीक नहीं चल पाता उस समय जो वस्तु इन्द्रियों को अपनी स्वाभाविक स्थिति वापस ला देती है उसका नाम है राग। उसी को व्यंजन कहते हैं। यह नाम सार्थक भी है। चिक्कण अथवा मधुर पदार्थों से जिह्वा पर एक प्रकार का लेप-सा बैठ जाता है। उसका प्रतिबन्ध आ जाने पर जिह्वा को अपरस की वास्तविक प्रतीति नहीं हो पाती। ऐसी स्थिति में चटनी चनिया कढ़ी या अन्य चटपटी वस्तु खाने से जिह्वा का वह लेप दूर हो जाता है और जिह्वा अपरस का ठीक अनुभव करने लगती है। इसीलिए चटनी आदि को व्यंजन कहते हैं। 'अञ्जेरजपादाने' (८ २ ४८) सूत्र के भाष्य में पतंजलि ने व्यंजन की यह परिभाषा दी है और अन्नेन व्यञ्जनम् (२ १ ३४) सूत्र के भाष्य में 'दध्योदन' उदाहरण देकर 'दधि' को व्यंजन स्वीकार किया है।[4] काशिकाकार ने 'व्यञ्जनैरुपसिक्ते' (४ ४ २६) में दधि के साथ सूप और शाक का भी उल्लेख किया है।[5] इन सबसे भाष्यकार की उक्त परिभाषा की पूर्ण संगति नहीं बैठती। प्रस्तुत उदाहरणों से भोज्य के स्वाद में वृद्धि करनेवाले उसके सहायक खाद्य के लिए व्यंजन शब्द का प्रयोग जान पड़ता है।

इस प्रकार मिश्रीकरण और व्यंजन तीन बातों में भिन्न थे। प्रथम मिश्रीकरण व्यक्तिगत रुचि के अनुसार भिन्न-भिन्न होते थे किन्तु व्यंजन सामान्य रुचि पर आश्रित थे। पलल को गुड़ के साथ मिलाकर खाना न खाना पूर्णतः व्यक्तिगत रुचि की बात थी किन्तु दधि और ओदन या दधि और सूप रुचिसामान्य से सम्बद्ध था। दूसरे मिश्रीकरण की क्रिया खाद्य तैयार करने की दशा में पाचक करता था और भोजन-क्रिया से पूर्व ही खाद्यान्न तथा मिश्रीकरण दोनों मिलकर एक हो जाते थे। व्यंजन की स्थिति भिन्न थी। व्यंजन और खाद्य दोनों अलग-अलग पकाये जाते थे

---

१ खरविशदमभ्यवहार्यं भक्ष्यम्। तस्य संस्कारकं मिश्रीकरणम्।—२ १ ३५ काशिका तथा ६-२ १२८ काशिका।

२ ६ ३-१५४ काशिका।

३ २ १ ३५ पृ० २८९।

४ अञ्जेर्व्यञ्जनं व्यञ्जनं च प्रकाशनम्। यतत्स्नेहेन च मधुरेण च जडीकृतानामिन्द्रियाणां स्वस्मिन्नात्मनि व्यवस्थापनं स रागस्तद्व्यञ्जनम्। अनर्थं तत्स्वपि निर्वचनम्। व्यज्यतेऽनेनेति व्यञ्जनमिति।—८-२ ४८, पृ० ३६७।

५ २ १ ३४ पृ० २९८।

६ ४ २-२६ काशिका।

और भोक्ता उनका मिश्रण करता था। इस प्रकार, मिश्रीकरण और व्यंजन-क्रिया के कर्त्ता भी भिन्न होते थे। तीसरे मिश्रीकरण आवश्यक न था। व्यंजन आवश्यक था। इस प्रकार स्वाद वृद्धि की दृष्टि से मिश्रीकरण व्यंजन से एक कोटि आगे की क्रिया थी।

उपसेचन—मुख्य अन्न में व्यंजन मिलाने की क्रिया को उपसेचन कहते थे और जिस मुख्य अन्न में व्यंजन मिलाया जाता था उसे उपसिक्त[1] कहते थे। जैसे दधि से उपसिक्त पदार्थ दाधिक कहलाता था। इसी प्रकार सूप से उपसिक्त ओदनसौपिक कहा जाता था।

संसृष्टि—मिश्रीकरण की क्रिया संसृष्टि कहलाती थी।[2] उपसेचन में दोनों वस्तुएँ अलग-अलग रहती थीं और पक्व अवस्था में परस्पर मिला दी जाती थीं। संसृष्टि वह प्रक्रिया कहलाती थी जिसमें किसी खाद्य के घटकभूत पदार्थ पकाने के पूर्व ही परस्पर मिला दिये जाते थे और वे सब मिलकर एक बन जाते थे। काशिकाकार ने भी संसृष्ट पदार्थों को एकीभूत अभिन्न[3] माना है। दधि में पकाई गई वस्तु, यथा कढ़ी आदि दाधिक कहलाती थी। इसी प्रकार, मरीचि से संसृष्ट दाल शाक आदि मारीचिक शृंगवेर से संसृष्ट शार्ङ्गवेरिक[4] पिप्पली से संसृष्ट पैप्पलिक कहलाते थे। चूर्ण से संसृष्ट अपूप या धानाचूर्णी कहे जाते थे। मुद्ग से संसृष्ट ओदन (खिचड़ी) तथा यवागू की मौद्ग संज्ञा थी।[6] लवण से संसृष्ट सूप शाक या यवागू को लवण ही कहते थे। लवणशाक नमकीन शाक का बोधक था। ये पदार्थ खाद्य पकने के पूर्व ही डाल दिये जाते थे।

कात्यायन ने लवण के संसृष्ट-निमित्त माने जाने पर आपत्ति की है। उनका कथन है कि लवण शब्द रसवाची है। वह छह रसों में एक है। लवणयुक्त (नमकीन) इस अर्थ में लवण शब्द का प्रयोग नहीं होता। वह खटास की तरह रस का बोध कराता है। अतः इस अर्थ का लवण शब्द स्वतन्त्र है और लवण पानी लवण दूध आदि प्रयोग नमक न मिलाये जाने पर भी होते ही हैं। कभी-कभी नमक डालने पर भी जब दाल शाक आदि नमकीन नहीं लगते तो लोग उन्हें अलोना कह देते हैं। इसलिए लवण शब्द से संसृष्ट अर्थ में प्रत्यय कर फिर उसका लुक करके लवण शब्द की लवण से संसृष्ट अर्थ में निष्पत्ति करना व्यर्थ का प्रयत्न है क्योंकि इस अर्थ में लवण स्वतन्त्र शब्द है ही।

---

१ ४-२ २६ काशिका।

२ ४४-२२।

३ ४४-२२ काशिका।

४ ४४-२२ काशिका।

५ ४४ २३।

६. ४४-२५।

७. ४४-२४।

८. रसवाच्येव लवणशब्दो नैव संसृष्टनिमित्तः। अतश्च रसवाची। असंसृष्टेऽपि हि लवणशब्दो वर्तते। तद्यथा लवणं क्षीरम्। लवणं पानीयम्। संसृष्टेऽपि च यदा नोपलभ्यते तदाऽऽह अलवणः सूपः, अलवणं शाकमिति।—४-४ २४ पृ० ९७६।

**संस्कृत**—विद्यमान वस्तु में उत्कर्ष की वृद्धि करने का नाम संस्कार है। खाद्य पदार्थों को दही मिर्च अदरक आदि के साथ मिलाकर पकाने की प्रथा उसे स्वादिष्ठ बनाने के लिए थी। कुलत्थ (कुलथी) तित्तिडीक (इमली) और दर्दमक भी संस्कार के लिए प्रयोग में लाये जाते थे। इनके द्वारा संस्कृत खाद्यों को क्रमशः दाधिक मारिचिक शाङ्गवेरिक कौलत्थ तैत्तिडीक और दार्दमिक कहते थे।[1]

संस्कृत शब्द सामान्यतया पकाने के अर्थ में प्रयुक्त होता था। भ्राष्ट्र (चूल्हे) पर पकाई हुई भोज्य वस्तु भ्राष्ट्र कहलाती थी। इसी प्रकार शूल (सलाका) एवं उखा (कड़ाही) पर पकाये गये मांसादि शूल्य और उख्य कहे जाते थे। दही मट्ठे और दूध में डालकर पकाई हुई वस्तुएँ दाधिक औदश्वित्क या औदश्वित्क और क्षैरेय कहलाती थीं। दही तक्र आदि में संस्कृत और दही, तक्र आदि से संस्कृत वस्तुओं में भेद होता था। जो वस्तुएँ दधि आदि में संस्कृत होती थीं उनके लिए दधि केवल आधारभूत होता था किन्तु उसका संस्कार (स्वादोत्कर्ष) लवणादि से किया जाता था और जो दही आदि से संस्कृत होती थीं उनमें स्वाद-वृद्धि का साधन मात्र दधि आदि होता था[2] आधारभूत वस्तु अन्य कोई रहती थी।

**भोजनार्थ निमन्त्रण**—अपने घर पर दूसरों को भोजन के लिए बुलाने की प्रथा बहुत पुरानी है। लोग विशेष अवसरों पर मित्रों सम्बन्धियों और ब्राह्मणों को अपने घर पर भोजन के लिए बुलाते थे। निमन्त्रण के बुलावे दो प्रकार के होते थे। आमन्त्रण और निमन्त्रण। आमन्त्रण भोजनार्थ सामान्य बुलावे को कहते थे। यह आमन्त्रित व्यक्ति की इच्छा पर निर्भर था कि वह आमन्त्रण स्वीकार करे या न करे किन्तु निमन्त्रण स्वीकार करना आवश्यक होता था। निमन्त्रण हव्य या कव्य के दिये जाते थे। यज्ञ या श्राद्ध-सम्बन्धी भोजन के लिए की जानेवाली प्रार्थना निमन्त्रण कहलाती थी। निमन्त्रण को अस्वीकार करना अधर्म माना जाता था। किसी-किसी के मत से भोजन की सामग्री पास होने पर समीपस्थ व्यक्ति को खाने के लिए कहना निमन्त्रण कहलाता था और भोजन तैयार होने से पहले दूर से किसी को बुलाना आमन्त्रण कहलाता था।[3] निमन्त्रण ब्राह्मणों को दिये जाते थे। और उन्हीं के लिए यह नियोग था। फिर भी बहुत-से ब्राह्मण श्राद्ध में भोजन नहीं करते थे वे अश्राद्धभोजी कहलाते थे। जो लोग श्राद्ध-भोजन स्वीकार करते थे, वे लोग सामान्य थे। श्राद्ध में न खानेवाले अश्राद्धभोजी कहे जाते थे। कुछ परिवार हव्य कव्य भोजनों में परस्पर एक दूसरे को ही न्योता देते थे। निमन्त्रण स्त्रियों को भी दिये जाते थे और यह परस्पर निमन्त्रण[4] की प्रथा उनमें भी थी। कभी-कभी एक ही ब्राह्मण को कई निमन्त्रण

---

१ ४-४-३, ४ काशिका।

२ ४-२-२६, ४-४-१७ १८, १९, २० तथा ४-४-१८ काशिका।

३ सन्निहितेन निमन्त्रणं भवत्यसन्निहितेनामन्त्रणम्। यन्नियोगतः कर्तव्यं तन्निमन्त्रणम्। किं पुनस्तत्? हव्यं कव्यं वा। ब्राह्मणेन सिद्धं भुज्यतामित्युक्तोऽधर्मं प्रत्याख्यातु। आमन्त्रणे कामचार।—३-३-१६१ पृ० ३३५।

४ ३-२-८० पृ० २२९।

५ ८ १ १२, पृ० २७७।

प्राप्त हो जाते थे। ऐसी दशा में वह एकाधिक स्थानों पर भी भोजन कर लेता था। मृदु विशद ओदन और दूध-दही का लालच देकर भोजन के लिए आग्रह करने का उल्लेख भाष्य में है और एक बार भोजन कर लेने पर भी निमन्त्रित व्यक्ति दधि दूध और मृदु विशद ओदन के लालच से आमन्त्रण स्वीकार कर लेता था।[1]

**सहभोजन**—सहभोजन को समाश कहते थे।[2] समाश में भी भोजन परोसा जाता था। समाश में शरावों (पात्र) का व्यवहार होता था। जिनको हीन दृष्टि से देखा जाता था वे पंक्ति से अलग या बाद में बिठाये जाते थे। 'माठर और कौण्डिन्य बैठे रहें। वे अभी (सब के साथ) भोजन नहीं करेंगे। 'सब ब्राह्मण भोजन करें। माठर और कौण्डिन्य बैठे रहें। वे अभी (सब के साथ) भोजन नहीं करेंगे। 'सब ब्राह्मणों को दही दो किन्तु कौण्डिन्य को मट्ठा दो' ये उल्लेख भाष्य में कई स्थानों पर मिलते हैं।[3]

**उपवास**—विशिष्ट अवसरों पर लोग व्रत या उपवास भी करते थे। ब्राह्मण दूध क्षत्रिय यवागू और वैश्य आमिक्षा पीकर उपवास करते थे। कभी-कभी लोग केवल जल पीकर और कभी निराहार एवं निर्जल रहकर व्रत रखते थे। ये लोग अब्भक्ष और वायुभक्ष कहलाते थे।[4] उपवास के दिन का भोजन निश्चित रहता था। उस दिन शालि-मांसादि खाना वर्जित था। वैदिक काल से यह प्रथा चली आती थी।

**वर्जित भोजन**—ब्राह्मण के लिए सुरापान वर्जित था। भूल से भी सुरापान करनेवाला पतित माना जाता था।[5] केवल यज्ञकर्म इसका अपवाद था। सुरापान सामान्य जनों के लिए भी अच्छा नहीं माना जाता था। मांस के विषय में कोई निषेध भाष्य में नहीं उपलब्ध होता। हाँ पाँच पंचनख प्राणियों का मांस खाया जा सकता है, यह कथन अवश्य प्राप्त होता है। ये पंचनख प्राणी ब्राह्मणों के भी भक्ष्य थे। ग्राम-कुक्कुट और ग्राम-शूकर अवश्य अभक्ष्य थे किन्तु आरण्य भक्ष्य थे। शार्ङ्ग पक्षी का मांस का भी अभक्ष्य जान पड़ता है। भाष्यकार ने पलाण्डु भक्षिती के साथ शार्ङ्गजग्धी का उल्लेख किया है।[6] शार्ङ्ग का पृथक नाम-ग्रहण ही उसके भक्षयिता के हीनत्व का द्योतक है। पलाण्डु स्वयं अभक्ष्य पदार्थों में था। केवल पलाण्डु भी अभक्ष्य माना जाता था। जो कोई उसके साथ सुरा भी पिये उसका तो कहना ही क्या। भाष्यकार ने ऐसे व्यक्ति

---

१ १४ ९२, पृ १७३।
२ ११-७२ पृ ४४०।
३ भा० २, पृ ७१ तथा १४-४० पृ० २८७।
४ भा० १ पृ० १९।
५ भा० १ पृ० १४।
६ भा० १ पृ० ५।
७ १-२-६४ पृ० ५८७।
८ भा० १ पृ० ११।
९ २-२-३६ पृ० १९२।

को वृषलरूप कहा है।[1] ब्राह्मणी के लिए तो सुरापान नितान्त गर्हित था। सुरापी ब्राह्मणी परलोक में पति का सहवास नहीं प्राप्त करती यह विश्वास था।[2]

सामान्यतः भूमि पर बैठकर भोजन करने की प्रथा[3] थी। बुभुक्षा और पिपासा होने पर खाने की इच्छा के लिए तथा बिना भूख-प्यास के भी लालचवश खाने की इच्छा के लिए पृथक् क्रियाओं का प्रयोग होता था।[4] इससे कुछ लोगों की भोजन-भट्टता पर प्रकाश पड़ता[5] है। बहुत खानेवालों को कुण्डोदर कहते थे।[6] ऐसे लोग प्रायः संभोजक और संभोजकी (स्त्री) कहे जाते थे। ऐसे लोग और किसी काम को तो आते नहीं बस भोजन के समय उपस्थित हो जाते हैं। इसीलिए इन्हें पात्रसमित कहते हैं। खाने के बाद पात्र में छोड़ा हुआ भोजन उद्धृत कहलाता था।

भिक्षुक—कुछ लोग भोजनार्थ केवल भिक्षा पर निर्भर करते थे। भिक्षा प्रचुर और व्यंजनवती भी मिल जाती थीं। इनके लालच से कुछ लोग एक स्थान पर स्थायी रूप से टिक जाते थे।[9] माँगनेवालों की संख्या बहुत थी। गृहस्थ उनसे तंग आ जाते थे। पर क्या करते! भिक्षुकों के डर से भोजन बनाना तो बन्द नहीं किया जा सकता था।[10] भिक्षा के समूह को भैक्ष[11] कहते थे। भिक्षा से ही सुभिक्ष (सम्पन्न) शब्द बना है। पैदावार अच्छी होने के कारण भिक्षा सरलता से मिल जाती थी।[12]

---

१ ५ ३-६६, पृ० ४६०।

२ ३-२-८, पृ० २१०।

३ ३ १ ९४, पृ० १७८।

४ ७-४ ३४।

५ ६-२ १०८ काशिका।

६ २ १-४८।

७ ४ २ १४ काशिका।

८ २ ४ ३७ तथा ५ २ ९४, पृ० ४१०।

९ भिक्षाश्चापि प्रचुरा व्यञ्जनवत्यो लभ्यमाना वासं प्रयोजयन्ति। भिक्षा वासयन्ति।—३-१-२६ पृ० ७२।

१० न च भिक्षुकाः सन्तीति स्थाल्यो नाधिश्रीयन्ते।—१ १ १३ पृ० ४।

११ ४-२ ३४, पृ० ५७७।

१२ १-२-५२, पृ० ५५४।

# अध्याय ११

## परिवहन

**वह्य या वाहन**—यातायात के मुख्य साधन शकट और रथ थे। ये स्थल-पथ से व्यक्तियों एवं वस्तुओं को ले जाने के काम आते थे। सामान्यतया इन्हें 'वह्य'[1] कहते थे। वह्य का अर्थ था ले जाने के साधन शकट आदि। जहाँ करण या साधन अर्थ अभीष्ट नहीं था वहाँ 'वाह्य' शब्द का प्रयोग होता था। धीरे-धीरे 'वह्य' शब्द का प्रयोग कम हो गया और उसके स्थान पर 'वाहन' शब्द का प्रयोग होने लगा।[2] गाड़ी से ढोई जानेवाली वस्तु 'वाह्य' कहलाती थी।[3]

**वाहनों के प्रकार**—वाहन दो प्रकार के थे स्थलीय और जलीय। स्थल-वाहनों में शकट और रथ मुख्य थे और जल-वाहनों में नौ। जल के वाहनों को उदवाहन या उदकवाहन कहते थे। कभी-कभी ये परस्पर भी एक दूसरे के वाहन बन जाते थे। भाष्यकार ने कहा है कि स्थल में गाड़ी नाव को ढोती है और जल में नाव गाड़ी को।[4]

**शकट**—शकट सवारी के काम आते थे और बोझ ढोने के भी। ये मनुष्यों के एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाने के साधन थे।[5] कृषि आदि की पैदावार भी उन्हीं से ढोई जाती थी। भाष्यकार ने वस्तुविशेष से भरी हुई गाड़ी तथा वस्तुविशेष भरने के लिए उसके पास खड़ी की गई गाड़ी के लिए विशिष्ट शब्दों का उल्लेख किया है। उदाहरणार्थ ईख से भरी हुई या शर से भरी हुई गाड़ी को इक्षुवाहण और शरवाहण कहते थे। यदि गाड़ी में भरने के लिए इक्षु या शर उसके पास रखे होते थे तो भी उन गाड़ियों को इक्षुवाहण और शरवाहण ही कहते थे। किसी-किसी आचार्य के मत में जो भी वस्तु गाड़ी में भरी हो या जो व्यक्ति गाड़ी में सवार हो उसके नाम पर गाड़ी के लिए विशिष्ट शब्द का प्रयोग होता था—जैसे गर्गवाहन। किन्तु, यदि गर्ग की गाड़ी खुली हुई हो तो उसके लिए गर्गवाहन शब्द ही आता था।

---

१ वहति करणम् वहत्यनेनेति वह्यं शकटम् वाह्यमन्यत् ।—३।१।१०२ काशिका।

२ ८४४।

३ वाहनं वाह्यादिति वक्तव्यम् ।—वही।

४ ६।३।५८ काशिका।

५. १ १ १ पृ० १२०।

६. १-२-२४ पृ० १५०।

७. वाहनमाहितात् आहितोपस्थितयोरिति वक्तव्यम् इहापि यथा स्यात् इक्षुवाहणम् शरवाहणम् ।—८-४-८ पृ० ४०९।

८. अपर आह, वाहनं वाह्यादिति वक्तव्यम् यत्राहि गर्गाणां वाहनमपवाहं तत्र माभूत् गर्गवाहनम् ।—वही।

गाड़ियाँ आकार के अनुसार बड़ी और छोटी होती थीं। बड़ी गाड़ी शकट और छोटी शकटी कहलाती थी।[1] शकट और शकटी चलते हुए शब्द करते थे।[2] यदि धुरी में तेल न पड़ा हुआ तो गाड़ी कूजती हुई चलती थी। व्यापार-वस्तुएँ ढोने के लिए गाड़ियों के सार्थ (समूह)[3] एक साथ निकलते थे। शकट-सार्थ मेलों के अवसर पर भी चलते होंगे। भाष्यकार ने गाड़ियों के शब्द करने का उल्लेख करते हुए कहा है कि शाकटायन नामक वैयाकरण को रथ्य मार्ग पर बैठे हुए होने पर भी पास से जाते हुए शकट-सार्थ का पता नहीं चल पाया।

गाँव के तक्षा शकटी और शकट बनाते थे। शकटों में कुछ बहुत बड़े होते थे जिन्हें खींचने के लिए आठ बैल एक साथ जोते जाते थे।[4] मार्ग ठीक न हुआ तो कभी-कभी चलते हुए शकट टूट जाते थे इसलिए शकटवाहक को मार्ग के ऊँच-नीच होने का ध्यान रखना पड़ता था।[5] कभी कमजोर होने से गाड़ी के अक्ष टूट जाते थे। तब बढ़ई नये अक्ष बनाकर डालता था। एक स्थान पर भाष्य में कहा गया है कि इस अक्ष ने गाड़ी का वैसा साथ नहीं दिया जैसा पहले-वाले ने दिया था।

शकट से माल ढोना एक व्यवसाय था और आय का साधन था। कुछ लोग केवल यही कार्य करते थे और इसीलिए बैल पालते थे।

रथ—शकट सामान्य किसान का वाहन था। कृषि-कार्य में तथा बोझ ढोने में ही उसका विशेष उपयोग होता था। लम्बी यात्रा के लिए रथ का व्यवहार होता था। सम्पन्न लोग रथ रखते थे और उसी पर सवारी करते थे। भाष्यकार ने कुरु या वन तक जाने के लिए रथ के उपयोग का उल्लेख किया है।[9] उन्होंने पैदल घोड़े पर और रथ पर की गई यात्राओं को उत्तरोत्तर शीघ्रतर काल में सम्पन्न होनेवाली कहा है। रथिक बहुत शीघ्र चलता है घुड़सवार उससे धीरे और पदाति[10] उससे धीरे चल पाता है। एक अन्य स्थान पर भी उन्होंने इन तीनों साधनों का साथ-साथ निम्न क्रम से उल्लेख किया है—'भड़क हुए घोड़े से गिर पड़ा दौड़ते हुए

१ प्रकूजति शकटम् यतो कूजति शाकटी, अरथ्यं कूजति।—८ १ १० पृ० २८८।

२ १ ३-२१ पृ० ९२।

३ वैयाकरणानां शाकटायनो रथमार्ग आसीनः शकटसार्थं यान्तं नोपलम्भे।—३-२ ११५, पृ० २५०।

४ २ ३-५, पृ० ४०८।

५ ६ १-४६ पृ० ३३४।

६ अनेन वेदयास्यति न शकटं पर्यायिष्यति।—३ ३-१५६ पृ० ३३४।

७ ९ १ १०, पृ० २७९।

८ पौरवं शकटं वहति गीतरोऽयं यः शकटं वहति सीरं च।—५ ३-५५, पृ० ४३५।

९ भा० २, पृ० ६९।

१० १ १-७० पृ० ३३५।

३०

रथ से गिर पड़ा, जाते हुए मार्ग से भटक गया।[1] रथ की सवारी सुखद मानी जाती थी। रथ कहते ही उसे थे जिसमें विहार किया जाय।[2]

रथ के लिए विशिष्ट मार्ग बनाये जाते थे। ये मार्ग चौड़े और समतल होते थे। शकट सँकरे और ऊबड़-खाबड़ मार्ग में भी चले जाते थे किन्तु रथ के लिए प्रशस्त मार्ग अपेक्षित होता था। गति तीव्र होने से विषम मार्ग में उसके उलटने या टूट जाने का भय अधिक रहता था। तीव्र गति से चलता हुआ रथ नीचे उन पौधों की जड़ें तक उखाड़ देता था या टेढ़ी कर देता था। इसीलिए, उसे 'मूल-विभुज' कहते थे।[3] रथ के मार्ग को रथ्या कहते थे। रथ्या पर चलता हुआ रथ मृदु घोष करता चलता था।[5]

प्रवेता या प्राजिता — रथ के हाँकनेवाले को सारथि कहते थे। वह रथ में बाईं ओर बैठता था इसलिए वह सव्येष्ठा भी कहलाता था।[6] सारथि के लिए सूत शब्द भी प्रयुक्त होता था जिसका अर्थ था अच्छी प्रकार हाँकनेवाला। इसी अर्थ में प्रवेता और प्राजिता शब्द भी चलते थे। इनमें प्रवेता व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध था किन्तु लोक में विशेषतः सारथियों में प्राजिता का शब्द प्रचलित था। भाष्यकार ने गत्यर्थक 'अज्' को 'वी' आदेश करने के प्रसंग में 'प्राजिता' शब्द की निष्पत्ति पर एक मनोरंजक वार्ता दी है। उन्होंने 'प्राजिता' शब्द का उल्लेख कर प्रश्न किया है कि क्या यह प्रयोग उचित है? और उसका उत्तर 'हाँ' में देते हुए निम्नलिखित वाद उपस्थित किया है—

कोई वैयाकरण किसी रथ को देखकर बोला 'इस रथ का प्रवेता (सारथि) कौन है?' सूत ने उत्तर दिया आयुष्मन् इस रथ का प्राजिता मैं हूँ। वैयाकरण ने कहा 'प्राजिता तो अपशब्द (अशुद्ध) है। सूत बोला 'देवानांप्रिय (आप) व्याकरण से निष्पन्न होनेवाले शब्दों की ही जानकारी रखते हैं किन्तु व्यवहार में कौन-सा शब्द इष्ट है यह नहीं जानते। 'प्राजिता' प्रयोग शास्त्रकारों को मान्य है। इस पर वैयाकरण चिढ़कर बोला 'यह दुरुत (दुष्ट सारथि) तो मुझे पीड़ा पहुँचा रहा है। सूत ने शान्त भाव से कहा 'महोदय मैं सूत हूँ। सूत शब्द 'वेञ' धातु के आगे क्त प्रत्यय और पहले प्रशंसार्थक 'सु' उपसर्ग लगाकर नहीं बनता है, जो आपने प्रशंसार्थक 'सूत' निकालकर कुत्सार्थक 'दुर्' उपसर्ग लगाकर 'दुरुत' शब्द बना लिया। सूत 'सून् धातु' (प्रेरणार्थक) से बनता है और यदि आप मेरे लिए कुत्सार्थक प्रयोग करना चाहते हैं, तो आपको मुझे 'दुःसूत' कहना चाहिए 'दुरुत' नहीं।"[7]

उपर्युक्त उद्धरण से यह स्पष्ट है कि सारथि सूत और प्राजिता तीनों शब्दों का प्रचलन

---

१ १.४.२४ पृ० १६१ ।

२ रमन्तेऽस्मिन् रथ इति ।—१-२ २५, पृ० १६१ ।

३ ३.२-५ पृ० २१० ।

४ रथाय हिता रथ्या ।—५.१-१०, पृ० २९८ ।

५ ८.१.१० पृ० २८८ ।

६ ८.३-९७ पृ० ४६२ ।

७ २.४-५६, पृ० ४९९ ।

हाँकनेवाले के लिए था। व्याकरण की दृष्टि से प्रवेता शब्द शुद्ध माना जाता था। इसी प्रकार 'सूत' की व्युत्पत्ति के विषय में भी वैयाकरणों में मतभेद था।

परिवृत रथ—रथ वस्त्र से मढ़े जाते थे। उनकी टाप या छत वस्त्र से छाई हुई रहती थी। इसी प्रकार, चारों पार्श्व भाग वस्त्र से ढके रहते थे। ऐसे रथ वास्त्र कहलाते थे। जिस वस्त्र से वे परिवृत रहते थे वह भी रथ का ही एक भाग होता था।[1] रथों के बैठने के स्थान तथा अन्य भाग कम्बल से भी मढ़े जाते थे। चर्म का व्यवहार भी रथ को समन्ततः (चारों ओर से) मढ़ने के लिए होता था। ऐसे रथ काम्बल और चार्मण कहलाते थे।[2] वास्त्र काम्बल और चार्मण शब्दों का प्रयोग रथ के लिए ही होता था। वस्त्र से ढके हुए शरीर को वास्त्र नहीं कहा जा सकता था। अधिक धनवान् लोग अपने रथों को पाण्डुकम्बल से परिवृत करते थे। पाण्डुकम्बल अपेक्षाकृत अधिक मूल्यवान् होता था इसलिए इसे राजास्तरण कहते थे। यह रंगीन होता था या इसमें किनारे किनारे-रंगीन पट्टी रहती थी। इस कम्बल का स्वात घाटी से सारे भारत में निर्यात होता था। पाण्डुकम्बल से परिवृत रथ पाण्डुकम्बली[3] कहलाता था। यह शब्द भी रथ के लिए ही प्रयुक्त होता था। द्वीपी और व्याघ्र के चर्म भी रथों पर मढ़े जाते थे। इन चर्मों से मढ़े रथ द्वैप और वैयाघ्र कहलाते थे।

रथवाहक—रथों का समूह रथ्या या रथकट्या कहलाता था।[5] वाहक पशु या यान के अनुसार रथ के आकार में अन्तर होता था। रथ में जुतनेवाले पशुओं में अश्व उष्ट्र और गर्दभ के नाम भाष्य में आये हैं। इनके रथ क्रमशः आश्व औष्ट्र और गार्दभ होते थे।[6]

रथांग—यान या वाहन के अनुसार रथों के आकार तथा लकड़ी में अन्तर होता था और वाहनों के अनुसार ही रथ के अङ्ग बनाये जाते थे। रथ के अंगों को उपस्कर कहते थे। रथांग से भिन्न अर्थ में उपस्कर शब्द का प्रयोग होता था। रथांगों में चक्र मुख्य था। रथ के चक्र को रथ्य कहते थे।[7] रथ्य चक्रवाहक पशुओं के अनुसार भिन्न-भिन्न आकार के होते थे। इसी प्रकार युग का आकार भी भिन्न होता था। इसीलिए, भिन्न भिन्न वाहनों के रथों के चक्रादि अङ्गों के लिए अलग-अलग शब्द निश्चित थे यथा आश्वरथ औष्ट्ररथ या गार्दभरथ[9] चक्र। रथ्य शब्द रथ और शकट के चक्रों का अन्तर भी सूचित करता है। शकट के चक्र रथ्यों के समान पुष्ट और कलापूर्ण

---

१ ४-२ १०, पृ० १७१।

२ वही, काशिका।

३ ४ २ ११ काशिका।

४ ४ २ १२ काशिका।

५ ४-२-५० तथा ५१।

६ ४ ३-१२१ पृ० २५१।

७ ६ १ १४९ काशिका।

८ ४ ३-१२१।

९ पतन्ति येनेति पत्रमश्वादिकं वाहनमुच्यते—आश्वरथं चक्रम् औष्ट्ररथं गार्दभरथम्।—४ ३ १२२ काशिका।

नहीं होते थे। आस्तरण आदि का प्रयोग भी रथांगों के लिए ही होता था। वस्त्रास्तरणादि से सम्बद्ध अन्य बातों के लिए नहीं।[1] चक्र के भी अनेक अंग होते हैं, जिनमें नाभि, नभ्य, अर, अक्ष का उल्लेख भाष्य में हुआ है। जिस प्रकार नाभि सम्पूर्ण शरीर का केन्द्रबिन्दु होती है उसी प्रकार चक्र की नाभि भी पहिये का केन्द्र-स्थल होती है। पहिये की बीच की गोलाकार लकड़ी को नाभि कहते थे और पहिये के बाहर गोलाकार काष्ठों को नभ्य। नाभि और नभ्य को जोड़नेवाले थे अर। नाभि के मध्य छिद्र को जिसके भीतर अर डाला जाता था उसे अक्ष कहते थे। अक्ष में धुरा या धू रहती थी। अक्ष लोहे का होता था और धुरा लकड़ी की।

भाष्यकार ने नाभि और नभ के पारस्परिक अन्तर पर पर्याप्त विचार किया है। नाभि से नभ्य शब्द की व्युत्पत्ति प्रदर्शित करते हुए भाष्य में शंका की गई है कि नाभि को प्रकृति नभ्य की नहीं माना जा सकता और यत् प्रत्यय विकृतिवाचक शब्द से उसकी प्रकृति बतलाने के लिए ही होता है। गोलाकार पहिये के बाहरी मण्डलखण्ड का नाम नभ्य होता है। इसका उत्तर देते हुए भाष्य में कहा गया है कि नाभि शब्द को शाखादिगण (५ ३-१०३) में पढ़ना चाहिए और उसे ह्रस्व कर देना चाहिए। इस प्रकार 'नाभि के समान' इस अर्थ में 'य' प्रत्यय होकर नभ्य शब्द निष्पन्न हो जायगा। यदि पूछा जाय कि नाभि और नभ्य में कौन-सा ऐसा साम्य है जिसके कारण इस सूत्र से 'य' प्रत्यय होगा तो कहा जा सकता है कि अक्ष को धारण करना और घूमना दोनों समान है। दूसरे वैयाकरण के मत से तेल सोखना और उसे पास के रथांगों पर फैलाना दोनों में समान है। इसी प्रसंग में भाष्यकार ने अरोंवाले चक्रों तथा अर निकले हुए चक्रों का भी उल्लेख किया है जो यह सूचित करता है कि भाष्यकार रथ के समस्त अंगों और उपांगों की पूर्ण जानकारी रखते थे। इतना ही नहीं वे धुरा में तेल चुपड़ने तथा नभ्यादि के छिद्रों में तेल डालने की आवश्यकता और प्रक्रिया से भी अवगत थे।[2]

धुरा या धुर् शकट और रथ के मध्य में रहती थी। रथ या शकट का सारा बोझ धुरा को झेलना पड़ता था। इसलिए, इसका पुष्ट होना आवश्यक था। एतदर्थ रथकार पुष्ट काष्ठवाले वृक्षों को ही चुनते थे। इसीलिए, भाष्यकार ने कहा है कि रथकार हाथ में आरी और कुल्हाड़ी लेकर मूल से ऊपर तक वृक्षों को काटते और लकड़ी छीलते हैं।[3] भाष्यकार धुरा की दृढ़ता का महत्त्व भली भाँति जानते थे इसीलिए उन्होंने 'दृढ धुरावाले अक्ष' की चर्चा की है। अक्ष लोहे के होते हैं फिर भी उनका पुष्ट होना या न होना लोहे की योग्यता पर निर्भर होता है। कमजोर अक्ष को 'कस्र'[4] कहते थे उपाधि नभ्य बनानेवाले काष्ठों को कहते थे जिन्हें लोकभाषा में 'पुट्ठी' कहते हैं। जिस काष्ठ से बनी उपधि होती थी उसे औपधेय कहते थे। इस प्रकार उपधि और औपधेय व्यावहारिक रूप में एक ही वस्तु थी। काष्ठ पर बल देना होता तो औपधेय

---

१ ४-१-१९० पृ० २५२।
२ ५ १-२ पृ० ११६
३ ४ १ ३ पृ० १८
४ बृहत्पूरस. १—५ ४-७४ पृ० ५०२।
५. ५ १ १०४।

। परिवहन

और रथांग पर बल देना होता था उपधि शब्द प्रयुक्त होता था। उपधि विकृति है और औप-
धेय प्रकृति इस विषय को लेकर भाष्यकार ने पर्याप्त विचार किया है। उन्होंने कहा कि उपधि
स औपधेय शब्द नहीं बनना चाहिए क्योंकि औपधेय उपधि विकृति की प्रकृति नहीं है वह तो
स्वयं रथांग है।[1] उपधियों को ही ऊबड़-खाबड़ मार्ग के धक्के झेलने होते हैं। इसलिए उनका
बहुत पुष्ट होना आवश्यक होता है। सम्भवतः 'औपधेय' शब्द पुष्ट काष्ट की ओर रथकार का
ध्यान आकृष्ट करने के लिए ही व्यवहृत हो गया था। इसी प्रकार नाभि के लिए भी मजबूत लकड़ी
ढूँढी जाती थी अन्यथा गड्ढे में गिरने पर नाभि के बीच से फट पड़ने का भय था। साधारणतया
शिंशपा की लकड़ी नाभि के लिए उपयुक्त मानी जाती थी। उपधि या नभ्य के लिए भी उसी
लकड़ी का प्रयोग होता था।[2]

परमरथ—लकड़ी अच्छी और पुष्ट न हुई, या रथकार ने बनाने में कोई त्रुटि कर दी
तो रथ अच्छा नहीं बन पाता था। ऐसे रथ को कद्रथ[3] कहते थे। इसी प्रकार श्रेष्ठ सुन्दर बना
पूर्ण रथ परमरथ कहलाता था। परमरथ के चक्र, धुरा आदि अंग परमरथ्य कहलाते
थे। सम्भवतः परमरथ बड़े आकार के रथ को कहते थे। उसके अंग भी अपेक्षाकृत बड़े
होते थे।

प्राप्यकृत्य—शकट और रथ के अंगों का पृथक्-पृथक् निर्माण कर उन्हें यथास्थान
बिठाना भी कौशल की अपेक्षा रखता है क्योंकि रथांग या शकटांग कितना ही पुष्ट और सुन्दर
क्यों न हो अकेले यात्रा का साधन नहीं बन सकता। इसीलिए भाष्यकार ने कहा है—'रथ के
अलग-अलग अंग या अवयव गमन के साधन नहीं बन सकते किन्तु उनका समुदाय-रूप रथ गमन
के काम आ सकता है।[4] रथकार द्वारा प्रत्येक अवयव के ठीक-ठीक बिठा देने पर भी कुछ काम शेष
रह जाता है और वह है धुरी तथा युग को रस्सियों से बाँधना। पहिए अक्ष में फँसे रहते थे।
धुरी के चलने से वे चलते थे। किन्तु धुरी पर जमा कर रखी हुई गाड़ी का ढाँचा धक्का लगते ही
उससे छूट सकता था। इसी प्रकार 'युग' (जुए) को शकटमुख या रथमुख से बाँधना आवश्यक
था। रथ में चारों ओर वस्त्र कम्बल या चर्म लगा दिया जाता था किन्तु शकट में लगे हुए डण्डों
का मध्य भाग रज्जु से पूरा जाता था। इस तरह रज्जु से यथास्थान बाँधने के बाद ही शकट या
रथ चलने योग्य होते थे। बन्धन द्वारा शकट या रथ को यात्रा-योग्य बनाकर जाने के लिए 'प्राप्य
कृत्य गतः' ऐसा वाक्य प्रयुक्त होता था। 'प्राप्यकृत्य' का अर्थ था 'बाँध-बूँधकर यात्रा के अनुकूल
बनाकर'। जहाँ बन्धन की आवश्यकता नहीं थी वहाँ 'प्राप्यकृत्वा गतः' ऐसा प्रयोग हो
सकता था।[5]

---

१ ५।३-११ पृ० ३०१।
२ ५।१-२, पृ० २९७।
३ ६।३-१०२।
४ १।१-७२, पृ० ४५४।
५ १।४-७८ काशिका।

रथ यात्रा के साधन तो थे ही, वे सेना के भी महत्त्वपूर्ण अंग थे।[१] सेना चार भागों में विभक्त होती थी—हस्ती, अश्व, रथ और पदाति।[२]

पत्र-वाहन—पशुओं को पत्र कहते थे। पत्र उसे कहते थे जिसके द्वारा जाया जाय। सवारी के पशुओं के लिए वाहन शब्द भी प्रयुक्त होता था। इस प्रकार, पत्र और वाहन पर्याय थे। जो पत्र गाड़ियों में जोते जाते थे, वे युग्य कहलाते थे। बैल, अश्व, हस्ती, उष्ट्र और गर्दभ युग्य पत्र थे।[३]

वाहनों के नाम—पशु जिस गाड़ी में जोते जाते थे उसके अनुसार उनका नाम पड़ जाता था। शकट में जुतनेवाले बैल को शाकट कहते थे। हल जोतनेवाले बैल हालिक या सैरिक कहे जाते थे।[४] इसी प्रकार रथ खींचनेवाला बैल रथ्य कहलाता था और बड़े रथ को खींचनेवाला परमरथ्य। पुष्ट बैल या अश्वादि कभी-कभी दो रथों को भी एक साथ खींच लेते थे। एक साथ दो रथों को खींचने की शक्ति रखनेवाले पशु को द्विरथ कहते थे, भले ही वह दो रथों में जुता हुआ न हो। दो रथों में जुते हुए और उन्हें वहन करते हुए पशु को द्विरथ्य कहते थे। भाष्यकार ने इन दोनों शब्दों का अन्तर स्पष्ट करते हुए कहा है कि 'रथ को ढोता है' एक बात है और 'रथ को ढोनेवाला' दूसरी, भले ही एक ही पशु दोनों अर्थों का वाचक हो।[५] गाड़ी के दोनों ओर आवश्यकतानुसार जुतनेवाले युग्य सर्वधुरीण कहलाते थे और केवल एक ओर ही चलनेवाले एकधुरीण। दाईं या बाईं ओर चलने की दृष्टि से उत्तरधुरीण, दक्षिणधुरीण आदि शब्द भी प्रचलित थे। काशिकाकार द्वारा सूत्र का योग-विभाग कर इन शब्दों को निष्पन्न मानना उनके प्रचलन का द्योतक है।[६] सामान्यतया गाड़ी या रथ खींचनेवाले पशु धुर्य या धौरेय कहे जाते थे।[७] बैल सामान्यतया शकट में जोते जाते थे। यों रथ में भी उनका प्रयोग होता था। श्रेष्ठ बैल ही रथ में चलते थे। भाष्यकार ने अनड्वान् को बटरथ कहा है।[८] अश्व और गर्दभ भी वाहन खींचते थे। इसी प्रकार उष्ट्र और हस्ती भी। जिस वाहन को अश्व खींचता था उसे आश्व कहते थे। गार्दभ और औष्ट्र वाहनों का भी उल्लेख भाष्य में मिलता है।[११]

वाहक—बैल, उष्ट्र, अश्व और हस्ती स्वतन्त्र रूप से भी पत्र या वाहन माने जाते थे। शकट आदि में भी जब ये जुतते थे तब शकट इनका 'वाह्य' कहलाता था। सूत्रकार ने गोसादि के

---

१ १ १-७२, पृ० ४४७।
२ वही, तथा २-४-२ काशिका।
३ ३-१ १२१ काशिका।
४ ४ ४-८१ ८०।
५ वही।
६ ४ ४-७१, पृ० २८४।
७ ४ ४-७८, ४ ४-७९ काशिका।
८ ४-४-७७।
९ २-२-२४, पृ० ११६।
१० ४ ३-१२० पृ० २५१।
११ वही।

साथ गोसाद और गोसारथि शब्दों का भी उल्लेख किया है।[१] उष्ट्रसादी तो सामान्य बात है।[२] अश्ववार या अश्ववाल का उल्लेख भाष्य में मिलता है।[३] हाथी के साईस को हस्तिपक कहते थे। भाष्य में कहा है—'महावत हाथी पर बैठते हैं। लोग स्वतः में हाथी पर बैठते हैं और हाथी उन्हें अपने ऊपर बिठाता है।'[४] गोसाद उष्ट्रसाद आदि लोग गोसारथि या अन्य सारथियों से भिन्न होते थे। सूत्रकार ने युक्तारोही शब्द का भी उल्लेख किया है जो सम्भवतः 'घुड़सवार अधिकारी' के लिए है।[५] इसी प्रकार परिस्कन्द शब्द का प्रयोग प्राच्य तथा भरत लोगों में होता था। अन्य प्रदेशों में परिष्कन्द शब्द का प्रचलन था। परिष्कन्द रथ के दायें-बायें चलनेवाले रथको के लिए प्रयुक्त होता था।[६] सर्वपथी लोग सब वाहनों के हाँकने में निपुण होते थे[७]। अश्व के सवार को आश्विक कहते थे। रथ की गति अश्व से तीव्र होती थी।[८] साधारण अश्व एक दिन में चार योजन चलता था किन्तु अच्छा घोड़ा आठ योजन तक प्रतिदिन चल लेता था।[९] घोड़ा एक दिन में जितनी मंजिल तय करता था उतने को आश्वीन कहते थे[१०]। आश्वीन अच्छा साधारण और विशिष्ट घोड़ों के भेद से चार और आठ योजन दूरी को कहते थे।

जलवाहन—यह तो हुई स्थल के संवहन की बात। जल के वाहन की समस्या इससे भिन्न थी। भाष्यकार देश के चारों ओर के विस्तृत समुद्र से परिचित थे।[११] समुद्र का उल्लेख उन्होंने बार-बार तथा इस ढंग से किया है जैसे वे उसके महत्त्व से पूर्ण परिचित हों। एक स्थान पर उन्होंने पारियात्र पर्वत के समीपवर्ती समुद्र की भी चर्चा की है।[१२] देशव्यापी गम्भीर नदियों से वे परिचित थे ही। दोनों ओर जल से घिरे हुए द्वीप भीतरी प्रदेश तक जल से घिरे अन्य दीप प्रभूत जल से युक्त प्राप्त पुराण और जलप्राय अनूप से वे परिचित थे।[१३] उदधि की अगाधता से वे अभिज्ञ थे।[१४] ऐसी स्थिति में यह स्वाभाविक था कि वे जल को पार करने के

---

१ ६-२-४१।

२ ६-२-४०।

३ ८-२-१८, पृ० ३४२।

४ १-३-६७ पृ० ८५।

५ ८-२-८१।

६ ८-३-७५।

७ ५-२-७।

८ १-१-७१ पृ० ४८५।

९. अश्वोऽयं चत्वारि योजनानि गच्छति अश्वतरोऽयं योऽष्टौ योजनानि गच्छति—५-१-५६, पृ० ४४६।

१० ५-२-१९।

११ १-४-२४ पृ० १६२।

१२ ८-१-४ पृ० २६४।

१३ १-३-५४ पृ० ३२९ तथा ६-३-९७ काशिका तथा ६-३-९८।

१४ ६-३-५८।

साधनों से भी परिचित होते। जल पार करने के साधनों को उदवाहन या उदकवाहन कहा गया है।[1]

नौ—उदवाहनों में नौ मुख्य थी। नौ से पार करने योग्य जल या नदी को नाव्य कहते थे।[2] नौ के लिए नौका शब्द का प्रयोग भी मिलता है।[3] भाष्यकार ने कहा है कि एक दूसरे पर निर्भर रहनेवाले अर्थात् इतरेतराश्रय कार्य पूरे नहीं पड़ते। जैसे एक नाव में बँधी दूसरी नाव परस्पर एक दूसरी को पार नहीं लगा सकती। नावें अरित्र या डाँड़ के सहारे चलती थी।[4] नावों से पार करनेवाले या नाव चलानेवाले को नाविक कहते थे। नाव द्वारा पार होनेवाला भी नाविक कहा जाता था।[5] नदी को पार करने की क्रिया नदीतर कही जाती थी। नौकाएँ भार ढोने का काम भी करती थी और यात्रियों के ले जाने का भी। जल में इनकी स्थिति शकट के समान थी। राज्य की ओर से घाट पार करने के लिए जो नावें रहती थीं उन्हें 'राजनौ' कहते थे। राजनौ राजा की सर्वथा निजी व्यक्तिगत व्यवहार की नाव भी कही जाती थी। माल ले जानेवाली नावें शकटों के समान 'सार्थ' बनाकर भी चलती थी। दो या अधिक नौकाओं द्वारा ढोई हुई वस्तु द्विनाव्यमय या द्विनावरूप्य कहलाती थीं। इसी प्रकार तीन या अधिक नौकाओं से लाई हुई वस्तु के लिए त्रिनावरूप्य आदि शब्दों का प्रयोग होता था। एक-एक व्यापारी अनेक नावें चलाता था। उदाहरणार्थ पाँच नावें चलानेवाला, अर्थात् पाँच नावों पर माल लादकर लानेवाला पंच नावधन कहलाता था। कभी-कभी अन्यत्र माल ले जाते हुए व्यापारी मार्ग में उचित बाजार पाकर माल बेच देते थे और वहाँ प्राप्त होनेवाला माल दूसरी नाव में भर लेते थे। उदाहरणार्थ पाँच नावों में भरा हुआ माल बेचकर दूसरा खरीद लिया हुआ माल 'पंचनौ' कहलाता था[9]। संयोत्र (नाव पर माल लादनेवाले) की सम्पत्ति अर्थात् नाव पर लदे माल को 'सांयात्रिक' कहते थे।[10]

उडुप—उडुप छोटी नाव थी जो वर्तमान डोंगी के सदृश थी। उडुप से पार करनेवाले को औडुपिक कहते थे।[11] लकड़ी के तख्ते जोड़कर उनपर भी लोग साधारण गहरे जल को पार कर लेते थे। लकड़ी के तख्ते पानी में बहाकर भी एक स्थान से दूसरे स्थान तक

---

१ ६ ३-५८ ।
२ ४-४ ९१ ।
३ आ २, पृ० ८६ ।
४ १ १ १ पृ० १०२ ।
५ ३-२ १८४ ।
६ ४ ४-७ ।
७ १ १-२९, पृ० २०५ ।
८ ५ ४ ९९ वार्तिक ।
९ वही ।
१० ४ ३-१२० पृ० २९२ ।
११ ४ ४-५

पहुँचाये जाते थे। भाष्य में पाँच सौ उडुपों और पाँच सौ फलकों के एक साथ तीर्ण होने का उल्लेख है।[1]

भस्त्रा—भस्त्रा फूले हुए चर्म को कहते थे। पशुओं के पूरे चमड़े को सीकर जिसके भीतर हवा भरी रहती थी पानी पर तैराया जाता था। भस्त्रा वनस्पति के घड़ों के समान पानी पर तैरती थी। भस्त्रा से पार करनेवाले को भास्त्रिक कहते थे।[2] भस्त्राविमण में उल्लिखित मरट घम्मवल' फलक वैसा ही होता था। उत्संगादि गण में उत्संग के अतिरिक्त पिटक उडुप और उत्पट का भी उल्लेख है।[3] उत्संग लकड़ी के बड़े पोले को भीतर से पोपला करके बनाते थे। पिटक बाँस की बनी छोटी नाव पनसुइया जैसी होती थी। उत्पट मछुओं की लम्बी नाव के सदृश थी।

घटिक—इनके अतिरिक्त घट भी तरण के काम आते थे। चार घटों को उलटकर उनमें लकड़ी बाँधकर उनकी घरनई, जिसे ब्रज भाषा के कवि ने 'घरनाव' कहा है बना लेते थे। तालाब या झील के बँधे पानी में इसका उपयोग होता था। साम और बेंत को भी भाष्यकार ने तरण का साधन माना है।[5] बैल की पूँछ पकड़कर धारा को पार करनेवाले 'गोपुच्छिक' कहे जाते थे।[6]

---

१ ५।१-५१, पृ० ३११
२ ४।४।१५।
३ ४।४।१५।
४ पटोल सरति वणिक्:—भा० २ पृ० ३१।
५ ४।१।१ पृ० ६।
६. ४।४।६।

## अध्याय १२

## मनोरञ्जन

मनोरंजन की दृष्टि से संगीत, वादित्र, नृत्य, नाट्य, चित्र और आख्यान का स्थान प्रमुख था। ये सार्वजनिक मनोरंजन के साधन थे। इनके विषय में अन्यत्र विशद रूप से चर्चा की गई है। आख्यान के अन्तर्गत प्रवचन, कथा, कहानी तथा वर्णन आते थे। आख्यान सारी रात चलते थे और लोग बड़े चाव से सुना करते थे।

मृगया—इनके अतिरिक्त मृगया, प्रहरण क्रीडा, पुष्पावचायिका, उद्यान-यात्रा, जलक्रीडा और आपानक-गोष्ठी का उल्लेख भाष्य में मिलता है। मृगया का प्रचार तो यहाँतक था कि उसका अपना पृथक् शास्त्र बन गया था। मृगया के अन्तर्गत न केवल मृगों का ही अन्वेषण, अपितु समस्त श्वापदों का वध आता है। इसीलिए, धीरे-धीरे शिकार के पशु मृग शब्द के वाच्य बन गये। वास्तव में वे सब पशु, जिनका शिकार अन्वेषणपूर्वक किया जाता था, मृग कहलाते थे। सामान्यतः शिकार धनुष-बाण द्वारा किया जाता था। मृगया मनोरंजन का भी साधन था और व्यवसाय भी। आखेटक लोग मृगया के लिए कुत्ते पालते थे और श्वापदों का पीछा करने के लिए उन्हें प्रशिक्षित करते थे। कुछ लोग बड़ी संख्या में कुत्ते पालते थे और उन्हें मृगया के लिए किराये पर देते थे। सम्भवतः ये लोग मृगया का एक अंश कर-शुल्क के रूप में ले लेते थे। ये लोग 'श्वगणी' या 'श्वागणिक' कहलाते थे। इसी प्रकार कुछ लोग जाल या आनाय रखते थे।[1] जाल को वागुरा भी कहते थे। ये कई प्रकार के होते थे और मृगादि पशु, पक्षी तथा मत्स्य पकड़ने के काम आते थे। जाल भी कुछ शुल्क लेकर मृगयार्थ उधार दिये जाते थे। जाल या वागुरा को किराये पर देनेवाले या मृगया के समय उनका प्रयोग करनेवाले पुरुष वागुरिक कहलाते थे। शिकार बहुत कुछ तुरग पर चढ़कर की जाती थी और उसके लिए निपानवती स्थिर (कर्दम विहीन) मृग, गवय तथा पक्षियों से भरी-पूरी अरण्य-भूमि चुनी जाती थी।[2]

मृगया को मृगरमण भी कहते थे। इस अर्थ में रमयति क्रिया प्रयुक्त होती थी। उदाहरणार्थ 'यह मृगों का रमण करता है (रंजन नहीं)' यह वाक्य प्रचलित था। मृगरमण के अनुभव इतने मनोरंजक होते थे कि वे वार्त्ता या गोष्ठी के स्वतन्त्र विषय माने जाते थे।

---

१ ४ १ ११ काशिका।

२ ३-३-२४ काशिका।

३ श्वगणिवागुरिकैः प्रथमास्थितं व्यपगतानलदस्यु विवेश सः—स्थिर तुरङ्गमभूमि निपानवन्मृगवयो गवयोपचितं वनम्—रघुवंश ९ ५३।

४ १ ४ २४ पृ० ४०७।

व्याकरण में मृगरमण का ऐसा वर्णन करने के लिए, जो श्रोता में उसे स्वयं देखने की आकांक्षा उत्पन्न करे, स्वतन्त्र वाक्य 'मृगान् रमयति' बनाने का नियम दिया गया है।[1] मृगरमण के विषय में व्याकरण के ये दोनों नियम मृगया की अत्यधिक लोकप्रियता के सूचक हैं। मृगया को लुब्ध-योग भी कहते थे।[2] मृग का शिकार करनेवाला 'मार्गिक' कहलाता था। इसी प्रकार, हारिणिक शौकरिक सारंगिक आदि शब्द प्रचलित थे।[3] बाण सपत्र होते थे। बाण से मृग को घायल करना 'सपत्राकरण' कहलाता था। इसी प्रकार बाण को शरीर के आर-पार निकाल देना 'निष्पत्रा-करण' कहा जाता था। सपत्र बाण बहुत पीड़ा पहुँचाते थे इसीलिए वे 'अतिव्यथन' कहे गये हैं। लुब्धकों की भाषा में दाहिनी ओर घायल किया हुआ मृग 'दक्षिणेर्मा' कहा जाता था।[4] दक्षिणांग का आघात उतना घातक नहीं होता जितना वाम अंग का। दक्षिणेर्मा मृग चोट खाकर भी भाग निकलता है। ऐसे मृग की यह विशेष संज्ञा थी। आखेटक लोग बोली से मृग की जाति पहचान लेते थे। कुछ मृग रात्रि में बोलते हैं कुछ प्रदोष के समय। इसी प्रकार विभिन्न मृगों के बोलने का समय निश्चित होता है। लुब्धक बोली के आधार पर मृगों की जाति पहचानकर उनका शिकार करते थे। निशा में बोलनेवाले मृग नैश या नैशिक और प्रदोष में बोलनेवाले प्रादोष या प्रादोषिक[5] कहलाते थे। इन कालों में बोलनेवाले अन्य पशुओं के लिए इन शब्दों का प्रयोग नहीं होता था।

मृगों के समान पक्षियों का शिकार भी मनोरंजन का साधन था। पक्षियों के आखेटक को पाक्षिक या शाकुनिक[6] कहते थे। विशेष पक्षियों के नाम पर भी उनके आखेटकों के नाम पड़ जाते थे। जैसे—मायूरिक तैत्तिरिक आदि। पक्षियों के शिकार के लिए आखेटक लोग श्येन पालते थे। श्येन छूटते ही पक्षियों को दबोच लेता है। कभी-कभी क्रीड़ा के रूप में अनेक पाक्षिक एकत्र होकर अपने-अपने बाज छोड़ते थे जो पक्षियों को दबोचने के लिए एक साथ उन पर टूटते थे। यह क्रीड़ा श्येनम्पाता कहलाती थी।[7] जाल या आनाय के सहारे अथवा अन्य साधनों से मछलियाँ पकड़ना भी मनोरंजन का साधन था। मछली का शिकार करनेवाले मैनिक धार्वरिक[8] या शाकुलिक कहे जाते थे।[9]

प्रहरण-क्रीड़ा—प्रहरण-क्रीड़ा भी मनोरंजन का एक महत्त्वपूर्ण अंग थी। लाठी भाला

---

१ मृगरमणमाचष्टे मृगान् रमयतीति। वृत्त्यार्थायामिति किमर्थम्? यदा हि ग्रामे मृगरमणमाचष्टे मृगरमणमाचष्ट इत्येव तदा भवति।—३-१ २६, पृ० ७६।

२ ५ ४ १२६ काशिका।

३ ११९८ पृ० ४३५।

४ ५ ४ ११ काशिका।

५ ५ ४ १२६।

६ ४-३-५१ काशिका।

७ ११९८ पृ० ४३५।

८ ६-३-४७१ काशिका।

९ ११९८ पृ० ४३५।

तलवार आदि में निपुण व्यक्ति पर्वादि आनन्दोत्सवों पर एकत्र होकर अपने नैपुण्य का प्रदर्शन करते थे। इसमें पक्ष-प्रतिपक्ष अपनी-अपनी विजय का प्रयत्न करते थे। लाठी या दण्ड के प्रहरण जिस क्रीडा में दिखाये जाते थे उसे दाण्डा कहते[1] थे। इसी प्रकार मुष्टि-प्रहरण की क्रीडा मौष्टा कहलाती थी।

मल्लविद्या—मल्लविद्या का महत्त्व इससे भी अधिक था। मल्ल लोग नियमित अभ्यास व्यायाम और संयम द्वारा असाधारण शक्ति प्राप्त करने का प्रयत्न करते थे। दो मल्लों की प्रतियोगिता जनसाधारण के मनोरंजन का विषय थी। भाष्यकार ने 'मल्ल मल्ल के लिए पर्याप्त है मल्ल दूसरे मल्ल के लिए समर्थ है'[2] आदि उदाहरण देकर मल्लविद्या के प्रदर्शनों की ओर संकेत किया है। मल्ल लोगों के दाँव-पेचों और पकड़ के लिए 'संग्राह' शब्द का प्रयोग होता था। मुष्टिक की पकड़ के लिए भी संग्राह शब्द ही आता था।[3] मल्लविद्या और मुष्टिक-विद्या बड़ी लोकप्रिय थी। काशिकार ने भी स्पर्धा अर्थ में आ+ह्वे धातु का उदाहरण 'मल्लो मल्लमाह्वयते' ही दिया है। स्पर्धा संघर्ष या पराभिभवेच्छा को कहते हैं। इस अर्थ में आह्वान करने पर 'ह्वे' धातु आत्मनेपदी हो जाती है।

पुष्पावचय—पुष्पावचय प्राचीन भारत की अत्यन्त प्रिय क्रीडा थी। इसमें उद्दालक पुष्पभञ्जिका[4] शालपुष्पप्रचायिका शालभञ्जिका तालभञ्जिका वीरणपुष्पप्रचायिका आदि प्रमुख थीं। विभिन्न ऋतुओं में सामूहिक रूप से विशिष्ट पर्व के अवसर पर इन क्रीडाओं का आयोजन होता था। इनमें अन्तिम उत्तरी भारत में प्रचलित थीं और शेष पूर्वी भारत में।[5] इनमें एक को छोड़कर शेष पुष्पचयन से सम्बन्ध रखती थीं। ऊँची डाल पर लगे हुए पुष्पों का अधिक परिमाण में चयन करना स्पर्धा का विषय था। भंजिका शब्द डाल में लगे हुए फूलों को तोड़ने और प्रचायिका शब्द भूमि पर गिरे हुए पुष्पों के चयन का बोधक है। कालिदास ने मेघदूत में विदिशा का वर्णन करते हुए पुष्पलावियों का उल्लेख किया है। ये क्रीडाएँ सम्पन्न वर्ग में प्रचलित थीं और गुप्त काल तक इनका प्रचार रहा।

उद्यान-यात्रा—उद्यान या उपवन नगर से बाहर होते थे। लोग सारा दिन वहाँ बिताते थे और मनोरंजन के लिए वहाँ अन्य क्रीडाओं का भी आयोजन करते थे। कामसूत्र में इन क्रीडाओं को समस्य क्रीडा या सम्भूय क्रीडा कहा है जिसमें अनेक लोग एक साथ भाग लेते थे। पुष्पावचय

---

१ ४ २-५७ काशिका।

२ २-३-१६ पृ० ४१८।

३ ३-३-३६, पृ० ३०३।

४ १ ३-३१।

५ २ २-१७ काशिका।

६. प्राचां क्रीडायाम्—उद्दालक पुष्पभञ्जिका । प्राचामिति किम् ? जीवपुत्र प्रचायिका। इयमुदीचां क्रीडा ६-२-७४ तथा जीविकार्थे इति किम् ? इक्षुभक्षिका मे धारयति — ६ ३-७१ काशिका।

क्रीड़ाएँ स्त्रियों में विशेष प्रचलित थीं किन्तु उद्यान-यात्राओं में पुरुष और स्त्री समान रूप से भाग लेते थे।

आपान-गोष्ठी—आपान-गोष्ठियों की प्रथा पतंजलि-काल में उतनी नहीं थी जितनी उसके उत्तर काल में मिलती है। पतंजलि के समय में भी पानागार थे जिनमें जाकर लोग मद्यादि का सेवन करते थे। उन्होंने पानागार में शौण्ड के पान करने का उल्लेख किया है।[1] पानों में मधु मद्य मैरेय कापिशायन आदि का प्रचार था जिनका उल्लेख अन्यत्र हो चुका है।

द्यूत—पाश से निकट सम्बद्ध था द्यूत। द्यूत का प्रचार प्राचीन भारत में बहुत अधिक रहा है। भाष्य में जितनी बार द्यूत का उल्लेख हुआ है उतनी बार अन्य किसी क्रीड़ा का नहीं। द्यूत शब्द दिव् धातु से बना है। ऋग्वेद (२-२९-५) में द्यूत खेलनेवाले को कितव कहा है। वाजसनेयी संहिता (३०-१८) में अत्यधिक द्यूत खेलनेवाले को सभास्थाणु संज्ञा दी है। महीधर और सायण ने तैत्तिरीय ब्रा० (३ ४ १६ १) में सभा (द्यूतस्थान) में स्तम्भवत् स्थित अर्थात् सदा खेलनेवाला बतलाया है। द्यूत अक्ष से खेला जाता था। अक्ष विभीतक वृक्ष की लकड़ी से बनते थे और वे बभ्रु या भूरे रंग के होते थे।[2] अक्ष खेलनेवाला अक्षधू कहलाता था।[3] अक्ष फेंकना ग्लह या ग्रह कहा जाता था। इसमें लगाई जानेवाली बाजी विज् कहलाती थी।[4] कुछ लोग अक्षद्यूत में विशेष निपुणता प्राप्त कर लेते थे और प्रसिद्धि पा जाते थे। कुछ लोग छल और धूर्तता से खेल में विजय प्राप्त करने का प्रयत्न करते थे। ये लोग अक्ष-धूर्त और अक्ष-कितव कहे जाते थे।[5] अक्षों से खेलनेवाले जीतनेवाले व्यक्ति और जीती हुई सम्पत्ति सब आक्षिक कहलाते थे। अक्षद्यूत प्रायः वैर का भी कारण होता था। खिलाड़ी के कैतव या धूर्तता का पता चल जाने पर अथवा जीता हुआ धन न देने पर द्यूत वैर में परिणत हो जाता था। यह वैर आक्षद्यूतिक कहलाता था।[6] विजिगीषा ही अक्षद्यूत का उद्देश्य थी। काशिकाकार ने कहा है कि पासे जीतने की इच्छा से ही फेंके जाते हैं। जीतने की इच्छा में द्यूतशब्द का प्रयोग होता था अन्यथा दिव् धातु के साथ क्त प्रत्यय लगाने पर द्यूत शब्द बनता था।[7]

द्यूत-शलाका—द्यूत शलाकाओं से भी खेला जाता था। अक्षों पर कुछ अंक या चिह्न बने रहते थे। यह चिह्न शलाकाओं पर भी होते थे पर अक्ष चमाकार बनते थे और शलाकाएँ आयताकार। अक्षों की लम्बाई चौड़ाई और ऊँचाई बराबर होती थी किन्तु शलाकाओं का आयाम

---

१ १-१ १ पृ० २२८ ।
२ ऋग्० ७-८६ ६ तथा अथर्व-पैप्पलादसंहिता २०-४-६ ।
३ १-४-२, पृ० १२३ ।
४ ऋग्० ८-८१ १ तथा १०-३४ २ ।
५ २-१ १ पृ० २२८ ।
६ २ १-४०, पृ० २९४ ।
७ ४-२-२ ।
८ ४ ४ १९ ।
९ ८-२-४९ काशिका ।

चौड़ाई और ऊँचाई से अधिक होता था। खेल में जिसका पर्याय या बार होता था वह अक्ष या शलाकाएँ 'पट्ट' पर फेंकता था और अंक ऊपर होने पर विजयी माना जाता था। यदि पहले फेंका गया पासा सीधा पड़ा और बाद में फेंका गया उलटा तो उलटे पासे और शलाका को अक्षपरि और शलाकापरि कहते थे। खेल में पाँच अक्ष या शलाकाएँ रहती थीं। पाँचों सीधी या पाँचों उलटी पड़ती थीं तो फेंकनेवाले की जय होती थी। एक बार जय के पश्चात् एक अक्ष या शलाका उलटी पड़ी तो 'एकपरि' शब्द का व्यवहार होता था। इसी प्रकार 'द्विपरि' 'त्रिपरि' और अधिक-से-अधिक 'चतुष्परि' खेल हो सकता था क्योंकि पाँचों के सीधे या उलटे पड़ने पर तो जय ही मानी जाती थी। पासों की संख्या पाँच होने के कारण इस द्यूत को 'पंचिका' कहते थे। शलाका और अक्ष के एकवचन होने पर ही अक्षपरि और शलाकापरि द्यूत कहलाता था। इस प्रकार अक्षपरि का अर्थ होता था 'अक्ष इस प्रकार ऐसे नहीं पड़े जैसे पहले पड़े थे।'[6] अक्षपरि आदि शब्द पारिभाषिक थे और कितव व्यवहार में ही प्रयुक्त होते थे। द्यूतक्रीडा का दूसरा नाम कितव-व्यवहार भी था। इसमें जीत के पासे को कृत और हार के पासे को कलि कहते थे। पासे सीधे पड़े तो कृत कहलाते थे और उलटे पड़े तो कलि। सीधे पासे फेंकने की क्रिया को 'कृतयति' और उलटे पासे फेंकने की क्रिया को 'कलयति' कहते थे।[1]

पण या ग्लह—अक्षद्यूत में आमोदी लोग जीत के लिए धन या अन्य वस्तुओं की बाजी लगाते थे जिसे पण या ग्लह कहते थे। अक्ष से भिन्न प्रसंग में यह शब्द प्रचलित था। धन का पणन या व्यवहार साधारण बात थी। पाणिनि ने द्यूत के प्रसंग में प्रयुक्त 'व्यवहृ' और 'पण्' धातु के साथ ग्लह वस्तु के लिए षष्ठी का विधान किया है।[3] इसी अर्थ में प्रयुक्त दिव् धातु के योग में भी षष्ठी होती है।[4] उपसर्ग पहले रहने पर दिव् धातु के योग में षष्ठी विकल्प से होती है।[5] धन के साथ लोग गाय बैल तक की बाजी लगा देते थे। ब्राह्मण-ग्रन्थों तक में इसका उल्लेख मिलता है। ब्राह्मण-ग्रन्थों में दिव् धातु के योग में इसी अर्थ में ग्लह वस्तु के लिए द्वितीया विभक्ति का प्रमाण देखा जाता है।

---

१ ३ १ २१ पृ० ५९१।

२ ३ ३-७०।

३ २ ३-५७।

४ २ ३-५८।

५ २ ३-५९।

६. अक्षेणेदं न तथा वृत्तं यथा पूर्वमिति अक्षपरि, शलाकापरि—अक्षशलाकयोरेव एकवचनान्तयोरिति वक्तव्यम् इह मा भूत्, अक्षाभ्यां वृत्तम् अक्षैर्वृत्तम्।—२-१ १० पृ० २०२ तथा पञ्चिकानाम द्यूतं पञ्चभिरक्षैः शलाकाभिर्वा भवति तत्र यदा सर्वे उत्तानाः पतन्त्य-वाञ्चो वा तदा पातयिता जयति। तस्यैव विपातोऽन्यथा पाते सति जायते।—वही, काशि०।

७. २ १ १० पृ० १७२।

८. द्वितीया ब्राह्मणे २-३ ६० गामस्य तदहः सभायां दीव्येयुः।—१२-६०, पृ० ४४८।

अक्षद्यूत और चारद्यूत का प्रचार कितना रहा होगा यह इस बात से समझा जा सकता है कि इन खेलों से सम्बन्ध रखनेवाले संज्ञा-शब्दों का उल्लेख भाष्य या अष्टाध्यायी में प्राप्त होता है।

समाज—मनोरंजन-क्रीडाएँ सामूहिक रूप से चलती थीं जिनमें भाग लेने के लिए बड़ी संख्या में लोग एकत्र होते थे। क्रीडार्थ एकत्र जन-समुदाय को 'समाज' कहते थे।[1] पशुओं का समुदाय 'समाज' कहलाता था। इस प्रकार, मनुष्यों और पशुओं के समुदाय का अन्तर स्पष्ट किया गया था। आवश्यक नहीं था कि समाज मनोरंजन के लिए ही हों किसी भी प्रकार के जन-समवाय समाज कहलाते थे। विचार-गोष्ठी के लिए भी समाज होते थे। समाज जहाँ एकत्र होता था उसे 'समज्या' कहते[2] थे। भाष्यकार ने भी उस स्थान को समज्या कहा है, जहाँ लोग इकट्ठे होते हैं। इस प्रकार समज्या सभा और समाज प्रायः समानार्थी जान पड़ते हैं। इस अर्थ में समवाय[3] शब्द का भी प्रचलन था। भाष्यकार ने कहा है कि समाज समाश और समवाय में 'बैठिए' कहने पर स्वयं प्रत्येक व्यक्ति बैठ जाता है, यद्यपि प्रत्येक व्यक्ति से बैठने को नहीं कहा जाता।[4] परिषद् इससे बड़ी संस्था थी जिसमें किसी विषय पर विचार-विमर्श के लिए ही लोग एकत्र होते थे।[5] भाष्यकार ने समवाय में समवेत होने, अर्थात् समवाय में जाकर उसका एक अंग बन जाने की चर्चा की है।[6] समवाय में समवेत होनेवाले सामवायिक समाज में जानेवाले सामाजिक और परिषद् के सदस्य 'पारिषद्य' कहे जाते थे। सभा के सदस्य के लिए 'सभ्य' शब्द प्रचलित था। समवाय और समाजादि के सदस्य दर्शकों से भिन्न होते थे। इनका काम इस प्रकार के संगठनों की व्यवस्था एवं दायित्व सँभालना था। ये लोग भी सामवायिक और सामाजिक ही कहे जाते थे।[8]

इस प्रकार, हम देखते हैं कि कलाओं के अतिरिक्त सामूहिक या वैयक्तिक क्रीडाएँ मनोरंजन का मुख्य साधन थी। क्रीडाओं में प्राच्य उदीच्यादि देश भेद से अन्तर था। क्रीडा में भाग लेनेवाले को आक्रीडी कहते थे।[9] बालकों की क्रीडा का भाष्य में अलग उल्लेख किया है। क्रीडा के साथ सङ्क्रीडा परिक्रीडा आक्रीडा अनुक्रीडा आदि शब्दों का भी प्रचलन था।[10]

---

प्रतायनम्। प्रवर्तितप्रसव्यमाभिनी आरात्मा यस्मिन् परैः परतामसत्वादिस्मा सोऽप्रायन। अपायनं मैथोऽप्रायणीयं प्रारः।—वही।

१ ४-१ ६९ काशिका।

२ समजन्ति तस्यां समज्या, ३ ३-९९, पृ० ३११।

३ ३ ३ ६९ काशिका।

४ समाजेषु समाशेषु समवायेषु चास्यतामित्युक्ते न चोच्यते प्रत्ययात्मस्मिति प्रत्ययाश्च आसते, १ १-५० पृ० ३०९।

५ ३ ३ ९९, पृ० ३११।    ६ ४-४ ४३ का।

७ ४ ४ ४४

८ ४ ४ ४३ काशिका०।

९ ३ २ १४२।    १० १ ३-२१ पृ० ६९।

# अध्याय १

## कृषि

**कृषि का अर्थ**—पतंजलि के समय में कृषि भारत का मुख्य व्यवसाय था। भाष्य में स्थान-स्थान पर जो उदाहरण प्रस्तुत किये गये हैं, उनमें से अधिकांश कृषि-व्यवसाय और ग्रामीण जीवन से सम्बद्ध हैं। कृषि शब्द 'कृष्' धातु से बना है, जिसका अर्थ है कूँड़ बनाना या जोतना। मराठी में इसके लिए बहुत उपयुक्त शब्द प्रयुक्त होता है 'नांगरणा'। पतंजलि के समय तक कृषि शब्द में उन सब क्रियाओं का अन्तर्निवेश हो चुका था, जो आज इस व्यवसाय के अन्तर्गत गिनी जाती हैं। इनमें जोतना, बोना, सींचना, निराना, काटना, गाहना, ओसाना आदि सभी काम आ जाते हैं। 'हेतुमति च'[1] (३.१.२६) सूत्र का भाष्य करते हुए पतंजलि ने कहा है कि कृष् धातु के अर्थ के भीतर बहुत-सी क्रियाएँ आती हैं। कृष् केवल जोतने के अर्थ में ही प्रयुक्त नहीं होता, उसका अर्थ प्रतिविधान भी है। जोतनेवाले को खिलाना-पिलाना, बीज तथा बैलों की व्यवस्था या प्रतिविधान करना भी कृषि के अर्थ के भीतर है। जिस दिन वह उक्त बातों का प्रबन्ध नहीं करता उस दिन कृषि का कार्य ही नहीं हो पाता। इसका अर्थ यह हुआ कि कृषक केवल जोतनेवाला ही नहीं, बुआई करानेवाला भी माना जाता था। इसी सूत्र के भाष्य में आगे चलकर उन्होंने कहा है—'एकान्त'[2] में चुपचाप बैठे हुए पुरुष के लिए भी लोग कहते हैं कि यह पाँच हलों की खेती करता है। इस प्रसंग में कहना चाहिए कि पाँच हलों की खेती करवाता है। इस शंका का समाधान करते हुए वे कहते हैं कि कृष् धातु में अनेक क्रियाएँ सम्मिलित हैं। इसलिए, पाँच हल चलाता है, यह कहना भी उपयुक्त है, क्योंकि वह स्वयं हल न चलाकर हल चलाने के साधन प्रस्तुत करता है।

**उपकरण**—बैल और हल कृषि के मुख्य साधन थे। जहाँ तक कृषि-क्रियाओं का सम्बन्ध है, उन्हें किसान स्वयं करता था या वेतन देकर भृतकों से करवाता था। किसान के लिए 'कृषीवल'[3] शब्द का व्यवहार होता था। वर्तमान किसान शब्द या तो कृषाण (कृष्—आनच्) का अपभ्रंश है या ऋग्वेद के कीनाश[4] शब्द से कालान्तर में वर्ण-विपर्यय होकर विकसित हुआ है। अधिक

---

१ नानाक्रियाः कृषेरर्थः। नावश्यं कृषिर्विलेखने एव वर्तते। किं तर्हि? प्रतिविधानेऽपि वर्तते। यदसौ भक्तबीजबलीवर्दैः प्रतिविधानं करोति सोऽपि कृष्यर्थः। अतश्च प्रतिविधानेऽपि वर्तते।—३-१-२६, पृ० ७१।

२ वही, पृ० ७१।

३ ५-२-११२।

४ ऋग्० ४-५७-८।

सम्भावना यह है कि कृष् धातु का प्रयोग पहले आत्मनेपद में होता रहा है और वो आगे चलकर अन्य हो गया। आत्मनेपदी धातु मानकर उससे आगे एकबार जो शानच् प्रत्यय चल पड़ा सो चलता रहा। इसीलिए किसान के कर्म के लिए 'किसनई' शब्द जो कि 'किसान' से ही व्युत्पन्न हुआ है, आज भी कृषक-वर्ग में प्रचलित है। यदि कीनाश शब्द इसका मूल होता तो उससे बननेवाले अन्य शब्दों पर भी उसका प्रभाव पड़ता।

गो या अनड्वान्—बैल कृषि का मुख्य साधन रहा है। सारा कृषि-कार्य बैलों के ही कांधे था। बैल को गो अनड्वान् और बलीवर्द[1] कहते थे। वे हल चलाने के ही काम न आते थे। शकट और रथ भी खींचते थे। दोनों काम करनेवाले बैल केवल गाड़ी खींचनेवाले या हल चलानेवाले बैलों की अपेक्षा श्रेष्ठ[2] माने जाते थे। जब बैल को हल या गाड़ी में जोता जाना प्रारम्भ किया जाता था तो उसे 'दम्य' कहते थे।[3] दम्य जिस गाड़ी में जोतकर प्रशिक्षित किया जाता था उसे मराठी में आज भी 'दमणी' कहते हैं। दम्य बैल 'उक्षा' बन जाता है और फिर बली वर्द। उक्षा युवा बैल को कहते थे। उक्षा के तीन आयुकाल हैं—प्रथम जब उसके चार दाँत निकलते हैं। द्वितीय जब उसके आगे दाँत निकल आते हैं और तृतीय जब उन दाँतों का घिसना प्रारम्भ हो जाता है। इन आयु के बैलों को क्रमशः जातोक्ष महोक्ष और वृद्धोक्ष कहते थे। खेतों की जोत और बोनी इन्हीं के सहारे थी।[4] भाष्य में एक स्थान पर कहा है कि 'इस व्यक्ति ने बैलों के सहारे धन पाये' तथा 'बैल जौ ढो रहे हैं'। इससे स्पष्ट है कि कृषक न केवल जोत के लिए, अपितु फसल ढोने के लिए भी बैलों पर निर्भर था।[5]

हल या सीर—हल और सीर पर्यायवाची थे। हल कृषक का दूसरा साथी था। इसे चलाने-वाला किसान हालिक या सैरिक कहलाता था। हल का एक अन्य नाम लांगल भी था। भाष्य-कार ने लांगलधर[6] का उल्लेख किया है। बड़े हल को हलि कहते थे जिसका दूसरा नाम जित्य[7] भी था। इसी जित्य से ग्रामीण शब्द जीता (दूसरे का एक बैल मांगकर जोतना) बना है। हलि और जित्य कड़ी भूमि जोतने के काम आते थे। आज भी उत्तर भारत में दो प्रकार के हलों का व्यवहार होता है जिन्हें हल और हली कहते हैं। हलों में आठ दस और बारह तक बैल जोते जाते थे। अथर्ववेद (६ १ १) तथा काठक-संहिता (१५ २) में इसका उल्लेख है। ऋग्वेद (६ ९१ १) में भी छह से बारह तक बैलों को जोते जाने का उल्लेख मिलता है। घर में हल बैल और

---

१ १-२-७१ पृ० १०७।
२ गौरयं शकटं वहति योऽपरोऽयं यः शकटं वहति सीरं च।—५ १६६, पृ० ४२५।
३ १ १ १ पृ० १०५।
४ ५ ४-७८ पृ० ५०४।
५ २-१ १० पृ० २८३।
६ १ ४-५२ पृ० १८२।
७ ४ ४-८१।
८ ६-२-१ पृ० २१०।
९ ३ १ १७।

बच्चों का होना सौभाग्य का सूचक माना जाता था और तदर्थ गुरुजन आशीर्वाद भी देते थे।[1] जिसके पास हल न होता उसे अहल, अपहल, अपसीर या अपलांगल कहते थे। जिसका हल खराब होता उसे दुर्हल और जिसका हल अच्छा होता उसे सुहल कहते थे। मराठी का 'नांगर' संस्कृत लांगल का अपभ्रंश रूप जान पड़ता है। संस्कृत हलपति, अनहलम्,[2] आदि के समान मराठी में नांगर (हल) शब्द का व्यवहार क्रियारूपों में भी होता है।

**भूमि**—हल से जोती जानेवाली भूमि हल्या[3] कहलाती थी। जुता हुआ खेत सीत्य कहा जाता था। अहल्य भूमि ऊषर[4] (रेह या नमकीन मिट्टीवाली) होती थी। गोचर (चरागाह) व्रज (पशुशालाएँ) और गोष्ठ (बाड़े) ऊषर भूमि में होते थे।[5] खेतों को केदार भी कहते थे। केदारों का समूह कैदार्य, कैदारिक या कैदारक कहा जाता था। हल्य भूमि शुनासीरीय[6] भी कही जाती थी क्योंकि शुन (वायु) और सीर (आदित्य) उसके देवता माने जाते थे। एक हल से जोती जाने योग्य भूमि हल्या[7] और दो या तीन हलों से जोती जानेवाली द्विहल्या या त्रिहल्या कही जाती थी। मजबूत बैलोंवाले लोग सामान्य कृषकों की अपेक्षा एक हल से अधिक भूमि पर खेती कर लेते थे। यह भूमि परमहल्या या परमसीत्या कही जाती थी।[10] सामान्यतया जोतने योग्य भूमि को कर्ष्य कहते थे।[11] एक हल होना सामान्यतः परिवार की निर्धनता का सूचक था। प्रायः असहाय लोग एक हल चलाते थे। सम्पन्न परिवार कई-कई हलों की खेती करते थे।

**खेतों के नाम**—हल्य भूमि क्षेत्रों में विभक्त थी। क्षेत्रों के नाम दो प्रकार से निश्चित किये जाते थे—उनमें बोई जानेवाली फसल के आधार पर और खेत में पड़नेवाले बीज के परिमाण के अनुसार। जिस खेत में किसी धान्य का एक प्रस्थ बीज बोया जाता था, उसे प्रास्थिक कहते थे।[12] उसी प्रकार खारिक और द्रौणिक क्षेत्र होते थे। पात्र कुम्भ उदञ्चिका आदि माप थे जिनसे खेत में बीज डाला जाता था। इन सबके निश्चित परिमाण थे। पात्र कुम्भादि परिमाण ही थे। खेतों का नाम भी इनके आधार पर पात्रिक आदि पड़ जाता था।[13] भाष्य में मापकुम्भवाप तथा

---

१ ६ ३-८३ पृ० ३५३।
२ ३-१ २१ पृ० ५९, ६०।
३ ४ ४-९७।
४ ४ ४ ९१।
५ ५ २-१०७।
६ ४ २-११९ तथा ५ २-१८।
७ ४ २ ४०, पृ० १७०।
८ ४ २-३२।
९ ४-४-९७।
१० १ १-७९, पृ० ४५४।
११ ४-४-९७ तथा ६ १ १५९, पृ० ९०४।
१२ ५ १ ४५ का०।
१३ ५ १ ४६ काशिका।

उष्ट्रिका-मावपन के उल्लेख मिलते हैं। फसल के अनुसार खेतों के मौद्गीन (जिसमें मूंग बोई गई हो) व्रैहेय (व्रीहिवाला) शालेय (धान का खेत) यव्य (जिसमें जौ बोए जाएँ) यवक्य (यई का खेत) षष्टिक्य (साठी धानवाला) तिल्य या तैलीन (तिलवाला) माष्य या माषीण (उरद की फसलवाला) भांग्य या भांगीन (पटसन का खेत) उम्य या औमीन (अलसी का खेत) और अणव्य या आणवीन (ज्वार-बाजरा का खेत) आदि नाम होते थे।[1] जिस खेत में फसल बोई जाती थी उसे 'वाप' कहते थे।[2]

कर्ष या जोत—भूमि ही कृषि का आधार ही है। इसी की जुताई को पतंजलि ने 'कृष्यस्य कर्ष'[3] कहा है। हल चलने से भूमि में जो कूंड बनता है उसे सीता कहते थे। एक ही खेत में दो तीन बार या अनेक बार जुताई की जाती थी। जोत उल्टी भी होती थी। एक पुरुष हल की मूँठ पकड़े हुए बैलों के पीछे चलता था और दूसरा उसके पीछे-पीछे खेत में बीज छोड़ता जाता था। दोहरी तेहरी उल्टी जोत और वपन के साथ जोत की क्रिया को 'द्वितीया करोति' 'तृतीया करोति' 'शम्बा करोति' और 'बीजा करोति' कहते थे।[4] दोहरी गहरी या दुबारा जोत के द्वारा खेत की शक्ति बढ़ जाती है। ऐसी दोहरी जोत के लिए 'द्विगुणा करोति क्षेत्रम्' प्रयोग भी प्रचलित था।[5] जोतने के लिए विशेषत हल का व्यवहार होता था। जोतने के बाद खेत की आर्द्रता की रक्षा के लिए काष्ठ द्वारा खेत की मिट्टी बराबर कर दी जाती थी। अन्यथा खेत की भीतरी मिट्टी सूख जाने पर बीज के न उगने का भय रहता था। मिट्टी के समीकरण की यह क्रिया कृषक एक लम्बे भारी काष्ठ को रस्सी से बांधकर और उसमें बैल नाधकर स्वयं लकड़ी पर खड़ा होकर करता था।[6]

जोतने के लिए बैल युग या जुए में नाधे जाते थे इसीलिए बैलों को युग्य कहते थे। जुए में जुते हुए बैल गाँव से दो कोस तक की दूरी पर जाकर खेत जोतते थे क्योंकि प्राय गाँवों के क्षेत्रफल में इतनी दूर तक की कृष्य भूमि सम्मिलित रहती थी। कभी-कभी पड़ोस के कृषक के साथ खेती में साझा होने के कारण भी इतनी दूर जाकर जोतना-बोना पड़ता था। जुए में जुते बैल जितनी दूर तक जाकर खेत जोतते थे वह दूरी 'गव्यूति' कहलाती थी जो लगभग दो कोस होने के कारण पहले आनुमानिक और बाद में दो कोस की निश्चित संज्ञा बन गई।

खेतों के कोने जो हल से नहीं जोते जा सकते थे खोदे[7] दिए जाते थे। जिस औजार से कोने खोदे जाते थे उसे आखन आखान आखर, आखनिक या आखनिकबक कहते थे। नामों में यह अन्तर स्थान भेद के कारण आ गया था।

---

१ ५-२-१ से ५-२-४ पृ० ३६७-६८।
२ ५ १ ४५।
३ ६ १ १५६ पृ० २०४।
४ ५ ४ ४८।
५ ५-४-५९।
६ १ ४ ४६ पृ० २६८।
७ ३ ३-१२५ पृ० ३११।

**वपन**—भाष्यकार ने वपन का उल्लेख अनेक बार किया है तथा इस व्यक्ति ने बैलों के सहारे खेत बोये उरद बोनेवाली 'व्रीहि बोनेवाली बड़े भर उरद' या व्रीहि बोये जाते मान्य खेत उरद का वपन आदि।[1] दो धान्यों को एक साथ मिलाकर बोने की भी प्रथा थी। किसान लोग उरद और तिल मिलाकर बोते थे[2]। खेत उरद बोने के लिए तैयार किया जाता था। उसमें धान्य के रूप में उरद बोये जाते थे किन्तु गौण रूप से तिल भी बो दिये जाते थे।[3] यदि उरद के साथ तिल भी हो गये तो अच्छा अन्यथा कोई विशेष हानि नहीं। तिल का बीज ही कितना पड़ता है।

**फसलों के नाम**—खेतों के समान फसल के नाम भी उनके बोये या काटे जाने की ऋतु या काल के अनुसार निश्चित किये गये थे। तैत्तिरीयसंहिता (७-२ १० तथा ५ १-७) में फसलों का समय दिया हुआ है। यव गरमी में तथा धान बसन्त में बोये जाते थे और वर्ष में दो फसलें काटी जाती थीं। हेमन्त में बोये जाने के कारण जौ को हैमन्तिक कहते थे।[6] शरद् में पकने के कारण शालि शारद कहलाते थे। ग्रीष्म में पकने के कारण गेहूँ अरहर आदि ग्रैष्म या ग्रैष्मक अन्न कहे जाते थे। गरमी में बाय जानेवाले व्रीहि भी ग्रैष्म थे। वर्षा में मार्ग प्रायः अवरुद्ध रहते थे। शरद आते ही नदियों का जल स्वच्छ हो जाता है। मार्गों का कर्दम सूख जाता है। व्यापारी यात्रा के लिए निकल पड़ते हैं। रथ और गाड़ियाँ जोती जाने लगती हैं। यह मुहूर्त्त शरत्पूर्णिमा को होता था। इस दिन घोड़े रथ में जोते जाते थे इसीलिए शरत्पूर्णिमा को आश्वयुजी भी कहते थे। आश्वयुजी को बोये जानेवाले उरद आदि अन्नों का नाम आश्वयुज था।

**सिंचाई**—भाष्य में कई स्थानों पर खेतों की सिंचाई का प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष उल्लेख है। बोने के बाद खेतों को सींचने की आवश्यकता होती थी। सींचने तथा खाद डालने की प्रथा वैदिक काल से ही चली आती थी। ऋग्वेद में खाद को करीष और सिंचाई को खनित्रिमा कहा है।[9] खाद गोमय की होती थी। भाष्य में करीष तथा आरण्य गोमय का उल्लेख मिलता है। ऋग्वेद में वर्षा (७-१०१ ३ १०-१०५ १ आदि) के लिए तथा उर्वरता बढ़ाने के लिए अनेक स्थानों पर प्रार्थनाएँ मिलती हैं। बहुत-सी सिंचाई तो वर्षा से हो जाती थी। खेती के लिए वर्षा पर अधिक निर्भर रहना पड़ता था। मेघ कृषकों के देव थे। संस्कृत-साहित्य में उन्हें बार-बार देव

---

१ ४ १ ४८, पृ० १० तथा ८ ४ ११, पृ० ४८०।

२ ८-४ १३, पृ० ४८१।

३ ८ २ १ पृ० ३११ तथा १ ४-४७, पृ० २८९।

४ तिलैः सह माषान् वपति। तिलैर्मिश्रीकृत्य माषा उप्यन्ते।—२ ३-१९, पृ० ४२१।

५ यदा तु खलु कश्चिन्माषबीजावापं उपस्थितस्तदर्थं च क्षेत्रमुपार्जितं तदाप्यवपि किञ्चिदुप्यते यदि भविष्यति।—२-३ १९, पृ० ४२१।

६. ४-३-४४।

७. ४-३-४१।

८ ४ ३-४५।

९. वैदिक इण्डेक्स भाग १ पृ० १८२।

कहा है।[1] धानों के लिए वर्षा ही मुख्य आधार थी इसलिए भाष्य में एक व्यक्ति कहता है कि यदि देव बरस गया तो धान हो जायेंगे। इस पर दूसरा कहता है कि इस वाक्य में सुधार की आवश्यकता है। यों कहो कि पानी बरसा तो समझो धान हो गये। बरसे हुए पानी की माप किसान अपने ढंग से करते थे। 'कपड़े भीगने भर को बरस गया',[2] 'गौ के खुर का गड्ढा भरने भर को बरसा'[3] 'चूहे के बिल भरने योग्य बरसा'[4] या 'हल के मुँह-भर बरसा'[5] इस तरह के उल्लेख भाष्य और काशिका में मिलते हैं।

नदियों से भी सिंचाई करने की प्रथा थी। हो सकता है कुल्या नदियों से निकाली जाती हों। तालाबों से तो निकाली ही जाती थीं। कुछ नदियों के तट खेती के योग्य होते थे। नदी तट पर बोई गई फसल धान के समान तब भी नदी से ही सींची जाती होगी इसीलिए, भाष्यकार ने शालि को देविका-कूल कहा है।[6] देविका (नदी) के तट पर बोये जाने से ही यह नाम पड़ा था।

सिंचाई का तीसरा साधन था छोटी-छोटी नहरें, जिन्हें कुल्या कहते थे। गहरे गड्ढे या कुएँ खोदकर, नालियाँ और नहरें बनाकर उनसे सिंचाई का काम लिया जाता था। भाष्यकार ने कहा है कि शालि (धान) के लिए नालियाँ बनाई जाती हैं। उनसे पानी पिया जाता है, स्नान किया जाता है और धान सींचे जाते हैं।[7] तालाबों को बाँधकर उनके पानी से सिंचाई की व्यवस्था शासन भी करता था। गिरनार के सुदर्शन तड़ाग का निर्माण तो मौर्यकाल में ही हो गया था।

कुएँ सिंचाई के प्रमुख साधन थे। सबसे अधिक सिंचाई कुओं से होती थी। वापी और कुएँ प्रत्येक गाँव में होते ही थे। सिंचाई के लिए छोटे-छोटे कुएँ भी आवश्यकतानुसार बना लिये जाते थे। शकन्धु और कर्कन्धु का उल्लेख भाष्य में हुआ है। विपाशा के दोनों ओर के किनारों के कुओं का उल्लेख पाणिनि ने किया है। प्रत्येक गाँव में कुछ लोग सिंचाई का काम करने में निपुण होते थे। ये लोग 'भृति' पर काम करते रहे होंगे। इनके कामों में कुल्याओं का प्रणयन और कूप-खनन भी था। भाष्य में एक ऐसे गाँव की ओर संकेत है जिसे छोड़कर सेवक लोग चले गये हैं। कूप-खनन को लेकर कूप-खानकन्याय ही बन गया था। कुआँ खोदता हुआ आदमी यद्यपि मिट्टी और धूल से ढक जाता है, किन्तु कुएँ में पानी निकल आने पर उसे वह सुविधा प्राप्त हो जाती है

---

१ देवश्चेद्वृष्टो सम्पत्स्यन्ते शालय इति। स वक्तव्यो मैवं वोचः। सम्पन्नाः शालय इत्येवं ब्रूहि।—१।१।३३ पृ० १२४।

२ चेलक्नोपं वृष्टो देवः।—३।४।३३ पृ० ३६०।

३ गोष्पदं वृष्टो देवः।—४।३।१२ पृ० ३६०।

४ ४।१।१२ काशिका।

५. वही।

६. ७-३-१ पृ० ३०१।

७. ८।१।६५ पृ० ४५०।

कि धूल-मिट्टी का दोष तो दूर ही हो जाता है। इसके अतिरिक्त अन्य बहुत-सा कल्याण होता है।[1] इसी को धूलस्नानकल्याण कहते थे। इस कथन में अन्य 'बहुत-सा कल्याण' यह कथन सिंचाई की ओर ही संकेत करता है। ग्रामों के सींचे जाने का उल्लेख भी भाष्य में मिलता है।[2] बावड़ियों से सिंचाई का काम लिया जाता होगा।[3] उदकोदंचन वारिकम्[4] और मणिककारिकम् में पठित गुण-वरत्रा से पता चलता है कि भाष्य-काल में बैलों के सहारे रहट से पानी निकालकर सींचने की प्रथा थी। गुण-वरत्रा कुएं में बंधी हुई रस्सी या वरत को कहते हैं। उदकोदंचन बाल्टी का दूसरा नाम है। गोचर्म चर्मद्रोणि आदि का उपयोग पानी सींचने के लिए होना सम्भावित है। 'रस्सी कुएं से ऊपर खींचता है'[5] आदि कथन केवल रस्सी से पानी खींचने का बोध कराते हैं। दक्षिणापथ में तालाबों की अधिकता थी। वहाँ बड़े तालाबों को सरसी कहते थे।[6] ये सरसियाँ आज के समान तब भी सिंचाई का साधन थीं।

कभी-कभी वर्षा के बादल साथ नहीं देते थे। कुएं, बावड़ी, तडाग सब सूखने लगते थे। पर्जन्य[8] महोघ होते हुए भी करुणा-जल की वर्षा नहीं करते थे। भाष्य में एक स्थान पर केवल मिथिला छोड़कर शेष चारों ओर वर्षा होने की चर्चा है।[9] ऐसी स्थिति में लोग वर्षा के लिए पूजा-पाठ करते थे। भाष्य में जप के बाद[11] या शाकल्य की संहिता[12] के पाठ के बाद वर्षा का होना बतलाया गया है।

इस प्रकार सींचने से उपज कई गुनी बढ़ जाती है। भाष्य में कहा है कि धान का एक भी बीज फल-फूलकर अच्छी तरह पक गया तो कृषक को सम्पन्न बना देता है[13]।

---

१ भास्यन्तं कुल्याः प्रणीयन्ते, ताभ्यश्च पानीयं पीयते उपस्पृश्यते चास्माच्च भाव्यन्ते।—१ १ १२ पृ० ५४ तथा १ १ २१ पृ० २१२, कूपं खनन् यद्यपि मृदा पांसुभिश्चावकीर्णो भवति सोऽप्सु सञ्जातासु तत एव तं गुणं समासादयति येन स दोषो निर्हण्यते भूयसा चाभ्युदयेन योगो भवति।—आ० १ पृ० २४।

२ आ० १, पृ० ११।

३ आ० १ पृ० १९।

४ १ १ १२३ पृ० ३१८।

५ ५ १-२, पृ० २९४।

६ १ ३-२८ पृ० ९९।

७ १ १ १९ पृ० १९०।

८ ४-३-२५ पृ० २९१।

९ ५ ४ १३३ पृ० ४११।

१० ८ १-५ पृ० ३७०।

११ जपमनु प्रावर्षत्।—२ १-८ का० तथा शाकल्यस्य संहितामनु प्रावर्षत्।—१ ४-८४ पृ० २००।

१२ वही।

१३ एको व्रीहिः सम्पन्नः सुभिक्षं करोति।—१ २-५८ पृ० ५५८।

**खेतों की रक्षा**—खेतों की रखवाली कृषि का महत्त्वपूर्ण अंग है। भाष्य में कई स्थानों पर पशुओं द्वारा खेतों के खाये जाने की चर्चा है। शालि-क्षेत्रों में पशु अधिक नहीं जाते थे, किन्तु भी उरद और गेहूं के लहलहे खेत उनके लिए विशेष आकर्षक होते हैं। बैलगाड़ी या हल में जुते हुए बैल भी पास के खेत में मुंह मार देते हैं।[1] फसल को चार स्थानों से हानि का डर रहता था—चोर, पालतू पशु, वन्य पशु और पक्षी। *पक्षियों से खेत को बचाने के लिए खेतों में चंचा (घास का आदमी) खड़े किये जाते थे जिनके डर से पक्षी सियार, मृग आदि नहीं आते थे।*[2] जन-साधारण में यह विश्वास था कि वृक्षों में जीव होता है और हरी वनस्पति को हानि पहुंचाना जीव-हिंसा है। यह धारणा भी पालतू पशुओं से खेतों की रक्षा में सहायक थी। राज्य की ओर से भी कड़ाई बरती जाती थी और खेतों में पशु छोड़नेवालों को कड़ा दण्ड दिया जाता था। पशुपालक उरद के खेतों से गाय-बैलों को दूर रखता था क्योंकि वह जानता था कि यदि चार्में खेत में गईं तो धान्य का नाश होगा। इसमें अधर्म भी है और राजदण्ड का भय भी।[3] फिर भी मृग नील गाय आदि आरण्यक प्राणी तो खेत खा ही जाते थे। चना का भय धीरे-धीरे कम हो जाता था किन्तु कोई कोई उनके डर से धान्य बोना बन्द नहीं करता था।[4] उनकी रक्षा के लिए रखवाले नियुक्त कर दिये जाते थे। भाष्य में यवपाल का नाम आया है।[5]

दैवी आपत्तियों से रक्षा के क्या साधन थे यह तो मालूम नहीं है, किन्तु अनुभव के आधार पर *कृषक भावी विपत्तियों का पूर्वानुमान अवश्य कर लेते थे और समय रहते उनके लिए तैयारी* कर लेते थे। उदाहरणार्थ वे जानते थे कि बादल उमड़ और कपिलवर्णा बिजली कौंधी तो तेज वायु चलेगी। यदि लाल कौंध हुई, तो तेज धूप निकलेगी। पीली कौंध फसल के लिए हितकर होती है। किन्तु यदि कौंधती बिजली का रंग सफेद हुआ तो दुर्भिक्ष पड़ता है।[6]

**काटना**—पकी फसल की कटनी को लवन लाव या अभिलाव कहते थे और काटनेवाले को लावक। जब फसल बहुत पक जाती थी तब उसे 'अवश्यलाव्य' कहते थे। काटने के लिए एक साथ में बहुत-से लोग जुटा दिये जाते थे जिससे सारा खेत एक ही दिन में कट जाय। काटने वाले कुछ तो भाग या अंश भृति के रूप में लेकर काटते थे और कुछ बदले में कटवाने के लिए

---

१ वहंतिहो गौः।—१ १ ७७ पृ० २९१।

२ १ १-५९ पृ० ५५५।

३ माषेभ्यो गा वारयति। यद्यसौ वारयति न ता माषेषु गच्छन्ति ध्रुवं सस्यविनाशः। सस्यविनाशोऽधर्मः राजभयं च।—१ ४ २७ पृ० १६४ तथा १ ४-५९, पृ० १८३।

४ न च मृगाः सन्तीति यवा नोप्यन्ते।—१ १ ३९, पृ० २५३।

५ ६ २-७८।

६. वाताय कपिला विद्युदातपायातिलोहिनी।
पीता वर्षाय विज्ञेया दुर्भिक्षाय सिता भवेत्॥—२-३-१३ पृ० ४१७।

७. १ १ १ पृ० ११७ तथा भा० २, भा० ७ तथा १ १-५० पृ० ३०५।

८ १ १ ३६, पृ० ६०।

काटते थे।[1] भाष्य में इन दोनों प्रकारों का कथन है। कुछ धान्य काटे जाते थे और कुछ जड़ से उखाड़े जाते थे।[2] जौ काटे जाते थे।[3] कभी बालें काटकर काण्ड बाद में भी काट लिये जाते थे।[4] उड़द-मूंग जड़ से उखाड़े जाते थे।[5] काटने का काम हँसिये से किया जाता था जिसे प्राच्य प्रदेश में दात्रि और उत्तरप्रदेश में दाम कहते थे।[6] बांस के समान शरकाण्ड[7] आदि भी काटे जाते थे जो छप्पर बनाने के काम आते थे। खेत काटने से जो बालें या दाने भूमि पर गिर जाते थे उन्हें सिल या कण कहते थे। इन कणों को बीनने का नाम उञ्छ था।[8] प्रदेशों के अपने लवन का ढंग भी भिन्न था। कोई सीधे काटता और लून धान्य को एक पंक्ति में रखता था। कहीं एक-एक क्यारी को काटने की प्रथा थी।[9] मद्र जनपद के लोग लून धान्य को अव्यवस्थित फेंकते जाते थे।[10] ईख अरहर या अन्य कड़ी फसल को 'स्तम्बघ्न' से काटते थे।[11] यह गड़ास या उसके जैसा औजार होता था। कभी-कभी लोहे की छड़ें मारकर भी ये खेत गिरा दिये जाते थे। हो सकता है, यह कुल्हाड़ी जैसा कोई औजार हो। इसे स्तम्बघ्ना स्तम्बहेति या स्तम्बहनी कहते थे। काटा हुआ धान्य पूलों में बांधकर एकत्र किया जाता था।[12] कटी हुई फसल बड़े-बड़े ढेरों में एकत्र कर दी जाती थी। एकत्र किये हुए धान्य की गो आदि की आकृतियां बना दी जाती थीं जिन्हें धान्यगव कहते थे। इसी प्रकार, तृणादि भी काटकर पहचानने के लिए सिंहादि की आकृति में एकत्र कर दिये जाते थे जो तृण-सिंह कहलाते थे।[13]

खल्य—कटने के बाद सारी फसल एक स्थान में एकत्र की जाती थी। कटी फसल को खल और उसके स्थान का खल्य कहते थे।[14] खल्य स्थान का अपभ्रंश रूप खलिहान आज भी प्रचलित है। खल्य का अर्थ खल के लिए उपयोगी होता है। खलों के समूह को खल्या या खलिनी कहते थे।[15] गाँव के सब या अधिकांश किसान अपनी सारी फसल एक ही खल्य में रखते थे। खल्य

---

१ १ ३-११ पृ० ३०।
२ २-३-७०, पृ० ४५७।
३ वही।
४ ३-२-१, पृ० २०४।
५ ४ ४-८८ का०।
६ भा० १ पृ० २१।
७ ३-२-१ पृ० २०४।
८ ४ ४ ३२ काशिका।
९ १ ४ ३ पृ० १३१।
१० उपस्कारं मद्रका लुनन्ति।—६-१ १४० पृ० १९०।
११ ३-३-८३, पृ० ३३०।
१२ २-४ ३० पृ० ४०६।
१३ ६-२-७२ काशिका।
१४ ४ २-५०।
१५ ४-२-७०, पृ० १८४।

स्थान प्रत्येक गाँव का निश्चित रहता था। सारी फसल एकत्र रखने में सुरक्षा की सुविधा रहती थी। कुछ धान्यों का अवहनन होता था। अवहनन के लिए उलूखल रहते थे।[1] शेष को बैलों द्वारा माहन किया जाता था। उत्तर भारत में आज भी इस क्रिया को गाहना ही कहते हैं। गाहते समय धान्य को बार-बार पलटना होता है जिससे नीचे दबा हुआ धान्य ऊपर आकर कट सके और छोटा-छोटा भुस बन सके। पलटने की यह क्रिया लकड़ी से बने एक विशेष साधन से की जाती है, जिसमें अंगुली की आकृति की तीन या पाँच लकड़ियाँ लगी रहती हैं। इसे त्र्यंगुल (यदि दो लकड़ियाँ हों) अंगुल या पंचांगुल दारु कहते थे।[2]

निष्पाव—गाही हुई फसल ओसायी जाती थी। ओसाने की क्रिया निष्पाव कहलाती थी। निष्पाव वायु अथवा बड़े शूर्पों के सहारे होता था।[3] राशि छोटी हुई, तो शूर्पों से काम चल जाता था अन्यथा वायु में भूसा उड़ाना पड़ता था। धान फटकने का काम भी शूर्प-निष्पाव ही कहलाता था। फटकने के बाद धानों एवं अन्य धान्यों की राशि लगा दी जाती थी। कभी-कभी धान्य-राशियों का परिमाण सौ-सौ हजार खारी तक होता था।[4] तिल और तन्दुलों के ढेर का भाष्य में उल्लेख है।[5] तन्दुल तो उलूखल में अवहनन द्वारा ही तैयार किये जाते होंगे। निष्पाव भी भृति पर आदमी नियुक्त करके अथवा बदले में करवा देने के आश्वासन पर कराया जाता था। देवदत्त का धान्य लोग ओसा रहे हैं, परस्पर एक दूसरे का निष्पाव कर रहे हैं—ये कथन भाष्य में आये हैं। इसी प्रकार खल में पड़े हुए भी भुस कटे हुए भी भुस नष्ट हुए तथा नष्ट होते हुए भी और भुस के लिए निपातन द्वारा निष्पन्न शब्द भाष्य में आये हैं।[6] संहृतयव संह्रियमाणयव संहृतबुस और संह्रियमाण बुस का भी भाष्यमें उल्लेख है।[7] ये समस्त शब्द खल की विभिन्न प्रक्रियाओं के सूचक हैं जो यह स्पष्ट करते हैं कि अन्न की राशि एकत्र कर लेने के बाद भूसा एकत्र किया जाता था। 'खले बुसम्' उस स्थिति की ओर इंगित करता है जिसमें भूसा खलिहान में ही पड़ा रह गया है।

कभी-कभी साधनहीन निर्धन के लिए यह कठिन हो जाता था कि वह सारी फसल के कट कर माड़े जाने और ओसाने तक प्रतीक्षा करे। घर में अन्न की कमी उसे बीच-बीच में खेत से थोड़ा-थोड़ा धान्य काट लाने को बाध्य करती थी। वह थोड़ा-बहुत अनाज काटकर घर ले आता और

---

१ २-१ ३६ पृ० २८८।
२ ५ ४ ११४ वार्तिक।
३ ३ ३ २० पृ० ३१०।
४ ३ ३-२० पृ० ३१८, ३१।
५ ५ १-५८ पृ० ३९७।
६ ३ ३-२० पृ० ३८१।
७ देवदत्तस्य धान्यं व्यतिलुनते।—१ ३ १४ पृ० ५७।
८ १ ३ १६ पृ० ६०।
९ २ १ १७ पृ० २७५।
१० वही।

वहाँ पीट-पाटकर अनाज निकाल लेता और काष्ठ, पुआल आदि अलग डाल देता था।[1] गेहूँ जौ आदि के कान्दों के शुष्क अंश तुस कहलाते थे। शालि और पलाल के भुस को तुष कहते थे और उसके पुआल को पलाल।

इस प्रकार समस्त प्रक्रियाएँ ठीक-ठीक हो गईं तो खेत में मारी हुई एक कुदाली भी सैकड़ों खारी अन्न दे जाती थी।[2]

उपज—भाष्यकार ने दो प्रकार की फसलों की चर्चा की है—कृष्टपच्य और अकृष्टपच्य। उन्होंने कहा है कि जुते खेत में स्वयं ही अन्न पकता है अर्थात् बिना बोये ही कुछ धान्य उग जाते हैं, वे कृष्टपच्य कहलाते हैं। बिना जुती भूमि पर अपने-आप उगने और पकनेवाले अन्न अकृष्टपच्य कहलाते हैं। जैसे नीवार, कुसनी सावाँ आदि। जिस अन्न के पैदा होने की सम्भावना जुती भूमि में हो अर्थात् जो बोकर उगाया जा सकता हो उसे कृष्टपाच्य कहते हैं।[3] इनमें मासाम वाले तस्तुबुस (इमली) तैलबुस मसाले और सुगन्धबुस (चम्पा भी) फल शिम्ब और शाखा—ये उपजें प्रमुख थीं।

व्रीहि—यह यहीं की भूमि का अन्न था। डी कैण्डोले का विचार है कि व्रीहि चीन में २००० बी० सी० में पैदा किया जाता था। लियाल (Lyall) के मत से अत्यन्त प्राचीन काल से भारत में व्रीहि की खेती होती रही है। अन्य देशों में इसके नाम भारतीय नाम के आधार पर रखे गये थे। उदाहरणार्थ फारसी में विरिन्जी अरबी में अरज ग्रीक में ओरूजा। खेतों की उपज में व्रीहि का स्थान प्रमुख था। व्रीहि छोटा धान है, जो बरसात का अन्त होते-होते तक पक जाता था। इसके लिए बाहरी पानी की विशेष आवश्यकता नहीं होती थी। वर्षा का ही पानी व्रीहि के लिए पर्याप्त होता है। व्रीहि की उपज भी प्रति बीघे पर्याप्त होती थी। इसीलिए, भाष्यकार ने कहा है कि यदि व्रीहि ठीक प्रकार पक गए तो सुभिक्ष कर देता है। इसीलिए, व्रीहि जनसाधारण का अन्न था। घर में व्रीहि का होना सम्पन्नता का परिचायक था। व्रीहिमान् और बहुव्रीहि सम्पन्नता का तथा अव्रीहि निर्धनता का चिह्न था। व्रीहि के ही चावल धार्मिक कार्यों में व्यवहृत होते थे। व्रीहि के दो भेद हैं। एक में तुष या भूसी को अलग कर देने के बाद लाल चावल निकलता है और दूसरे में सफेद। आज भी ये भेद उत्तर भारत में पाये जाते हैं। व्रीहि का ही एक भेद षष्टिक होता है। यह साठ दिन में पक जाता है।[4] इस प्रकार यह नाम सार्थक है। यों मूंग भी साठ दिन में पक जाती है, पर उसे षष्टिक नहीं कहते।[5] वास्तव में षष्टिक शालि यहाँ विशेषण

---

१ अपरस्य कठिनतरायां शालिकलापं सतूषं सपलालमाहरति नान्तरीयकत्वात्। स यावदादेयं तावदादाय तुषपलालमुत्सृजति।—४-१-९२, पृ० ११५।

२ एकेन कुद्दालकेन खारीसहस्रम्।—२-१-१९, पृ० ३२५।

३ कृष्टे पच्यन्ते स्वयमेवाकृष्टपच्या न ते अकृष्टपच्यास्ते। यो हि कृष्टे पक्तव्यः कृष्टपाच्य स भवति।—३-१-११४, पृ० १८२।

४ षष्टिकाः षष्टिरात्रेण पच्यन्ते।—५-१-९०।

५. यदि तथा षष्टिके लोकाद्यदूर्व कर्तव्यम्। मुद्गा अपि हि षष्टिरात्रेण पच्यन्ते तत्र मा भूत्।—५-१-९० पृ० ३४०।

के रूप में प्रयुक्त होता था। बाद में यह संज्ञा बन गया। मुद्‌ग का परिपाक षष्टिक के बाद होने के कारण धान के लिए यह शब्द पहले ही रूढ़ हो गया। भाष्य में व्रीहि को स्तम्बकरि कहा है, क्योंकि उनमें बड़ी-बड़ी बालों के गुच्छे (मंजरी) लटकते हैं।[1] व्रीहि की ही एक जाति महाव्रीहि होती थी।[2] काशिकाकार ने नीवार और हायन को व्रीहि का ही भेद माना है।[3] जल को छोड़कर बढ़ने के कारण व्रीहि को हायन कहते थे। ग्रीष्म में बोये जाने के कारण व्रीहि ग्रैष्म नाम कहलाता था।[4] व्रीहि पहले भारत के आग्नेय भाग में ही होता था इसीलिए ऋग्वेद में इसका उल्लेख नहीं है। तैत्तिरीय संहिता में अवश्य सफेद और काले चावल की तुलना की है।

शालि—शालि बड़ी जाति का धान होता है। इसे रोपा जाता है। श्रावण में इसकी पौध लगाई जाती है और अगहन में यह काटा जाता है। इसलिए इन्हें शारद कहते थे।[5] पर्याप्त वर्षा न होने पर शालि को सींचने की आवश्यकता होती थी। इसीलिए, शालि नीची भूमि पर, तालाब या नदी के निचले किनारे पर, जहाँ पानी भरा रहता हो बोये जाते थे। इन्हीं के लिए भाष्यकार ने कुल्या बनाने की बात कही है। शालि की जड़ें मिट्टी में गहरी जाती थीं। पतंजलि ने इसीलिए इन्हें न्यग्रोध-मूल अर्थात् नीचे की ओर जड़ें फैलानेवाले कहा है। शालि में लाल छिलकेवाले की एक विशिष्ट जाति होती थी। किसी-किसी गाँव में लाल शालि की ही उपज विशेष होती थी। शालि की और भी बहुत-सी किस्में थीं। मगध में विशेष प्रकार के शालि उत्पन्न होते थे। एक स्थान पर भाष्य में कहा है 'हम वे ही शालि खा रहे हैं जो मगध में खाते थे।'[9] शालि का भात मांस के साथ भी खाया जाता था।[10] केवल व्रत-काल में शालि-मांस-भोजन अवश्य वर्जित था। मूँग के साथ खाने की प्रथा तो सामान्य थी।[11] सम्भव है लाल चावल को ही पाटलि कहते हों। डॉ० वा० श० अग्रवाल के अनुसार 'पाटलानि मूलानि का' पाटल इसी पाटलि से बना हुआ विशेषण है। पाटल-मूल गाजर के लिए प्रयुक्त हो सकता है। खूब भरी हुई बालों के शालि या धान्य को सस्यक कहते थे।[11]

---

१ स्तम्बकरि व्रीहिः—१ २ २४ पृ० ११४।
२ ६-२ ३८।
३ हायना नाम व्रीहयः जहत्युदकमिति हायना।—३-१ १४८ काशिका।
४ ४ ३ ४३ काशिका।
५ ३ ३-४८ काशिका।
६ ४ ३ ४३ का०।
७ ४-३ ४३।
८ ७-३ १ पृ० १७०।
९ २ १ ६९ पृ० ३९३।
१० भा० ९ पृ० ४४।
११ भा० १ पृ० १९।
१२ ४ ३ १५५ पृ० २६६।

शालि को कूटकर तण्डुल तैयार किये जाते थे। कूटने की यह क्रिया अवहनन कहलाती थी। भाष्यकार ने कहा है कि शालि कोठों में भरे हों, तो भी उनके लाभ के लिए पहले अवहनन की आवश्यकता होती है।[1] इससे यह भी पता चलता है कि सम्पन्न सस्य को भरने के लिए कृषक कोठियाँ और खत्तियाँ बनाते थे। कूटकर इकट्ठा किया हुआ चावल तण्डुल-निचाय कहलाता था।[2] निचाय बनाने के पहले शूर्प-निष्पाव द्वारा तुष अलग कर दिये जाते थे।[3] ये तुष आग जलाने के काम आते थे। तुष की अग्नि बहुत तेज होती है और टिकती भी है। जाड़े के दिनों में अलाव जलाने में इसका उत्तम उपयोग होता है। तुष की अग्नि को मुर्मुर कहते थे।

तण्डुल की राशि को वर्धितक कहते थे। भाष्य में कहा है कि 'एक चावल भूख मिटाने में असमर्थ होता है' किन्तु उनका समुदाय वर्धितक समर्थ होता है।[4] बड़ा धान्य राशि का साक्षात्कार वर्णन करते हुए एक स्थान पर उसकी तुलना विन्ध्य से की है। इसमें विन्ध्य की कम ऊँचाई और वर्धितक के महत्त्व दोनों की ओर लक्ष्य है।[5]

यव—यव अन्नों में शालि के बाद ही आता है। महत्त्व एवं व्याप की दृष्टि से भी उसका स्थान द्वितीय है। भाष्य ने सम्भवतः महत्त्व और उपज के क्षेत्र की व्यापकता के अनुसार ही व्रीहि, यव, माष, मुद्ग, तिल ये पाँच धान्य गिनाये हैं। इनमें पूर्व-पूर्व अन्न उत्तर की अपेक्षा अधिक महत्त्व के हैं। शालि व्रीहि में ही समाविष्ट है। इनमें यव रबी की और व्रीहि खरीफ की फसल है। यव यज्ञादि में आहुति के काम आते थे। यज्ञ में यवागू पान की प्रथा थी। यवागू जौ से तैयार की जाती थी। जौ के सत्तू बनते थे जो भोजन के महत्त्वपूर्ण घटक थे। सम्भव है, चावल के भी सत्तू बनाये जाते हों। इसीलिए बहुयवमत्क देश सम्मान की दृष्टि से देखा जाता था। यवक बहुलता का द्योतक था।[6] मद्र और उशीनर जनपदों में यव की उपज खूब होती थी।[7] भाष्यकार ने कहा है कि मद्र के समान यव हैं, अर्थात् हैं तो दोनों जगह हैं और नहीं हैं तो दोनों जगह नहीं हैं। इससे केवल तात्कालिक उपज के विषय में कोई निश्चित बात नहीं मालूम होती। हाँ यव दोनों स्थानों में खूब बोये जाते थे यह संकेत अवश्य मिलता है।

---

१ अवघ्नं त्वपि कोष्ठगतेष्वपि शालिष्ववहननमारभते प्रतीक्षापि।—१-१-११६, पृ० १२५।

२ १-१-२० पृ० १९९।

३ १-१-२० पृ० २११।

४ ८-२-७२, पृ० १८०।

५ १-२ ४५, पृ० ४१५।

६. विन्ध्यो वर्धितकम्।—१ ४-२४, पृ० ११२।

७. सक्तव्या धानाः।—५ १-२, पृ० ११५।

८ ४-१ १, पृ० १३।

९. ४ १-२५, पृ० ४७।

१० उशीनरमद्रेषु यवाः। सन्ति न सन्तीति।—४-१-९०, पृ० ११०।

खराब जौ को यवानी कहते थे।[1] बैल और मृग जौ का खेत खूब खाते थे।[2] बैलों को ही यह फसल ढोनी भी होती थी। यवक जौ का एक भेद था। सम्भवतः यह आकार में छोटा होता था।[3] इसी को आज जई कहते हैं। जौ का भुस तैयार होता था, जिसके खलिहान में पड़े रहने की चर्चा पीछे हो चुकी है। जौ रबी की अन्य सब फसलों को बोने के बाद अन्त में हेमन्त में बोये जाते थे।[4] रबी का बोना शरत्पूर्णिमा से आरम्भ हो जाता था। यव का वाप अन्त में होता था। ग्रीष्म में जौ पकते थे।[5] डॉ० वा० श० अग्रवाल के मत से जौ आग्रहायणी पूर्णिमा को बोये जाते थे। आग्रहायण और शिशिर में बोये तथा वसन्त के आरम्भ में काटे जाते हैं। इस दृष्टि से उक्त समय में लगभग दो मास का अन्तर पड़ता है।

भाष्य में अयव और सुयव शब्द आये हैं जो सम्भवतः उस प्रदेश के लिए हैं, जिसमें यव नहीं होता था या खूब होता था।[6] यव के लिए एक विशेष प्रकार की मिट्टी की आवश्यकता होती है, इस बात से भाष्यकार परिचित थे। नष्ट हुए यव के लिए 'पूनयव' शब्द का व्यवहार होता था।[7]

जौ को पुरानी फारसी में यवा (Yao) कहते थे। यव विश्व की प्राचीनतम उपजों में से है। ऋग्वेद में भी इसका उल्लेख मिलता है। कुछ विद्वान् यव को सामान्य अन्न मानते हैं। जौ गेहूँ आदि का भी वाचक था।

गोधूम—गोधूम का उल्लेख भाष्य में प्रत्यक्षतः नहीं हुआ है। केवल गणपाठ में यह शब्द मिलता है। श्रीनारायणचन्द्र वन्द्योपाध्याय (एकानामिक लाइफ एण्ड प्रोग्रेस इन एनशियेण्ट इण्डिया पृ०५१) गेहूँ का इतिहास वैदिक काल तक पुराना मानते हैं। डे कैण्डोले (De Candolle) प्रागैतिहासिक काल के विश्व के सभी सभ्यता-केन्द्रों में गेहूँ की उपज स्वीकार करते हैं। हियर (Heer) को स्विटजरलैण्ड के झील-वासियों के खण्डहरों में गेहूँ मिले थे। १४०० ई० पूर्व के मिस्री पिरामिडों में भी गेहूँ मिले थे। भाषावैज्ञानिक खोज के आधार पर भी विश्व के सभी प्राचीन राष्ट्रों में गेहूँ का अस्तित्व सिद्ध होता है। भारत में गेहूँ का प्रचार, सम्भवतः, आर्यों के आगमन के साथ हुआ था। फिर यह आश्चर्य की बात है कि प्राचीन संस्कृत-ग्रन्थों में गेहूँ का उल्लेख बहुत कम मिलता है। मैत्रायणी (१-२-८) तथा वाजसनेयी (१८ १२ १९ २२) संहिताओं में गोधूम शब्द प्रायः बहुवचन में आया है और वहाँ इसे शालि और यव से पृथक माना है। शतपथ (५-२ १ ६) ब्राह्मण में एक वचन में भी गोधूम का प्रयोग हुआ है।

---

१ ४ १ ३९, पृ० ११ ।
२ १ १ ३९, पृ० २५१ ।
३ ५-२ ३ ।
४ ४ ३ ४८, पृ० ३१५ ।
५ ४ ३ ४४ कर्षितव्य ।
६ ४ ३ ४१ कर्षितव्या ।
७ इण्डिया ऐज़ नोन टु पाणिनि पृ० २०७ ।
८ ५ ४-५० पृ० ३९५ तथा ६-२ १०८, पृ० ९०८ ।
९ ८-४ ३४, पृ० ११२

अणु—अणु का उल्लेख पाणिनि ने (५ २-४) किया है, जिसमें ज्वार और बाजरा दोनों सम्मिलित हैं ? इसके लिए व्रीहि की अपेक्षा कम पानी की आवश्यकता होती थी। भाष्यकार ने अलग से अणु की चर्चा नहीं की है, यद्यपि उसकी कृषि आदिम काल से होती आई है। अणु के अनेक भेद हैं, जिनमें कुछ के विषय में यह निश्चित नहीं है कि उनका मूल स्थान भारत ही है।[1]

माष—प्राचीन काल से ही अनेक प्रकार की दालें भारत में उत्पन्न की जा रही हैं, यद्यपि यह बलपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि इनका मूल स्थान भारत ही था। इतना तो निर्विवाद है कि ऋग्वेद को छोड़कर शेष संहिताओं के समय इनकी पैदावार होती थी। पर्गीतर संहिताओं में मुद्ग, माष मसूर और कुलत्थ का उल्लेख मिलता है।

जौ के बाद माष का स्थान था।[2] माष शारदी पूर्णिमा या उसके आस-पास बोये जाते थे।[3] उन्हें तिलों के साथ मिलाकर भी बोते थे। पशुओं से उनकी रखवाली करनी पड़ती थी जिसका उल्लेख पीछे हो चुका है। राजमाष भी माष का एक भेद था। इसके लिए विशेष उर्वर खेत की आवश्यकता होती थी।[4] वे हर खेत में नहीं पनपते थे। माषों का लाव नहीं उन्मूलन होता था। माष को विद्वान् 'शर्धजह' भी कहते थे क्योंकि वे शरीर में वायु उत्पन्न करते हैं।[5]

मूँग—मुद्ग मूँग का नाम था। मुद्ग भी माष के समान सूप के काम आते थे। इनके बोने और काटने का समय माष से कुछ पहले होता है, इसीलिए मुद्ग को शारदक कहा है। ये दोनों धान्य आजकल खरीफ की फसल के साथ श्रावण के प्रारम्भ में बो दिये जाते हैं और कार्तिक में काट लिये जाते हैं। मुद्ग जैसा पहले कहा जा चुका है, साठ दिन में पक जाते थे। शालि के मुद्ग के साथ खाये जाने का उल्लेख भी पीछे हो चुका है। मुद्ग भी मूल्य धान्य है क्योंकि यह भी जड़ से उखाड़ा जाता था काटा नहीं जाता था।[6]

तिल—भारत की अपनी उपज है। अति प्राचीन काल से इसकी खेती की जाती रही है। अथर्ववेद (२-८ ३ १८ ३ ६९) में बार-बार तिल का उल्लेख है। अन्य संहिताओं में भी तिल की चर्चा है। ऐतिहासिक काल के प्रारम्भ से इसका निर्यात होता रहा है।

तिल का स्थान उपर्युक्त धान्यों के बाद सर्वाधिक महत्त्व का था। तिल के दो भेद थे—कृष्ण और श्वेत।[7] कुछ खेत काले तिलों के लिए ही विशेष उपयुक्त होते हैं।[8] किसी-किसी

१ वाट एकानामिक प्रोडक्ट्स ऑफ इण्डिया पृ० १०१२।
२ ४-१ ४८, पृ० ९० ।
३ ४-३-४५ काशिका ।
४ ५-१ १९३ पृ० ४२१ ।
५ ५ १-२० पृ० ३३२ ।
६ ३-२ २८, पृ० २२५ ।
७ ४ ३-२७।
८ ४ ४-८८ काशिका।
९ २ १-५७ पृ० ३३३ ।
१० ५ १ २०, पृ० ३३२ ।

जिस के पेड़ मे फली नहीं लगती और लगी भी तो उसमें दाने नहीं पड़ते। दानों के स्थान पर काला मल रहता है। ऐसे तिलों को तिलपिञ्ज या तिलपेज कहते थे। वैदिक भाषा में ऐसे तिलों के लिए तिल्पिञ्ज शब्द का प्रयोग हुआ है।[1] य शब्द ऐसे तिलों के लिए भी प्रयुक्त होते थे जिनमें तेल नहीं निकलता क्योंकि वे भीतर से सूने होते हैं। उच्छ्कृति और मृति परिमाणविशेष के द्योतक थे। भाष्य में एक तिलोच्छ्कृति तथा दो मृतियों का उल्लेख मिलता है।[2] उच्छ्कृति शब्द सामान्यतया राशि के लिए प्रयुक्त हुआ है। तिल से तेल निकाला जाता था।[3] तेल पेरनेवाले कोल्हू को तिलपीडनी कहते थे। तेल निकालने के बाद बची हुई खली या केप को तिलपूट कहते थे।[4] तेल पेरनेवाले तेली की संज्ञा तिलन्तुद थी।[5] प्रारम्भ मे तिल के ही विकार को तेल कहते थे। बाद में उपचारात् सर्षप इगुदी आदि के विकार को भी तेल कहने लगे। धीरे-धीरे तैल प्रत्यय मान लिया गया और तिल-तैल प्रयोग भी प्रचलित हो गया। भाष्यकार ने एक स्थान पर तिलों को काकस्पृह कहा है। कौओं से सँभालकर न रखा तो खेत में वे ही उसे समाप्त कर दें। वास्तव में अन्य तेलों के लिए तैल शब्द का प्रयोग औपचारिक ही है।[6] भाष्यकार ने कहा है कि तैल शब्द प्रत्यय है विकार अर्थ में प्रसिद्ध तैल शब्द उससे बिलकुल भिन्न है। इसलिए, 'तिल-तैल' प्रयोग भी ठीक है।

सर्षप—सर्षप की खेती संहिता-काल के अन्त में होने लगी थी। इसका सर्वप्रथम उल्लेख छान्दोग्य (३ १४ ३) षड्विंश ब्राह्मण (५ २) तथा शांखायन श्रौतसू० (४ १५-८) में मिलता है। सर्षप सरसों का नाम है। इसके राग लहटा राई आदि भेद आज भी प्रचलित हैं। भाष्यकार छोटी और बड़ी दो प्रकार की सरसों से परिचित थे।[7] पीत या गौर सर्षप का भी उन्हें ज्ञान था।

मधूक—इसके भैषज्य गुणों की चर्चा सुश्रुत चरक तथा अन्य ग्रन्थों में मिलती है। इससे तैयार की हुई सुरा को मध कहते थे।

गर्मुत—गर्मुत मटर का एक भेद था। जो बिना बोये ही उत्पन्न हो जाता था। तैत्तिरीय (२ ४ ४) तथा मैत्रायणीय (२ २ ४) संहिताओं में गर्मुत और गार्मुत का उल्लेख मिलता है। काठक-संहिता में भी गर्मुत से बनाई हुई वस्तु को गार्मुत कहा है। भाष्यकार ने शारद मधु

---

१ ४ २ १६ पृ० १७७।
२ ३ ३ १ पृ० २९८।
३ १ ३ ११ पृ० ४६।
४ ३-१ १२६।
५ ५-२-२९।
६ ३ २-२८।
७ ५ २ २९ पृ० ३७६।
८ ३-२-५ पृ० ११।
९ तैलशब्दश्च प्रत्ययो वक्तव्यः। प्रत्ययस्तर्हि तैलशब्दो विकारे वर्तते। एवं च कृत्वा तिलतैलमित्यपि सिद्धं भवति।—५ २ २९ पृ० ३७६।
१० ५ ३-५५ पृ० ४४५।

के साथ माष मुद्ग और तिल का उल्लेख किया है[1], जिससे प्रतीत होता है कि ये तीनों प्रमुख भी थे।

उमा—उमा या अलसी की गणना भी तैल-बीजों के अन्तर्गत है। उमा के तेल का व्यवहार पतंजलि के समय में कितना और किस प्रकार होता था कहा नहीं जा सकता। भाष्य में उमा का उल्लेख है, किन्तु उमा-तैल का नहीं। फिर भी उमा का तेल निकाला जाता था यह अनुमान सरलता से किया जा सकता है क्योंकि उमा-कट (अलसी की खली) शब्द भाष्य में व्यवहृत हुआ है।[2]

अन्य उपजें—इनके अतिरिक्त अलाबु[3] (लौकी) कर्कन्धू (जंगली बेर) उपयोग में आते थे। एक स्थान पर अलाबुकट शब्द भी आया है। भाष्य में अलाबु[4] तिल उमा और भंगा के सार निकले हुए भाग के लिए इन शब्दों के आगे कटच् प्रत्यय का विधान मिलता है, जिससे इन चारों के सार निकाल जाने और उसमें बची हुई रेह के उपयोग और व्यवहार का ज्ञान होता है। इन चारों की रेह का स्वतंत्र महत्त्व रहा है। साथ ही भंगा का स्वतन्त्र वार्तिक में उल्लेख भी इस बात का द्योतक है कि भंगाकट शब्द का प्रचलन बाद में ही प्रारम्भ हुआ था।

सूत्र ६-३-१११ के भाष्य में विभाषाविषय के अन्तर्गत गवेधुका शब्द के पाठ पर भी विचार किया गया है।[5] गवेधुका जंगली धान (Coix barbata) को कहते थे। इसी विभाषाविषय में उपर्युक्त धान्यों के अतिरिक्त मसूर और मापूम का उल्लेख है।

सन—अन्नों के अतिरिक्त कृषि की उपजों में सन का महत्त्व बहुत अधिक था। सन को भाष्य में भंगा कहा है और उसे धान्यों में परिगणित किया है। भाष्य में इस बात पर विचार किया गया है कि उमा और भंगा को धान्य माना जाय या नहीं। तैत्तिरीयसंहिता (चमक ४-७-४) के 'ब्रीहयश्च मे' आदि प्रकरण में जो १२ धान्य गिनाये गए हैं उनमें उमा और भंगा सम्मिलित नहीं हैं। पतंजलि ने इस विषय पर अपना मत व्यक्त करते हुए कहा है कि भले ही अन्यत्र इनकी गणना धान्यों में न की गई हो फिर भी ये धान्य हैं। धान्य शब्द 'धिवि' धातु से बना है, जिसका अर्थ है प्रसन्न करना। और धान्यों के समान उमा और भंगा भी कृषकों को आनन्दित करते हैं इसलिए इन्हें भी धान्य मानना चाहिए अथवा सन को सम्मिलित कर सत्रह धान्य होते हैं। इन सत्रह धान्यों में पाँच मुख्य छह उपस्कारक या सहायक तीन तृणधान्य और तीन अर्थकर हैं। वास्तव में धान्य और अर्थकर इन दोनों प्रकार के धान्यों में इन सब का समावेश हो जाता है। उमा और

---

१ ४-३-११६, पृ० २५०।

२ ५-२-२९ पृ० ३७५।

३ ४-१-६६ पृ० ७६ तथा ६-३-६१ पृ० ३३९।

४ वही।

५ ५-२-२९, पृ० ३७५।

६. ४१ १३६, पृ० २६१।

७. धिनोतेर्धान्यम्। एते चापि धिनुतः। अथवा सप्तदश धान्यानि धान्यानि।—५-२-४, पृ० ३६६।

भंगा अर्थकर धान्य है। भाष्यकार ने उमाकट के साथ ही भंगाकट की भी चर्चा की है। उन्होंने सन की फली का भी नामोल्लेख किया है। सन रस्सी (रज्जु) और कपड़ा दोनों के काम आता था।

कार्पास—यह भारत की अपनी मिट्टी का उपज है और यहीं से शेष विश्व में फैली है। इसका सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि विश्व के सभी पुरातन राष्ट्रों ने कपास का नाम भारत से ही उधार लिया है। संस्कृत कार्पास से ही हिब्रू का कपास (Kapas) बना। बुक ऑफ् ईस्थर (esther) में इस शब्द का प्रयोग हरित रुई के लिए हुआ है। ग्रीक और लैटिन में इस शब्द का रूप कार्पासोस (carpasos) या कारबासोस (carbasos) हो गया। ग्रीक में सबसे पहले कपास का उल्लेख टेसियस (Ktesias) ने तथा बाद में थियोफ्रेस्टस (Theophrastus) और हेरोडोटस (Herodotus) ने किया है। उन्होंने इसे वृक्षोर्णा (Wool of tree) कहा है जिससे उनकी एतद्विषयक अनभिज्ञता प्रकट होती है। विश्व में अन्यत्र कहीं इसकी खेती का प्रमाण नहीं मिलता। चीन में सर्वप्रथम १३वीं ईसवी शताब्दी में कपास बोई गई थी। मिस्र में भी कपास की खेती नहीं होती थी। लैसन ने (Lassen) एक बार ममी (Mummy) वस्त्रों के कार्पासीय होने की कल्पना की थी। किन्तु, इस विषय के विशेषज्ञ थोमसन (Thompson) ने उसका खण्डन कर दिया।[1]

भारत में कार्पास का सर्वप्रथम उल्लेख आश्वलायन श्रौतसूत्र (९ ४ १७) में मिलता है। वैदिक साहित्य में इस शब्द का अनुल्लेख इस बात का द्योतक है कि उस समय तक आर्य लोग दक्षिण या पूर्व कार्पासोत्पादक क्षेत्र तक नहीं पहुँच पाये थे।

भाष्यकार ने अनेक बार कार्पास का उल्लेख किया है। उन्होंने कार्पास की मृदुता की भी चर्चा की है।[2]

कपास की उपज पर्याप्त मात्रा में होती थी। भाष्य में न केवल कार्पास का अपितु वस्त्र बनाने तक की सारी प्रक्रियाओं का उल्लेख है। कपास पींजनी या ओटनी चाहिए, यह वे जानते थे।[4] कपास की मृदुता को उन्होंने उपमान भी बनाया है। 'हल्की होने के कारण वह तुला पर बहुत चढ़ती है। लोहे के बाट की तुलना में तुला पर उसकी ऊँचाई और विस्तार कहीं अधिक होते हैं' यह बात भाष्यकार ने बतलाई है।[5]

इक्षु—इक्षु की उपज भी काफी होती थी। इक्षु की प्रचुरता के स्थान[6] इक्षु बोने की

---

१ जर्नल ऑफ् रॉयल एशियाटिक सोसायटी।—१८९८, पृ० ५५० से।

२ ४ १-५५, पृ० ७०।

३ वही तथा २ ४-२ काशिका।

४ ७-२ ३४ पृ० १३१।

५ इह समाने वर्ष्मणि परिणाहे चान्यत्तुलायां भवति लौहस्यान्यत्कार्पासानाम्।—५ १ ११६ पृ० ३५४।

६ ४-२-७६, पृ० १९४।

शाड़ी[1] और इक्षु-शाकी[2] (इक्षु का खेत) का उल्लेख भाष्य में मिलता है। इसके अतिरिक्त गुड़ की चर्चा बार-बार आई है।[3] गुड़धाना जो इसका बहुत प्रिय और प्रचलित भोजन जान पड़ता है, बिना गुड़ के बन ही नहीं सकता था। गुड़ खाने की स्वतन्त्र चर्चा भी है। शर्करा का भी प्रचार था जो ईख की खेती व्यापक परिमाण में किये जाने का प्रमाण है।

मूलक—मूली[4] गाजर[5] आदि पदार्थ भी खाद्य के घटक में थे। इनकी उपज का भी पता भाष्य से चलता है।

कुस्तुम्बुरु—कुस्तुम्बुरु धनिये को कहते थे। इन सबकी गणना शाक के अन्तर्गत है। भाष्य में शाकिन् और पलाशिन् का उल्लेख हुआ है। ये बड़े शाक या बड़े पलाश के बोधक थे।

हरिद्रा—हरिद्रा की खेती भारत में बहुत प्राचीन काल से होती आई है।[6] और यहीं से यह अन्य देशों में फैली है। संस्कृत से फारसी में जाकर यह बलहर्द बन गई।

द्राक्षा—द्राक्षा ईसा-पूर्व सातवीं शती में भी उत्पन्न की जाती थी। कपिशा की द्राक्षा अत्यन्त प्रसिद्ध थी। वाट (Walt) के अनुसार भारत के पाँच मधुर पौधों में इक्षु और द्राक्षा मुख्य थे। इक्षु का उल्लेख अथर्ववेद (१ ३४-५) तक में मिलता है। इक्षु से शर्करा बनाने की प्रथा बहुत पुरानी है। अरबी का शक्कर, लेटिन का सक्करम् (Saccharum) फ्रेंच का सुक्रे (Sucre) और इंगलिश का सुगर (Sugar) शर्करा से ही बना है।

शण—शण का उपयोग रस्सी बनाने के लिए होता था। यह भी भारत की अपनी उपज थी। अथर्ववेद (२ ४-५) में इसे आरण्य कहा है। शतपथ-ब्राह्मण (३-२-१-२) तथा अन्य सूत्र-ग्रन्थों में शण का उल्लेख है। शण और उमा (क्षौम) वैदिक काल से ही कृषि की उपज में सम्मिलित थे।[10] वाट (Walt) ने पृ० ७२०-२१ पर इसका उल्लेख किया है। सुश्रुतसंहिता में भी उमा या अलसी के तेल की भैषज्य उपयोगिता का प्रतिपादन है।

पिप्पली—भाष्य में पिप्पली और अर्धपिप्पली शब्द आये हैं।[11] लैसेन ने ग्रीक पेपेरी (peperi) और लैटिन पिपेर (piper) को संस्कृत पिप्पली का ही अपभ्रंश रूप माना है।

---

१ ८-४-८, पृ० ४७९।
२ ५-२-२९ पृ० ३७६।
३ १ ४-५०, पृ० ३७४।
४ ५-२ १०५, पृ० ४१६।
५ ४ १ ४८, पृ० ३१।
६ ४ ३-१३३ पृ० ३०२।
७ ५-१ १४३।
८ ४-२-९, पृ० ३११।
९ ५ ३-१०९, पृ० ४२४।
१० ५-२ ४ पृ० ३११
११ १ २-४४, पृ० ५२४ तथा पुंपिप्पल्या ओषधीत्वकृति।—३ १-८९, पृ० ३३३।

बहुत प्राचीन काल से दक्षिण भारत के पश्चिमी किनारे पर इसकी खेती की जाती रही है।[1] मिस्रियों तथा हिब्रू लोगों को पिप्पली का ज्ञान नहीं था। पाश्चात्य लोगों को द्रविड़ व्यापारियों द्वारा इसका पता चला। यह भारत से निर्यात होनेवाली महत्त्वपूर्ण वस्तु थी जिससे भारत को बड़ा आर्थिक लाभ होता था। प्लिनी के अनुसार एक पौण्ड पीपल के लिए १५ दीनार मिलते थे।[2] अलरिक (Alaric) ने रोम के घेरे को दूर करने के लिए सोने और चाँदी के साथ ३००० पौण्ड पीपल माँगी थी।[3]

शृंगवेर—शृंगवेर या अदरक भारत की मूल उपज थी। यहीं से इसका प्रचार अन्य देशों में हुआ। अरबी जंजबुल (Janjabul) तथा ग्रीक ज़िंजिबेर (Zingiber) को कुछ लोग शृंगवेर शब्द का मूल द्रविड़ रूप मानते हैं और कुछ लोग इसे संस्कृत शृंग तथा द्रविड़ बेर की खिचड़ी से बना हुआ ठहराते हैं। भाष्यकार ने शृंगवेर का स्वाद गुड़ का ठीक विरोधी और कटु बतलाया है।

केसर—पाणिनि के किसरादि गण में केसर, नलद, नरद आदि शब्द आये हैं। केसर का मूल स्थान कुछ लोग दक्षिण-पश्चिम यूरोप मानते हैं। भारत में इसका उत्पादन कश्मीर तक सीमित रहा है। सुश्रुतसंहिता तथा अन्य वैदिक ग्रन्थों में कुंकुम का उल्लेख मिलता है।

नलद—नलद या जटामांसी बारहों महीने रहनेवाला पर्वतीय तृण था। वहीं से यह देश के अन्य भागों में फैला। वैदिक साहित्य तक में इसका उल्लेख मिलता है। चिकित्सा-शास्त्र के ग्रन्थों में बार-बार इसका उल्लेख हुआ है। अथर्ववेद में आशुंमि, अराटकी और तीक्ष्णशृंगि (सुगंधित द्रव्य) के साथ नलद या नलदि नाम आया है। नरद भी नलद के समान ही सुगन्धित एक घास की जाति का तृण था जो भारत से रोम के बाजारों को भेजा जाता था और वहाँ प्रति पौण्ड ४ से ७५ दीनार (Denarie) तक के भाव बिकता था। नरद का प्लिनि के अवलेखों में प्रमुख स्थान था।

रामायण और चरकसंहिता तक में उल्लिखित लवंग शब्द भाष्य में नहीं मिलता और न एला की ही चर्चा भाष्य में हुई है।

तृण—सामान्य तृणों में शर, मूंज और काण्ड खेत की मेंड़ पर या परती भूमि में उत्पन्न कर लिये जाते थे। शरकाण्ड के दो नाम होते हैं—शर और काण्ड। शर (सर) पर छाने के काम में आते थे और काण्ड (डण्डी) का प्रयोग छप्पर में लकड़ी के स्थान पर किया जाता रहा है। शरकाण्ड की अपरिपक्व अवस्था में उससे मूंज निकाली जाती थी। इसी मूंज की मेखला बनती थी जिसे मौञ्ज-मेखला कहते थे। यज्ञोपवीत-संस्कार के समय ब्रह्मचारी को मूंज की मेखला पहनाई जाती थी। कार्पास-सूत्र के यज्ञोपवीत के प्रचलन से पूर्व मौञ्ज धारण की ही प्रथा थी। महाराष्ट्र में आज भी उपनयन को मुंज ही कहते हैं। कूटी हुई, अर्थात् काण्ड निकाली हुई मूंज

---

१ स्कार्फ़ : पैरिप्लस पृ० २१३ से।
२ प्लिनी, १२.१४।
३ गिबन डिक्लाइन एण्ड फॉल अध्याय ३१।
४ ८४-८ पृ० ४७९।

को विपुम कहते थे।[1] काष्ठों के लाने में परिश्रम और समय दोनों अधिक लगते थे। पतंजलि ने काष्ठलाव का पृथक् उल्लेख भी किया है।[2] काष्ठ और घास के बड़े-बड़े पूल बाँधे जाते थे। इनकी ढुलाई का उल्लेख ऊपर हुआ ही है।

घास और भुस आग सुलगाने के काम आते थे।[3] ये आग को शीघ्र पकड़ते हैं।

**खाद**—कृषि के लिए खाद अत्यावश्यक है। यह कृषि का खाद्य है। चिरकाल से गोबर का उपयोग खाद के लिए होता आया है। भाष्य में गोमय शब्द कई बार आया है। आरण्य गोमय आर्द्रगोमय और शुष्कगोमय का उल्लेख भाष्यकार ने किया है। उन्हें ज्ञात था कि गोलोम[4] और अविलोम मिट्टी में मिलाने से उससे दूर्वा उत्पन्न होती है[5] और गोबर (विशेषतः भैंस का गोबर) से बिच्छू पैदा होते हैं।

---

१ ३-१ १७।
२ १ २-१।
३ २-१ ११, पृ० २८४।
४ १ २-२४ पृ० २२४।
५ गोमयाद्वृश्चिको जायते।—१ ४ ३०, पृ० १११।
६ गोलोमाविलोमयोर्दूर्वा जायन्ते। अपक्रामन्ति तास्तेभ्यः।—वही।

## अध्याय २

## वन-सम्पत्ति

वन का अर्थ—भाष्य में विशिष्ट और सामान्य दोनों अर्थों में वन का उल्लेख हुआ है। सामान्य वन के विषय में यत्र-तत्र जो चर्चा है, उससे वनजीवन-सम्बन्धी बहुत-सी सामग्री प्राप्त होती है। यथा—आरण्यक मार्ग आरण्यक विहार (मठ या आमोद-प्रमोद) आरण्यक मनुष्य आरण्यक[1] हस्ती आरण्यक गोमय (गोबर) और आरण्यक पुष्प।[2] इससे इतना तो स्पष्ट ही है कि अरण्य पूर्णतः निर्जन नहीं थे। उनमें मनुष्य रहते थे। वन सर्वथा अगम्य भी नहीं थे। लोग उनमें होकर जाते-आते थे। विहार, मनोविनोद आखेट आदि के लिए वनों का भ्रमण साधारण बात थी। वनों से पकड़कर हाथी नगरों में लाये जाते थे और वहाँ प्रशिक्षित किये जाते थे। बड़े अरण्य को अरण्यानी कहते थे।[3] अरण्यानी अगोष्पद कही जाती थी क्योंकि उसमें गौ के संचार की सम्भावना तक नहीं होती थी। वैदिक इण्डेक्स (१ ११) के अनुसार ऋग्वेद में अरण्य शब्द ग्राम और कृष्य भूमि के विरोध में आया है, जिसमें चोर छिपते थे और मुनि निवास करते थे। उसमें अरण्यानी का प्रयोग वन-देवता के लिए हुआ है। पुष्प भी दो प्रकार के होते हैं—ग्राम्य और आरण्य। भाष्यकार यह जानते थे। वन्य पुष्प अपेक्षाकृत छोटे आकार के एवं कम गन्धवाले होते हैं। पक्षी वन में ही आनन्दित रहते हैं। सघन हरीतिमा का उन्मुक्त मादक वातावरण उनके प्राणों में उल्लास और कण्ठ में मधुरिमा उड़ेल देता है। पंछी किसी कारण से वन छोड़कर बस्ती में आ भी गया तो भी उसका मन वन की ओर उड़ता रहता है। भाष्य में कहा है कि 'कोकिल वन-कुसुम का स्मरण करता है या वन-कुसुम स्वयं कोकिल का स्मरण करता है।[5] एक स्थान पर वनराजि को लक्ष्य कर उसे कोस भर तक रमणीय कहा है।[6] कोई प्रिय अतिथि जब वापस लौटता था या कोई आत्मीय जन परदेश जाता था तब लोग वन की सीमा प्रारम्भ होने तक उसे भेजने जाते थे या उदक-स्थान तक भेजकर लौट आते थे। अधिक-से-अधिक द्वितीय या तृतीय वन-श्रेणी तक साथ जाने की प्रथा थी। वन वृक्ष-समूह को कहते थे। वनगुल्म

---

१ ४-२-११६, पृ० २२१।

२ ४-२-१०४, पृ० २०४।

३ ४ १ ४९, पृ० ३३।

४ अगोष्पदान्यरण्यानि।—६-१ १४५, पृ० ११२।

५. १ १-६७ पृ० ८०।

६ २ ३-५, पृ० ४०९।

७. लोके भावनामातारोव्रजन्तम् प्रियं पाथ्यमनुव्रजेत्। द्वितीयं तृतीयं च वनान्तमुदकान्तं वाऽनुव्रजति।—१-४-७६, पृ० १८०।

अर्थ में भी केवल वन शब्द का प्रयोग होता था। यह आवश्यक नहीं था कि वन कोस-दो कोस तक फैला ही हो। बाग और बगीचे तक वन कहलाते थे। इसलिए बस्ती से बाहर की झाड़ियाँ और एकत्र वृक्ष-समूह सामान्यतया वन वाच्य था। वन का पर्यायवाची अरण्य शब्द जो अरणि (पारस्परिक रगड़ से आग उत्पन्न करनेवाली लकड़ी) से बना है इस बात का द्योतक है कि प्राचीन काल में वन एक वृक्ष के लिए भी प्रयुक्त होता था। 'वन-गुल्म' शब्द भी जिसका उल्लेख ऊपर हुआ है, इसी कथन की पुष्टि करता है। ऋग्वेद में भी वन शब्द का प्रयोग वृक्ष-अर्थ में मिलता है। आगे चलकर जब वन वृक्ष-समूह का बोधक बन गया तब धीरे-धीरे उसमें समूह अर्थ का प्राधान्य हो गया और वृक्ष अर्थ गौण पड़ गया। तब तृण, लता, औषध तथा सभी का समूह वन कहलाने लगा। इसीलिए 'तृणवन' प्रयोग भी ग्राह्य हो गया। बस्ती से दूर होने के कारण लाक्षणिक रूप से वन का अर्थ परदेश या दूर प्रदेश भी था।[1] गुल्म अर्थ में क्षुपाग्र शब्द का भी प्रयोग हुआ है।[2]

अनेक वनों के समुदाय को कुण्ड कहते थे। भाष्य में कहा है—'कुण्डादि के उदात्त करने में उनके समुदाय का ग्रहण करना चाहिए। यदि कुण्ड शब्द वन-समुदाय का बोधक हो तभी उदात्तत्व होगा। यहाँ वनों से तात्पर्य है मन्म।

वन—पतञ्जलि ने वन शब्द का प्रयोग दो अर्थों में किया है—(१) प्राकृतिक रूप से विकसित वृक्ष, लता-गुल्म आदि के समूह, यथा अमशिक वन, शिरीष-वन। इनकी वृद्धि और विस्तार में मानव प्रयत्न अपेक्षित नहीं था। (२) मनुष्य द्वारा रोपे और संरक्षित किये गये उपवन, यथा आम्रवन, कदलीवन। इन्हें रोपकर, नियमित सींचकर संरक्षित करना पड़ता था। भाष्य में चारों ओर से काँटों का घेरा बनाकर वृक्षों की रक्षा का उल्लेख किया गया है।[3] विस्तार की दृष्टि से गुल्म, वन, अरण्य और अरण्यानी उत्तरोत्तर बड़े थे।

वृक्षादि सम्पत्ति भी कई भागों में विभाजित थी। वृक्षों में पुष्प और फल दोनों होते हैं। वनस्पति शब्द उन बड़े-बड़े वृक्षों के लिए प्रयुक्त होता था जिनमें फल आते थे। ओषधि शब्द का प्रयोग छोटे पौधों और जड़ी-बूटियों के लिए होता था जिनमें फल नहीं होते। फैलने या पौढ़नेवाली छोटी-छोटी वनस्पति लता, वल्लरी, प्रतति या वीरुध कहलाती थी। इसके फैलाव या झुरमुट को प्रतान कहते थे।[4] दूर्वा, शर, दर, तिमिर आदि फल-फूल एवं विधी घास-जैसी तृणराशि इसमें थी।[5] 'विभाषौषधिवनस्पतिभ्यः' (८।४।६) में पाणिनि ने भी ओषधि और वनस्पति में भेद किया है। काशिकाकार ने ओषधि का उदाहरण दूर्वावणम्, मूर्वावणम् तथा वनस्पति का शिरीष-वणम्, बदरीवणम् दिया है। इस सूत्र में उन्होंने देवदारु-वन, भद्रदारु-वन, इरिका-वन तथा तिमिरिका

१ ऋग्० ७-१ १९।
२ १ १-५० पृ० १०१।
३ परिवारकाणि कण्टकवेतिम्।—१-१-८७ पृ० २५५।
४ ३-१ १४० पृ० २२२
५ फली वनस्पतिर्ज्ञेयो वृक्षाः पुष्पफलोपगाः।
ओषध्यः फलपाकान्ता लतागुल्माश्च वीरुधः॥—८ ४ ६ काशिका।

वन का भी नाम-ग्रहण प्रत्युदाहरण के रूप में किया है। पाणिनि ने भी 'पाककर्णपर्णपुष्पमूलफल बालोत्तरपदाच्च' (४ १ ६४) सूत्र वृक्ष के प्रायः सभी अंगों का परिगणन कर दिया है। वृक्षों की सूखी लकड़ी को सुषिर[1] कहते थे।

वृक्षों के नाम वैज्ञानिक आधार पर रखे गये थे। वृक्षों के नाम उनके मूल तनों पत्तों शाखाओं फूल एवं फल के आधार पर निश्चित किये गये थे। वे सब सार्थक होते थे। पुष्पों और फलों के नाम वृक्षों के आधार पर होते थे। जो नाम वृक्ष का होता था वही उसके फल और फूल का। उदाहरणार्थ वृक्ष भी कदली और फल भी कदली कहलाता था। फल नपुंसकलिंग होता था वृक्ष भले ही पुंल्लिंग हो। लिंग भेद द्वारा ही सामान्यतया फल और वृक्ष में भेद किया जाता था। यथा आम्र (वृक्ष) पुंल्लिंग है किन्तु आम्र (फल) नपुंसकलिंग। इसके अपवाद भी यदा-कदा मिलते थे यथा कदली। भाष्यकार ने फलार्थ में होनेवाले प्रत्यय के लुक की व्यर्थता प्रतिपादित करते हुए कहा है कि वृक्ष का परिणाम फल में होता है। वृक्ष की ही चरम परिणति फल में है। वृक्ष और उसके अवयवों का भाष्यकार ने उल्लेख किया है। उन्होंने कहा है कि चलनेवाला वृक्ष अपने अवयवों के साथ ही चलता है। वृक्ष कहने पर एक शब्द सुनाई देता है।[2] वृक्ष अकारान्त है और सकार प्रत्यय है। उससे एक अर्थ का भी बोध होता है और वह यह कि वह एक है और उसमें जड़ तने फल और पत्ते हैं। भाष्यकार ने वृक्षों के दो मुख्य भेद किये हैं—क्षीरी और कण्टकी।[3]

वृक्षों में निम्नलिखित के नाम महाभाष्य में आये हैं—

न्यग्रोध ( Ficus indica )—यह बट का दूसरा नाम है। न्यग्रोध क्षीरीवृक्षों के अन्तर्गत है। इसकी जड़ें नीचे की ओर फैलती हैं और जटाएँ भी निम्नगा होती हैं। जटाएँ नीचे की ओर फैलकर वृक्ष का रूप ले लेती हैं, इसीलिए इसका नाम न्यग्रोध है अर्थात् नीचे की ओर फैलनेवाला। इसके पत्ते बड़े और मोटे होते हैं। इसे अवरोहवान् क्षीरी और पृथुपर्ण कहा है।[5]

प्लक्ष ( Ficus infectoria )—प्लक्ष भी न्यग्रोध के समान क्षीरीवृक्ष है। इसकी भी प्रवृत्ति न्यग्रोध के समान नीचे की ओर फैलने की है। भाष्यकार ने प्लक्ष की व्युत्पत्ति पर शंका करते हुए कहा है कि यदि क्षरण (दुग्ध-स्राव) के कारण इसका नाम प्लक्ष माना जाय तो न्यग्रोध को भी प्लक्ष कहना चाहिए क्योंकि दूध तो न्यग्रोध से भी निकलता है और यदि नीचे की ओर फैलने के कारण बट का नाम न्यग्रोध हो तो प्लक्ष का भी नाम न्यग्रोध होना चाहिए क्योंकि प्लक्ष

---

१ ५-२ १०७।

२ वृक्ष इत्युक्ते कश्चिच्छब्दः श्रूयते वृक्षशब्दो अकारान्तः सकारश्च प्रत्ययः अर्थोऽपि कश्चिद् गम्यते मूलस्कन्धफलपलाशवानेकश्च।—१ २ ४५, पृ० ५११।

३ ५ २ ९४ पृ० ४०९।

४ २ २-२९, पृ० ३८३।

५ ये क्षीरिणोऽवरोहवन्तः पृथुपर्णास्ते न्यग्रोधाः।—१ १-५६, पृ० १४२।

भी नीचे की ओर फैलता है।[1] इसलिए, ये शब्द वृक्ष-विशेष के लिए रूढ़ मानने चाहिए। भाष्य में प्राय: प्लक्ष और न्यग्रोध का उल्लेख साथ-साथ ही हुआ है।[2] एक स्थान पर कहा है कि प्लक्ष भी द्वयर्थक है और न्यग्रोध भी। अर्थात्, इनका एक अर्थ रूढ़ है और एक व्युत्पत्ति-जन्य। प्लक्ष का फल भी न्यग्रोध के समान छोटा-सा होता है। इसे पाकर कहते हैं।

खदिर (*Acocia catechu*)—यह कत्थे का वृक्ष है। इसकी चर्चा भी प्राय: प्लक्ष और न्यग्रोध के साथ ही मिलती है।[3] इसके तनों की लकड़ी सफेद रंग की होती है और पत्ते छोटे-छोटे होते हैं। खदिर में काँटे होते हैं।[4] इसकी लकड़ी बहुत कड़ी होती है। जलाने पर इसके कोयले खूब दहकते हैं।[5] इसीलिए, भाष्यकार ने इनकी उपमा तुरन्त बने हुए सुवर्ण कुंडलों से दी है। खदिर से ही खैर या कत्था तैयार होता है जिसका उपयोग पान के साथ तथा औषध के रूप में होता है। इसे खदिरसार कहते हैं।[6] खदिर की लकड़ी यज्ञ-स्तम्भ या यज्ञयूप के ऊपर अँगूठी के आकार का चषाल बनाने के काम आती थी।

पलाश (*Butea frondosa*)—पलाश या टेसू प्राचीन काल से अति प्रसिद्ध तथा उपयोगी वृक्ष रहा है। उसके पत्ते तथा लकड़ी दोनों का उपयोग धार्मिक कृत्यों में होता है। यज्ञ में पलाश की समिधाएँ काम आती हैं। प्लक्ष-न्यग्रोध के साथ पलाश का उल्लेख भाष्य में अनेक बार हुआ है।[7] दण्ड माणव (विद्यार्थी) पलाश का ही दण्ड साथ रखते थे। यों पलाश शब्द का व्यवहार पर्ण अर्थ में भी होता था। भेड़-बकरी पालनेवाले पलाश-चयन करते थे।[9] पत्ते काटने के लिए एक औज़ार होता था जिसे पलाशशातन कहते थे।[10] यह हँसिया या इसके समान होता होगा। पलाश में पत्ते अधिक होते हैं और वे ही विशेष काम में आते हैं। इसलिए लाक्षणिक रूप से पलाश शब्द बाद में पलाश-पत्र के अतिरिक्त सामान्य पर्ण अर्थ में व्यवहृत होने लगा।[11] पलाश में फूल बहुत लाल होते हैं। मानों उन्हें स्रष्टा ने अपने हाथ से रँगा हो।[12]

---

१ २ २-२९, पृ० ३८३।

२ ५ ३-७२, पृ० ४००।

३ २ १ १ पृ० २५७।

४ खदिरबहुरी गौरकाण्डी सूक्ष्मपर्णा। ततः पाककाष्ठ कण्टकवान् खदिर इति — १ १ ४६, पृ० २८३

५ आ० १ पृ० १६

६ ३-१ १७, पृ० २९५

७ ५ ३-२, पृ० २९६।

८ ४ ३ १५५, पृ० २६६।

९ २-१ १ पृ० २५७।

१० ३-३-१२३, पृ० ३१९।

११ ९ ३-८, पृ० १४२।

१२ २-२-२४, पृ० ३५७।

[illegible] देवदत्तः किंशुकः।—३-१-७९, पृ० ११९।

भाष्यकार ने व्याकरण पढ़ने का फल पलाश का शुद्ध उच्चारण कर सकना भी माना है।[1]

बर्बुर—तने की सफेदी एवं पत्तों की छोटाई में बर्बुर खदिर के समान ही होता है। अन्तर इतना है कि खदिर में काँटे होते हैं किन्तु बर्बुर में नहीं।[2] बर्बुर ओषधि-वर्ग के वृक्षों में है।

शमी (Prosopios Spicigera Mimosa Suma)—शमी की लकड़ी बहुत कड़ी होती है। प्राचीन लोगों का विचार था कि शमी में अग्नि रहती है। शमी यज्ञाग्नि प्रज्वलित करने के काम आती थी। शमी का छोटा वृक्ष शमीर कहलाता था।[3] शमी से उत्पन्न हुई वस्तु शमील कही जाती थी[4] जिसे शामील या शामीली (स्त्री ) भी कहते थे।[5]

वंश—काश और कुश के साथ भाष्यकार ने वंश का उल्लेख किया है।[6] बाँस के लम्बे लट्ठे को वंशस्तम्ब कहते थे। बड़ी-सी वस्तु से छोटा-सा काम लेने के अर्थ में एक-एक कहावत ही चल पड़ी थी—वंशस्तम्ब से लट्टा खींचना। वंश वृक्ष है और वेणु उसका काष्ठ।

शिरीष (Anacia Sirisa)—यह शीशम का एक भेद है, यद्यपि यह उससे बहुत बड़ा होता है। शिरीष के वृक्ष बड़ी संख्या में गाँवों के पास पाये जाते थे। आज भी गाँवों के किनारे खेतों और बागों की मेड़ों पर शिरीष रोपने की प्रथा है।[8] प्राचीन लोग वृक्षों में भी जीव मानते थे और उनमें सामान्य प्राणि-क्रियाओं का दर्शन करते थे। उन्होंने शिरीष को सोते हुए देखा था।[9]

शाल (Vatica Robusta)—शाल अपनी लकड़ी के लिए प्रसिद्ध है। यह बहुत मजबूत और टिकाऊ होती है। शाल के वृक्ष झुण्ड-के-झुण्ड एक साथ वन के रूप में उगते हैं।[10] भाष्यकार ने शालमार (Asa Foetida) का भी उल्लेख किया है।[11] शाल के आधार पर व्यक्तियों के शालपुष्प आदि नाम रखे जाने का पता भाष्य से चलता है।[12]

शिंशपा (Delbergia Sissoo)—शीशम का नाम है।[13] यह ऊँचा वृक्ष अपनी लकड़ी

---

१ आ० ९, पृ० ३१।

२ खदिरबर्बुरयोः खदिरबर्बुरौ गौरकायौ सूक्ष्मपत्रौ। ततः पश्चादाह। कण्टकवान् खदिर इति।—१ १ ४६ पृ० २८३।

३ ५ ३-८८, पृ० ४०६।

४ ४-२-८०, पृ० २०४।

५ ४ ३-१४२।

६ १ १ ११ पृ १८२।

७ सोऽयं महतो वंशस्तम्बाल्लट्वाकृष्यते।—आ० २ पृ० ५२।

८ १-२-५१ पृ० ५५०।

९ ३-१-७ पृ० ३०।

१० १ १ १ पृ० ९१।

११ ३ ३ १७ पृ० २९५।

१२ १ १ १ पृ० ९१।

१३ २-१-५७ पृ० ३३७।

की मजबूती के लिए प्रसिद्ध है। कभी-कभी शिंशपा इतना ऊँचा बढ़ जाता है कि आकाश चूमने लगता है।[1] वृक्ष से भिन्न अन्य किसी वस्तु का नाम शिंशपा नहीं होता।[2]

पीलु (Cereya Arborea or Salvadora Persica)—एक विशेष वृक्ष का नाम है। कुछ लोग खजूर को ही पीलु मानते हैं। पीलु का फल भी पीलु कहा जाता था।[3] यद्यपि वृक्ष पुंलिङ्ग, किन्तु फल नपुंसकलिङ्ग होता है। जिस मौसम में पीलु पकते थे। उसे पीलुकुण कहते थे।[4] पीलु के मूल के पास दी हुई वस्तु या किया हुआ काम पैलुमूल होता है।

सप्तपर्ण (Alstonia Scholaris)—इसमें सात-सात पत्तों के गुच्छे होते हैं।[5] यह भी क्षीरीवृक्ष है। इसका पुष्प बहुत सुगन्धित होता है।

कारस्कर—यह एक जहरीला पौधा होता है जो औषधि के रूप में काम आता है।[7]

देवदारु (Pinus Devadru)—देवदारु को सरल भी कहते हैं क्योंकि यह सीधा ऊपर की ओर बढ़ता है। देवदारु की लकड़ी यज्ञ-समिधाओं के काम आती थी। देवदारु चीड़ (Pinus Longifolia) का एक भेद है। यह बहुत लम्बा होता है। इसकी लकड़ी काटकर बहुत-से अन्य कामों में भी लाई जाती है। भाष्य में देवदारु-वन का उल्लेख है।[8] देवदारु देव-वृक्ष माना जाता था। मन्दार, पारिजात सन्तान, कल्प-वृक्ष और हरिचन्दन ये पाँच देववृक्ष गिने जाते थे। इसी प्रकार अश्वत्थ आदि सात ब्रह्मवृक्ष कहे जाते थे।[9] देवदारु की लकड़ी देवदारव कही जाती थी।[10]

बिभीतक—इसके [illegible] फलों का उपभोग होता था। इसकी लकड़ी का यज्ञयूप भी बनता है, जिसे वैभीतक कहते थे।[11]

गुग्गुल—गुग्गुल अपनी गन्ध के लिए प्रसिद्ध है।[12] पर यह गन्ध तीव्र नहीं होती।[13]

ऋषभ—यह एक विशिष्ट औषधीय वनस्पति है। यह नदी के किनारे अधिक होती है

---

१ ५ १ २, पृ० २९७ ।
२ ५ १-२, पृ० २९७ ।
३ ७-३-७४ पृ० ७२ ।
४ ५ १-९७, पृ० ३४४ ।
५ पर्णानि पर्णानि सप्तपर्णान्यस्य सप्तपर्ण ।—८ १ १ पृ० २१० ।
६ ५ १ १५७, पृ० १२४ ।
७ १ १ १७, पृ० १८० ।
८ ८-४ ३, पृ० ४७८ ।
९ सप्तैताः देववृक्षाः ।—५ १-५८, पृ० ३२६ ।
१० ४ ३-१३६ ।
११ ५ १-२ पृ० २९६ ।
१२ २-२-८, पृ० ३४३ ।
१३ २-२-८, पृ० ३४३ ।

और कगार के ढाहने में सहायक का काम करती है।[1] सम्भवतः इसकी जड़ें कूल में दरार पैदा कर देती हैं। भाष्य में प्रचुर न्यग्रोधवाले वन का उल्लेख मिलता है।[2]

कंक—आम का एक भेद है।

कुरर (Capparis Aphylla)—वृक्षविशेष। भाष्य में कहा है कि वृक्ष से पत्ता गिरता है।[3] पत्ता नहीं कंक या कुरर का पत्ता गिरता है। कंक और कुरर पक्षी भी होते हैं। उनके पंख को लेकर भी सन्देह होता है।

खद—एक फलवान वृक्ष है जिसकी लकड़ी की शम्या (एक यज्ञपात्र) बनाई जाती थी। इससे खूँटी या बैल के जुये में किनारे पर डाली हुई लकड़ी जो बैल को जुये से बाहर निकल जाने से रोकती है बनती थी।

आम्र—यह फलवृक्ष है। आम्र के फल को भी आम्र कहते हैं। सेवा-सिंचन द्वारा आम्र के पेड़ बड़े हो पाते हैं। फलों के लिए आम्र सेवा चाहते थे। भाष्य में 'एक पन्थ दो काज' के अर्थ में एक कहावत दी है[5] आम भी सिंच गये और पितर भी प्रसन्न हो गये। इसे द्विगत हेतु कहते हैं। इससे अनुमान होता है कि लोग दैनिक तर्पण आम्र के आलवाल में कर लेते थे। आम्र के बगीचे गाँवों के चारों ओर लगाने की प्रथा थी और आज भी है।[6] एक स्थान पर कहा है कि ग्राम के पेड़ गाँव के पूर्व की ओर हैं। 'पूछे खेत की कहे खलिहान की' इस अर्थ में आम्र को लेकर एक कहावत[7] चल पड़ी थी—'पूछी आम की कही कोविदार की'। आम्रफल से बनी हुई खाद्य पेय वस्तुओं को आम्रमय कहते थे। व्यक्तियों के नाम तक आम्र के आधार पर रखे जाते थे। यथा आम्रगुप्त शालगुप्त। इनकी सन्तान 'आम्रगुप्तायनि' कहलाती थी।[8]

कदली (Musa Sapientum)—कदली का फल तो उपयोगी है ही उसका स्तम्भ पुण्य कार्यों में काम आता था। कदलीस्तम्भ काटना दूषित नहीं माना जाता था।[9]

बदरी—बदरी का फल बदर कहलाता था।[10] बेर खाने का प्रचार प्राचीन भारत में अधिक मालूम होता है। द्रोण भर बदर एकत्र कर रखे जाने की चर्चा एक स्थान पर उदाहरण रूप में आई है।[11] इतना ही नहीं लोग बेरों को सुखाकर पेटियों और पिटारियों में रखते थे।

---

१ न्यग्रोधं कूलमुद्रुजम् न्यग्रोधं कूलमुद्रुहम।—१-४-८० पृ० १९९।
२ १-४-१० पृ० १९१।
३ १-४-२१ पृ० १५५।
४ २-१-१ पृ० २५८।
५. आम्राश्च सिक्ताः पितरश्च प्रीणिताः।—८-२-३ पृ० ३१६।
६ १-१-५६, पृ० १४२।
७. आम्रान् पृष्टः कोविदारानाचष्टे।—१-२-४५, पृ० ५३२।
८. ४-१-१५६, पृ० २६१।
९. १-१-१ पृ० ९२।
१० आ० २, पृ० ४८।
११ ५-२-५, पृ० ३१६।
१२ वही।

भाष्यकार ने तद्गुणता का उदाहरण देते हुए कहा है कि बेरों की पिटारी में कोई ताँबे की कटोरी या पात्र रख दिया जाय तो वह भी बेरों से भरा हुआ दिखने लगेगा।[1]

बदर का वृक्ष बदरी कहलाता था। इसमें नन्हें-नन्हें काँटे होते हैं। यह मधुर फलवाला वृक्ष है। भाष्यकार ने बदरी की परिभाषा उक्त प्रकार से दी है।[2] बदरी से बनी वस्तु बादर होती है।[3]

बिल्व—बिल्व की गणना फल और औषध दोनों प्रकार के वृक्षों में है। बिल्व का फल भी बिल्व (नपुं०) कहलाता है। बिल्व से बनी वस्तु या उसके अवयव को बैल्व या बिल्वमय कहते हैं। जिस भूमि में बिल्व के पेड़ लगाये जाते थे उसे बिल्वकीय कहते थे। बिल्वकीय से भावार्थ में बिल्वक शब्द बनता है। बैल्वक बिल्व-भूमि में उत्पन्न किसी भी वृक्षलता आदि को कह सकते हैं। बिल्व-वृक्षों का समूह बिल्व-वन होता है और उसमें रहनेवाले बैल्ववन।[4]

कपित्थ—यह ओषधि-वर्ग का वृक्ष है। कपित्थ का रस ओषधि के काम आता था।[5]

पिप्पल (Ficus religiosa)—यह प्लक्ष न्यग्रोध-वर्ग का क्षीरीवृक्ष है।[6]

कद्रुबदरी—एक पौधे का नाम है। भाष्य में एक ग्राम का उल्लेख है जिसका नाम कद्रुबदरी के समीप होने के कारण कद्रुबदरी हो गया था।[7]

हरीतकी—यह ओषधि-वर्ग की वनस्पति है। इसके फल भी हरीतकी कहलाते हैं।[8]

दाडिम—फलवृक्ष है। इसके फल भी दाडिम (नपुं०) कहलाते थे।[9]

आमलकी—आमलकी का फल आमलक होता है।[10] आमलकी आदि के (Embbia Myrabalan) के फल पकने पर लाल और पीले पड़ जाते हैं।[11] फिर भी वे आमलक और बदर ही रहते हैं। आमलकी से उत्पन्न फल या अन्य वस्तुओं के लिए आमलकीय शब्द आया है।[13] बदर और आमलक का उल्लेख कई बार साथ-साथ हुआ है।[14]

---

१ बदरपिटके रिक्तको लोहकंसस्तद्गुण उपलभ्यते।—१-२-१०, पृ० ५०३।

२ बदरी सूक्ष्मकण्टका मधुरा वृक्ष इति।—१-२-५२, पृ० ४३५।

३ ६-४-१५३ पृ० ४९१ तथा ४-३-१३६, पृ० २६१ तथा ४-३-१४३, पृ० २६३।

४ ६-४-१५३, पृ० ४९१।

५ ४-२-५१, पृ० १९४।

६ ४-३-१३६, पृ० २६६।

७ आ० २, पृ० ११।

८ १-२-५१, पृ० ५५०।

९ १-२-५२ पृ० ५५५।

१० १-१-१ पृ० २४।

११ १-१-५८ तथा आमलकादीनां फलानां रक्तादयः पीतादयश्च गुणाः प्रादुर्भवन्त्यामलकं बदरमित्येव भवति।—५-१-११९, पृ० ३५५।

१२ वही।

१३ ६-२-८२, पृ० २७४।

१४ २-४-१२, पृ० ४११।

जम्बू—जामुन को कहते थे। इसका फल भी जम्बू कहा जाता था।[1]

पिप्पली (Peper Langum)—पीपल के वृक्ष और फली दोनों को पिप्पली कहते थे।[2] पिप्पली का आधा भाग अर्धपिप्पली कहलाता था।[3]

उदुम्बर—उदुम्बर या गूलर का फल लाल होता है। भाष्य में कहा है कि उदुम्बर में लाल फल पकता है। इसीलिए, तांबे के लोटे को भी उदुम्बरवर्ण कहा है।[4] यह साम्य उदुम्बर फल के रंग से ही है।[5]

शृंगवेर—अदरक का पुराना नाम शृंगवेर था। यही शब्द सोंठ के लिए भी प्रयुक्त होता था। इसका स्वाद तीखा कड़ुवा होता है।

कोषातकी (Trechosanthes diocca or Luffa ocutangulla or Luffa Pentendra)—धतूरे का दूसरा नाम है। इसके फल को भी कोषातकी या कोषातकिका कहते हैं।

गुग्गुलु—ओषधि-वृक्ष है।[7] इसका गोंद ओषधि-रूप में व्यवहृत होता है।

मधु—महुए का वृक्ष है। इसे मधूक भी कहते हैं।[8] इसके फल उपयोगी होते हैं।

मौली—यह भी ओषधि वनस्पति है।[10] इसकी खेती की प्रथा रही है।

कोविदार (Bohinia veregata)—एक स्वर्गिक वृक्ष।[11]

ताल—संस्कृत-साहित्य में ताल वृक्ष (ताड़) काकतालीय न्याय के कारण अमर हो गया है। काक आकर बैठा कि ताल अचानक गिर गया[12] और कारण न होते हुए भी उनमें कारण-कार्य-भाव दिखने लगा। वास्तव में दोनों क्रियाओं में कोई सम्बन्ध नहीं है।

पनस—कटहल को पनस कहते हैं, जो शाक के काम आता है। भाष्यकार ने पनस को पकाने की बात कही है।[13] पनस का फल भी पनस (नपुं०) होता है।

---

१ ४-१ ११६ पृ० १३८ ।
२ १-२ ४४ पृ० ५९४ ।
३ १ २-७२ पृ० ३०६ ।
४ तस्मादुदुम्बरः लोहितं फलं पच्यते ।—१ १-८७ पृ० १५४ ।
५ का० १ पृ० ५ ।
६ न हि गुड इत्युक्ते मधुरत्वं गम्यते शृङ्गवेरमिति वा कटुकत्वम् ।—२ १ १ पृ० २५३ ।
७ ५ ३-७२, पृ० ४६९ ।
८ ४ १-७१ पृ० ७७ ।
९ ४-१-७१, पृ० ७७ ।
१० ४ १ ४२, पृ० ५५ ।
११ १ २ ४५, पृ० ५३१ ।
१२ ५ ३-१०६, पृ० ४८० ।
१३ १ १-७ पृ० १५४ ।
१४ ५ १-२, पृ० ३३६ ।

तुम्बुरु—(Cariander or Dioshyros Embryopteris) धनियाँ को कहते हैं।[1] इसका फल भी तुम्बुरु कहलाता है।

त्रपुस—फलविशेष। दही और त्रपुस एक साथ खाने से ज्वर अवश्य बढ़ जाता है। भाष्यकार ने दधि और त्रपुस को प्रत्यक्ष ज्वर कहा है।[2]

कुवली—एक विशेष प्रकार की स्वादिष्ठ बेरी या मकोय होती है। कुवली से बनी वस्तु को कौवल कहते हैं।[3]

अलाबु—लौकी और कद्दू का पुराना नाम है। इसका फल अलाबू कहा जाता था।[4]

कर्कन्धु—जंगली बेरी (झरबेरी) के झाड़ को कहते थे। इसका फल भी कर्कन्धु (नपुं०) कहा जाता था।[5] काठक सं० (१२ १०) मैत्रा० सं० (३-११ २) के अनुसार कुवल और बदर भी इसी श्रेणी के हैं।

जम्बु—यह भी एक फलवृक्ष की संज्ञा थी।[6]

पीलु—फलवान् वृक्ष है। महाभारत के अनुसार कारकोट तथा पंजाब में पीलु-वृक्षों का आधिक्य था।

उपर्युक्त सूची के अन्तर्गत बिना फलवाले एवं फलवान् वृक्ष कुछ लताएँ, जो ओषधि के काम आती हैं, एवं कुछ वनस्पति भी आ गये हैं। इनमें दो प्रकार के वृक्ष आये हैं। एक वे जो काष्ठ द्वारा देश की आवश्यकताओं की पूर्ति करते हैं और अर्थ-व्यवस्था के स्थायी अंग हैं। इनकी लकड़ी भवन आदि के निर्माण का मुख्य साधन है। दूसरे प्रकार के वृक्ष वे हैं, जो फलों के द्वारा बहुत कुछ खाद्य पदार्थों की पूर्ति करते हैं और इस प्रकार देश की उपज में वृद्धि करते हैं। वे भी अप्रत्यक्षरूपेण राष्ट्र की अर्थ-सम्पत्ति के अंग हैं।

इनके अतिरिक्त कुछ अन्य लताएँ हैं, जो या तो वृक्षों के सहारे बढ़ती हैं या कभी-कभी स्वतन्त्र रूप से फैलती हैं। इनमें कुछ फलवाली हैं और कुछ केवल पुष्पमयी। कुछ उभयविहीन हो सकती हैं। नीचे भाष्य में वर्णित लताओं, वृक्षों एवं पुष्पों की सूची प्रस्तुत की जाती है।

द्राक्षा—यह लता-वर्ग के अन्तर्गत है। द्राक्षा मधुररसा होती है। भाष्यकार ने द्राक्षा को पुष्कल्पा कहा है।

बिम्ब—इसका फल लाल होता है। ओष्ठ की लाली का सुप्रसिद्ध उपमान बिम्ब है।[8]

---

१ १ १ ४७ पृ० २९० ।
२ दधित्रपुसं प्रत्यक्षो ज्वरः ।—१ १-५९, पृ० ३८५ ।
३ ४ ३-१४६, पृ० २६९ ।
४ १ १ ३१ पृ० ११९ ।
५ वही
६ वही ।
७ ५ १ ६७ पृ० ४६१ ।
८ १ १-२४, पृ० १५१ ।

सुवर्चला—सूर्यमुखी को कहते हैं। इसका पुष्प पूर्वाभिमुख ही रहता है। भाष्यकार ने कहा है कि सुवर्चला सदा सूर्य के पीछे-पीछे घूमती है।[1]

उत्पल—कमल का एक नाम है। इसके पुष्प माला के रूप में भी धारण किए जाते थे।[2] आज भी ग्राम-कन्याएँ पुष्करिणियों से उत्पल तोड़कर उनकी मालाएं बनाकर पहनती हैं। कमल के नाल को बिस कहते हैं।[3] बिस पानी में पड़ा-पड़ा अपने-आप बढ़ता रहता है। बिस बहुत कोमल होता है और बढ़ने पर उसके विकार नहीं दिखाई देते।[4] मृणाल और बिस के मूल की मृणाल और बिस ही आख्या थी।[5]

मल्लिका—मल्लिका जूही का प्राचीन नाम है। यह सुगन्धित पुष्पोंवाली लता है। भाष्य ने अधखिली मल्लिका की कलियों की चर्चा की है। मल्लिका के पुष्प को भी मल्लिका ही कहते थे।

चम्पक—चम्पक के पुष्प की गन्ध मल्लिका से भी तीव्र होती है। चम्पा लता है और चम्पक पुष्प। बिना खिली चम्पा की कली को चम्पक-मुट कहते हैं।[6]

सत्पुष्पा प्राक्पुष्पा काण्डपुष्पा प्रान्तपुष्पा शतपुष्पा (सौंफ) एकपुष्पा ये पुष्पवती लताओं के विशिष्ट नाम हैं या उनके वर्ग।[7] इनमें प्रत्येक नाम सार्थक है। सत्पुष्पा सुन्दर पुष्पोंवाली लता है। प्राक्पुष्पा में पुष्पों की सामान्य ऋतु में अन्य लताओं से पहले फूल आते हैं। काण्डपुष्पा की डालों पर ही फूल लगते हैं—पनस के फलों के समान। वृन्त पर फूल नहीं लगते। कुछ लताओं में ऊपरी किनारे पर भी पुष्प आते हैं। किसी की एक साथ शत-शत पुष्पों से गोद भर जाती है और किसी में केवल एक ही फूल खिलता है।

करवीर—करवीर पुष्पवान् होता है। इसके पुष्प को भी करवीर कहते थे।[11]

संफला—संफला भस्त्राफला अजिनफला पिण्डफला शणफला और त्रिफला में अंतिम को छोड़कर शेष विशिष्ट लताओं के नाम हैं। संफला श्रेष्ठ फलवाली भस्त्राफला बड़े धौंकनी जैसे फलवाली, अजिनफला सिमटे छिलके के फलवाली पिण्डफला सम्भवत पिण्डखजूर, शणफला सन और त्रिफला आंवले हरड़ और बहेड़े का नाम है।[12]

---

१ सुवर्चला आदित्यमनुपर्येति।—१-१-७ पृ० २०।
२ १ १-७२ पृ० ४५५।
३ १ १-५० पृ० ३०७।
४ आसीनं वर्धते बिसम्।—३-२-१२६, पृ० ३६५।
५ ३ २ १२३ पृ० ५५७।
६ ४ ३ १६६ पृ० २७२।
७ ४ १ १ पृ० २४०।
८ ४ ३-१६६, पृ० २७२।
९ ४-१ १ पृ० २४०।
१० ४ १ ६४ पृ० ७४।
११ ४ ३-१६६, पृ० २७२।
१२ ४ १ ६४ पृ० ७४।

पलाण्डु—प्याज का संस्कृत नाम है। पलाण्डु का प्रचार उच्च वर्णों में नहीं था। तामस भोजन में इसकी गणना थी यद्यपि यह खाद्य माना जाता था।[1]

मूलक—मूली के लिए प्रयुक्त हुआ है। मूली काटकर खाई जाती थी। उसके साथ अन्य भोज्य पदार्थों का योग रहता था।[2] पाटल-मूल सम्भव है, गाजर को कहते हों।[3]

पाटलि—पाटलि के मूल का प्रयोग होता था। इसके मूल को पाटल कहते थे। पाटलि शब्द बिल्वादिगण (४ ३ १३६) में परिगणित है। पाटल-मूल साग भाज को भी कहते थे। भाष्य में पाटल-मूलों का उल्लेख है।

फैलनेवाली लताओं का वृक्ष से स्वतन्त्र अस्तित्व है। वृक्ष को काट दिया जाय, तो भी लता का कुछ बिगड़ता नहीं। हेमन्त में जब लताओं और वृक्षों के पत्ते झड़ जाते हैं, तब उन्हें प्रपलाश कहते थे।[4]

तृणों में निम्नलिखित का उल्लेख भाष्य में मिलता है—

पूतीक—तृणों में पूतीक का प्रयोग सोम के अभाव में यज्ञादि कर्मकाण्डों में होता था।[5] इसे बिछाकर लोग सोते भी थे।

नड्वल—नड्वल के रस से पाँवों में महावर का काम लिया जाता था।[6]

इषीक—इषीक एक तृण जाति है, जिससे सींकें निकालकर झाड़ू बनती है।[7] शतपथ में इषीक से बने शूर्प का उल्लेख है।

मुञ्जेषीक—यह इषीक से बड़ी जाति की होती है।[9] इससे छप्पर छाये जाते हैं। बड़ी जाति की इषीक का प्रयोग पतली लकड़ी (शरकाण्ड) के रूप में होता है। कटी हुई मूंज को विपूय कहते थे।[11] इसी से मूंज निकालकर रस्सी बनाई जाती है। शरादिगण (४ ३ १४४) में शर, दर्भ सोम बल्वज का परिगणन किया है।[12] दर्भ और दर्भकाण्ड का उल्लेख कई बार मिलता है। दर्भ के वन पर्याप्त मात्रा में थे। इन वनों के समुदाय को कुण्ड कहते थे। भाष्य में दर्भकुण्ड का

---

१ २-२ १६, पृ० ३९२।
२ ४-१ ४८, पृ० ११।
३ ४ ३ १३६, पृ० २७२।
४ १ २-६४ पृ० ५९७।
५ १ ४ १, पृ० १०७।
६ १ १-५६, पृ० ३४१।
७ ३-२ ११० पृ० २४५।
८ १ १-५९, पृ० ३८५।
९ १ १-७२, पृ० ४५५।
१० वही।
११ ३ १ ११७।
१२ ४ ३ १४४।

उल्लेख आया है।[1] फूल आने पर इषीकों से रुई-जैसा भुआ निकलता है। मूँज निकालने पर सिरफ (सीकें) शेष रह जाती हैं।[2]

बल्वज—तृण जाति है, जिससे रस्सी बनती है। भाष्यकार ने कहा है कि एक बल्वज बाँधने में असमर्थ होता है, किन्तु उनके समूह से बनी हुई रस्सी बाँध सकती है।[3]

वीरण—यह तृण है जिससे चटाई बनाई जाती थी।

तृणोलपम्—पानी की घास होती है।[4] उलप घास को कहते हैं।[5]

दूर्वा—मंगल-पूजन आदि के काम आती है। दूर्वा पड़ी-पड़ी बढ़ती रहती है।

इनके अतिरिक्त कुश काश शर दर्भ धीर्म आदि का भी उल्लेख मिलता है, जिनसे सब परिचित हैं। दार्भी रज्जु दर्भ की बनी होती थी।[8]

---

१ १-२ १३५, पृ० ५८१ तथा १-२-१३६ पृ० ५८१।
२ ४ ३-१५१ का०।
३ १-२ ४५, पृ० ५३५।
४ १ ४-८० पृ १९८।
५ १ २-७५ पृ० १०८।
६. वही।
७. १-२-१३१ पृ० ३१५।
८ ४ ३ १५१ काशिका।

## अध्याय ३

# पशु-पक्षी

**वर्गीकरण**—महाभाष्य में उल्लिखित प्राणियों को वर्णन की सुविधा के लिए पाँच भागों में विभक्त किया जा सकता है—ग्राम्य आरण्य जलीय शकुनि और क्षुद्र जन्तु। सूत्रकार और भाष्यकार दोनों ने भिन्न-भिन्न अवसरों पर सुविधानुसार भिन्न दृष्टिकोणों से उनका वर्गीकरण किया है। एक स्थान पर उन्होंने पंचनख प्राणियों की एक श्रेणी मानी है।[1] अन्यत्र सहज विरोध वाले जीवों के एक पृथक् वर्ग की ओर संकेत किया है।[2] एक स्थान पर गवाश्व अजाविक अश्वैडक प्रभृति पशु एक साथ परिगणित किये गये हैं।[3] मृग, शकुन्त और क्षुद्र जन्तु ये वर्ग भी देखने को मिलते हैं।[4] इनके अतिरिक्त पशु, शकुनि मृग जैसी श्रेणियाँ भी मिलती हैं।[5] किन्तु, भाष्यकार या सूत्रकार के ये वर्ग किसी विशेष वैज्ञानिक आधार पर नहीं प्रत्युत प्रयोग-सिद्धि की सुविधा पर आश्रित हैं।

**ग्राम्य पशु**—ग्राम्य पशुओं में गौ अश्व अज अवि उष्ट्र, कुक्कुट खर, महिष श्वा और सूकर पालतू थे। ग्रामों के कृषि-प्रधान होने के कारण इन पशुओं की उपयोगिता सर्वाधिक थी। इनमें कुछ तो कृषि के अविभाज्य अंग थे और शेष उसके सहायक। ग्राम्य पशुओं में भी गौ का महत्त्व सर्वाधिक था।

**गो**—गो शब्द का व्यवहार गाय और बैल दोनों के लिए होता था। गौ सम्पत्ति और समृद्धि की सूचक थी। भाष्य में कहा है कि देवदत्त धनी है क्योंकि उसके पास गौ, अश्व और हिरण्य है।[6] परिवारों में विशेषतः ब्राह्मण-परिवारों में न केवल गाय अपितु बैल भी पालने की प्रथा थी। उपाध्यायों एवं गुरुओं को श्रद्धा की प्रतीक गाय भेंट में दी जाती थी।[7] गाय पालनेवाले सम्मान की दृष्टि से देखे जाते थे।[8] गोमान् परिवार या व्यक्ति से प्रेम करने के लिए स्वतन्त्र क्रिया का प्रयोग

---

१ भा० १ पृ० ११।
२ २-४-९, पृ० ४६४।
३ २-४-११ पृ० ४६६।
४ २-४-१२, पृ० ४६६।
५ भा० १, पृ० १।
६ देवदत्तस्य गावोऽश्वा हिरण्यं च। आढ्यो वैधवेय।—१-१-९, पृ० २८।
७ ७-१-७२, पृ० ६२, ६४।
८ १-४-३२, पृ० २६७।
९ ७-२-९८ पृ० १५२।

मिलता है।[1] किसी-किसी परिवार के पास सैकड़ों सहस्रों गायें होती थीं।[2] भाष्यकार ने उदाहरण के रूप में बार-बार और अनेक उदाहरणों के बीच सर्वप्रथम गाय का उल्लेख किया है।[3]

गाय के अंगों एवं वर्णों के विषय में प्रश्न करते हुए भाष्य में कहा गया है कि 'क्या सास्ना लांगूल ककुद और विषाण गो शब्द का अर्थ है अथवा शुक्ला नीला पीला काला कपिला या कपोती रंग गो शब्द का अर्थ है?[4] चित्र या चितकबरे रंग की गायों और बैलों का उल्लेख भी अनेक बार हुआ है।[5] गायों के स्तन भाग को ऊधस् कहते थे। ये ऊधस् खूब भरे-भरे, घट के समान होते थे।[6] एक स्थान पर कहा है कि जो व्यक्ति गाय को नहीं पहचानता उसे गाय की सींग या कान पकड़कर कोई बतलाता है कि यह गाय है। भाष्य में बड़े-बड़े और सामान्य चित्ते (पृषद्) वाली गौ का उल्लेख है।[7] स्थान भेद से पतंजलि के समय में गाय को गावी गोणी गोपोतलिका आदि अनेक नामों से पुकारा जाता था।[8]

गाय के विभिन्न नाम—आयु-भेद से गाय के अनेक भेद थे। बछिया को वत्सतरी गर्भवती होने योग्य गाय को उपसर्या[9] प्रथम-गर्भा को उपसर[10] पहली बार ब्याई हुई को गृष्टि[11] सुत-वर्षा को वेहद्[12] आजकल में ब्यानेवाली को अद्यश्वीना[13] दूध देती हुई को धेनु[14] छह मास पहले ब्याई हुई को बष्कयणी[15] तथा ऊँची जाति की गृष्टि को महागृष्टि कहते थे।[17] गिरवी रखी गई गाय धेनुष्या कही जाती थी।[18]

---

१ ७-१-७० पृ० ६०।

२ २ १-५१ पृ० १०५ तथा ५ २-११८, पृ० ४१९।

३ भा० १ पृ० १।

४ किं तर्हि सास्नालाङ्गूलककुदखुरविषाण्यर्थरूपं स शब्दः? नेत्याह। यत्तर्हि तच्छुक्लो नीलः कृष्णः कपिलः कपोत इति स शब्दः।—भा० १ पृ० १।

५ १ १-५६, पृ० १५०।

६ ६ १-२८ पृ० ५६ तथा ४ १-२५, पृ० ४०।

७ १ १ १ पृ० १०१।

८ भा० १, पृ० ३।

९ भा० १ पृ ५।

१० ३ १ १०४।

११ ३-३-७१।

१२ २ १ ६५।

१३ ५-२-१३।

१४ २-१ ६५।

१५ वही।

१६ वही।

१७ ६-२ ३८, पृ० २५८।

१८ ४-४-८९, पृ० २५८।

कुछ गायें प्रतिवर्ष जननेवाली होती हैं और कुछ तीसरे वर्ष। प्रतिवर्ष जननेवाली गाय तीसरे वर्ष जननेवाली से अच्छी मानी जाती थी। प्रसूति में बछड़े की अपेक्षा बछिया का महत्त्व अधिक था। ऐसा मालूम होता है कि जितनी भूमि कृषि के उपयोग में आती थी, उसके लिए बैलों की संख्या पर्याप्त थी। वे मँहगे दामों पर नहीं बिकते थे। उसकी तुलना में गायों की संख्या कम रही होगी। यज्ञादि कर्मकाण्डों एवं दैनन्दिन की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए घी और दूध की आवश्यकता अधिक थी। विशेषतः उन परिवारों में जो कृषिजीवी नहीं थे। बैल की अपेक्षा गाय का मूल्य अधिक था, इसीलिए भाष्यकार ने बछड़ा जननेवाली गाय की अपेक्षा बछिया जननेवाली गाय को श्रेष्ठ माना है।[1]

गव्य—गायों से प्राप्त होनेवाली वस्तुएँ गव्य कहलाती थीं। दूध को पिलाने के बाद बछड़ों को बाँध दिया जाता था। शेष दूध पालक अपने उपयोग के लिए निकाल लेता था। कालिदास ने 'पीतप्रतिबद्धवत्सा' तथा 'वत्सस्य होमार्थविधेश्च शेषम्' द्वारा इसे सूचित किया है। इन गायों के थन कुँडे और घड़े के समान होते थे। दूध दुहने के लिए उपयोग में आनेवाला पात्र 'गोदोहन' कहलाता था।[3] दूध को गोदोह कहते थे। दूध दुहने की क्रिया भी गोदोह कहलाती थी।

जिस समय दूध दुहा जाता था वह काल 'तिष्ठद्गु' कहलाता था[4] क्योंकि इस समय दूध दुहाने के लिए गायें स्थिर खड़ी रहती हैं। तैत्तिरीयसंहिता (७-५ ३ १) के अनुसार प्रातः, संगव और सायं ये तीन दोहन-काल हैं। तैत्तिरीयसंहिता (१ ४ १ २) के अनुसार वे तीन बार चरने जाती थीं। कुछ लोगों के मत से मध्य में वे संगविनी में ठहरती थीं। यह भ्रान्ति संगव का अर्थ न समझने के कारण हुई है। दूध के लिए गाय ही पाली जाती थी। दुग्ध का अर्थ ही गोदुग्ध होता था। माहिष पय का उल्लेख भाष्य में कहीं भी नहीं मिलता यद्यपि गोदुग्ध[5] गोक्षीर और गोरस की चर्चा पुनः-पुनः आई है। गायों में कृष्णा अधिक दुधार होती है, इस बात से भाष्यकार परिचित थे।[6]

दुग्ध से दधि एवं दधि से तक्र और मक्खन तैयार होता है। दधि का प्रयोग दैनन्दिन भोजन में बहुत होता था। भाष्य में दधि के साथ भात खाने की चर्चा बार बार आई है। तक्र के लिए भाष्यकार ने मथित और उदश्वित् शब्दों का प्रयोग अधिकतर किया है। मट्ठा बेचकर

---

१ गौरिव या समासमा विजायते। गोतरैव या समासमा विजायते स्त्री वत्सा च।—१ १-५५, पृ० ४७५।

२ रघुवंश, सर्ग २।

३ ३-२-१२३, पृ० ११८।

४ २ १ १७, पृ० ५७४।

५ १ ९-४८ पृ० ५३५।

६ गोषु कृष्णा बहुक्षीरा। कृष्णा सर्वा सम्पन्नक्षीरतमा।—४-३-४२, पृ० ४२१।

७ १ १ ४७, पृ० २८७।

कुछ लोग जीविका कमाते थे। इन लोगों को माथितिक कहते थे[1]। मक्खन के लिए हैयंगवीन शब्द का व्यवहार होता था।[2] उसी से घृत तैयार किया जाता था। घृत आयुर्वर्धक माना जाता है। इसीलिए घी आयु है[3] इस प्रकार का वाक्य प्रयुक्त होता था। इससे स्पष्ट है कि गाय भारतीय परिवार का विशिष्ट अंग बन गई थी। इसी कारण गृहस्थ भोजन में अग्रबलि गाय के लिए निकालते थे।

गोचारण—धेनुओं का समूह धैनुक कहलाता था।[4] ग्वाले धैनुक को चराने के लिए नियुक्त थे। ये गाँव-भर की गायों को एक साथ चराने ले जाते थे और सन्ध्या के समय गिनकर उन्हें वापस कर जाते थे।[5] इसके लिए उन्हें प्रत्येक घर से मासिक या षाण्मासिक वृत्ति मिलती थी। बछड़े घर पर रह जाते थे और संध्या के समय बाहर चरकर आने के बाद बछड़े तथा गाय इकट्ठे बाँध दिये जाते थे। गाय चरानेवाला ग्वाला गोपालक या आगवीन कहा जाता था। जो गायों या बैलों को चराने आदि के लिए उनके पीछे रहता या चलता था उस गोपालक को अनुगवीन कहते थे। आगवीन गायों के लिए उत्तरदायी होता था। उसे सावधान रहना पड़ता था क्योंकि लोग अर्जन क्रय भिक्षण या अपहरण द्वारा जैसे भी हो गायें प्राप्त करने का यत्न किया करते थे।[6] गाय सम्पत्ति का अंग थी इसलिए जिस गाँव या प्रदेश में अधिक गायें होती थीं वह भाग्यवान् माना जाता था।[10] जिस प्रदेश में गायें चरती-घूमती रहती थीं उसे गोष्पद कहते थे। जहाँ गायें नहीं जातीं या पहुँचती थीं उसे अगोष्पद कहते थे। अगोष्पद शब्द घने अरण्यों के लिए व्यवहृत होता था। प्रमाण अर्थ में भी गोष्पद शब्द का प्रयोग होता था जैसे गोष्पद क्षेत्र या गोष्पद भर वर्षा। यहाँ गोष्पद शब्द छोटाई या अल्पता का बोधक था।

गोष्ठ—गायों के बाँधने के स्थान को व्रज कहते थे। ये बाड़े थे। यों ४ १ ३५ सूत्र में इसके लिए गोस्थान और गोशाल[11] शब्द भी आये हैं। गोशाला के समान वत्सशाला भी पृथक होती थी। बछड़ों को बाँधने का स्थान अलग रहता था, जिसे वत्सशाला कहते थे।[12] जिस स्थान

---

१ ५ १-८३, पृ० ४७४।

२ ह्योगोदोहस्य विकारः हैयंगवीनं घृतम्।—५ २-२३, पृ० ३७३।

३ १ १-५९ पृ० १८५।

४ ४ १-८५ पृ० ९५।

५ ४ २-५५ पृ० १८२।

६ १ ३-६७ पृ० ८७।

७. गावो दिवसं चरितवत्यो यस्याः प्रसवो भवति तेन सह शेरते।—१ १-५० पृ० १०९

८ आ तस्य गोः प्रतिपालनात् कर्मकारी आगवीनः कर्मकरः।—५ २ १४ पृ० ३७१।

९. २ १-५१ पृ० २९८।

१० ५ १ ११९, पृ० ३५५।

११ ४ ३ ३५।

१२ ४ ३-३६।

पर पहले गायें बँधती रही हों किन्तु बाद में अन्य उपयोग में आने लगा हो उसे गोष्ठीन कहते थे।[1] चरकर लौटने के बाद गाय जहाँ बाँधी जाती है, उस स्थान को गोष्ठ कहते थे।[2] धीरे-धीरे यह स्थान साधारण पशु-शाला का बोधक बन गया और गोशाला को गोष्ठ एवं भेड़ बाँधने के स्थान को अविगोष्ठ कहने लगे। धीरे-धीरे कुछ स्वतन्त्र शब्द जब प्रत्यय बन गये तब स्थान-बोधन के लिए कटच्, पटच् और गोयुग प्रत्यय प्रयुक्त होने लगे। और इस प्रकार, अविकट, उष्ट्रकट, अविपट, उष्ट्रगोयुग, खरगोयुग तत्तत्सम्बन्धी स्थानों के बोधक शब्द बन गये।[3]

भाष्यकार को ज्ञात था कि बछिया रूप रंग आकृति दुधारपन आदि अन्य गुणों में अपनी माता के समान होती है।[4] प्राय: देखा जाता है कि जो गायें प्रतिवर्ष जननेवाली होती हैं, उनकी सन्तान भी प्रतिवर्ष जनती है। वे जानते थे कि पुरोवात (पूर्वी हवा) गायों के गर्भ-धारण की प्रेरक होती है। इस काल में वे प्राय: गर्भिणी हो जाती हैं।[5] प्रतिवर्ष जननेवाली गाय को समांसमीना कहते थे।[6] मैथुनेच्छा के कारण जब गाय बैल के लिए रँभाती थी तब उसके लिए एक विशिष्ट क्रियापद का प्रयोग होता था 'वृषस्यति'। वही गाय यदि बिना मैथुनेच्छा के बैल की संगति चाहती तो उसके लिए 'वृषीयति' क्रियापद का प्रयोग होता था।

अंक या लक्षण—गायें जब चरने के लिए छोड़ी जाती हैं, तब बछड़े भी उनके साथ जाने के लिए आकुल हो उठते हैं। चरते समय खो जाने के डर से एवं अन्यथा चोरी आदि से बचाने के लिए पालक गायों के शरीर पर विशिष्ट चिह्न बना देते थे। गाय-बैल स्व या सम्पत्ति के अंग थे। हर व्यक्ति अधिक-से-अधिक परिमाण में उनके समाहार का इच्छुक रहता था और यह समाहार या स्व चार प्रकार से ही प्राप्त किया जा सकता था—क्रय, अपहरण, भिक्षण और विनिमय से। प्रथम और चतुर्थ के लिए नकद धन या अन्य वस्तु चाहिए थी और तृतीय के लिए याचना या अर्हता। द्वितीय ही सरल हो सकता था।[9] एतदर्थ वे उनके सींगों को रँग देते या छील देते थे। कभी किसी विशिष्ट स्थान को जलाकर दाग देते थे। कभी पूँछ के बाल काट देते थे। कभी गले में विशेष रंग की रस्सी या पट्टी बाँध देते थे। इस प्रकार दागी हुई गाय अन्यों के बीच में सरलता से पहचानी जा सकती थी। इस प्रकार दागी गई गायें अंकित कहलाती थीं।[10] अंकित शब्द

---

१ ५-२-१८।

२ ५-२-२९, पृ० १७५।

३ वही।

४ मातुर्वं गावोऽनुहरन्ती।—१-१-२१ पृ० ६२।

५ ६-१-५५, का०।

६ ५-२-१२ पृ० १७१।

७ ७-१-५१ पृ० ४९।

८ ३-४-२१, पृ० १८१।

९ समाहरणं समाहारः। कः पुनरसौ समाहारः? सत्त्वार्जनं क्रयणं भिक्षणमपहरणं वा।—२-१-५१ पृ० ३९८।

१० अङ्किता गाव इत्युच्यमानेऽस्याभ्यो गोभ्यः प्रकाश्यन्ते। अङ्कितैरेकोऽस्य प्रकाशनम्।—८-२-४८ पृ० १९७।

अंक् धातु से बना है, जिसका अर्थ है प्रकाशन। प्रकाशन के लिए कान या जंघा में विशेष चिह्न बनाने की प्रथा अधिक थी। एक स्थान पर भाष्यकार ने कहा है कि गाय की जंघा या कान पर बनाया हुआ चिह्न उस गाय का ही विशेषक होता है, सम्पूर्ण गोमण्डल का नहीं।[1] अंक या लक्षण का उल्लेख ऋग्वेद (६ २८ ३) तथा मैत्रायणीय संहिता (४-२-९) में भी मिलता है।

बैलों का क्रय-विक्रय भी चलता ही था। विक्रय के लिए उपस्थित बैल को 'पण्यगव' कहते थे।[2] बैलों के अच्छे-बुरे लक्षणों की पहचान करने में निपुण लोग जिन्हें 'गौलक्षणिक' कहते थे बैलों की परीक्षा कर उनका मूल्य निर्धारित करते थे।[3] शाल्व और रंकु जनपद के बैल प्रसिद्ध थे। बैलों को तथा बछड़ों को नियमित रूप से अंकित किया जाता था जिसका परिमाण निश्चित था। इस आधार पर गोलक्षण और अश्वलक्षण शब्द ही निश्चित परिमाण-बोध के लिए रूढ (संज्ञा) बन गये।[4]

**बैल**—गाय के बछड़े वत्स कहलाते थे। छोटे वत्स को वत्सतर कहते थे। युवा बैल को उक्ष और उससे बड़े अधेड़ उम्र के बैल को उक्षतर कहते थे। समस्त बैल को ऋषभ कहते थे किन्तु जब वह दुर्बल हो जाता था तब उसे ऋषभतर कहते थे।[5] जो बछड़ा आगे चलकर श्रेष्ठ बैल बननेवाला होता था उसे आर्षभ्य कहते थे।[6] वत्स पहले दम्य और फिर बलीवर्द बनता है। दम्य अवस्था को प्राप्त होने पर वत्स जुए में जोता जाता था। धीरे-धीरे उसे गाड़ी और हल खींचने में प्रशिक्षित किया जाता था। साधारण बैल केवल गाड़ी के काम आते थे। अच्छे बैल वे माने जाते थे जो गाड़ी और हल दोनों में काम आयें।[7] बैल रथ भी खींचते थे।[8] प्रदेशों में होने वाली विशेष नस्लों के आधार पर बैलों की योग्यता और मूल्य निर्धारित किये जाते थे। कच्छ रंकु और शाल्व के बैल विशेष प्रसिद्ध जान पड़ते हैं। काशिकाकार ने उनका पृथक उल्लेख किया है।[9] इन प्रदेशों के बैल प्रायः क्रमशः काच्छक राङ्कव या राङ्कवायण और शाल्वक कहे जाते थे। बड़ी जाति के बैल की संज्ञा महोक्ष थी और वृद्ध की वृद्धोक्ष।[11] वृषभ और अनड्वान् युवा वत्स के अन्य नाम थे। जो दो बैल एक साथ गाड़ी में या हल में जोते जाते हैं उन्हें सम्बद्ध कहते

---

१ यथैव तर्हि कर्णे वा कृतं लिङ्गं गोरेव विशेषकं भवति न तु गोमण्डलस्य।—१ १-६२ पृ० ८१।

२ ६ १-४२, पृ० २५९।

३ ४ २ १० पृ० १८७।

४ ६-२-४ का०।

५ ५ ३-९१ पृ० ४०६ तथा ५ ३ ९१ का०।

६ ५ १ १३ पृ० १०५ तथा ५ १ १४।

७ २ १ १ पृ० १०५।

८ यौगं शकटं वहति। गोतरोऽयं यः शकटं वहति सीरं च।—५ ३-५५, पृ० ४२५

९ २-२-२४ पृ० ३३६।

१० ४-२-१०० तथा ४-२-११४ तथा ४-२-११६।

११ ५ ४-७८, पृ० ५०४।

थे।[1] सम्बद्ध बैलों को 'संपुष्टक' भी कहते थे। संपुष्टकों में परस्पर बड़ा प्रेम होता है। वे एक दूसरों को देखकर रँभाते हैं और स्नेह-प्रदर्शनार्थ दाम्य करते हैं, इस बात की ओर भी भाष्यकार की दृष्टि गई थी।[2] गोयुक्त जुते बैलों की जोड़ी अर्थात् युग्म को कहते थे।

बड़े होने पर बैल बाँधकर रखे जाते थे। मारक या चंचल बैलों को प्रायः बधिया कर दिया जाता था।[3] बधिया बैल वध्रिका कहे जाते थे शेष बलीवर्द।[4] यह बात ग्राम्य बैलों पर ही लागू होती थी। आरण्य बैलों को पकड़ना सम्भव नहीं था। साँड़ भी नहीं पकड़े जा सकते थे। उनका बधिया बनाना कैसे होता? फिर सवारी या मिश्री की तो बात ही नहीं उठती।[5] उद्दण्ड बैल तीन तीन रस्सियों से बाँधे जाते थे और जोर से बहाड़ते थे। एक रस्सी उनके गले में और दो दाईं बाईं ओर नाथ में बाँधी जाती थीं। नये-नये उक्षा यौवन मद में उच्छृंखल हो जाते हैं और रस्सी तुड़ाकर इधर-उधर भागते फिरते हैं। जोतने पर गाड़ी इधर-उधर ले जाते हैं। ऐसे बैलों के गले में एक लम्बी भारी लकड़ी बाँधी जाती थी जो दौड़ते समय उनकी टाँगों में लगती थी। यह लकड़ी प्रासंग कहलाती थी और इसे संयुक्त बैल प्रासंग्य।

बैलों के बड़े-बड़े सींगों को विमुक्ट भी कहते थे और ऐसे सींगोंवाले बैल की भी विषाण या विमुक्ट संज्ञा थी।[9] आनन्द में मग्न बैल की दहाड़ को मपस्किरण कहते थे।[10] जाड़े के दिनों में ठण्ड से बचाने के लिए उनपर झूले या मोटे प्रवारक डाले जाते थे। जिन बैलों पर झूले नहीं पड़ती थीं वे मारे ठण्ड के ठिठुरकर दुबले हो जाते थे।[11] भाष्यकार का यह कथन विशेष ठण्डे प्रदेश यथा पश्चिमी उत्तरप्रदेश या पंजाब के विषय में अधिक लागू होता है।

गोपालन—बैल भी गायों के समान एक साथ चराये जाते थे। गाँव का ग्वाला एक साथ सारे बैलों को चराने ले जाता था। बैल एक साथ ही एक डण्डे से हाँके जाते थे। भाष्यकार ने अधिकारसूत्र की उपमा एक-दण्ड प्रघट्टित गोयूथ से की है।[12] अरण्य में ग्वाले एक जगह बैठे

---

१ सम्बद्धाविमौ वत्सावितिपुच्येते यावन्योन्यं न जिहीत।—२-१ १ पृ० २४१।

२ यान्येतानि गोयुक्तकानि संपुष्टकानि भवन्ति तान्यन्योन्यं पश्यन्ति दाम्यं कुर्वन्ति।— १ १-५०, पृ० ३०९।

३ १-२-७२, पृ० ३०९।

४ १ १-५१ पृ० ५५५।

५ १-२-७२, पृ० ३०९।

६ १ २-७३ पृ० ३०९।

७ भा० १ पृ० ६।

८ ६ १ १६१ पृ० २०४।

९ ५ २-२८, पृ० ३७४।

१० ६-१ १४२, पृ० ११०।

११ यौरिवाप्रावृतमोदात् प्रत्येष शिशिरे कृशः।—१ १-२१, पृ० ३०२।

१२ गौर्यूथवदधिकारा। तद्यथा गोयूथमेकदण्डप्रघट्टितं सर्वं समं घोषं गच्छति।— ४-२-७० पृ० १९४।

गपशप किया करते थे और पशु स्वतन्त्र चरा करते थे। गाय बैल और बकरियाँ एक साथ चरा करती थीं।[1] सहसा किसी ग्वाले का ध्यान पशुओं की ओर जाता तो साथियों से पूछ बैठता कोई बैलों की भी रखवाली कर रहा है या नहीं।[2] कोई गायों को ढूँढनेवाली क्रिया अनुपदी कहलाती थी।[3] गाय-बैल स्वतन्त्र वातावरण में पूँछें उठाकर खेलते या भागते थे। कुछ लोग जलाने के लिए और कुछ खाद के लिए जंगल से गोबर बीन लाते थे। जंगल में गोबर (गोमय) पटा पड़ा रहता होगा।[4] गोबर जलाये जाने की चर्चा भाष्य में है।[5] आर्द्र और शुष्क गोमय की पृथक्-पृथक् चर्चा होने से गोबर के उपले बनाये जाने का भी संकेत मिलता है।

**बैलों के विशेषण**—बैल रथ खींचने जुए में जुतने आदि के काम आते थे इसका उल्लेख ऊपर हुआ है। कभी-कभी दो रथ एक दूसरे में जोड़ दिये जाते होंगे और बैलों की एक ही जोड़ी उसे खींच लेती होगी। भाष्यकार ने ऐसे बैल को जो दो रथ ढो रहा हो द्विरथ्य कहा है ? जो बैल दो रथों का एक साथ खींचने की शक्ति रखता था या खींचा करता था उसे द्विरथ कहते थे।[8] भाष्यकार रथ युग (जुआ) और प्रासंग का वहन करनेवाले बैल के लिए क्रमशः रथ्य युग्य और प्रासंग्य शब्दों की निष्पत्ति करने के बाद कहा है कि ढोने या खींचने के अर्थ में रथ शकट, हल और सीर से प्रत्यय करने के लिए अलग सूत्रोल्लेख की आवश्यकता नहीं क्योंकि 'तद्वहति' से ही काम चल जायगा। फिर इसका उत्तर देते हुए कहा है कि शब्दों में अन्तर है इसलिए पृथक् प्रत्यय-विधान की आवश्यकता हुई क्योंकि 'रथ खींचता है' और 'रथ को खींचनेवाला' दोनों एक ही बात नहीं है। जो दो रथ खींचता है उसे द्विरथ्य कहते हैं और जो दो रथ खींचने के योग्य होता है वह द्विरथ कहलाता है। शक्ति और कार्य के अनुसार बैलों के लिए पृथक्-पृथक् विशेषणों का व्यवहार होता था। जैसे धुर्य[9] धौरेय सर्वधुरीण एकधुरीण या एकधुर, शाकट, हालिक सैरिक रथ्य युग्य द्विरथ्य द्विरथ आदि। ये नाम जोड़ी के साथ या अकेले जुतनेवाले गाड़ी हल रथ आदि में चलनेवाले युग (जुए) में जोते जानेवाले दो रथों के खींचनेवाले आदि बैलों के लिए प्रयुक्त होते थे।

लाल बैल को लोहित काले को कृष्ण और सफेद बैल को श्वेत कहते थे। बिना बैल शब्द का प्रयोग किये केवल 'लोहितो धावति कृष्णो धावति' का अर्थ भी क्रमशः 'लाल बैल दौड़ता है,

---

१ १ २-७२, पृ० १७८।

२ १ २-४८ पृ० ५५९

३ ५-२-९०।

४ १ १ ६७ पृ० ८६।

५. ८ ४ १८ पृ० ४९४।

६. ४ १ १५५ पृ० २६६।

७. ४ २ १२९ पृ० २१६

८. अन्यो हि शब्दो रथं वहत्यन्यो रथस्य वोढेति। द्वौ रथौ वहति स द्विरथ्यः। यो द्वयो रथयोर्वोढा स द्विरथः।—४ ४ ६, पृ० २८४।

९. ४-४-७७ से ८१ तक तथा वहीं काशिका।

काला बैल दौड़ता है, यहीं होता था। भाष्यकार ने कहा है कि शब्द सर्वत्र नियत-विषय देखे जाते हैं। बैल लाल हो और घोड़ा भी तो बैल को लोहित कहते हैं और घोड़े को शोण। इसी प्रकार काले और सफेद बैल को क्रमशः कृष्ण और श्वेत कहते हैं, किन्तु घोड़े को हेम और कर्क।[1] कृष्ण वृषभ का उल्लेख भी भाष्य में मिलता है।[2]

रथ और हल में चलते बैल मार्ग के पास खड़ी फसल में मुँह मार देते ही हैं।[3] यह बात भी भाष्यकार की दृष्टि से छुपी न थी। बैलों को हाँकनेवाले या उन्हें बैठाने उठाने अर्थात् उनकी परिचर्या करनेवालों को क्रमशः गोसारथि और गोसाद या गोसादि कहते थे।[4]

अश्व—गौ और वृष के बाद सर्वाधिक उपयोगी पशु अश्व था। यह सवारी के काम तो आता ही था रथ भी खींचता था। अश्व और वृष दोनों रथ में जोते जाते थे। रथ में कई घोड़े एक साथ जुतते थे, इसलिए साधारण घोड़े की अपेक्षा उसकी गति तीव्र होती थी। साधारण अश्व दिन में चार योजन चलता[5] था और अच्छी नस्ल का अश्व आठ योजन। पदाति की अपेक्षा आश्विक कम समय में मार्ग तय कर लेता था[6] और आश्विक की अपेक्षा रथिक। जितना मार्ग सामान्य अश्व एक दिन में चल लेता था उसे आश्वीन अध्वा कहते थे। सामान्य अश्व चार योजन और अच्छा घोड़ा आठ योजन प्रतिदिन चलता था। घोड़े के सवार को अश्ववार या अश्वपाल कहते थे। अश्वों से युक्त (जुता हुआ) रथ अश्व-रथ कहलाता था।[9] अश्व युद्ध में भी काम आते थे।[10] शिक्षित अश्व हाथी को पराजित कर सकते थे। अश्वरथ तो संग्राम का अनिवार्य अंग था। बैलों द्वारा चलाया जानेवाला रथ गो-रथ कहलाता था। इसी प्रकार उष्ट्ररथ और गर्दभरथ भी होते थे।[11] अश्व का सवार अश्वारोह[12] और साईस अश्ववार[13] या अश्वपाल कहलाता था और रथ के सवार को रथिक कहते थे[14]। अश्वशाला को 'मन्दुरा' कहते थे।[15]

१ २-२ २९, पृ० ३८४।
२ १ १ ४ पृ० ११७।
३ ६ १ ७७, पृ० २९१।
४ १ ३ ४१ काशिका।
५ अश्वोऽयं चत्वारि योजनानि गच्छति। अश्वतरोऽयं योऽष्टौ योजनानि गच्छति।—५ १-१-५५, पृ० ७७६।
६ १ १-७० पृ० ४८५।
७ ५ २ १९।
८ ८ ३ १८, पृ० ३४२।
९ २ १ ३४, पृ० २८७।
१० १ १-७२, पृ० ४७७।
११ ४ ३-१२० पृ० २५१।
१२ १ १-२९, पृ० ९४।
१३ ८३ १८, पृ० ३४२।
१४ १ ३ २९, पृ० ९४।
१५ १ १ १, पृ० १०९।

घोड़ी को 'वडवा' कहते थे।[1] उसके लिए हयी शब्द भी प्रचलित था।[2] घोड़े बैल या गाय के ठीक विपरीत पिता के स्वगुणानुसारी होते हैं।[3] वे चंचल होते ही हैं। सरलता से उन पर बैठी सवारी गिर सकती है क्योंकि वे छोटी-छोटी बात से चौंक उठते हैं। बँधी घोड़ियाँ रस्सी तुड़ाकर भाग जाती होती हैं।[4] वडवा नीले रंग की भी पाई जाती थी।[5] वडवा जिससे गर्भिणी हुई थी वह (वडवा का पुंसहचर) वाडवेय कहा जाता था। वृष शब्द प्रायः सभी पशुओं के 'नर' के लिए रूढ़ हो गया था। लाल अश्व को शोण, काले अश्व को हेम और सफेद घोड़े को कर्क कहते थे। भाषा में अश्व पर आश्रित एक प्रयोग ही चल पड़ा था—'नष्टाश्वदग्धरथवत्' अर्थात् मेरे घोड़े खो गये और तुम्हारा रथ टूट गया। मेरा रथ और तुम्हारे अश्व मिलाकर काम चल सकता है। गर्भ धारण की इच्छा से जब घोड़ी घोड़े के लिए हींसती थी तब 'अश्वस्यति वडवा' प्रयोग होता था। कामेच्छा के अतिरिक्त यों ही साहचर्य के लिए इच्छा करने पर 'अश्वीयति' प्रयोग होता था।[9]

सिन्धु-प्रदेश के घोड़े प्रसिद्ध थे। इसलिए घोड़े का सामान्य नाम ही सैन्धव हो गया था।[10] मरखने घोड़ों के अण्डकोष कुटवाकर उन्हें भी बैलों के समान बधिया कर दिया जाता था। ऐसे घोड़े वध्री अश्व कहलाते थे।[11] अश्व को किशोर भी कहते थे।[12]

अश्वतर—घोड़ी (वडवा) और गर्दभ के संयोग से अश्वतर या अश्वतरी की उत्पत्ति होती है। अश्वतर भार ढोने के काम आते हैं।[13] अश्वतर का उल्लेख अथर्व में और उसके बाद सूत्र में है। वे शकट खींचते थे।[14]

गज—राजा तथा अन्य धनी-मानी लोग गज पालते थे। गज तो द्विप भी कहलाते थे[15] क्योंकि वह मुख तथा सूँड़ दो-दो स्थानों से पी सकता है। गज के अन्य नामों में 'स्तम्बेरम' भी[16]

---

१ २-४-१२ पृ० ४९८।
२ ४ १ १३ पृ० ७४।
३ पैतृकमश्वा अनुहरन्ते।—१ १-२१ पृ० ९२।
४ १ ४-२४ पृ० १६१।
५ ४ १-२७ पृ० ४०।
६ ४ १ ७२ पृ० ५५।
७ ४ १ १२० पृ० १४२।
८ १ ३-५० पृ० ३३३।
९ ७१-५१ पृ० ४९।
१० १ १ ८ २७४।
११ ६ २-९१ पृ० २७५।
१२ ५ ३-९१ पृ० ४७६।
१३ १-२-६५ पृ० ५९८।
१४ वैदिक इण्डेक्स १ ४३।
१५ ३-२ ४ पृ० २०९।
१६ ३-२ १३ पृ० २११।

एक था क्योंकि हाथी स्तम्ब (वृक्ष-गुल्म) में रमण का प्रेमी होता है। स्तम्ब खूंट या खम्भों को भी कहते थे जिसमें हाथी का पाँव जंजीर से बाँधा जाता था। हाथी का एक नाम मितंगम था क्योंकि उसकी चाल बड़ी नियमित और मन्थर होती है। गजों का समूह गजता और हस्तियों का समूह हास्तिक कहलाता था।[1] हाथी पालतू होते थे और जंगली भी। जंगली हाथी को आरण्य गज कहते थे। हिमालय की तलहटी हाथियों के लिए प्रसिद्ध थी। इसी उपत्यका से पालने के लिए हाथी पकड़कर लाये जाते थे।[2] हस्तिपक उन्हें प्रशिक्षण देकर कसमा सिखलाते थे।[3] सवारी के लिए हाथी बैठ जाता और आरोहक उसपर चढ़ लेते थे। युद्ध का तो वह अनिवार्य अंग था ही। एक स्थान पर भाष्यकार ने कहा है कि हाथी और मशक का सन्निकर्ष समान है, यद्यपि हाथी में प्राणित्व की मात्रा विशेष है। हाथी-दाँत सदा से ही लोगों के आकर्षण के विषय रहे हैं। दाँतों के लिए लोग हाथी का वध करते थे।[8]

हाथी को जो कुछ उड़द आदि अन्न खाने को दिया जाता था उसे हस्तिविधा कहते थे।[9] ऊँचाई या गहराई नापने (उन्मान) के लिए हस्ती प्रतिमान था। हाथी-बराबर गहराई की वस्तु हस्तिद्वयस या हस्तिमात्र कही जाती थी।[10] हाथी जब कभी स्तम्ब से छूट जाता तब नगर में हाहाकार मचा देता था। लोगों को खूंदता-कुचलता सड़कों पर घूमता था जैसा कि काशिका में वर्णित हुआ है।[11]

उष्ट्र—उष्ट्र माल ढोने और सवारी के काम आता था। वह गाड़ी में भी जोता जाता था।[12] रथ खींचता था। ऊँट बाँधने का स्थान उष्ट्रगोष्ठ कहा जाता था। पतंजलि ने कहा है कि उपमान या सादृश्य के कारण कभी-कभी वस्तुओं का कोई नाम प्रचलित हो जाता है। मूलतः गौ बाँधने के स्थान को गोष्ठ कहते थे। बाद में किसी भी पशु के रहने का स्थान गोष्ठ कहलाने लगा। इसी प्रकार, दो बैलों की जोड़ी को गोयुग कहते थे। बाद में उपचारात् ऊँटों की जोड़ी भी उष्ट्र-गोयुग कही जाने लगी। ऊँटों का समूह औष्ट्रक कहा जाता था।[13]

---

१ ३-२-१८ पृ० २१६।
२ ४-२-२१।
३ ४ १ १ पृ० १० ।
४ ५-२-१२६ पृ० २११ ।
५ ५ २-१४ पृ० ४०८ ।
६ १ ३-१७, पृ० १५ ।
७ हस्तिमशकयोस्तुल्यः सन्निकर्षः प्राणिभूयस्त्वं तु ।—१ ४-१०६, पृ० २१८ ।
८ २-३-३६ पृ० ४११ ।
९ २ १ ३६ पृ० २८९।
१० ४ ३ १, पृ० १०।
११ नगरघातो हस्ती ।—३ २-५३ पृ० २११।
१२ ४ ३-१२०, पृ० २५१।
१३ ५ २-२६ पृ० ३७५।

बैलों के समान ऊँटों को भी नमक दिया जाता था। नमक की इच्छा होने पर बैलों के समान ऊँट भी मिट्टी चाटने लगता है। ऊँट की इस कामना के लिए संस्कृत में एक विशिष्ट क्रियापद 'लवणस्यति' का प्रयोग होता है।[1] उष्ट्र-खर, उष्ट्र-गर्दभ, उष्ट्र-शरभ और 'गावो न गर्दभः' आदि प्रयोगों में उष्ट्र और गर्दभ का बार-बार साथ-साथ उल्लेख होने से अनुमान होता है कि इन दोनों पशुओं का उपयोग-साम्य या साहचर्य था। ऊँट के बालक को उष्ट्रप्रणाम कहते थे।[2] ऊँट के अंग उपमानों का काम देते रहे हैं। ऊँट के समान लम्बी गरदनवाले उष्ट्रग्रीव और उष्ट्र जैसे मुखवाले उष्ट्रमुख कहे जाते थे।[3] इसी प्रकार, खरमुख भी होते थे। ऊँटों का बैठना भी आसन का एक प्रकार था।[5] बैठने की यह मुद्रा उष्ट्रासिका कहलाती थी।[6] सम्भवतः सादृश्य के कारण ही ऊँची गरदनवाली घटी (माप) उष्ट्रिका कही जाती थी। व्याघ्र के समान ऊँट की खाल भी उपयोग में आती थी। कहा नहीं जा सकता कि किस प्रकार इसका उपयोग होता था। ऊँट को करभ भी कहते थे। उसे शृंखला में बाँधकर रखा जाता था।[9] वास्तव में यह शृंखलावती रस्सी ही होती थी जो नकेल के रूप में उसे पहनाई जाती है। ऊँट के सवार या सईस को उष्ट्रसादि कहते थे।[10] उष्ट्र या तो मरु-प्रदेश में मिलते थे या बहुत पहले ही बाहर से भारत में लाये गये थे। वैदिक काल तक से हम उन्हें बोझ ढोते और शकट खींचते पाते हैं।[11]

गर्दभ—उष्ट्र के समान खर भी भार-वहन एवं शकट-वहन के लिए पाला जाता था। उसका उल्लेख प्रायः उष्ट्र के साथ हुआ है। ४।१।१२ सूत्र के भाष्य में गदर्भ द्वारा खींचे जाने वाले शकट को गदर्भ नाम दिया है। रथ को भी गार्दभ कहा है। इससे अनुमान होता है कि खच्चर या गर्दभ रथ में भी जोते जाते थे। ऊँचे स्वर से चिल्लाने के कारण इसे (ख=छिद्र+र=वाला) खर कहने लगे थे। गर्दभ मुख्य रूप से भार ढोने के काम आते थे।[12] खर पालने की प्रथा के आधिक्य का पता गोस्थान, गोशाल और खरस्थान के समान (४।१।३५) सूत्र में खरशाल के उल्लेख से चलता है। गाँवों में प्रत्येक प्रकार के पशुओं के बाँधने के लिए शालाएँ रहती थीं जिसका अपभ्रंश रूप 'सार' आज भी प्रचलित है। घुड़सार का 'सार' भी इसी शाला का अपभ्रंश है। गधे पर सवारी

१ ७-१५१ पृ० ४९।
२ १-२-१ पृ० २०१।
३ १।१।६३ पृ० ४०७।
४ १।१-७० पृ० ४४२।
५ ६।१।६७ ० १२६।
६ वही।
७ ४।१।३ पृ० ५२।
८ ४।१।६० पृ० २१८।
९ ५-२-७९, पृ ११९।
१० ६।२।४०।
११ अथर्व० २०, १२७-१३२।
१२ ८।१।११, पृ० १५४।

भी की जाती थी।[1] गधों की जोड़ी को खरगामुग कहते थे।[2] एक स्थान पर भाष्य में गर्दभ के काषाय रंग के कानों का उल्लेख मिलता है।[3] भूरे रंग के गधों की स्वतन्त्र नस्ल की चर्चा एक स्थान पर है। खर आरण्यक भी होते थे।[4] यह तो निर्विवाद है कि खर आज के समान अस्पृश्य नहीं था। गर्दभ के पाँवों के काषाय (गेरुआ) रंग का उल्लेख भी मिलता है।

महिष—महिष और महिषी पतंजलि-युग में विशेष लोकप्रिय नहीं थे। सारे देश में उन्हें पालने की प्रथा नहीं पाई जाती। वे प्रायः अरण्यों में रहते थे। आज भी भारत के किसी भाग में उनका उपयोग होता है और किसी में नहीं। तरुण भैंसों को, जिनके सींग निकल रहे हों, कल्याह कहते थे।[5]

अजा और अवि—अजा को कृषक लोग धन मानते थे।[6] भाष्यकार ने कहा है कि देवदत्त के पास अजा और अवि-धन है। यह नहीं कह सकते कि किसके पास अजा-धन है और किसके पास अवि-धन। इन दोनों को धन में गिनने का कारण भी था। प्रारम्भ में अधिकांश भारतीय किसान भेड़-बकरियाँ पालते थे। वैदिक काल में ये सम्पत्ति मानी जाती थीं इसलिए इनके पालन पर भी विशेष ध्यान दिया जाता था। गान्धार और परुष्णी की ऊनवाली भेड़ों का उल्लेख ऋग्वेद में बार बार मिलता है। बाद में हिमालय-प्रदेश ऊर्णा का प्रमुख स्रोत बन गया। भेड़ों और बकरियों का प्रमुख उपयोग ऊन और मांस प्राप्त करना ही था।

गो के बाद जनसाधारण के सर्वाधिक उपयोग का प्राणी अजा थी। हाथी अश्व आदि को सब लोग नहीं पाल पाते थे। अजा दूध देती थी। वर्ष में बहुत सारे बच्चे देती थी। बकरे का मांस खाया जाता था। उसके चमड़े मशक आदि के काम आते थे। इसीलिए, अज और अवि को धन कहा है। अवि का ऊन और मांस दोनों काम में आते थे। जिस खेत में वे रात भर बैठ जातीं वह खाद पाने के कारण अधिक उपजाऊ हो जाता था। यज्ञों में भी बकरे की बलि दी जाती थी। गो और अज दोनों यज्ञ में बलि किए जाते थे।[8] अज को बर्कर भी कहते थे।[9] अज अनेक पदार्थ-भक्षी प्राणी है।[10] इस प्रकार भाष्यकार ने प्राणियों के हिंसक और अनक्षक ये वर्ग भी बतलाये हैं। अज छोटा पशु है। उसे आते-जाते लोग अपने साथ एक गाँव

---

१ ६-२-५०।

२ ५-२-२९, पृ० १७१।

३ काषायौ गर्दभस्य कर्णौ।—४-२-२, पृ० १९६।

४ ६-१-११, पृ० ११९।

५. १-१-२२, पृ० २०६ तथा ४-२-८७, पृ० १९६।

६. अजाविधनो देवदत्तः न ज्ञायते कस्याजाधनं कस्याविधनं इति —१-१-४६, पृ० २८०।

७. गोरनुबन्ध्योऽजोऽग्नीषोमीयः।—४-१-९२, पृ० ११५।

८. वही।

९. १-२-१५, पृ० ५९८।

१०. १-२-७१, पृ० ६०९।

बैलों के समान ऊँटों को भी नमक दिया जाता था। नमक की इच्छा होने पर बैलों के समान ऊँट भी मिट्टी चाटने लगता है। ऊँट की इस कामना के लिए संस्कृत में एक विशिष्ट क्रियापद 'लवणस्यति' का प्रयोग होता है।[1] उष्ट्र-खर, उष्ट्र-गर्दभ, उष्ट्र-करभ और 'नाश्वो न गर्दभः' आदि प्रयोगों में उष्ट्र और गर्दभ का बार-बार साथ-साथ उल्लेख होने से अनुमान होता है कि इन दोनों पशुओं का उपयोग-साम्य या साहचर्य था। ऊँट के चालक को उष्ट्रप्रणाय कहते थे।[2] ऊँट के अंग उपमानों का काम देते रहे हैं। ऊँट के समान लम्बी गरदनवाले उष्ट्रग्रीव और उष्ट्र जैसे मुखवाले उष्ट्रमुख कहे जाते थे।[3] इसी प्रकार, खरमुख भी होते थे। ऊँटों का बैठना भी आसन का एक प्रकार था।[4] बैठने की यह मुद्रा उष्ट्रासिका कहलाती थी।[5] सम्भवतः सादृश्य के कारण ही ऊँची गरदनवाली घटी (नाप) उष्ट्रिका कही जाती थी। व्याघ्र के समान ऊँट की खाल भी उपयोग में आती थी। कहा नहीं जा सकता कि किस प्रकार इसका उपयोग होता था। ऊँट को करभ भी कहते थे। उसे शृंखला में बाँधकर रखा जाता था।[6] वास्तव में यह शृंखलावती रस्सी ही होती थी जो नकेल के रूप में उसे पहनाई जाती है। ऊँट के सवार या सईस को उष्ट्रसादि कहते थे।[7] उष्ट्र या तो मरु-प्रदेश में मिलते थे या बहुत पहले ही बाहर से भारत में लाये गये थे। वैदिक काल तक में हम उन्हें बोझ ढोते और शकट खींचते पाते हैं।[11]

गर्दभ—उष्ट्र के समान खर भी भार-वहन एवं शकट-वहन के लिए पाला जाता था। उसका उल्लेख प्रायः उष्ट्र के साथ हुआ है। ४।३।१२ सूत्र के भाष्य में गदर्भ द्वारा खींचे जाने-वाले शकट का गदर्भ नाम दिया है। रथ को भी गार्दभ कहा है। इससे अनुमान होता है कि खच्चर या गर्दभ रथ में भी जोते जाते थे। ऊँचे स्वर से चिल्लाने के कारण इसे (ख=छिद्र+र=वाला) खर कहने लगे थे। गर्दभ मुख्य रूप से भार ढोने के काम आते थे।[12] खर पालने की प्रथा के आस्तित्व का पता गोस्थान, घोड़ाल और अश्वस्थान के समान (४।३।३५) सूत्र में खरशाल के उल्लेख से चलता है। गाँवों में प्रत्येक प्रकार के पशुओं के बाँधने के लिए शालाएँ रहती थीं जिसका अपभ्रंश रूप 'सार' आज भी प्रचलित है। घुड़सार का 'सार' भी इसी शाला का अपभ्रंश है। गधे पर सवारी

---

१ ७।१।५१ पृ० ४९।
२ ३।२।१ पृ० २०१।
३ १।१।६३ पृ० ४०७।
४ ३।१।७० पृ० ४४२।
५ ३।१।१७ ० १२९।
६ वही।
७ ४।१।३ पृ० २२।
८ ४।१।६० पृ० २३८।
९ ५।२।७६ पृ० २९९।
१० ६।२।४०।
११ अथर्व० २०, १२७-१३२।
१२ ८।१।११, पृ० १५४।

भी की जाती थी।[1] गधों की जोड़ी को खरगोयुग कहते थे।[2] एक स्थान पर भाष्य में गर्दभ के कापाय रंग के कानों का उल्लेख मिलता है।[3] भूरे रंग के गधा की स्वतन्त्र नस्ल की चर्चा एक स्थान पर है। खर आरण्यक भी होते थे।[4] यह तो निर्विवाद है कि खर आज के समान अस्पृश्य नहीं था। गर्दभ के दो पाँवों के काषाय (गेरुआ) रंग का उल्लेख भी मिलता है।

महिष—महिष और महिषी पतंजलि-युग में विशेष लोकप्रिय नहीं थे। सारे देश में उन्हें पालने की प्रथा नहीं जान पड़ती। वे प्रायः अरण्यों में रहते थे। आज भी भारत के किसी भाग में उनका उपयोग होता है और किसी में नहीं। तरुण भैंसों को जिनके सींग निकल रहे हों कटाह कहते थे।[5]

अजा और अवि—अजा को कृषक लोग धन मानते थे।[6] भाष्यकार ने कहा है कि देवदत्त के पास अजा और अवि-धन है। यह नहीं कह सकते कि किसके पास अजा-धन है और किसके पास अवि-धन। इन दोनों को धन में गिनने का कारण भी था। प्रारम्भ से अधिकांश भारतीय किसान भेड़-बकरियाँ पालते थे। वैदिक काल में ये सम्पत्ति मानी जाती थीं इसलिए इनके पालन पर भी विशेष ध्यान दिया जाता था। गान्धार और परुष्णी की ऊनवाली भेड़ों का उल्लेख ऋग्वेद में बार बार मिलता है। बाद में हिमालय प्रदेश ऊर्णा का प्रमुख स्रोत बन गया। भेड़ों और बकरियों का प्रमुख उपयोग ऊन और मांस प्राप्त करना ही था।

गाय के बाद सर्वसाधारण के सर्वाधिक उपयोग का प्राणी अजा थी। हाथी अश्व आदि को सब लोग नहीं पाल पाते थे। अजा दूध देती थी। वर्ष में बहुत सारे बच्चे देती थी। बकरे का मांस खाया जाता था। उसके चमड़े मशक आदि के काम आते थे। इसीलिए, अज और अवि को धन कहा है। अवि का ऊन और मांस दोनों काम में आते थे। जिस खेत में वे रात भर बैठ जातीं वह खाद पाने के कारण अधिक उपजाऊ हो जाता था। यज्ञों में भी बकरे की बलि दी जाती थी। गौ और अज दोनों यज्ञ में बलि किये जाते थे।[7] अज को बर्कर भी कहते थे।[8] अज अनेक शफवाला प्राणी है।[9] इस प्रकार, भाष्यकार ने प्राणियों के द्विशफ और अनेकशफ ये वर्ग भी बतलाये हैं। अज छोटा पशु है। उसे आते-जाते लोग अपने साथ एक गाँव

---

१ ५-२-५०।

२ ५-२-२९, पृ० ३७६।

३ काषायौ गर्दभस्य कर्णौ।—४-२-२, पृ० २६६।

४ २-१ ६९, पृ० ३९१।

५ १ १ २२, पृ० २०६ तथा ४ २-८७, पृ० २९६।

६ अजाविधनौ देवदत्तयज्ञदत्तौ न ज्ञायते कस्याजाधनं कस्याविधनमिति —१ १ ४६, पृ० २८०।

७ गौरनुबन्ध्योऽजोऽग्नीषोमीयः।—४-१ ९२, पृ० ११५।

८ वही।

९ १-२-६५, पृ० ५९८।

१० १-२-७३, पृ० ६०९।

से दूसरे गाँव ले जाया करते थे।[१] अज-अवि की चर्चा तो अनेक स्थानों पर है। एक स्थल पर इन्द्र और अग्नि को छाग की हवि देने का उल्लेख है।[२] अज और मेढ़े का साथ उल्लेख भी मिलता है।[३] महाजन बड़े बकरे का वाचक था और उरभ्र मेढ़े का। भाष्यकार ने अलोमिका एडका का उल्लेख किया है। ऊन काट लेने के बाद भेड़ अलोमिका हो जाती है। ऊन काटनेवाले व्यक्ति को अविलून कहते थे।[४] ऋग्वेद में अवि का बार-बार उल्लेख है। बाद में उसका उल्लेख अज के साथ समस्त पद में प्रायः मिलता है। वृक इसका सबसे बड़ा शत्रु था। सोमरस छानने की चालनी भेड़ की ऊन की बनी थी। गान्धार की भेड़ ऊन के लिए प्रसिद्ध थी। डॉ॰ पिशल के मत से परुष्णी (रावी या इरावती) नाम ही परुष् से बनी होने के कारण पड़ा था[५]।

अवि का मांस भी बकरे के समान खाया जाता था। अवि के मांस को आविक कहते थे। आविक शब्द की व्युत्पत्ति आविक शब्द से मानी है। अज ऊँची-नीची किसी भी जगह पर जा सकता है। इसलिए, मानव-दुर्गम सँकरे मार्ग को अजपथ कहते थे[६]। कुछ लोग भेड़-बकरी खरीदने-बेचने का व्यवसाय करते थे और उसी से गुजारा करते थे।[७] तौल्वलि इसी प्रकार के व्यवसायी थे इसलिए उनका नाम ही अजा-तौल्वलि पड़ गया था।

भाष्यकार ने 'अजाकृपाणीय' शब्द का उल्लेख किया है[८] जो अजा और कृपाण-सम्बन्धी किसी कहानी की ओर संकेत करता है। बकरे के चर्म का उपयोग अनेक प्रकार से होता था।[९] भेड़ का दूध भी व्यवहार में आता था। भेड़ के दूध को अविसोढ अविदूस या अविमरीस कहते थे।[१०] भेड़ें जब एक दूसरी से सटी हुई सहस्रों की संख्या में खेत में बैठ जाती थीं तब ऐसा लगता था जैसे खेत में सफेद वस्त्र बिछा हुआ हो। इसीलिए भेड़ों के इस प्रकार बैठने को अविपट और भेड़ों के समूह को अविपट कहते थे।[११] भेड़ों के बैठने या

---

१ १ ४-५१ पृ० १०९।

२ इन्द्राग्निभ्यां छागं हविर्वपां मेदः प्रस्थितं प्रेष्य ।—२ १-६१, पृ० ४४८।

३ २ ४ १२ पृ० ४६७।

४ २ १-५० पृ० ४४२।

५ ३-३-१२६।

६ वै० इन्डे० १ ४१।

७ अवेर्मांसमिति विगृह्याविकशब्दात्पुत्पत्तिर्भविष्यत्याविकमिति ।—४ १-८८, पृ० १०२।

८ ३-१ १४ पृ० ५४।

९ २ १ ६९, पृ० ३३०।

१० २ १ ३ पृ० २६७।

११ १ १ १ पृ० ९४।

१२ ४-२ ३६, पृ० १७७।

१३ यथा नानाद्रव्याणां संघातः पट एवमवयः संहता अविपटः। यथा पटः प्रस्तीर्ण एवमवयः प्रस्तीर्णा अविपटः ।—५ २-२९ पृ० ३७६।

रहने का स्थान अविगोष्ठ कहलाता था।[1] प्रजा के लिए हितकर पशु को अजय्या कहते थे।[2]

रोमन्थ—ये सब पशु रोमन्थकारी हैं। एक साथ भोजन निगलकर बाद में धीरे-धीरे उसे चबाने की क्रिया रोमन्थ कहलाती है। भाष्यकार ने ३ १ १५ सूत्र के भाष्य में रोमन्थ की व्याख्या की है। उद्गीर्ण या अवगीर्ण का मन्थ करना रोमन्थ कहलाता है, किन्तु उसमें हनु भी चलना चाहिए। पशु के लिए 'रोमन्थायते' ऐसा प्रयोग होता है, किन्तु कीट के लिए नहीं। कीट के लिए 'रोमन्थं वर्तयति' ऐसा ही प्रयोग इष्ट है। यदि अवगीर्ण (अपानमार्ग से बाहर निकला हुआ पदार्थ) का मन्थ भी रोमन्थ माना जाता है, तो कीट की अवगीर्ण-मन्थक्रिया भी रोमन्थ मानी जायगी और उसके लिए भी 'रोमन्थायते' प्रयोग होने लगेगा। 'हनु चलने' पद देने पर कीट की मन्थ-क्रिया रोमन्थ में नहीं आती, क्योंकि उसमें हनु चलन नहीं होता।[3] काशिका में पशुभाग के लिए अष्टम शब्द का प्रयोग किया गया है। 'मानपश्वङ्गयोः कन्लुकौ च' (५ ३-५१) की व्याख्या में 'अष्टम पशुसमा भाग' कहा है।

श्वा—कुत्ता मानव का बड़ा पुराना मित्र है। कुर्-कुर् करने के कारण इसे कुक्कुर भी कहते थे।[4] ऊँची नस्ल के कुत्ते को कौलेयक कहते थे।[5] वह खेतों में फसल की रक्षा करता था। इक्षु के खेतों को शृगाल के खाने से बचाता था क्योंकि कुत्ते और शृगाल का स्वाभाविक विरोध है।[6] भाष्यकार कुत्ते की प्रकृति से परिचित थे। उन्होंने कहा है कि जब कुत्ता आत्मम्-स्थान की तलाश में होता है, तब वह हूँ-हूँ करता है।[7] वे इस बात से भी अवगत थे कि श्वा और वराह की शत्रुता जन्मजात होती है। इस शत्रुता को श्वावराहिका कहते थे। कुत्तों के रहने के लिए भी कुछ घरों में पृथक् घर बना दिये जाते थे यह संकेत गोष्ठश्व से प्राप्त होता है।[8] ये श्वगोष्ठ के स्वामी कहलाते थे जो व्यवसाय के रूप में कुत्ते पालने का काम करते थे। ये लोग श्वागणिक कहलाते थे।[10] श्वागणिक लोग निश्चित धन लेकर उपभोग के लिए कुत्ते देते थे। मृगया के लिए आखेटक लोग श्वगणिकों को साथ ले जाते थे। राजाओं के अपने निजी श्वागणिक होते थे। पागल या अवाञ्छित कुत्ते मरवा दिये जाते थे।[11] कुत्ता तड़प-तड़पकर बड़ी बेचैनी से मरता है, इसलिए श्वपान या 'कुत्ते

---

१ ५-२-२९, पृ० १७५।

२ ६ ३ १६, पृ० १९९।

३ उद्गीर्णस्य चावगीर्णस्य मन्थो, रोमन्थः। यद्यपि हनुचलन इति वक्तव्यमिह मा भूत् कीटो रोमन्थं वर्तयति।—३-१-१५, पृ० ५५।

४ ८-२ १ पृ० ११२ तथा ८-२-७८, पृ० १८०।

५ ४-२ ९६, पृ० २०२।

६ २ ४-१२, पृ० ४६७।

७ १ ३-२१ पृ० ९२ तथा ६-१ ४२, पृ० १६०।

८ ४-२ १०४ पृ० ३१०।

९ ४ २-७७ पृ० ५०४।

१० ७-३-८, पृ० १७७।

११ १ १ १०८ पृ० १८५।

की मौत' एक मुहावरा भी बन गया था। मरने के बाद कुत्ते सड़क पर घसीटते हुए ले जाये जाते थे। यह उपेक्षा और अपमान की भावना भी 'कुत्ते की मौत' में सन्निविष्ट है। भाष्यकार ने श्वपच को श्वपाक कहा है।[1] कुत्ते अपराधियों के वध करने के काम में भी लाये जाते थे। कभी-कभी नगर या गाँव की किसी गली में बहुत-से कुत्ते एकत्र होकर भूँकते[2] थे जिससे वहाँ से निकलना कठिन हो जाता था। कुछ लोग कुत्ते का मांस भी खाते थे।[3] ये लोग निम्नतम श्रेणी के थे। कुत्ते को लोग प्यार से रखते थे पुचकारते थे। एक स्थान पर 'कुत्ते को काटनेवाला चूक रहा है' ऐसा उल्लेख है। कुत्ते जब मरने को होते हैं तब एकान्त में जाकर पड़ जाते हैं। उनकी आँखें सूनी और ऊपर चढ़ी हो जाती हैं।[5] श्वा को लेकर व्याकरण में एक न्याय भी चल पड़ा था कि जैसे पूँछ काट देने पर भी कुत्ता अश्व या गधा नहीं बन जाता अपितु कुत्ता ही रहता है, वैसे ही एक भाग के नष्ट हो जाने पर भी पदार्थ वही रहता है, दूसरा नहीं बन जाता।[6] कुत्तों का मारने या वश्यता करनेवाली लेही को श्वाविध् कहते थे और उसके मांस आदि को श्वाविध। भाष्यकार ने श्व-भस्त्रिका का उल्लेख किया है। सम्भवतः यह सुहार की धौंकनी रही होगी जो चमड़े की बनती थी।[8]

मार्जार—मार्जार ग्राम्य प्राणी है। जो पाला भी जाता था और अपालित भी बस्ती में रहता था। भाष्यकार ने इसका मुख्यकार्य चूहे मारना बतलाया है।[9] मोटा बिलाव स्थूलौतु कहलाता था।[10] बिलाव काले और धब्बेदार भी होते हैं। इन्हें क्रमशः कालक और पृष्पक कहते थे।[11]

कुक्कुट—कुक्कुट पालने की प्रथा भी बड़ी प्राचीन है। पाणिनि ने स्वरों में ह्रस्व दीर्घ और प्लुत की पहचान के लिए कुक्कुट के स्वर का ही आश्रय लिया गया है।[12] मुर्गे का मांस भी खाया जाता था यद्यपि ग्राम्य कुक्कुट अभक्ष्य था।[13] कुक्कुट के अण्डों का बार-बार उल्लेख होने से अनुमान होता है कि कुक्कुट के अण्डे खाये जाते होंगे।[14] मुर्गा भूख लगने पर कुट-कुट् करता है,

---

१ ३ १ १०७ पृ० १८४।

२ ४ १ १३, पृ० ३४।

३ ३-१ १३४ पृ० १९०।

४ ६ १ १४ पृ० ८८।

५ श्वानः स्वल्पापि मुमूर्षव एकान्तशीलाः शूनाक्षाश्च भवन्ति ।—३-१-७ पृ० २९ ।

६. श्वा कर्णे वा पुच्छे वा छिन्ने श्वैव भवति नाश्वो न गर्दभः ।—१ १-५६ पृ० ३३९।

७. ४ ३-१५६, पृ० ३००।

८. ७-३-८ आ० ३।

९. ३-२-८४ पृ० २३४।

१० ६ १-९४ पृ० १५१।

११ ६ १ १५८, पृ० १९५।

१२ १ ९-२७।

१३ आ० १, पृ० ११।

१४ ६-३ ४९, पृ० ३२७।

इस ओर भी भाष्यकार की दृष्टि गई थी।[1] न जाने कितने सहस्र वर्षों से कुक्कुट प्रातर्जागरण में लोगों की सहायता करता रहा है। भाष्यकार ने एक चरण उद्धृत किया है—'सुन्दरि, मुर्गे बोलने लगे। सवेरा हो चला।'[2] कुक्कुट के पाँव हारिद्र (पीले) रंग के होते हैं।[3]

शूकर—शूकर पालित भी होते थे और आरण्यक भी। पालित शूकर मांस तथा बालों के लिए उपयोग में आते थे। शूकर के मांस में चर्बी विशेष होती है। ग्राम्य शूकर का मांस अभक्ष्य माना जाता था। बाल निकालने के लिए शूकर को बाँध देते थे फिर उसका एक-एक बाल खींचकर उखाड़ते थे।[5]

आरण्य पशु

मृग—आरण्यक पशुओं को हम दो भागों में बाँट सकते हैं—तृणाद्यभोजी तथा मांसभक्षी। अमांसभक्षियों में मृग मुख्य है। भाष्यकार ने उसे वातमज[6] अर्थात् वायु के समान शीघ्रगामी कहा है। मृगों की अनेक जातियाँ थीं। ऋष्य भी एक भेद था जिसकी मादा को रोहित कहते थे। चमड़ी पर दागवाले पशु जिन में हिरन भी सम्मिलित हैं, चर्मतिल कहलाते थे।[8] चर्मतिल मृग की पीठ पर चकत्ते रहते हैं। काले मृग को कृष्ण सारंग कहते थे।[9] और, मृग भी मृग की एक जाति थी।[10] इसकी पीठ पर श्वेत चकत्ते रहते थे। चमरी उस मृग को कहते थे जिसकी पूँछ का चमर बनाया जाता था। चमर के लिए चमरी का शिकार किया जाता था।[11] इसी प्रकार पुष्कलक गन्धमृग था।[12] इसकी नाभि में कस्तूरी मानी जाती थी। कस्तूरी एवं अंगलेप के लिए पुष्कलक का वध किया जाता था। द्वीपी भी मृग का भेद था जिसका चर्म अति सुन्दर होता था। द्वीपी का आखेट चर्म के लिए किया जाता था।[13] मृग का मांस खाया जाता था। मृगया का विषय होने के कारण ही इसका नाम मृग पड़ा। रुरु और पृषत् आदि के मृगों का उल्लेख भी भाष्यकार ने किया है।[14]

---

१ अपस्किरते कुक्कुटो भक्षार्थी।—१ १ १४२, पृ० १९०।
२ वदतनु, सम्प्रवदन्ति कुक्कुटाः।—१ १ ४८, पृ० ६७।
३ हारिद्रौ कुक्कुटस्य पादौ।—४ २ २, पृ० १६६।
४ भा० १ पृ० ११।
५ शिखा पाशेन शूकरी।—८-२ ४४, पृ० ११२।
६ ३-२-२८ पृ० २१५।
७ ६ ३-३४ पृ० ११८।
८ ८ २-८, पृ० ११४।
९ २ १ ६९ पृ० १२०।
१० ९-१-६९ पृ० १२५।
११ केशेषु चमरीं हन्ति।—२ ३ ३६, पृ० ४११।
१२ सीम्नि पुष्कलको हतः।—वही।
१३ चर्मणि द्वीपिनं हन्ति।—२-३-३६, पृ० ४११।
१४ ९-४-१९, पृ० ४६६।

पृषत धब्बेदार मृग थे। हरित और हरिण जाति की स्त्री हरिणी, रोहित की रोहिणी कही जाती थी।[1] मृगी के दूध से भाष्यकार परिचित जान पड़ते हैं। मृगी का क्षीर 'मृगक्षीर' कहलाता था। मृगी की जाति का पुमान् मार्गार कहा गया है।[3] मृगतृष्णा शब्द के निर्माण में मृग ही कारण रहा है। प्यासे मृग बालू में भागते हुए सूर्य की तेज किरणों को पानी की धारा मान लेते हैं यद्यपि वह वहाँ नहीं होती।[4] भाष्य में हरिण की एक जाति न्यङ्कु भी बतलाई गई है।[5]

मृग खेतों को चर जाते थे। इसलिए, खेतों की रक्षा के लिए कृषकों को सदा सजग रहना पड़ता था। फिर भी यह नहीं होता था कि मृगों के डर से जौ ही न बोये जायें।[6]

गवय—अन्य शाकभोजी वन्य पशुओं में गवय का उल्लेख भाष्य में हुआ है। गवय गाय के समान होता है और गाय को देखकर गवय को सरलता से पहचाना जा सकता है।

नीली गाय—नीली गौ गाय के समान ही होती है। यह आरण्य होती है और हिरन के समान भागती है। नीले रंग की सामान्य गाय 'नीला गौ' कहलाती थी।

सिंह—मांसाहारी वन्य जीवों में सिंह, शृगाल, वृक, तरक्षु आदि प्रमुख हैं। सिंह हिंस् धातु से वर्ण-विपर्यय होकर बना है।[9] व्याघ्र, सिंह आदि से परिपूर्ण वन का उल्लेख भाष्य में है।[10] सिंह का चर्म अनेक कामों में आता था। घर की शोभा तो वह था ही, वस्त्ररूप में भी धारण किया जाता था। व्याघ्र-जैसे पैर होने के कारण ऋग्वेद के एक ऋषि भी व्याघ्रपाद हुए हैं, जिनकी कृति 'वैयाघ्रपद्य' कही जाती है।[11] व्याघ्री का उल्लेख भी एक स्थान पर मिलता है।[12]

शृगाल—शृगाल को क्रोष्टु भी कहते थे। इसका स्त्रीलिंग रूप क्रोष्ट्री होता है। भाष्य[13] में शृगाल के 'हुआ-हुआ' करने का उल्लेख है।[14] शृगाल का कुत्ते से सहज वैर होता है।[15] शृगाल

---

१ १-२ ६४ पृ० ५७३।

२ ६ १ ४२, पृ० १२७।

३ ४ १ १२० पृ० १४२।

४ मृगतृष्णावत्। यथा हि मृगास्तृषिता भ्रान्ता धारा पश्यन्ति न च ताः सन्ति।—४ १ ३ पृ० १७।

५ १-२-७ पृ० ५८।

६ न च मृगाः सन्तीति यवा नोप्यन्ते।—१ १ १९, पृ० २५१।

७ गौरिव गवयः। यस्य गवयो निर्ज्ञातः स्याद्गौरनिर्ज्ञातः तेन कर्तव्यं स्यात् गवय इह गौरिति।—२ १-५५, पृ० ३०८।

८ ४ १ ४२, पृ० ५५।

९ ३-१ १२३ पृ० १९१।

१० ५ २ ११५, पृ० ४१८।

११ १ १-७७, पृ० ३५२।

१२ ४ १ ४८, पृ० ६०।

१३ ७-१-९६ पृ० ९२।

१४ १ ३ २१ पृ० ६२।

१५ २-४ १२, पृ० ४६७।

को मरुव भी कहते थे।[1] शृगालों का वासस्थान वन में ही है।[2] बस्ती में लोग उन्हें मार डालते हैं किन्तु यदि वन में उचित आहार न मिला, तो वे कृश हो जाते हैं।

वृक—पतंजलि ने वृक का उल्लेख बार-बार किया है।[3] वृक से लोग बहुत डरा करते थे। वृक गाँवों की झाड़ियों में रहते थे और भेड़-बकरियाँ उठा ले जाते थे। वे प्रायः आदमी पर भी चोट करते थे। यह भाष्य में बिखरे अनेक उदाहरणों से स्पष्ट है। 'तुम्हें पापधी वृक न पकड़ सकें'[5] यह आशीर्वचन भी इस ओर संकेत करता है। वृक का भय वन में होकर यात्रा करनेवालों को विशेष रहता था। जो चतुर होते थे वे पहले ही सोच लेते थे कि यदि वृक ने मुझे देख लिया तो मृत्यु निश्चित है, अतः वे उस ओर जाते ही नहीं थे।[6] वृक का स्त्रीलिंग वृकी होता है। श्रेष्ठ जाति की वृकी को वृकति कहते थे।[7] वृक बहुत चालाक प्राणी होता है। वह छिपकर तिरछा देखता है और चुपके-चुपके पीछे से आकर आक्रमण करता है। इसी कारण 'वृक के समान देखनेवाला' 'वृक के समान वंचक' ये विशेषण भी व्यवहार में थे।[9]

शल्यक—शल्यक आरण्यक पशु है, जिसके शरीर पर रोमों के स्थान पर काँटे रहते हैं। पंच पंचनखों में भी इसकी गणना है। शल्यक के काँटे इतने तीक्ष्ण होते हैं कि कुत्ता उसका कुछ नहीं बिगाड़ सकता उल्टे वही कुत्ते को बींध डालती है। कुत्ते को घायल करनेवाली होने के कारण ही उसे श्वाविध् कहते हैं।[10] श्वाविध् का मांस श्वाविधिक कहलाता है।

शश—आरण्यक वराह, महिष और कुक्कुट का उल्लेख ऊपर हो चुका है। लोम और नख वाले ये शल्यक, शृगाल, सिंह, कुत्ता आदि पशु अपवित्र माने जाते थे और इनका स्पर्श कर शुद्ध होने का विधान था।[11] आखेट-पशुओं में शश महत्त्वपूर्ण था।[12] उसका उल्लेख भी एक स्थान पर हुआ है।

ऋक्ष—ऋक्ष हिंसक पशु है। इसे भालुक भी कहते हैं।[13] भाष्यकार ने भल्लूक शब्द का भी व्यवहार किया है जिसका अर्थ स्पष्ट है।[14]

---

१ १.१.४७, पृ० १८८।
२ ७-१.९६, पृ० ९२।
३ १.४-२, पृ० १२७।
४ वही।
५ मा त्वा वृका अघायवो विदन्।—३.१-८, पृ० १४।
६. स एव मनुष्यः प्रेक्षापूर्वकारी भवति य पश्यति यदि मां वृका पश्यन्ति ध्रुवं मे मृत्युरिति। तं वृकं सम्प्राप्य निवर्तते।—१.४-२७, पृ० ११२।
७ १.१.३५, पृ० १२२।
८ वही।
९. वृकवञ्ची, वृकप्रेक्षी।—१-२-८०, पृ० २७३।
१० आ० १ पृ० ४० तथा ४.१.१५१, पृ० २७०।
११ लोमनखं स्पृष्ट्वा शौचं कर्तव्यम्।—आ० २, पृ० ६२।
१२ आ० १ पृ० ३२।
१३. ७-३.४५, पृ० १८९।
१४ १.४.६०, पृ० १११।

जल-जीव—नक्र[1] और ग्राह[2] जल के भयंकर मांसाहारी जीव हैं।

गोधा—जलीय जीवों में मकर और नक्र के साथ गोधा का स्थान है। गोधा के पुमान् को गौधेर कहते थे।[3] एक स्थान पर कहा है कि गोधा सर्प जाति की नहीं होती। केवल सरक-सरककर चलने के कारण ही उसे अहि नहीं कह सकते।

कच्छप—कच्छ (जलतट) से पीने के कारण इसे कच्छप कहते हैं।[5] कच्छप के स्त्री लिंग को कच्छपी या कूर्मी कहते थे।[6]

मण्डूक—मण्डूक उछल-उछलकर चलते हैं। व्याकरण में 'अधिकार' भी इसी प्रकार चलते हैं। बीच में सूत्रों को छोड़कर वे मण्डूक की तरह अगले सूत्र में अनुवृत्त होते हैं।

मत्स्य—मत्स्य भोजन के काम आते थे और आते हैं। तालाब से जो कोई मछली पकड़ कर लाता था वह काँटों-सहित पूरा-पूरा ले आता था और घर में लाकर उनके काँटे साफ करता था और उन्हें टुकड़े-टुकड़े करता था। मत्स्य का एक भेद 'विसार' भी होता है। तिमिंगिल भी मत्स्य को कहते हैं जो तिमि (बड़े आकार की मछली) को निगल लेती है। तिमिंगिलगिल तिमिंगिल को भी निगल लेती है।[8] मछली जलजीव है। जब वह चलती है, तब पानी और वह दोनों साथ-साथ चलते दिखते हैं। मत्स्य का स्त्रीलिंग रूप मत्सी होता है। मत्स्य का शिकार करनेवाला मात्स्यिक कहलाता था। इसी प्रकार मत्स्य के विशेष प्रकार, शफर और शकुल का शिकार करनेवाले को शाफरिक और शाकुलिक कहते हैं। मीन का शिकारी मैनिक कहा जाता था।[9]

पक्षी—पक्षी को शकुनि भी कहते हैं और शकुन्त भी। भाष्यकार ने कहा है कि पक्षी तेज चलन के कारण आगे से उड़ते ही दूर पीछे दिखाई देते हैं।[12]

काक—पक्षियों में काक सबसे धूर्त होता है। काक की सन्तान भी काक कही जाती है।[13]

---

१ ६ ३-७५।

२ ७-४ ४१ पृ० २३५।

३ ४ १ १२० पृ० १४२।

४ नहि गोधा सर्पन्ती सर्पणादहिर्भवति।—१ १ २४, पृ० ११२।

५ ३-२-४ पृ० २०९।

६ ६ ३-१४ पृ० ३१७।

७ मण्डूकप्लुतयोऽधिकाराः। यथा मण्डूका उत्प्लुत्योत्प्लुत्य गच्छन्ति तद्वदधिकाराः।—१ १ ३ पृ० ११२।

८ १ १ १९, पृ० ५११।

९ ६ ३-७० पृ० ३४०।

१० ८ ३-७९, पृ० ३५१।

११ ४ १-६३ पृ० ७४ तथा १ १ ६८, पृ० ४३५।

१२ अनुलय मानुपातित्वात् पुरस्तादुत्पतिता पश्चाद्दृश्यते।—आ० ९, पृ० ४२।

१३ १ १ ४५, पृ० २७८।

काक का स्त्रीलिंग रूप काकी होता है।[1] काक का कार्ष्ण्य प्रसिद्ध है।[2] काक और उलूक का सहज वैर है।[3] इसको आधार मानकर पंचतन्त्र के 'काकोलूकीय' तन्त्र की रचना हुई है। भाष्य में काकोलूकम् को शाश्वतिक विरोध के उदाहरण के रूप में ग्रहण किया है। कौए की बोली को वाश्र कहते थे। एक स्थान पर भाष्यकार ने विरोधी पर कटाक्ष करते हुए कहा है कि कौआ बोल गया इसलिए अधिकार की निवृत्ति नहीं हो जाया करती। काक कभी-कभी बाज के समान झुककर चोट करता है। इसलिए, 'कौआ श्येन के समान आचरण करता है'[5] यह उदाहरण भाष्यकार ने दिया है। काकतालीयन्याय (काकस्यागमनं तालस्य च पतनम्) काक को आधार मानकर ही संस्कृत में चल पड़ा था।[6]

श्येन—श्येन का उल्लेख भाष्यकार ने प्रायः काक के साथ ही किया है। श्येन की सन्तान भी श्येन ही कही जाती थी।[7] श्येन के समान पैरवाले को श्येनपाद् कहते थे। श्येन छोटी छोटी चिड़ियों का शिकार करता है। वह बटेर को मार डालता है।[8]

कपोत—कपोत प्रवत् को प्यार करता है और उत्सुकतापूर्वक उसकी प्रतीक्षा[9] करता है। यह मांसाहारियों के भोजन का अंग रहा होगा या औषध-रूप में उसका शोरबा दिया जाता होगा जो 'कापोत रस' इस कथन से स्पष्ट है।[10] कपोतों के समूह को कापोत कहते थे।[11] कपोत की सन्तान कापोति कहलाती थी।[12]

मयूर—मयूर को भाष्यकार ने व्यंसक (धूर्त) कहा है।[13] मयूर का नृत्त तो सुविदित ही है।[14] मयूर और मयूरी साथ-साथ नृत्य करते हैं।[15] मयूर अपनी प्रिया को प्रसन्न करने के लिए नाचता है। मयूरी को इक्ष्वाकु भी कहते थे।[16] जिस ऋतु में मयूर विशेष नाचते हैं, उसे कलापी काल कहते थे।[17] मयूरी की पूंछ कबर होती है।[18]

कोकिल—वनगुल्म के भीतर विहार करनेवाली कोयल यदि वन से बिछुड़ जाय तो उसका स्मरण करेगी ही।[19] वसन्त ऋतु को अन्यकोकिल कहते थे, क्योंकि उसमें कोयल विशेष रूप

---

१ १ ३-४२, पृ० १२८।
२ २ २-८ पृ० १४३।
३ २-४ १२ पृ० ४६७।
४ ३-१-८, पृ० ३६।
५ २ १ ३ पृ० २६७।
६ १ १ ७५, पृ० २०८।
७ १ १-५७ पृ० १५३।
८ ६-१ ४८, पृ० ७९।
९ कपोत सारवं कम्पमानो।—७-३-८७, पृ० २१२।
१० ४ १ १५६ पृ० १६७।
११ ४-२-३६ पृ० १७८।
१२ ४ १ ९० पृ० १०९।
१३ २-१-७२, पृ० ३३०।
१४ ५-३ १७,
१५ प्रियां मयूरः प्रतिनर्तीति—पृ० ५१४, ७-१-८७, पृ० २१२।
१६ ४ १ ११, पृ० ७६।
१७ ४ ३-४८, पृ० २३५।
१८ ४ १-५५, पृ० ६६।
१९ २ ३ १७, पृ० ८७।

से बोलती थी।[1] कोकिल की बोली को अव्यक्त कहा है। उसे व्याहृत भी कहते थे।[2] स्त्री-कोकिल को पिकी कहते थे।[3]

हंस—हंस संस्कृत के साहित्यकारों एवं तार्किकों का प्रिय और आदर्श रहा है। भाष्य में स्त्री-हंस को वरटा कहा है।[4] हंस शब्द हन् धातु से बना है, जिसका अर्थ है मार्ग का हनन (गमन) करनेवाला।[5] भाष्यकार ने जल के समीपवासी होने की दृष्टि से हंस चक्रवाक को एक साथ द्वन्द्वैकत्व के उदाहरण के रूप में रखा है।[6]

शशघ्नी—भाष्य में शशघ्नी नामक शकुनि का भी उल्लेख मिलता है।[7]

उलूक—उलूक का उल्लेख केवल काक के शाश्वतिक विरोधी के रूप में हुआ है।[8] उलूक की बोली भयंकर होती है।[9] शाला की आकृति उलूक के पंख के समान और सेना की व्यूह रचना उलूक की पूँछ के समान की जाती थी।[10]

बक—बक-समूह को बलाका कहते थे। बलाका जब आकाश में उड़ती है तब उसकी शुक्लता दर्शनीय होती है।[11] बलाका सूर्य को उद्देश्य कर उड़ती है।[12]

चक्रवाक—यह जलीय पक्षी नदी के किनारे रहता है।[13] चक्रवाकी को कोकी भी कहते हैं।[14]

दार्वाघाट—कठफोड़ को दार्वाघाट कहते थे। यह लकड़ी में छेद करता है।[15]

शुक—शुकी का उल्लेख केवल एक स्थान पर हुआ है।[16] शुक की चर्चा खञ्जन और उलूक के साथ आई है।[17]

---

१ अवकूजः कोकिलयाऽवकोकिलो वसन्तः ।—२-२ १८, पृ० १५० ।
२ २-१ १७, पृ० ४५१ ।
३ ४ १ ११ पृ० ७४ ।
४ हंसस्य वरटा योषित् ।—४ १-१४ पृ० ११८ ।
५ हन्तेर्हंसः हन्त्यध्वानमिति ।—१ १ ११ पृ० ४३ ।
६ २-४ १२, पृ० ४६१ ।
७ ३-२-५१, पृ० २१६ ।
८ २-४ १२, पृ० ४६७ ।
९ ४-२-४५, पृ० १८१ ।
१० ४ १-५६, पृ० १९१ ।
११ २-२-८ पृ० ३४१ ।
१२ १ १-५८ पृ० ३७६ ।
१३ २ ४ १२ पृ० ४६६ ।
१४ ४-१ ११ पृ० ७४ ।
१५ ३-२ ४९ पृ० २१८ ।
१६ ४ १ ११ पृ० ७४ ।
१७ ४ २ ४५ पृ० १८१ ।

चटका—छोटी चिड़िया गौरैया को कहते हैं।[1] चटका के अपत्य को चाटकैर कहते थे।[2]

सुपर्ण—गरुड़ का दूसरा नाम सुपर्ण है जो पंखों की सुन्दरता के लिए प्रसिद्ध है।[3]

क्रौंच—क्रौंच का उल्लेख कोकिल के साथ हुआ है।[4] यह रामायण का प्रेरक पक्षी हंस भारतीय है।

अंगारक—अंगारक विशेष पक्षी का नाम है।[5] सम्भवतः यह नाम उनके लाल या काले रंग के कारण पड़ा है। इनकी स्त्रियों को कालिका कहते थे।

कृकवाकु—मुर्गे का दूसरा नाम है।[6]

कपिंजल—चकोर को कपिंजल भी कहते थे। चकोर का अपत्य कापिंजलि कहलाता था।

कुररी—बाज की जाति का मत्स्यभोजी पक्षी है।

किकिदीवि—यह नीलकण्ठ है, जिसे चाष भी कहते थे।[9] किकि नारिकेल वृक्ष का नाम है। उसपर विशेष रहने या क्रीडा करने के कारण किकिदीवि नाम पड़ा जान पड़ता है।

गृध्र—गृध्र मांसाहारी पक्षी है। गृध्र-सम्बन्धी वस्तु को गार्ध्र कहते हैं।[10]

कंक—सारस पक्षी का नाम था।[11] इसके पंख बाण के अग्रभाग में लगाये जाते थे।

वर्तिका—छोटा-सा पक्षी बटेर, जिसे श्येन झपट लेता है।[12]

विष्किर और विकिर पक्षी का सामान्य नाम है।[13] पत्रों के कारण ही पक्षी संज्ञा बनी है। पंखों के मूल को पक्षति कहते थे।[14]

क्षुद्र जन्तु—इनके अतिरिक्त अनेक क्षुद्र जन्तुओं के नाम यत्र-तत्र भाष्य में आये हैं। उनके मत से जो प्राणी कुचल देने पर भी न मरें वे क्षुद्र माने जाने चाहिए। किन्तु, क्षुद्र जन्तु की यह परिभाषा मान लेने पर मच्छर, जूं आदि क्षुद्र जन्तुओं की परिधि में न आ सकेंगे। इसलिए, उन्होंने अस्थिविहीन जन्तुओं को क्षुद्र माना। जिनमें अपना रक्त नहीं होता एवं सहस्रों की संख्या

---

१ ४.१.१२८ पृ० १४२।
२ ४-१.६१ पृ० ७४।
३ ४-१.१४, पृ० ३८।
४ ४.१.१२०, पृ० १४२।
५ अङ्गारका नाम शकुनयः। तेषां कालिकाः स्त्रियः।—६.१.१४, पृ० ११८।
६ ४.१.६६ पृ० ७९।
७ ४-१-९०, पृ० १०९।
८ ४-१-९१ पृ० १२५।
९ ४-२-३९, पृ० १८१।
१० ४.३.१५६, पृ० २६९।
११ १.४.२३ पृ० १५५।
१२ ६.१.४८, पृ० ७९।
१३ विष्किरः शकुनौ विकिरो वेति वक्तव्यम्।—६.१.१५० पृ० १९२।
१४ ५.२.२५, पृ० १०२

में मारने पर भी मनुष्य पाप का भागी न बने वे क्षुद्र जन्तु माने जाने चाहिए। सबसे सीधी परिभाषा यह है कि नकुल (नेवले) के आकार तक के प्राणी क्षुद्र जन्तु होते हैं।[1] भाष्य में निम्नलिखित क्षुद्र जन्तुओं के नाम आये हैं—

नकुल—नकुल का उल्लेख सर्प के स्वाभाविक विरोधी के रूप में हुआ है।[2] नकुल गरम स्थान पर एक क्षण भी नहीं टिकता। काक-उलूक, श्वा-वराह और सर्प-नकुल जन्मजात शत्रु होते हैं। इसी बात को लेकर अस्थिर व्यक्ति के व्यवहार के लिए 'अवतप्ते नकुलस्थितम्' कहावत चल पड़ी थी।[3]

सर्प—सर्प चिरकाल से मनुष्यों का घातक रहा है। प्रतिवर्ष हजारों मृत्युएँ सर्प के काटने से होती थीं। 'सर्प द्वारा मारा हुआ' कहकर भाष्यकार ने इस ओर संकेत किया है।[4] सर्प वल्मीक में रहता है।[5] काले साँप को कृष्णसर्प कहते थे। काले रंग का हर साँप कृष्णसर्प नहीं कहलाता था। जहाँ जाति न बतलानी हो केवल काले रंग का कोई भी साँप हो वहाँ समास न होकर 'कृष्ण सर्प' ऐसा प्रयोग होता था। इसीलिए, काले साँप (जाति) वाला वल्मीक इस अर्थ में 'कृष्णसर्पवान् वल्मीकः' प्रयोग होता था और साधारण सर्प अर्थ में 'कृष्णसर्पो वल्मीकः' प्रयोग होगा।[6]

साँप सरकता चलता है, इसीलिए उसका नाम 'सर्प' पड़ा है। उसकी चाल को सृप्त कहते थे। गाँव के पास या बीच में सर्पण के चिह्न देखकर लोग साँप निकलने का अनुमान करते थे। साँप जब क्रोध में होता है, तब फन उठाकर फुफकारता है। इस अवस्था में सर्प को 'ओवायमान' कहते थे। साँप को मारना बुरा नहीं माना जाता था। साँप के फन को दर्वि कहते थे।

वृश्चिक—वृश्चिक को शाड भी कहते थे। शाड का अर्थ है शड (डंक)-सहित।[7] वृश्चिक को मणिपुच्छी और विषपुच्छी भी कहते थे।[8]

---

१ क्षुद्रजन्तवः (क्षुद्रजन्तवः)। यद्येवं पूर्वाग्निमम् कीटपिपीलिकमिति न सिध्यति। एवं तर्ह्यनस्थिकाः क्षुद्रजन्तवः अथवा येषां स्वं शोणितं नास्ति ते क्षुद्रजन्तवः अथवा येषामाञ्जलिसहस्रेण न पूर्यते ते क्षुद्रजन्तवः। अथवा नकुलपर्यन्ता क्षुद्रजन्तवः।—२ ४-८, पृ० ४६४।

२ ४ २ १०४ पृ० २१०।

३ अवतप्ते नकुलस्थितं त एतत्।—१ ४-११ पृ० १४३।

४ २ १ १२ पृ० २८५।

५ २ १ ६९, पृ० ३२३।

६ जात्याख्यायामभिसम्बन्धः क्रियते। कृष्णसर्पो नाम सर्पजातिः साऽस्मिन् वल्मीकेऽस्ति। यदा ह्यन्तरेण जातिप्रत्यभिसम्बन्धः क्रियते कृष्णसर्पो वल्मीक इत्येवं तदा भविष्यति।—२ १ ६९, पृ० ३२६।

७ २ ३-६७ पृ० ४५४।

८ ३ १ ११ पृ० ४५।

९ ७-३ १०९ पृ० २१७।

१० ८ ३-५६ पृ० ४३६।

११ ४ १-५५, पृ० ६९।

मूषिक—नकुल सर्प का और सर्प मूषिक का शत्रु है। मूषिक को आखु और मार्जार को आखुहा कहते थे। मूषिका का पुमान् मौषिकार कहलाता था।[1]

दंश—दंश को पतंग कहते थे।[2] चींटियाँ इन्हें खींचकर बिल में ले जाती और भक्ष्य बनाती हैं।

मकड़ी—इसे तन्तुवाय भी कहते थे क्योंकि यह तन्तुओं से जाल बनाती है।[3]

पिपीलिका—चींटी पतंग का मुख खा जाती है, ऐसा एक स्थान पर उल्लेख है।[4]

मक्षिका—मक्षिका से भाष्यकार का तात्पर्य मधुमक्खी से है।[5] माक्षिक मधु की संज्ञा है। इसे मामुत भी कहते थे।

यूका—यूँ बहुत छोटा कीड़ा है। केशों से निकली यूका का उल्लेख भाष्य में है।[6]

लिक्षा—यह यूका के अण्डे के समान होती है। इसकी चर्चा क्षुद्रजन्तु के विवेचन में आ ही गई है। भाष्य में उल्लिखित जन्तुओं में यह क्षुद्रतम है।

ऊपर वर्णित जीवों में पालतू प्राणी तो निश्चित ही भारत के आर्थिक जीवन के अंग थे। आरण्यक पशुओं ने कुछ फसल को चरकर, कुछ आहार का अंग बनकर और कुछ पालतू पशुओं के भक्षक के रूप में आर्थिक जीवन को प्रभावित करते थे। पक्षियों में कुछ मांस द्वारा आहार के अंग थे या जन-जीवन में सहचर या मित्र का काम देते थे। जलीय जन्तुओं में मत्स्य भोजन का अंग था। इनमें अनेक जन्तुओं का चर्म उपयोग में आता था। क्षुद्र जन्तुओं में भी उन्हीं का उल्लेख हुआ है जो या तो मारक या पीड़क थे या घनिष्ठ सम्पर्क में आते थे।

पञ्चनख—पाँच नखवाले पशुओं में पाँच को शास्त्र में भक्ष्य माना था। वे थे—शशक शल्यक शल्की कूर्म और गोधा। ग्रामशूकर और ग्रामकुक्कुट अभक्ष्य थे। आरण्य शूकर और कुक्कुट भक्ष्य माने जाते थे।[7]

---

१ ४ १ १२० पृ० १४२ ।

२ १-२-४, पृ० २०९ ।

३ १-२-७७ का० ।

४ व्याददते पिपीलिकाः पतङ्गमुखम् ।—१ ३ २० पृ० ११ ।

५ ४ १ ११६, पृ० २४९ ।

६ निष्केशी यूका ।—४ १-५४ पृ० ६९ ।

७. पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः। अभक्ष्यो ग्रामकुक्कुटः, अभक्ष्यो ग्रामशूकरः ।—का० १ पृ० ११ ।

## अध्याय ४

# शिल्प

**क्षेत्र और उद्देश्य**—भाष्यकार ने पाणिनि के समान कला और कौशल दोनों के लिए शिल्प शब्द का प्रयोग किया है। उनके शिल्पी की श्रेणी में एक ओर गायक, वादक आदि आते हैं[1] तो दूसरी ओर वाद्यों में निपुण ताल देनेवाले वादक।[2] मार्दङ्गिक, पैठरिक, माड्डुकिक, झार्झरिक और दार्दुरिक भी शिल्पी हैं[3] और पाणिघ, ताडघ भी। रजक, रञ्जक, कुम्भकार, तन्तुवाय[4] और नापित[5] भी शिल्पी हैं। जिनका शिल्प मृदंग है उनके लिए प्रयुक्त होनेवाले मार्दंगिक शब्द की निष्पत्ति पर शंका करते हुए उन्होंने कहा है कि शिल्प के कारण वादक को मार्दंगिक कहा जाय, तो कुम्हार को पहले मार्दंगिक कहना चाहिए, क्योंकि मृदंग का मुख्य शिल्पी वही है। इस शंका के समाधान के लिए उन्होंने शिल्प का अर्थ 'शिल्प के समान शिल्प' माना है, जिससे कुम्हार के समान ही मृदंग का जो अन्य शिल्पी (वादक) है, उसके लिए भी मार्दंगिक शब्द का व्यवहार हो सकता है। जो बात मार्दंगिक के विषय में है, वही बात पैठरिक, वैणिक, पाणविक, झार्झरिक आदि के विषय में कही जा सकती है। इसी प्रकार, एक जुलाहे की अपेक्षा अधिक अच्छे मसाले से बोकर अधिक मुलायम वस्त्र उत्पन्न करनेवाले जुलाहे के शिल्प की प्रशंसा की गई है।[8] एक बार दाढ़ी-मूँछ बनवाकर और बाल कटवाकर कभी-कभी लोग फिर से क्षौर कराने बैठ जाते थे। इसका कारण उनके आर्थिक सामर्थ्य की विशेषता या शिल्पी (नाई) की अधिक योग्यता ही थी।[9] इस प्रकार, पतंजलि के शिल्प का क्षेत्र हाथ से काम करने में चतुर नाई से लेकर वादक, नर्तक और गायक तक है। शिल्पियों की अपने कार्य में प्रवृत्ति शिल्प की उपासना के लिए नहीं थी। वे अपनी उन्नति के लिए

---

१ १ १ १३५, १३६, १३७ तथा ४ ४ ३५, ३६।

२ १ २-५५ ।

३ ४ ४ ३५ ।

४ ३-१ १४५ ।

५ ६ ३-७६ ।

६ ६ २ ६९ ।

७. किं यस्य मृदङ्गः शिल्पं स मार्दङ्गिकः? किं चातः? कुम्भकारे प्राप्नोति। एवं तर्हि उत्तरपदलोपो द्रष्टव्यः। शिल्पमिव शिल्पम्। मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य मार्दङ्गिकः, पैठरिकः।—४ ४-५५, पृ० २८०।

८. ५ ३-५५, पृ० ४२६।

९. ६ १ १२७ पृ० १८०।

कार्य करते थे। अच्छी कृति से उनका उद्देश्य होता था पारिश्रमिक और नये प्रशंसक ग्राहक पाना।[1]

गायक, वादक पाणिघ और तालव के अतिरिक्त भाष्य में निम्नलिखित शिल्पियों का उल्लेख है—

**कुलाल**—भारतीय ग्रामों में मिट्टी के पात्रों का चलन बहुत अधिक रहा है। घट तो प्रायः सभी मिट्टी के होते थे। घट बनाने के कारण कुलाल को कुम्भकार कहते थे। कुलाल के लिए कुम्भकार नाम का ही प्रचलन अधिक था।[2] जिसे घट की आवश्यकता होती वह कुम्हार के घर जाकर घट बनाने का आदेश देता।[3] कुम्हार गीली मिट्टी का पिण्ड लेता। पिण्ड को तोड़-मोड़ कर छोटे-बड़े घट बनाना चाहता तो गीली मिट्टी से छोटी बड़ी कुण्डियाँ या नादें तैयार करता था।[4] बड़े-बड़े मटके चतुर कुलाल ही बना सकता था जिसे महाकुम्भकार कहते थे।[5] वह मिट्टी के खिलौने बनाता था[6] धातुओं के साँचे और धातुओं का मिट्टी से बना भाग तैयार करता था।[7] खाने के लिए कटोरियाँ (शराव) जो यज्ञ के भी काम आती थीं[8] कुम्हार बनाता था। यज्ञार्थ छोटी घटियाँ उसी से प्राप्त होती थीं।[9] घट और घटी मिट्टी के दो पृथक् पिण्डों से बनाई जाती थीं जो कपाल कहलाती थीं।[10] कुलाल के बनाये पात्रों को कौलालक कहते थे।[11]

**तक्षा**—तक्षा ग्राम-जीवन का अति महत्त्वपूर्ण अंग था। वह हल की मूठें तथा अन्य काष्ठ-भाग बनाता था।[12] लकड़ी छीलता और उससे कपाट तथा छत में डालने की कड़ी तैयार करता था।[13] कृषि की उपज ढोनेवाली तथा सवारी के काम आनेवाली गाड़ियों का निर्माण तक्षा के भरोसे था।[14] यज्ञ के लिए आवश्यक यूप भी वही छीलता था।[15] छीलने तराशने का काम करने के

---

१ ३-१ २६, पृ० ७७ ।

२ १ १ ३, पृ० ३१ ।

३ आ० १, पृ० १७ ।

४ मृत् क्याविशतहस्त्या युक्ता पिण्डो भवति। पिण्डाहृतिमुपमृद्य घटिकाः क्रियन्ते। घटिकाहृतिमुपमृद्य कुण्डिका क्रियन्ते।—आ० १, पृ० १६ ।

५ ३-१-९९, पृ० १६७ ।

६ ४ ४ १४ ।

७ ४ ४-५५, पृ० २८० ।

८ १ १-७९, पृ० ४६७ ।

९ ६ ४ १००, पृ० ५५४ ।

१० १ १ ४४, पृ० २५१ ।

११ आ० १ पृ० १९ ।

१२ ४-३ ११६, पृ० ९५० ।

१३ ८-२-१, पृ० ३२७ ।

१४ ७-१-७३, पृ० ६४ ।

१५ २ ३-५, पृ० ४०८ ।

१६ ७-१ १९, पृ० ४४ ।

कारण ही उसे तक्षा कहते थे।[1] तक्षा के साधनों में भाष्यकार ने वासी (बसूला) का उल्लेख किया है।[2] काशिकाकार ने भिन्नार्थक में शस्त्री के रूप में आरा का उल्लेख किया है। शस्त्री से भिन्न अर्थ में आरा के स्थान पर आरि शब्द प्रचलित था। यह आरा बढ़ई का प्रचलित आरा था।[3] तक्षा यूप और शकटादि के लिए अलग-अलग काष्ठ-खण्ड तैयार कर लेता था।[4] शकट के अनेक अंग होते हैं—चक्र,[5] नेमि,[6] आर, नाभि[6] व अक्ष। तक्षा सबको अलग-अलग बनाकर उनका संयोजन करता था।[7]

रथकार—रथकार का काम और कठिन था। रथकार तक्षा से अलग होते थे जो मुख्यतः रथ बनाने का ही काम करते थे। रथ दोनों प्रकार के बनते थे—चलते समय शब्द करनेवाले और निःशब्द चलनेवाले।[8] शब्द करनेवालों (रथों) में श्रोताभिराम ध्वनि की व्यवस्था की जाती थी। बैठनेवालों के आराम के लिए कपड़े, चमड़े या सफेद कम्बल रथों पर मढ़ दिये जाते थे।[9] रथकारता स्वतन्त्र व्यवसाय था। रथकार साधारण तक्षा से ऊँची कोटि का होता था। उसे कुल्हाड़ी हाथ में लेकर ऐसे बड़े वृक्ष की लकड़ी काटनी होती थी[10] जो रथ के योग्य हो क्योंकि रथ के पहिये बहुत मजबूत होते थे।[11] शिंशपा का वृक्ष इसके लिए विशेष उपयुक्त माना जाता था। चतुर रथकार को नागरक रथकार कहते थे।[12] नागरक शब्द प्रावीण्य का बोधक था।

तक्षा चाहे साधारण हो या रथकार, दो प्रकार के होते थे—ग्रामतक्ष और कौटतक्ष।[13] ग्रामतक्ष गाँव के सभी निवासियों का काम करता था। वह उनके घर पर जाकर भी टूट-फूट ठीक करता था। इसके लिए उसे वर्ष में एक या दो बार फसल तैयार होने पर एक निश्चित अन्न

---

१ ३-१-७१ तथा ३-१-३६ पृ० २९२ ।
२ ४-१-३ पृ० १८ ।
३ ३ ३ १०४ का० ।
४ ५ १ ३६ पृ० २९२ ।
५ ३ २ १७१ पृ० २७८ ।
६ वही।
७ यदेव हि तक्ष्णतक्षकाणां अवतक्षणं तत्सम्यग्विनियुज्यते—नाभिनेमिरथमिति ।—५ १-२, पृ० २९९ ।
८ ५-४-७८ पृ० ५०१ ।
९ १ २ ७५ पृ० ५३५ ।
१० ८ १ ३० पृ० ९८० ।
११ ४-२-१० ।
१२ ४ १ ३ पृ० १८ ।
१३ ५ ४-७४ पृ० ५०२ ।
१४ ५ १ २ पृ० २९७ ।
१५ ४-२-१२८ काशिका।
१६ ५ ४-९५ ।

राशि मिलती थी। कौटतक्ष स्वतन्त्र व्यवसाय करता था। वह अपने घर बैठकर काम करता था और किये काम के लिए उचित मूल्य लेता था। राजतक्ष अपना स्वतन्त्र व्यवसाय नहीं कर पाता था। राजकर्म में प्रवृत्त होने पर उसे न अपने व्यवसाय के लिए अवकाश था और न अधिकार।[1] राजतक्ष होना गौरव की बात मानी जाती थी। प्रत्येक गाँव में तक्षा का एक घर होता ही था। किसी किसी ग्राम में दस-पाँच घर भी होते थे।[2]

लकड़ी छीलते समय बढ़ई जिस काष्ठ पर रखकर अन्य काष्ठ छीलता है, उसे उद्धन कहते थे।[3] तक्षा की सन्तान को ताक्ष्ण्य या ताक्षण्य कहते थे।[4] ताक्षण प्रयोग उत्तर में ही प्रचलित था।

धनुष्कार—धनुर्युद्ध का प्रचलन होने के कारण धनुर्विद्या शिक्षा का महत्त्वपूर्ण अंग थी। गाँवों में लोग बाण चलाने का अभ्यास करते थे।[5] एतदर्थ कुछ लोग धनुष बनाने का ही काम करते थे जो धनुष्कार कहलाते थे।[6]

अयस्कार—भाष्य में तक्षा के साथ ही अयस्कार का उल्लेख मिलता है। वास्तव में एक दूसरे के पूरक होने के कारण आज भी लोहार-बढ़ई साथ-साथ याद किये जाते हैं। राजस्थान से निकली हुई मायावर जाति 'लुहार-बढ़ई' आज भी दोनों साथ काम करती हैं। अयस्कार को अयस्कृत् भी कहा है। कुण्टिलिका (संड़सी) से पकड़कर लोहे का पीटने के कारण उसे कौटिलिक भी कहते थे।[7]

तक्षा के समान अयस्कार भी कृषि के लिए आवश्यक औजार बनाता हल के फाल पीटकर नुकीले करता एवं कील-कांटे बनाता था। 'रज्जु या अयस् (लोहे) के तार से बंधा हुआ काष्ठ खींचा जाता है'[8] ऐसा उल्लेख भाष्य में हुआ है। 'लोहे के तार या शृंखला से कील में जुड़ा हुआ अर्थात् शृंखला से खूंटे में बंधा हुआ पशु उससे सम्बद्ध माना जायगा'[9] यह कथन भी एक स्थान पर मिलता है। इससे स्पष्ट है कि लोहे के तारों शृंखलाओं (लम्बी जंजीरों) और कीलों तथा पशुओं के बाँधने के काम आनेवाले खूंटों का प्रचलन गाँवों में था यद्यपि रज्जु और शङ्कु का भी प्रयोग होता

---

१ पुरयोऽयं परकमपि प्रवर्तमानः स्वयं कर्म जहाति। तद्यथा तक्षा राजकर्मणि प्रवर्तमानः स्वयं कर्म जहाति।—२ १ १ पृ० २१९।

२ २ ४ १० पृ० ४०६।

३ ३-३-८०।

४ ४ १ १५३, पृ० १४९।

५ १ ३ १२, पृ० ६२।

६ ३-२-२१।

७. २ ४ १०।

८. ६ ३ ६१, पृ० ३५५।

९. ४ ४ १८।

१० ८ ३-३७, पृ० ४२२।

११ २ १ १ पृ० २४३।

था।[1] परन्तु लकड़ी काटने के काम आता था।[2] यह प्रतिदिन के व्यवहार की वस्तु थी। संकुसा (सरौता)[3] कुल्हाड़ी (इध्म प्रव्रश्चन) हँसिया (पलाश-शातन) परशु[4] तथा अन्य इसी प्रकार की साधारण व्यवहार की वस्तुएँ अयस्कार् बनाता था। कीलों की चर्चा तो अनेक स्थानों पर मिलती है।[5]

लुहार का मुख्य साधन था भस्त्रा (धौंकनी) जो चम की रहती थी। इसी से हवा करके वह अग्नि प्रज्वलित रखता था। लोहे को तपाकर वह अयोघन[7] से पीटता था।[8] दुर्घन और कुटिलिका[9] उसके दूसरे सहायक औजार थे।

कर्मार—कर्मार शब्द का व्यवहार लुहार और ठठेरा दोनों के लिए होता था।[10] इसका काम गृहोपयोगी धातु-पात्र बनाना था। छोटी-बड़ी सब नाप की स्थालियाँ (बटलोइयाँ) भगोने कटोरियाँ छोटे और बड़े कर्मार बनाता था।[11] यह लोहे के भी बनते थे।[12] बटी ताँबे की भी बनती थी।[13] पूजा-पात्र प्राय: ताँबे के बनते थे। लौह शब्द का प्रयोग ताँबे के लिए होता था। लौह कंसकों का व्यवहार खूब था।[14] लौहपात्र काँसे के पात्रों से श्रेष्ठ माने जाते थे।

कर्मार की सन्तान कार्मारायणि कहलाती थी।[15]

मूर्तिकार—मूर्तिकार की गणना भी कर्मारों में होनी चाहिए। मूर्तिकार धातु को पिघलाकर साँचों द्वारा मूर्तियाँ ढालते थे। ये मूर्तियाँ भीतर से पोली रहती थीं और अग्नि द्वारा भीतर से गरमकर साफ की जा सकती थी।[17] मूर्तियाँ प्राय: पशुओं की होती थीं। अश्व की प्रतिकृति

---

१ ५ १-२, पृ० ११४।
२ १ ४-२१ पृ० १५६।
३ २-१ १ पृ० २२७।
४ २-१-८, पृ० ३२४।
५ २ १ ३२, पृ० २८५।
६ २ २ ६, पृ० ३३९।।
७. ७-१ ४७ पृ० १९१।
८. ३ ३-८२।
९. ४ ४ १८।
१० ३-१-८९।
११ ४ १ १५५, पृ० १५०।
१२ १ ४-२१ पृ० १५६।
१३ ४ १ १ पृ० ११।
१४ भा० १ पृ० ५।
१५ १ १ १ पृ० १४।
१६. ४ १ १५५, पृ० १५०।
१७. धोमन्तां मूर्ति सुषिरामग्निरन्तः प्रविश्य दहति।—भा० १, पृ० १०।

मूर्ति को अरचक कहते थे।[1] देव-पूजा के लिए भी मूर्तियाँ ढाली जाती थीं। इन्हें बेचने की प्रथा नहीं थी। ये पुजारियों की जीविका का साधन थीं। बाद में मौर्य शासकों ने मूर्तियाँ बनाकर उनका पण्य (विक्रय) प्रारम्भ किया। पण्यार्थ बनाई जानेवाली मूर्तियाँ जिस देवता की होती थीं उसके साथ 'क' प्रत्यय का प्रयोग होता था। जैसे शिवक, स्कन्दक। बिना विक्रय की मूर्तियाँ सम्बद्ध देवताओं के नाम से ही पुकारी जाती थीं। हो सकता है मौर्यों द्वारा निर्मित मूर्तियाँ पत्थर की हों। इस विषय में निर्विवाद रूप से कुछ कहना कठिन है। फिर भी इतना स्पष्ट है कि मूर्तियाँ और खिलौने धातु, प्रस्तर एवं मिट्टी तीनों के बनते थे। धातु की मूर्तियाँ कर्मारों का ही एक वर्ग ढालता था। मिट्टी की मूर्तियाँ और खिलौने मुख्य रूप से कुम्भकार बनाते रहे होंगे। प्रस्तर की मूर्तियों के निर्माताओं का पृथक् शिल्पिवर्ग था।

सुवर्णकार—महाभाष्य में सुवर्ण और सुवर्णकारों का बार-बार उल्लेख हुआ है। इससे पता चलता है कि सिक्कों तथा आभूषणों के रूप में सुवर्ण का खूब प्रयोग होता था। सुवर्ण के आभूषणादि सुवर्णकार बनाता था। सुनार की छोटी-सी भट्ठी होती थी। वह कुटिलिका (संड़सी) से पकड़कर भट्ठी में सोने को तपाता और पीटता था। आवश्यकतानुसार वह सुवर्ण को एक या अधिक बार तपाता था। एक बार तपाने की क्रिया के लिए कहा जाता था निष्टपति सुवर्णं सुवर्णकारः किन्तु बार-बार तपाने के लिए 'निस्तपति' प्रयोग होता था। अधिक तपाने के लिए 'उत्तपति' क्रिया का व्यवहार होता था। भाष्य में कटक, किरीट, कुण्डल, रुचक, स्वस्तिक आदि अनेक आभरणों के नाम आये हैं।[5] एक स्थान पर कहा है कि पिण्ड-रूप में सुवर्ण की एक आकृति होती है। पिण्ड रूप को मिटाकर उससे रुचक बनाये जाते हैं। रुचकों को गलाकर उनसे कटक बना लिये जाते हैं। कटकों को बदलकर उनके स्वस्तिक बनाये जाते हैं। फिर, उसी सुवर्ण-पिण्ड को दूसरी आकृति में बदल दें तो उससे खदिर के दहकते कोयलों के समान कुण्डल बन जाते हैं।[6]

आकर—पाणिनि के शिल्पिनि ष्वुन् (३ १ १४५) सूत्र पर कात्यायन का वार्तिक है—'नृतिखनिरञ्जिभ्यश्चेति वक्तव्यम्'। इस वार्तिक के अनुसार निष्पन्न होनेवाला 'खनक' शब्द शिल्पी का बोधक था। यह बात इससे और भी स्पष्ट है कि काशिकाकार ने 'ठगायस्थानेभ्यः' (४ ३-७५) सूत्र के उदाहरणों में 'आकरिकम्' को भी संगृहीत किया है और आकर को आय-स्थान अर्थात् राज्य को कर देनेवाला स्थान माना है। अवक्रय (४ ४-५०) की व्याख्या में यह बात और स्पष्ट हुई है। अवक्रय उस कर को कहते थे जिसे चुकाने के बाद वस्तु बाजार में ले जाकर

---

१ ८-३ १०२।

२ वही।

३ ८-३ १०२।

४ १ १ २७, पृ० ९४।

५ कटकी, कुण्डली, किरीटी—विविधाभरणभूषितो देवदत्त इति।—१ १-२, पृ० १८।

६ सुवर्णं कयाचिदाकृत्या युक्तं पिण्डो भवति। पिण्डाकृतिमुपमृद्य रुचकाः क्रियन्ते। रुचकाकृतिमुपमृद्य कटकाः क्रियन्ते। कटकाकृतिमुपमृद्य स्वस्तिकाः क्रियन्ते। पुनरावृत्तः सुवर्णपिण्डः पुनरपरयाकृत्या युक्तः खदिराङ्गारसवर्णे कुण्डले भवतः।—आ० १ पृ० १६।

बेचने की छूट प्राप्त हो सके। यहाँ भी आकरिक का उल्लेख है। इससे यह निर्विवाद है कि खदानों से धातु और रत्न खोद निकालने का काम पर्याप्त मात्रा में होता था और आकर राज्य की आय के अच्छे स्रोत थे।

आकर से खोदकर निकाली हुई धातुओं में हिरण्य का उल्लेख अनेक बार मिलता है।[1] बिना साफ किये हुए जातरूप हाटक का भी बार-बार उल्लेख हुआ है।[2] रजत सीसा लोहा और अयस भी साधारण व्यवहार में आते थे।[3] त्रपु (टीन) को तो भाष्यकार ने जतु के साथ बार-बार स्मरण किया है।[4] कांस का उल्लेख कर्मार के प्रसंग में हो चुका है।[5] इन कच्ची धातुओं का शोधन कर अयस्कार, कर्मार और सुवर्णकार उपयोग करते थे।

उनके धातुओं के अतिरिक्त रत्न भी निकालते थे। भाष्य में मणियों का उल्लेख कई प्रसंगों पर हुआ है।[6] लोहितक लाल को कहते थे। मणि अर्थ में लोहित (रक्त) शब्द से कन् प्रत्यय होकर यह शब्द निष्पन्न हुआ है। पन्ना या मरकत मणि के लिए शस्यक शब्द का व्यवहार होता था। भाष्यकार ने मणि को शतधार कहा है।[8] यह नाम सैकड़ों किरणों से प्रकाशित होने के कारण पड़ा होगा। चौबारेन्द्र भी एक विशिष्ट मणि का नाम था।[10] वैदूर्य नाम तो संस्कृत साहित्य में सुपरिचित है। यह विदूर पर्वत से प्राप्त होती थी। विदूर का दूसरा नाम बालवाय था। वैयाकरण लोग बालवाय को विदूर कहते थे। कुछ लोगों के मत से बालवाय और विदूर दो अलग स्थानों के नाम थे। वैदूर्य मणि बालवाय में उत्पन्न होती थी और विदूर में साफ की जाती थी।[11] मणियाँ प्रस्तर से निकलती हैं, इसलिए उन्हें आश्म भी कहा जाता था।[12]

रजक—ऊपर कहा जा चुका है कि शिल्पिनि ष्वुन् (३ १ १४५) सूत्र के वार्तिक नृति खनिरञ्जिभ्य इति वक्तव्यम् में रजक की गणना भी शिल्पियों में की गई है। अन्यत्र भी भाष्यकार ने कपड़ा रँगने का स्पष्ट उल्लेख किया है।[13] एक अन्य स्थान पर रजक रजन और रज शब्दों की निष्पत्ति उन्होंने बतलाई है।[14] इससे यह तो साफ ही मालूम होता है कि भाष्यकार के समय में

१ ५ २-६६ पृ० ३९९ ।
२ ४ ४ १५१ ।
३ ४-३-१०४ ।
४ १ १ ७० पृ० २९० ।
५ ८-२ ३, पृ० ३१७ ।
६ १ १-२७, पृ० २२८ ।
७ ५ ४-३० ।
८ ५-२ ९८ ।
९ ६ १ ११५, पृ० १७४ ।
१० ७-३-८, पृ० १७७ ।
११ बालवायात् प्रभवति विदूरे संस्क्रियते ।—४ ३-८४ पृ० २४९ ।
१२ ६ ४ ११४ पृ० ४८९ ।
१३ ६ ४ २४ पृ० ४०७ ।
१४ ६ ४ २४ पृ० ४०८ ।

कपड़े रँगनेवालों का एक स्वतन्त्र शिल्प था और कुछ लोगों की जीविका इसी पर निर्भर थी।

वस्त्र जिस रंग से रँगा जाता था उसी के नाम से पुकारा जाता था।[1] उदाहरणार्थ—कषाय से रँगे वस्त्र को काषाय कहते थे। लाख, रोचना, शकल, कर्दम, नीली, पीत, हरिद्रा और महारंजन[2] से वस्त्रों के रँगे जाने का वर्णन भाष्यकार ने किया है। इन रंगों से रँगे गये वस्त्र क्रमशः लाक्षिक, रौचनिक, शाकलिक, कार्दमिक, नीलक, पीतक, हारिद्र और माहारंजन कहे जाते थे। लाक्षा को जतु भी कहते थे। जतु से रँगे वस्त्र की संज्ञा थी जातुष। रोचना हरताल का दूसरा नाम था। शकल टूटे हुए मिट्टी के पात्रों के टुकड़े होते थे। कर्दम (तालाब के नीचे की मिट्टी) से वस्त्र रँगने की प्रथा आज भी उत्तरप्रदेश में उत्तर-पश्चिमी ग्रामों में पाई जाती है। इसका रंग नीला काला मिश्रित-सा आता है। डॉ० वा० श० अग्रवाल का यह अनुमान है कि कर्दम मोटे कपड़े की पहली धुलाई के उपयोग में आती रही होगी। लाल रंग का भी प्रचार काफी था। ऋत्विक लोग लाल रंग की पगड़ी बाँधते थे।[9] महाराष्ट्र और निमाड़ में आज भी लाल पगड़ी बाँधने की प्रथा है। लाल रंग से रँगे वस्त्र को लोहितक[10] और काले रँगे वस्त्र को कालक कहते थे।[11] जतु का व्यवहार वस्त्र रँगने के अतिरिक्त वार्निश में भी होता था। कोई-कोई रंग सरलता से ही वस्त्र पर चटकीला उतरता है। ऐसे ही वस्त्र को लक्ष्य कर एक स्थान पर कहा गया है कि वस्त्र अपने-आप ही रँग गया।[12] कभी-कभी एक वस्त्र के भिन्न-भिन्न भागों को अलग-अलग रंगों से रँगते थे। ये वस्त्र चित्रवासस् कहलाते थे।[13]

तन्तुवाय—तन्तुवाय का उल्लेख भाष्य में रजक के साथ मिलता है।[14] तन्तुवाय वस्त्र बनाते थे। घर-घर में सूत कातने की प्रथा थी। काता हुआ सूत तन्तुवाय को दे दिया जाता था। तन्तुवाय स्वयं भी सूत तैयार करते होंगे किन्तु भाष्य में तन्तुवाय के घर जाकर उसे सूत देकर

---

१ ४-२-१।

२ ४-२-२।

३ वही, पृ० १६६।

४ वही।

५ वही।

६ वही पृ० १६६।

७ ३ १ १ पृ० ५।

८. इण्डिया एज नोन टु पाणिनि, पृ० १३१।

९. लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति।—१ १ २७ पृ० २२०।

१० ५ ४-३२।

११ ५ ४ ३३।

१२ ३ १ ९०, पृ० १५७।

१३ १ १ २७ पृ० २२०।

१४ २-४-१० पृ० ४५५।

वस्त्र बुनवाने की चर्चा है। कोई तन्तुवाय को सूत देकर कहता है कि इसकी धोती बुन दो। तन्तुवाय सोचता है कि यदि धोती है, तो बुनने की क्या आवश्यकता? और यदि बुनना है, तो धोती नहीं हो सकती। वह इस निष्कर्ष पर पहुँचता है कि मुझे सूत को इस प्रकार बुनना है कि बुनने पर इसका नाम शाटक हो जाय। इसकी शाटक संज्ञा अभी होनेवाली है, है नहीं।[1]

बुनाई के साधन—तन्तुवाय के तुरी-वेमा को जिसपर वह वस्त्र बुनता था आवाय कहते थे।[2] इसका वेमा तन्त्र कहलाता था।[3] जिससे वह बुने हुए सूत को सघन करता जाता था उस (Shuttle) की संज्ञा थी प्रवाणि अर्थात् जिससे बुना जाय। यह तन्तुवाय की शलाका थी ऐसा काशिका में कहा है। तन्तुवाय पहले सूत को उतना लम्बा चौड़ा फैला लेता था जितना लम्बा चौड़ा वस्त्र उसे बुनना हो। इस तन्त्र को आस्तीर्ण कहते थे।[5] बाद में वह चौड़ाई में सूत पिरोता जाता था। प्रवाणि से बुनकर तुरन्त हटाया गया वस्त्र निष्प्रवाणि कहलाता था। कम्बल की बुनाई का प्रकार भी यही था। इसलिए कम्बल को निष्प्रवाणि कहा जा सकता था। तन्त्र पर से हटाया हुआ अर्थात् तुरन्त बुनकर उतारा हुआ वस्त्र तन्त्रक कहा जाता था।[8] तन्त्रक और निष्प्रवाणि दोनों शब्दों का अर्थ होता था तुरन्त बुने हुए वस्त्र।

धुलाई के मसाले—बुनने के बाद तन्तुवाय वस्त्रों को मसाले से धोते थे जिससे मटमैले सूत के वस्त्र भी शुक्ल हो जाते थे।[9] शुक्लता में भी अन्तर होता था। भाष्यकार ने वस्त्र के शुक्ल और शुक्लतर ये भेद किये हैं। शुक्लता और सूत के अन्तर से वस्त्रों के मूल्य में भी अन्तर रहता था।[10] बराबर लम्बाई और चौड़ाई होने पर भी काशी में बने वस्त्र का मूल्य मथुरा में बने वस्त्र से भिन्न रहता था। इसका कारण वस्त्रों का गुण-भेद था। बनानेवाले जुलाहे धौत को दूसरे मसाले से धोते थे चैकालिक को दूसरे से और माध्यमिक को तीसरे से। इस प्रकार वे किसी वस्त्र चैकालिक को दूसरे से और माध्यमिक को तीसरे से। इस प्रकार वे किसी वस्त्र को शुद्ध धौत बना देते थे किसी को चैमासिक और किसी को माध्यमिक। वस्त्रों के मूल्य भेद का यही कारण न था। उनकी सूक्ष्मता की तरतमता भी मूल्य के

---

१ १ १ १७५, पृ० २८०।

२ ३ ३-१२२।

३ ५ २-७०।

४ ५ ४ १६०।

५ आस्तीर्णं तन्त्रम् प्रोतितन्त्रम्।—१ ४-५४, पृ० १८४।

६ वही।

७ ५ ४ १६० काशिका।

८ तन्त्रादचिरापहृतः तन्त्रकः पटः तन्त्रकः प्रावारः। प्रत्ययो नव उच्यते।—५-२-७०, काशिका।

९ १ १ ११ पृ० १०६।

१० ५ ३-५५, पृ० ३५२।

अपकर्षोत्कर्ष का कारण होती थी। सूक्ष्मता का दायित्व सूत्र या तन्तु कातनेवाले पर निर्भर रहता था।[1]

**रेशम के वस्त्र**—कार्पास-वस्त्र के अतिरिक्त तन्तुवाय रेशम के भी वस्त्र बनाते थे। भाष्यकार ने इन्हें क्षौम वस्त्र कहा है।[2] ये क्षुमा से बनते थे। वस्त्र कौशेय भी होते थे। भाष्यकार ने बतलाया है कि कोश से उत्पन्न होने के कारण इन्हें कौशेय कहते हैं। यों ये कोश में नहीं उत्पन्न होते अपितु कोश के विकार होते हैं। यों तो धूल भी कौशेय से होती है। कोश को जला दो तो उसकी धूल भी कोश का ही विकार मानी जायगी। कोश में उत्पन्न मानें तो रेशम का कीड़ा भी तो कोश में ही रहता है फिर भी कीड़े या धूल या भस्म के लिए लोक में कौशेय का प्रयोग न होकर वस्त्र के लिए ही होता है।[3]

भारत में क्षौम के प्रारम्भ का पता लगाना कठिन है। चीन में रेशम के कीड़े २७वीं बी० सी० शती में पाले जाते थे। कुछ इतिहासविदों के अनुसार खोटन के राजकुमार के साथ एक चीनी राजकुमारी का विवाह हुआ था और वह चीन से चोरी-चोरी रेशम के कीड़े तथा शहतूत का पौधा ले आई थी। कुछ विद्वानों के मत से भारत में रेशम का आगमन छठी बी० सी० में भारत-चीन सम्बन्धों के परिणामस्वरूप हुआ यद्यपि यह इस बात का प्रमाण है कि भारत के पूर्वीय भाग में रेशम के कीड़ों के अनेक भेद पहले से ही विद्यमान थे।

भारत में ७वीं बी० सी से रेशम का पर्याप्त प्रचार था। अर्थशास्त्र में भारतीय रेशम के साथ चीनपट्ट और चीनभूमिज रेशम का भी उल्लेख है।

**ऊर्ण वस्त्र**—कम्बल या ऊर्णा के वस्त्र बनानेवालों को भी तन्तुवाय ही कहना चाहिए, यद्यपि कम्बल या ऊनी वस्त्र बनानेवालों का एक स्वतन्त्र वर्ग था। सूती वस्त्र सूत्र से बनते थे। बटी हुए ऊन के तागे के लिए तन्तु का व्यवहार होता था। इस प्रकार, शुद्ध अभिप्राय की दृष्टि से तन्तुवाय इन्हीं को कहना चाहिए। भाष्यकार ने कहा भी है—'एक तन्तु त्वचा की रक्षा नहीं कर सकता किन्तु उनका समुदाय रूप कम्बल कर सकता है।'[4]

**कम्बल**—कम्बल सफेद रंग के बनते थे।[5] काले या पाटल भी बनते होंगे। शुक्ल कम्बल का उल्लेख भाष्यकार ने कई बार किया है। यों तो कम्बल भिन्न-भिन्न आयाम और विस्तार के बनते थे तथा उनकी मोटाई और वजन में अन्तर रहता था किन्तु एक विशेष प्रकार के कम्बलों का प्रचलन अधिक था, जिनकी लम्बाई-चौड़ाई और वजन निश्चित था। ये निश्चित परिमाण के कम्बल बाजार में अधिक मिलते थे। सामान्य कम्बल कहने से इन्हीं का बोध होता था। यद्यपि

---

१ महतस्यापि सूक्ष्माणि वस्त्राण्यस्यापि सूक्ष्माणि वस्त्राणीति परस्परसातिशयिक-प्राप्नोति—सूक्ष्म वस्त्रतरादयं—५ ३-५५, पृ० ४५२।

२ ८ ३ ३७ पृ० ४२२।

३ कोशस्य विकारः कौशेयम्। न ह्यसौ कोशे सम्भवति। किं तर्हि कोशस्यासौ विकारः—वस्त्रमपि कोशस्य विकारः।—४ ३ ४२, पृ० ३३४।

४ १-२-४५, पृ० ५३५।

५ १-२-१८ पृ० १०३।

सामान्य परिमाण के तथा दूसरे विक्रय-योग्य कम्बलों को पण्यकम्बल ही कहते थे फिर भी दोनों अर्थों में प्रयुक्त इस शब्द के उच्चारण में अन्तर था। सामान्य कम्बल जिसका औसत वजन १०० पल या ५ सेर रहता था उच्चारण में पूर्वपद प्रकृति-स्वर रहता था किन्तु अन्य पण्यकम्बलों के उच्चारण में समासान्तोदात्त बोला जाता था। पूर्व-पद प्रकृति-स्वरवाला 'पण्यकम्बल' शब्द संज्ञा बन गया था। निश्चित परिमाण के इस कम्बल में लगनेवाली ऊन का वजन भी संज्ञा बन गया था। इसे कम्बल्य ऊर्णा कहते थे। कम्बल्य शब्द १०० पल ऊन का पर्यायवाची बन गया था। उससे भिन्न परिमाण के कम्बल में काम आनेवाली ऊर्णा को कम्बलीय कहा जाता था।[1] कम्बल्य शब्द परिमाण की संज्ञा बन गया था। कम्बल्य से क्रय-विक्रय का काम चलता था। यथा दो कम्बल्यों से खरीदी वस्तु द्विकम्बल्य कही जाती थी।

पाण्डुकम्बल—कभी-कभी देशविशेष में बनने एवं प्रसिद्धि पा जाने के कारण वहाँ के कम्बलों का नाम उस प्रदेश के नाम पर चल पड़ता था। उदाहरणार्थ रंकु-प्रदेश में बने कम्बल रांकव कहलाते थे[2]। इसी प्रकार, पाण्डुकम्बल भी विशिष्ट कम्बलों का नाम पड़ गया था जो पाण्डु रंग के तो होते ही थे किन्तु पाण्डु रंग के साधारण कम्बल न थे। डॉ॰ वा॰ श॰ अग्रवाल के अनुसार ये उड्डीयान या स्वात घाटी में बनाये जाते थे और वहाँ से देश भर में निर्यात होते थे। ये बहुमूल्य थे और काशिका के अनुसार राजास्तरण के काम आते थे। रथों के आसनास्तरणों के रूप में इनका प्रयोग होता था। रथों का अन्तर्भाग सामान्यतया तीन वस्तुओं से मढ़ा जाता था—वस्त्र, चर्म और कम्बल।[3] सामान्य कम्बल से मढ़ा हुआ रथ 'काम्बल रथ' कहलाता था किन्तु पाण्डु कम्बल से मढ़े हुए रथ का वैशिष्ट्य-सूचन के लिए उसे पाण्डुकम्बली कहते थे।[4] सामान्य कम्बल के ऊपर इसका महत्त्व प्रतिपादन करने के लिए ही इसे राजास्तरण कहा जाता था। इसकी किनारी रंगीन होती थी।

डॉ॰ अग्रवाल ने कम्बल की प्रावार और वर्णक नामक दो जातियाँ और मानी हैं पर वास्तव में ये कम्बल के भेद नहीं थे। प्रावार या प्रवर ऊनी सूती या रेशमी किसी भी प्रकार की चादर को कहते थे जो उसके निष्पादक सूत्र 'वृणोतेराच्छादने' (३.३-५४) से स्पष्ट है। यदि यह शब्द संज्ञा होता तो इसी अर्थ में द्वितीय शब्द प्रवर न बनता क्योंकि संज्ञा शब्द रूढ होते हैं। तन्त्रादचिरापहृते (५.२-७०) सूत्र के काशिकोदाहरण 'तान्त्रक' पट' तान्त्रक प्रावार:

---

१ पण्यकम्बलः संज्ञायामिति वक्तव्यं यो हि पणितव्यः कम्बलः पण्यकम्बलः एवासौ भवति। ६.२-४२, पृ॰ २५९।

२ ५.१.३ पृ॰ २९७।

३ ४.२-१०० काशिका।

४ ४.२-११, पृ॰ १७१।

५. ४.२-१० पृ॰ १७०।

६. ४.२.११ पृ॰ १७१।

७. पाण्डुकम्बले शब्दो राजास्तरणस्य वर्णकम्बलस्य वाचकः—४-२-११ का॰।

८. इण्डिया एज नोन टु पाणिनि पृ॰ २१२।

में पट से पृथक प्रावार का उल्लेख उसके तान्तव होने में प्रमाण नहीं माना जा सकता। वर्णका किसी भी ऊनी कपड़े को कह सकते हैं। उसका कम्बल होना आवश्यक नहीं है विशिष्ट जाति का कम्बल होना तो दूर की बात है। केवल तान्तव (तन्तु से बना हुआ) अर्थ में वर्णका शब्द प्रयुक्त होता था।[1] ऊर्णा से बने वस्त्र को साधारणतया और्ण या और्णिक कहते थे।[2]

इस प्रकार, तन्तुवाय भारतीय आर्थिक जीवन का अनिवार्य और प्रमुख अंग था। वह अपने तन्त्रों का स्वामी होता था और आर्थिक दृष्टि से उन्नत था। तन्तुवाय के शिल्प में प्रतियोगिता के कारण पतञ्जलि-काल में पर्याप्त प्रगति हुई जान पड़ती है। यहाँतक कि काशी मथुरा माध्यमिका (चित्तौड़) के वस्त्र अपने शिल्प-वैशिष्ट्य के कारण अलग-अलग पहचाने जा सकते थे। इस प्रतियोगिता के कारण ही वस्त्रों के रूप रंग और सूक्ष्मतादि गुणों में पर्याप्त उन्नति परिलक्षित होती है।

तन्तुवाय की सन्तान तान्तुवाय्य कहलाती थी। उत्तर में तान्तुवायि शब्द का प्रचलन था।[3] इसी प्रकार अयस्कार के अपत्य को आयस्कारि, लोहकार के पुत्र को लौहकारि और नापित की सन्तान को नापितायनि कहकर पुकारा जाता था।

चर्मकार—चर्मकार मरे पशुओं का चर्म उधेड़ता उसे कमाकर मुलायम बनाता और उससे आवश्यक वस्तुएँ तैयार करता था। आर्द्र चर्म तथा रक्तमिश्रित चर्म को वह व्यवहार में लाता था।[4] शिकार में मारे हुए पशुओं का ताजा चमड़ा प्रचुरता से प्राप्त हो जाता था क्योंकि शिकार की प्रथा पतञ्जलि-काल तक खूब थी। चर्मकार वार्ध्रा (बद्धी) नध्री (नद्धी) वरत्रा (बरत) कोश (तलवार आदि के म्यान) सनम् (चर्म-वस्तु) छदि (आवरण) और उपानह् (जूते) बनाता था। इनके लिए प्रयुक्त होनेवाले चर्म की संज्ञा भाष्यकार ने वार्ध्र (वार्ध्रा)[5] वारत्र[6] (वरत्रा) सामनार्थ्य[7] (समनु) छादिषेय (छदि)[8] और औपानह्य[9] (उपानह्) बतलाई है। चमड़े के तलवार के म्यान या रथ को चार्मकोश कहते थे।[11] रथकार के बैठने का भाग चमड़े से मढ़ा जाता था। ऐसे रथ को चार्मण कहते थे।[12] उपानह् चमड़े और लकड़ी दोनों के

---

१ ७-३ ४५, पृ० ३१०।
२ ४ १ १५८।
३ ४ १ १५२ पृ० १५३।
४ ४ १ १५८, पृ० १५३।
५ ७-१ ३६, पृ० ४४।
६ ५ १ १५।
७ वही।
८ ५ १-२, पृ० २९४, २९५।
९ वही।
१० वही।
११ ६ ४ १५४, पृ० ४८३।
१२ ४-२-१० का०।

बनते थे।[1] चर्मकार पैर की नाप लेकर जूता तैयार करता था जिसे अनुपदीन कहते थे।[2] कुछ चर्मकार जूते की तली में मत्ता लकड़ी या अन्य ऐसी वस्तु भर देते थे। कुछ जूते केवल चर्म के बनते थे जो सर्वचर्मीण कहे जाते थे।[3] सर्वचर्म का अर्थ यहाँ पूरा या समूचा चमड़ा नहीं है। इसलिए, सर्वचर्मीण का अर्थ बिना काटे हुए समूचे चमड़े से बनी हुई वस्तु नहीं है। यह काशिकाकार ने स्पष्ट किया है। सर्वचर्मीण के स्थान पर सार्वचर्मीण पद का भी व्यवहार हो सकता था।

नगरकार—भाष्य में एकाधिक बार नगरकार शब्द का प्रयोग हुआ है, जो सम्भवतः मिस्त्री के अर्थ में आया है। जिस प्रकार भाष्य में वास्तु-कला के अंगों की चर्चा है उससे यह तो संकेत मिलता ही है कि वास्तु-विद्या के विचारकों की संख्या देश में पर्याप्त रही होगी। उन्होंने वास्तुकर्म के अंगों को वास्तव्य[4] कहा है और वास्तु का स्वतन्त्र उल्लेख भी किया है। एक स्थान पर सूत्रग्रह की भी चर्चा है, जो राज या मिस्त्री का बोधक है।[5] यथा-कथा सूत्र पकड़नेवाले के लिए सूत्रग्राह शब्द का प्रयोग होता था। सूत्रग्रह ऐसा शब्द है। नगरकार का उल्लेख हर बार कुम्भकार के साथ होने से यह अनुमान होता है[6] कि नगरकार शब्द का प्रयोग मिस्त्री या राज (mason) के लिए ही हुआ है।

कटकार—कट और कटकार शब्दों का प्रयोग महाभाष्य में जिस प्रचुरता से हुआ है उससे स्पष्ट मालूम होता है कि कटकारों की एक स्वतन्त्र श्रेणी चटाइयाँ बुनने का ही व्यवसाय करती थी। लोग काश तृण या पुलाक के पूल इन्हें देते थे और कट बुनवा लेते थे।[7] वीरण की चटाइयाँ अच्छी बनती थीं।[8] इसके साधन थे रज्जु, कील और पूल।[9] इससे काटकर मोटी पतली छोटी बड़ी सघन हल्की साधारण और विस्मय दर्शनीय चटाइयाँ बनाते थे।[10] इससे प्रतीत होता है कि कट का व्यवसाय शिल्प का स्वरूप ग्रहण कर चुका था। भाष्यकार ने एक स्थान पर कट को वेणी-सा सुन्दर कहा है[11] जिसका तात्पर्य मुलायम चिकने और सरलता से मुड़कर तह बन जानेवाले कट से है। यह नाम सनम् (पहले) पृ(पो)—ओचर्म से बने होने के कारण पड़ा था।

---

१ ५ १ १४।

२ ५-२-९ काशिका।

३ ५ २-५ काशिका।

४ १ १ १९, पृ० २४७।

५ १ १ ५६ पृ० १८०।

६ सूत्रे च धार्ये वे ग्रहेरुपसंख्यानम् सूत्रग्रहः। धार्येऽर्थे इति किमर्थम्? यो हि सूत्रं गृह्णाति सूत्रग्राहः स भवति।—३-२ ९, पृ० २११।

७ १ ३ १ पृ० २३ तथा १ १ १९, पृ० २४७।

८ १ १-५५, पृ० १८।

९ पुरुषकराणि वीरणानि।—१ ४-८०, पृ० १९८।

१० समर्थं रज्जुकीलकपूलमार्गि दृष्ट्वा तु इच्छा जायते।—३-१-७ पृ० २१।

११ २ ३ १ पृ० ३९८।

१२ ३-२ १०२ पृ २१९।

एक स्थान पर कहा है कि जो कट बनाना चाहता है वह कहता नहीं फिरता कि मैं कट बनाने जा रहा हूँ। उसे रस्सी खींचें और पूल लिये कुछ करने को उद्यत देखकर उसकी इच्छा का पता चल जाता है।[1] छोटी चटाई को कटी कहते थे। साधारण चटाई के लिए तृणों के दो पूलों की आवश्यकता होती थी।[2]

रज्जुकार—रज्जु बनाना भी शिल्प था। मूँज को मोटा-पतला बटना, घास आदि को मोटा या सूक्ष्म कातना, ऐंठना और दोहरा तेहरा या चौलड़ मिलाना कौशल की अपेक्षा करता था।[3] भाष्य में इसके संकेत यत्र-तत्र मिलते हैं।

आकर्षिक—आकर्षिक लोग भी स्वतन्त्र व्यवसायी जान पड़ते हैं। आकर्षक लोग सुवर्ण परीक्षा में निपुण होते थे। गाँव में बन्धक रखे जानेवाले आभूषणार्थ काम में आनेवाले तथा क्रय-विक्रय में व्यवहृत होनेवाले सुवर्ण की परीक्षा के लिए आकर्षिक को बुलाया जाता था जो कुछ पारिश्रमिक लेकर सुवर्ण की परीक्षा करता था।[5] आकर्षक और आकर्षिक के भेद को स्पष्ट जानना आवश्यक है। डॉ० वा० श० अग्रवाल ने दोनों को एक मान लिया है।[6] आकर्षक साधारण सुवर्णकार है जो अपने व्यवसाय के अंग के रूप में सुवर्ण परीक्षा में भी निपुण होता था किन्तु आकर्षिक की जीविका का सहारा यही था। वह लोगों के घर जाकर काम करता था।

राजशिल्पी—आजकल राजवैद्यों के समान पतंजलि-काल में भी कुशलता व्यक्त करने के लिए शिल्पी लोग अपने नाम के पूर्व राज शब्द का व्यवहार करते थे। जैसे राजनापित राज कुलाल। यह कर्मधारय समास-युक्त पद था। इसका अर्थ राजा का नापित नहीं समझना चाहिए। राज शब्द श्रेष्ठ वाची है। इसका ठीक विरोधी शब्द ग्राम-नापित या ग्राम-कुलाल था।

जीविका के अन्य साधन—जीविका के कुछ अन्य भी महत्त्वपूर्ण साधन थे यद्यपि वे शिल्प की कोटि में नहीं आते। आसुतीवल भभके से शराब खींचता और बेचता था।[9] यही उसकी जीविका का साधन था। कुछ लोग शिकार खेलकर और बेचकर जीविकार्जन करते थे। इनमें मैनिक मुख्य थे। ये लोग जाल रखते थे और उससे मछलियाँ पकड़ते थे। पक्षी फाँसने के लिए भी जाल का प्रयोग होता था। जाल को आनाय भी कहते थे।[11] पक्षी पकड़कर उन्हें बेचनेवाले व्याध

---

१ ३ १-७, पृ० २९।
२ ३-१-९१, पृ० १६८ तथा ६-१-८४ पृ० ११५।
३ १ १ ४४, पृ० २७५।
४ ५ २-६४।
५ ४ २-९।
६ इण्डिया एज नोन टु पाणिनि, पृ० २३५।
७. ६-२ ६३।
८ ६-२-६२।
९. ५-२ ११२।
१० १ १ ५८, पृ० ४३५।
११ ३ ३-१२४, पृ० ३१९।

होते थे। मौर्यों की विशेष जातियों के नाम पर भी इनके नाम रख दिये जाते थे जैसे शाकरिक माद्रुमिक। सामान्यतया ये मासिक्य नैमिक पाक्षिक या मार्गिक आदि कहलाते थे।[1] अर्थ व्यवस्था को प्रभावित करने के कारण ही इनका यहाँ उल्लेख किया गया है यद्यपि ये शिल्पी की कोटि में नहीं आते।

शिल्पियों की संख्या देश में अधिक थी। ऐसा शायद ही कोई गाँव होगा जिसमें चर्मकार, तक्षक (बढ़ई) कुलाल नापित और रजक न रहते हों।[2] भाष्य में इनका परिगणन किया है।

सामान्य शिल्पी को कारु कहते थे।[3] उसके लिए 'कारि' शब्द का भी प्रयोग मिलता है।[4]

---

१ ४।४।१५।

२ ब्राह्मण ग्राम आनीयतामित्युच्यते तत्र चातुर्वर्ण्यं पञ्चकारुकी भवति।—१।१।४८, पृ० २६५।

३ ४।१।१५२।

४ वही।

## अध्याय ५

# व्यापार और वाणिज्य

**व्यवहार और वाणिज्य**—महाभाष्य में व्यापार, वाणिज्य तथा लेन-देन के लिए व्यवहार शब्द का प्रयोग हुआ है। सौ या हजार रुपये का लेन-देन करने के अर्थ में 'शतस्य व्यवहरति' या 'सहस्रस्य व्यवहरति' का प्रयोग होता था। यों पण् धातु भी इसी अर्थ में प्रयुक्त होती थी किन्तु उसका अर्थ अपेक्षाकृत संकुचित था और 'शतस्य पणते' से यही समझा जाता था कि व्यक्ति सौ रुपये की वस्तु खरीदता या बेचता है।[1] खरीदने के अर्थ में क्रय बेचने के अर्थ में विक्रय और दोनों के संयुक्त अर्थ में क्रय-विक्रय शब्द प्रचलित था और व्यापारी क्रय-विक्रयिक कहलाते थे।[2] व्यवहार का जो व्यापक अर्थ था उसके लिए वाणिज्य शब्द था और वाणिज्य करनेवाले के लिए वाणिज।[3] इससे कुछ संकुचित अर्थ में वणिक शब्द प्रचलित था जिसका साधारण अर्थ था व्यापारी। वणिक और तुला का संबंध अविच्छेद-सा माना जाता था। इसीलिए, एक स्थान पर वणिज् शब्द से तत्सम्बन्धी तुला-सूत्र का ग्रहण किया गया है। जिस रस्सी को पकड़कर तराजू उठाई जाती है उसे तुला-प्रग्राह कहते थे। तुला प्रग्राह को लेकर घूमनेवाले या उससे जीविका कमानेवाले सामान्यतया वणिक और यदा-कदा कोई दूसरे भी होते थे। इससे यह भी पता चलता है कि व्यापार या वाणिज्य अनिवार्य रूप से वणिक (जाति) के ही हाथ में नहीं था।[4] हाँ ब्राह्मण लोग वणिग्व्यवसाय में कम प्रवृत्त होते थे। एक स्थान पर भाष्यकार ने कहा है कि उड़द के समान काले आदमी को दूकान में बैठा देखकर कोई नहीं समझेगा कि यह ब्राह्मण है।[5]

**वणिजों की श्रेणियाँ**—वणिजों के नाम या श्रेणियाँ दो आधारों पर थी—एक उनके वाणिज्य के स्थान के नाम पर और दूसरे वाणिज्य की वस्तु के नाम पर। अन्तःप्रान्तीय (और तत्कालीन भाषा का प्रयोग करें, तो अन्तरराष्ट्रीय) वाणिज्य के प्रमाण भाष्य में मिलते हैं, यद्यपि भारत से बाहर माल के आने-जाने का पता हमें नहीं चलता। पश्चिमी तट पर वाणिज्य की सीमा

---

१ २-३-५७ काशिका।

२ ४ ४ १३ काशिका।

३ ६ २ १३।

४ — वणिजाम् वणिक्सम्बन्धेन च तुलासूत्रं लक्ष्यते न तु वणिजस्तत्त्वम्। तुला प्रगृह्यते येन सूत्रेण स प्रग्राहः। तुलाप्रग्राहेण चरति तुलाप्रग्राहिकः चरति वणिग्भ्यो वा।—४-४-५२ काशिका।

५ नहि कालं माषराशिवर्णमापणे आसीनं दृष्ट्वाऽध्यवस्यति ब्राह्मण इति।—२-२ ६, पृ० १४१।

भृगुकच्छ जान पड़ती है। मद्र, कश्मीर, गान्धार आदि में जाकर व्यापार करने का उल्लेख काशिका में स्पष्ट है। सम्भवतः पाणिनि-सूत्र भी अन्य प्रदेश में जाकर वाणिज्य करने की बात कहता है और इस आधार पर वाणिजों की श्रेणियाँ निश्चित करता है। यथा—मद्रवाणिजं काश्मीरवाणिजं।[1] वस्तुओं के आधार पर अश्ववाणिज, गोवाणिज आदि नाम उनका वाणिज्य करनेवालों के पड़ जाते थे। वंशकठिन (धन-सम्पत्ति या बाँस) का व्यवहार (व्यापार) करनेवाले को वांशकठिनिक कहते या तृण-विशेष का व्यवहार करनेवाले को वार्ध्रकठिनिक और वस्तिव द्रव्यों के व्यापारी को प्रास्तरिक कहते थे।[2] पाणिनि ने संस्थान शब्द का भी प्रयोग किया है। संस्थान व्यापार-संघों को कहते थे। उनके सदस्य के रूप में व्यापार करनेवाले की संज्ञा सांस्थानिक थी।[3]

सार्थ—भाष्य में सार्थिक का भी उल्लेख है। काशिकाकार 'तद्गच्छति पथि दूतयोः' (४ १-८५) के प्रत्युदाहरण के रूप में स्रुघ्न जानेवाले सार्थ का उल्लेख किया है। सार्थ बनाकर चलनेवाले सार्थिक होते थे। यात्रा में विशेषतः व्यापार-सम्बन्धी यात्रा में सार्थवहन का बहुत महत्त्व था। यदि कोई अकेला भी चल पड़ा तो कान्तार आने पर रुक जाता था और किसी सार्थ में सम्मिलित हो जाता था। कान्तार निकल जाने पर वह फिर सार्थ छोड़कर स्वतन्त्र चलने लगता था। चोर और बटमार मार्गों के किनारे छिपकर बैठ जाते थे और अकेले-दुकेले निकलनेवाले वणिकों को लूट लेते थे। इसीलिए, चोर को पारिपन्थिक कहते थे।[4] इससे कान्तारों में लूट-पाट का भय बना रहता था यह बात स्पष्ट है। सार्थ का उद्देश्य ही लूट-पाट से बचना था। कभी कोई सार्थ से बिछुड़ जाता था।[5] क्योंकि सार्थवाह रात्रि के विश्राम-काल को छोड़कर अन्यदा चलते रहते थे। उन्हें लम्बी यात्रा तय करनी पड़ती थी। इस प्रकार सतत और साथ चलनेवाले वणिकों को अपरस्पर सार्थ कहते थे। केवल सार्थ बनाकर चलनेवाले सातत्य-विरहित साथ के लिए अपरस्पर विशेषण का प्रयोग होता था। कभी-कभी कई सार्थ एक स्थान पर ही आकर ठहर जाते और रात बिताते थे। कभी-कभी किसी विशेष संकट-स्थल में अनायास ही अनेक अपरिचित व्यापारियों का सार्थ बन जाता था। सार्थों के पड़ाव के स्थान प्रायः निश्चित रहते थे। 'भाष्यकार ने कहा है कि एक प्रतिश्रय में टिकनेवाले अनेक सार्थ सबेरे उठकर अपने-अपने गन्तव्य स्थान को चल पड़ते हैं और उनमें कोई सम्बन्ध नहीं होता।

---

१ ६ २ १३ का०।

२ ४ ४-७२ का०।

३ ४ ४ २।

४ कश्चित्कान्तारे समुपस्थिते सार्थमुपादत्ते। स यदा निष्कान्तारीभूतो भवति तदा सार्थं जहाति।—१ १-७४ पृ० ४६३।

५ ४ ४ ३६।

६ १ १-२४ पृ० १६१।

७ ६ १ १४४।

८ सार्थिकानामेकप्रतिश्रये उषितानां प्रातरुत्थाय प्रतिष्ठमानानां न कश्चित् परस्परं सम्बन्धो भवति।—१-२ २४ पृ० १७०।

पण्य—ऊपर कहा जा चुका है कि व्यापार के लिए व्यवहृत (वि+अव+हृ) तथा पण् दोनों धातुओं का प्रयोग होता था। यद्यपि पण् का क्षेत्र संकुचित था। पण् का प्रयोग साधारण दूकानदारी के लिए होता था। बेची जाने योग्य वस्तु पण्य कहलाती थी।[1] जो व्यक्ति पण्य का काम करता था उसके नाम अनेक बार पण्य वस्तुओं के आधार पर निर्दिष्ट किये जाते थे। यथा अपूप बेचनेवाले को आपूपिक शष्कुली बेचनेवाले को शाष्कुलिक और मोदक बेचनेवाले को मौदकिक कहकर पुकारते थे।[2] जिन लोगों का पण्य अश्व था वे अश्ववाणिज और जिनका पण्य गौ था वे गोवाणिज कहे जाते थे।[3] जिस स्थान पर खरीद-बिक्री की जाती थी उसका नाम आपण होता था। जो वस्तु दूकान पर प्रदर्शनार्थ रखी जाती थी उसे क्रय्य कहते थे।[4] विक्रयार्थ रखी हुई वस्तु को ही क्रय्य कहते थे। क्रय्य (क्रेतव्य) अर्थ में क्रेय शब्द का व्यवहार होता था।[5] दूकान पर बैठा हुआ वणिक् एक वस्तु को तोलकर उसका हिसाब कर लेता था तब प्रथम ग्राहक से निवृत्त हो जाने के बाद दूसरे के लिए कोई वस्तु तोलता था। खरीदी हुई वस्तु क्रीत होती थी और मूल्य के आधार पर उसके विशेषण प्रयुक्त होते थे। यथा—दो सौ से खरीदी हुई द्विशता निष्क से खरीदी हुई नैष्किक दो शूर्प अन्न से खरीदी हुई द्विशूर्प और उससे खरीदी हुई वस्तु द्विशौर्पिक[8] अर्ध कार्षापण अध्यर्ध सुवर्ण और त्रिशतमान से क्रय की हुई वस्तुएँ क्रमशः आर्धिक[9] कार्षापणिक[10] अध्यर्ध सौवर्णिक[11] और त्रिशतमान[12] कही जाती थीं।

सत्याकरण—मूल्यवान् वस्तुएँ यथा पशु आदि खरीदने के लिए पहले बयाना या साई देने की प्रथा थी। ग्राहक आपणिक को स्वेच्छा का प्रमाण देने के लिए दो-एक रुपये पहले देता था तब मोल-भाव करता था। वह निश्चित मूल्य पर सौदा तय करके अपने वचन की विश्वास्यता के प्रतीक-रूप थोड़ी-सी राशि जो प्रायः दो एक कार्षापण होती थी देता था। शेष धन बाद में दिया जाता था। साई दे देने के बाद आपणिक या वणिक उस वस्तु को अन्य किसी के हाथ नहीं बेच सकता था भले ही बाद में उसे वस्तु का मूल्य अधिक मिलता हो। इस क्रिया को 'सत्यापयति' कहते

---

१ ३।१।१०१।
२ ४।४।५१ का०।
३ ६।२।१३ का०।
४ ३।१।११९ वही।
५ ६।१।८२, पृ० ११२।
६ वही।
७ ३।१।११ काशिका।
८ ५।१।१९, पृ० १०७।
९ ५।१।२०, पृ० ११२।
१० ५।१।२५, पृ० ११६।
११ वही।
१२ ५।१।२९, पृ० ११९।
१३ वही।

थे जिससे मन या बात पक्की करता।[1] साई लेने की क्रिया को 'सत्याकरोति' कहते थे।[2] काशिकाकार ने भाण्ड के सत्याकरण का उल्लेख किया है।[3] सत्यंकार[4] की यह प्रथा क्रय-विक्रय के अतिरिक्त श्रमिकादि को नियुक्त करने में भी प्रचलित थी और आज भी प्रचलित है। जो श्रमिक एक मालिक के लिए साई ले लेता है, वह उसके लिए पक्का हो जाता है।

पण्य वस्तुएँ—पण्य वस्तुओं की संख्या बहुत अधिक है फिर भी जिनका उल्लेख भाष्य में प्रत्यक्ष रूप से प्राप्त होता है, वे ये हैं—

खाद्यान्न—गुड़[5] मूँग जौ सब प्रकार के अन्न[6] सक्तु[7] हैयंगवीन (घी) दही उदश्वित् कुल्माष अपूप शष्कुली मोदक कार्ष्य[8] सर्षप[9] लवण[10] मांस[11]।

फल—आम्र[12] तथा दाडिम[13] द्राक्षा[14] बिल्व (४-३-१३६) बदर आदि फल।

पेय—मदिरा[15] मद्य[16] सुरा मैरेय[17] गुड़ या महुए से बनाई हुई एक प्रकार की शराब। सुरा[18] जौ से भी तैयार की जाती थी। आसुत[19] (भभके से खींची या चुआई हुई शराब) कापिशायन[20] (अंगूर से बनी शराब जो उत्तरी अफगानिस्तान के कापिशी प्रदेश से आती थी)।

---

१ ३-१-२५, पृ० ६५।
२ ५ ४ ६६।
३ ५ ४ ६६ का०।
४ ६-३-७० पृ० ३४६।
५ ४-४ १०३
६ ३-२ ६३ पृ० २३६।
७ ५ २-२३ पृ० ३७३।
८ ४ ४-५१ का०।
९ भा० २ पृ० ६२।
१० ४ ४-५२।
११ ६ २ १२८।
१२ वही।
१३ १ २-४५ पृ० ५२०।
१४ ४ २ ९८ पृ० २०३।
१५ ५ ३-८३ पृ० ४०४।
१६ ३-१ १०।
१७ २ २-२९ पृ० ३७९ तथा ६-२-७० का०।
१८ ४-२ २५।
१९ ५-२ ११२।
२० ४ २-९८ पृ० २०३।

वस्त्र—कौशेय[1] क्षौम या औमक[2] (Linen) और्ण या और्णक[3] भंगा (पटसन) से बने वस्त्र कार्पासिक[4] (सूती) इनके विशेष प्रकार यथा उपसंव्यान[5] आच्छादन[6] बृहतिका[7] प्रावार, शाटी[8], शाटक[9] कम्बल पाण्डुकम्बल[10] पद्मकम्बल[11] तथा कौशेय ऊर्णा भंगा कार्पास[12] तूल[13] आदि।

सुगन्ध—किशर[14] नरद, नलद सुमंगल तगर, गुग्गुलु, उशीर, हरिद्रा सलालु[15] चन्दन[16] इन वस्तुओं को बेचनेवाला आपणिक भी सुगन्ध कहलाता था।[17]

अलंकार—सोने-चाँदी के आभूषण तथा कांचन ललाटिका[18] रुक्म कुण्डल स्वस्तिक कटक[19] मकर[20] किरीट आदि तथा मौक्तिक[21] मन्थक[22] वैदूर्य[23] आदि मणियाँ।

संगीत-सामग्री—वाद्य यथा मड्डुक[24] झर्झर (क्रमशः मृदंग तथा मँजीरा) वीणा[25] मुरज पणव पिठर (मँजली) भेरी[26] आदि।

मूर्तियाँ—प्रतिकृतियाँ मिट्टी अथवा धातु की बनी यथा अश्वकादि[27] तथा शिवक स्कन्दक, विशाखक आदि[28] मूर्तियाँ।[29]

माल्य—मालाएँ तथा पुष्प उत्पलादि।[30]

राग—सब प्रकार के रंग यथा नीली[31] लाक्षा रोचना पीता हरिद्रा महारजन[32] कषाय आदि।

पशु—सब प्रकार के अजिन[33] तथा द्वीपी (चीता) व्याघ्र[34] (बाघ) उद्र[35] सिंह आदि

---

१ ४-१.४२, पृ० २१४।
२ ४-३.१५८।
३ वही।
४ ७-४.४६, पृ० ३३३।
५. १.१.३६ का०।
६. ४.३.१४३।
७. ५.४.३।
८ १.१.३६ पृ० २१८।
९. वही।
१० ४-२-११ तथा ४.१-२२ का०।
११ वही।
१२ ३-२-४२, पृ० २५१।
१३ ४.३-१३६।
१४ ३.१-२५।
१५. ४-४-५३।
१६. ४.४-५४।
१७. २-२-८, पृ० ३४३।
१८. ५.४.११५ पृ० ५३३।
१९. ४.३.६५।
२० भा० १ पृ० १६।
२१ १.३-२, पृ० १८।
२२ ५.४-३०, पृ० ४६०।
२३ ५.२-९८।
२४ ४-१-८४, पृ० २४२।
२५. ४.४-५६।
२६. ३-३.६५।
२७ ४-४-५५, पृ० २८०।
२८ १.१-७० पृ० ४४५।
२९. ५.३-९९।
३० ५.३.९९, पृ० ४७१।
३१ ६.३.६५।
३२ ४-१.४२ पृ० ५५।
३३ ४-२-२, पृ० ३१६, ३१७।
३४ ५-२-११४।
३५. ४-२-१२।
३६. ४.३.३० पृ० २३८।

के चर्म, जो रथादि पर मढ़ने के काम भी आते थे चमड़े की बनी कुप्पियाँ या कुतुप[1] चमड़े से बने जूते[2], वध्री[3] वाध्री, वरत्रा चर्मांगु, छदि आदि वस्तुएँ तथा तलवार के म्यान आदि[4]।

पात्र—मिट्टी तथा धातु के पात्र—अमत्र[5], घट, घटी[6] शराव[7] कपाल[8] तथा कांस्यपात्र-पात्रियाँ[9] स्थाली[10] पिठर आदि तथा अन्न तेल आदि वस्तुएँ भरने के पात्र—बोरे, भाजन तथा दोणी[11] कुतुप, उष्ट्रिका आदि।

पशु—बैल (गो[12]) अश्व हाथी साल्व[13] के प्रसिद्ध बैल काम्बुक के घोड़े[14], भेड़ बकरियाँ[15] ऊँट[16] आदि।

औजार—दात्र[17] कुशी[18] युग[19] अक्ष[20] खनित्र[21] वहित्र[22] तन्त्र[23] प्रवाणि[24] हल[25] बध्री।[26]

धातु और धातु-निर्मित वस्तुएँ—लोहे की शृंखला[27] जो पशु बाँधने के काम आती थी अयःशूल[28] (कील-कांटे) लोहे के तार[29] शंकुका[30] छोटी कीलियाँ[31] इध्म-प्रव्रश्चन[32] (कुल्हाड़ी) पलाशशातन आदि लोहे की चीजें तथा सोना-चाँदी लोहा[33] तांबा[34] रांगा सीसा टीन आदि धातुएँ चुम्बक[35] तथा अन्य पदार्थ यथा जतु (लाख) जिसका व्यापार काफी विस्तृत था। लाक्षा का प्रचार भारत में बहुत था। लाक्षा का उल्लेख सर्वप्रथम अथर्ववेद में मिलता है। सूत्र साहित्य में तो लाक्षा की बार-बार चर्चा है। धातुओं से बने अस्त्र—शक्ति[36] यष्टि और उसकी मूँठ,

---

१ ५ ३-८९।
२ ५ १ १४।
३ ३-२ १८२।
४ ५ १-२ पृ० २९४।
५ ६ ४ १४४, पृ० ४८३।
६ ४ २ १४।
७ ३-२ ६ पृ० २११।
८ १ १-७२ पृ० ४४७।
९ ४ १-८८ पृ० १०१।
१० ४ २ ३ पृ० ३१७।
११ १ ४ १०१, पृ० २०८।
१२ ४ १-८२।
१३ ६ २-१३ का०।
१४ ४ २ १३६।
१५ ६ ३-४२ पृ० २५८।
१६ २-१ ६९ पृ० ३३०।
१७ ४ २ ३० पृ० २३८।
१८ ३-२-१८२।
१९ ४-१ ४२ का०।
२० ४ ४-७६।
२१ ५-३-१०४।
२२ ३-२ १८४।
२३ वही।
२४ ५-२-७०।
२५ ६ ४ १३०।
२६ २-१ २६ पृ० ३।
२७ ४ ४-२।
२८ ५ २ ७९, पृ० ३९९।
२९ ५-२-७६ पृ० ३९९।
३० १ १ ४५, पृ० २९८।
३१ २-१ १ पृ० २२७।
३२ २ २-६ पृ० ३३९
३३ २-२-८ पृ० ३४२
३४ ३-१-७ पृ० ३०
३५ ४ ३-१३८।
३६ ३-१-७ पृ० ३०।
३७ ४ ४-३५, पृ० २८१।

फामस (हल का फाल) अंकुश, तोमर, धनुष-बाण (लोहे की फाल वाले[1]) असि[2], परशु[3], आदि, लोहे के घड़े[4] तथा अन्य पात्र।

तुला—तराजू, तौलने के बाट, परिमाण आदि जिनका उल्लेख सम्बद्ध प्रकरण में किया गया है।[5]

वाहन—शकट[6] शकटी[7] रथ[8] नौका[9]। तेल बेचना बुरा माना जाता था।[10] मांस बेचना भी वर्जित[11] था किन्तु तेल के बीज सरसों तिल तथा मांस के साधनभूत पशु बेचने पर प्रतिबन्ध न था। सोम का विक्रय भी शास्त्र-वर्जित मानता था।[12] धान्य-विक्रय पर प्रतिबन्ध न था। मथित बेचना कुछ लोगों का नियमित व्यवसाय था।[13] ये लोग माथितिक कहे जाते थे।

इनके अतिरिक्त दैनन्दिन आवश्यकता की और बहुत-सी वस्तुएँ थीं जैसे दृषद्[14] (चक्की) सूची[15] (सूई)। इस प्रकार की वस्तुएँ उदाहरण-रूप में भाष्य में यत्र-तत्र बिखरी हैं।

क्रय-विक्रय—पण्य-व्यवहार दो प्रकार से होता था—वस्तुओं का मूल्य सिक्कों के रूप में देकर या बदले में दूसरी वस्तु देकर। प्रथम विधि को क्रय और द्वितीय को अपमित्य कहते थे।[16] अपमित्य द्वारा ली हुई वस्तु आपमित्यक कहलाती थी। भाष्यकार ने माष (ताम्रमुद्रा), कार्षापण (रजतमुद्रा) और निष्क एवं सुवर्ण से खरीदी हुई वस्तुओं के अनेक उदाहरण दिये हैं। छोटी-छोटी चीजें जैसे सक्तु, मथित आदि माष से खरीदी जाती थीं। भाष्यकार ने एक स्थान पर आपणीय वस्तुओं के ग्राहक का उल्लेख किया है।[17] उन्होंने द्रोणार्ध ग्रन्थ से धान्य, पंच पञ्चार्ष हिरण्य से पशु और सहस्र हिरण्यों से अश्वों के क्रय का उल्लेख किया है। धान्य पशुओं और अश्वों का क्रय सुवर्ण-मुद्रा से भी होता था।[18] निष्क से क्रीत वस्तु को नैष्किक कहते थे।[19] सौ निष्क या कार्षापण द्वारा खरीदे हुए अश्व को शतिक या शत्य कहते थे।[20] सौ कार्षापण की सौ धोतियाँ बिकती थीं। इस भाव से खरीदी हुई धोतियों को शत्य कहते थे[21]। पाँच (कार्षापण) से खरीदी वस्तु की पंचक संज्ञा होती थी।[22] बीस और तीस (कार्षापण) से ली हुई वस्तु विंशक

---

१ ३-२-९, पृ० ९१०।
२ १ ४ १, पृ० १०९।
३ १ ४ २३, पृ० १५६।
४ ४ १ १, पृ० ११।
५ ४ ४-११।
६ १ १ १, पृ० १०२।
७ ८ १ १०, पृ० २८८।
८ वही।
९ १ १ १, पृ० १०२।
१० तैलं न विक्रेतव्यम् मांसं न विक्रेतव्यम् इति व्यपवृक्तं च न विक्रीयतेऽव्यपवृक्तं च गावश्च सर्षपाश्च विक्रीयन्ते।—भा० २, पृ० ६२।
११ वही।
१२ ५-२ ९६, पृ० ३६६।
१३ ६ १-१५, पृ० १२४।
१४ २ १-१०, पृ० २५४।
१५ ३-१-२, पृ० २६४।
१६ ४ ४-२१।
१७ २ १ १, पृ० २३०।
१८ ५-१ १८, पृ० ४२०।
१९ ५-१-२०, पृ० ३११।
२० ५ १-२१, पृ० ३१३।
२१ वही।
२२ ५ १ २२।

और त्रिंशक कही जाती थी किन्तु यदि वह तीस की हुई, तो उसे त्रिंशतिक, त्रिंशत्क कहते थे।[1] इसी प्रकार अर्ध (कार्षापण) कार्षापण शतमान विंशतिक सहस्र सुवर्ण, काकिणी माष पण पाद माष आदि मुद्राओं से नकद क्रय-विक्रय के उदाहरण भाष्यकार ने प्रचुर संख्या में दिये हैं।[2]

विनिमय—विनिमय में अन्न का प्रयोग ही मुख्यतः होता था। दो सूप तीन सूप या अधिक अन्न देकर वस्तुएँ खरीदने की प्रथा साधारण थी।[3] मुद्ग और माष देकर वस्तुएँ खरीदी जाती थीं। कंस (कटोरा) भर अनाज से क्रीत वस्तु कांसिक कही जाती थी।[4] इसी प्रकार, बदले में वट्वा[5] बैल अश्व कार्ष्टी[6] वस्त्र[7] आदि देकर एक शिल्पी या कृषक दूसरे शिल्पी या कृषक से वस्तुएँ बदल लेता था। पाँच-दस वट्वा देकर खरीदी वस्तु, पाँच कोड़ियों को देकर क्रीत रथ एक मूल्य देकर एक बैल अन्य (अधिक या दूसरा) देकर दो बैल और अन्य देकर तीन बैल खरीदने की चर्चा भाष्य में मिलती है।[8] पाँच गाय या बैल देकर बदले में खरीदी हुई वस्तु (बड़ा बैल भूमि भाग) आदि को पचगु कहते थे।[9]

परमगोपुच्छ—भाष्यकार ने परमगोपुच्छ देकर खरीदी हुई वस्तु को पारमगोपुच्छिक कहा है।[10] गोपुच्छ के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। डॉ० भण्डारकर ने इसे गोपुच्छ का ही और डॉ० वा० श० अग्रवाल ने गौ का बोधक माना है। मुझे डॉ० भण्डारकर का मत उचित जान पड़ता है। तैत्तिरीय संहिता (७-५ ९) में भूमिदुन्दुभि का वर्णन है, जो आग्नीध्र-मण्डप में एक गड्ढे पर आर्द्रचर्म फैलाकर गोपुच्छ से बजाई जाती थी।[11] ये बजानेवाले गोपुच्छ जिस व्यक्ति से खरीदे जाते थे, उसे बदले में जो वस्तु दी जाती थी वह गोपुच्छिक कहलाती थी और परम-गोपुच्छ देकर खरीदी हुई वस्तु को पारमगोपुच्छिक कहते थे। भाष्यकार के समय में जबकि यज्ञों का प्रचार बढ़ गया था इस प्रकार के लेन-देन की संभावना की जा सकती है। गोघ्न अतिथि भी होते थे जिनके मधुपर्क के लिए गाय या बछिया मारी जाती थी। इन गोपुच्छों का कमाने

---

१ ५ १ २६ पृ०, ३१५।

२ ५ १ २९, पृ० ३१९ तथा ५ १ ३१ तथा वही। पृ० ३२० तथा ५ १ ३४, ३५।

३ ५ १ ३७ पृ० ३२१।

४ वही।

५. ५ १ २५।

६. ४ १ ३ पृ० २६।

७ ४ १-५० पृ० ६४।

८. १ १९ पृ० ८६।

९. असमस्तायिका अध्येन हि वस्नेनैकाक्ष्णौ क्रीयमाणयोरेन द्वाभ्यां येन क्रोम्।—१ १ ३९, पृ० २४२।

१० वही।

११ १-२ ३४ पृ० ५२५।

१२ ५ १ २०, पृ० ३११।

१३ इस सूचना के लिए मैं संगीताचार्य पं० ओंकारनाथ ठाकुर का कृतज्ञ हूँ।—लै०

जाते हैं। उदाहरणार्थ पशु-समृद्धि की कामनावाले को त्रिष्टब्वर्णाग्नि का चयन करना चाहिए।[1] समूह्याग्नि का भी फल पशु-वृद्धि है। अग्नि-चयन में प्रयुक्त होनेवाला पुरीष या गारा पशुओं का प्रतीक है। जो व्यक्ति अग्नि-चयन के लिए पुरीष एकत्र करता है वह अपने लिए पशु एकत्र करता है ऐसा समझना चाहिए।[2] काशिका के अनुसार अग्नि के हव्यवाहन कव्यवाहन पुरीषवाहन पुरीष्यवाहन आदि नाम मिलते हैं।[3] हव्य को देवताओं तक तथा कव्य को पितरों तक पहुँचाने के कारण ही अग्नि का नाम हव्यवाहन और कव्यवाहन भी है। वेद में उसे हव्यवाट् अमर और पिता कहा है। हव्यवाहन को चित्याग्नि भी कहा है।

अग्नि देवताओं तक हव्य द्रव्य पहुँचाने का माध्यम है। इसलिए ऋग्वेद में उसे साक्षात् पुरोहित होता ऋत्विक् और रत्नभासुर कहा है।[4] भाष्य में हिरण्यवर्ण और शुचि शब्द अग्नि के विशेषण के रूप में आये हैं।

समिध्—अग्नि के आधान के लिए समिधा की आवश्यकता होती है। समिधाएँ पीपल उदुम्बर, खदिर या पलाश की होती थी।[5] इनके प्राप्त न होने पर विभीतक बिल्वक तिल्वक बाधक नीप निम्ब राजवृक्ष शाल्मली अरलु, दधित्थ कोविदार और श्लेष्मातक को छोड़कर अन्य किसी भी वनस्पति का उपयोग यज्ञेध्म के लिए हो सकता है।[6] समिधाएँ अरत्नि (लगभग एक हाथ) और प्रादेश (बित्ता) बराबर लम्बी काटी जाती थी। समिधाओं का आधान विशेष ऋचाओं के उच्चारण के साथ किया जाता था। ये ऋचाएँ सामिधनी कहलाती हैं। समिधाओं का इध्म भी कहते थे। सामिधानी ऋचाएँ तेरह हैं किन्तु प्रथम और अन्तिम की तीन बार आवृत्ति की जाती है इसलिए वे सप्तदश सामिधेनी कहलाती हैं। सत्रह ही समिधाएँ काटी जाती हैं और प्रति ऋचा के साथ एक समिध् का अग्नि में आधान किया जाता है। एक साथ ही सत्रह प्रदेश या सत्रह अरत्नि-भर लम्बी लकड़ी अग्नि में नहीं रख दी जाती क्योंकि एक सत्रह अरत्नि या प्रदेश

---

१ त्रिष्टब्वर्णं चिन्वीत पशुकाम।—४-१ १२१, पृ० १९१।

२ कव्यपुरीषपुरीष्येषण्युट्-हव्येऽनन्तःपादम्।—३-२ ६५ ६६।

३ अग्निमीळे पुरोहितम् यज्ञस्य देवमृत्विजम् होतारं रत्नधातमम्।—१ १ १।

४ हिरण्यवर्णाः शुचयः पावकाः।—७-४-४७, भा० ३, पृ० १८९।

५ समिध आश्वत्थ्य-(औदुम्बर्यः खादिराः पालाशास्तदभावे यज्ञिया वृक्षास्तत्र समिधोऽभ्याधाय।—आश्व० गृ० सू० १ २ २१ नारायणवृत्ति।

६. अमेध्यानुपलभ्यते खादिरान् वा पालाशान् वा०। खादिरपालाशाभावे विभीतक बिल्वकतिल्वकबाधकनीपनिम्बराजवृक्षशाल्मल्यरलुदधित्थकोविदारश्लेष्मातकवर्जं सर्ववनस्पतीनामिध्मो यथार्थं स्यात्।—बौधा० गृ० सू० प्रपा० १ ख० ५, सू० १४ १५।

७ आग्ने समिध्यमानाय ऋच सामिधेन्य (आश्व०भाष्य० १ २ ३) तथा इन्धेह्वा एत-दध्वर्युरिध्मेनाग्निं तस्मादिध्मो नाम। समिन्ध सामिधेनीभिर्होता तस्मात्सामिधेन्यो नाम।—शत० ब्रा० १ ३-५ १।

८. सप्तदशसामिधेन्या अन्वाहेति त्रिः प्रथमामन्वाह त्रिरुत्तमामित्यावृत्तिः सप्तदशार्थं भवति।—भा० २ पृ० ४१।

भर लम्बा काष्ठ वेदी में समा नहीं सकता दूसरे प्रति प्रणव एक समिध् रखने का विधान है।[1] माश्व० (१ २-७) के अनुसार ऋग्वेद की ३ २७-१ १९ १० से १२ २७-१३ से १५ १ १२ १ (३-२७-४ ५ २८ ५ और ६) ये ११ सामिधेनी ऋचाएँ हैं। दर्शपौर्णमास में पन्द्रह सामिधेनी अपेक्षित होती हैं। अतएव (प्र वो वाजा ऋग्० ३-२७-१) प्रथम तथा (आजुह्वान ५ २८ ६) अन्तिम को तीन-तीन बार आवृत्ति कर यह संख्या पूरी की जाती है। सामिधेनी एक श्रुति में पढ़ी जाती है। भाष्य में पलाश और अश्वत्थ की समिधाओं का नामपूर्वक उल्लेख किया है।[2] विशिष्ट सामिधेनी को धाय्या कहते हैं।[3]

हविष्य—यज्ञाहुति द्रव्यों में आज्य का स्थान प्रमुख है। यज्ञ के हविष्य घृत को आज्य कहते हैं। भाष्य में उसे रस भी कहा है। यव तिल और व्रीहि के चावलों की आहुति सामान्य है।[4] तण्डुल चरु और बलि दोनों के काम आते हैं। चरु गार्हपत्याग्नि से अंगार लेकर चूल्हे पर मन्त्रोच्चारणादि पूर्वक यज्ञाय पकाये गये चावलों को कहते हैं। अग्नि में पकाये जाने के कारण चरु अग्निमान्-सा कहा गया है।[6] जिन चावलों से चरु बनाया जाता है वे चरव्य तण्डुल कहलाते हैं। दुग्ध में पकाये गये तण्डुलों को पयसि चरु कहते हैं। तण्डुल (पकाये हुए) बलि के काम भी आते हैं इसलिए उन्हें बाल्य भी कहते हैं। पुरोडाश भी व्रीहि के पिष्ट का बनता है। व्रीहि का पुरोडाश व्रीहिमय कहलाता है।[9] पुरोडाश छोटी-मोटी रोटी के समान होता है। पुरः या पहली आहुति के रूप में चढ़ाये जाने के कारण इसे पुरोडाश कहते हैं।[10] आमिक्षा की भी हवि होती है जो आमिक्ष्य या आमिक्षीय कही जाती है।[11] यह मिश्रा सायंकाल के जमाये हुए दूध में प्रातःकाल के गर्म दूध को डालकर बनाई जाती है। गर्म दूध में दही डालने पर उसके दो भाग हो जाते हैं। घनीभूत भाग आमिक्षा और जल-रूप भाग वाजिन कहलाता है। चरु दधि और अपूप

---

१ सप्तदश सामिधेन्यो भवन्तीति न सप्तदशारत्निमात्रं काष्ठमन्वाधायापीयते। विषम उपन्यासः। प्रत्यृचं चेद् हि तत्कर्म चोद्यते सप्तदशारत्नी वेदाः स्युः। यथा तर्हि सप्तदश-प्रादेशमात्रारात्न्यः समिधोऽभ्यादधति न प्रादेशमात्रं काष्ठमभ्याधीयते। अत्रापि प्रति प्रणवं चैव तत्कर्म चोद्यते तुल्यञ्चासम्बद्धोऽन्यो वेदो च।—भा० २, पृ० ६२।

२ नही तथा पालाशी समित्।—४ ३ ११५ पृ० २९६।

३ ३ १ १२९

४ अभ्येधोपसंख्यानं कर्तव्यम्-भाष्यम्।—३ १ १०९, भा० २ पृ० १८५।

५ ४ ३-१४८, १४९।

६ ८ २ १५, पृ० ३३९।

७ चरव्यास्तण्डुला।—५ १ २ भा० ३ पृ० २९५।

८ बाल्यास्तण्डुलाः।—५ १ ११ पृ० ३०४।

९ व्रीहेः पुरोडाशे।—४ ३ १४८

१० पुरोडाशः पुरः दाश्यते दीयते इति।—३-२-७१ पृ० २२७।

११ हविरपूपादिभ्यो विभाषाया अवस्थाः अमिक्ष्यम् आमिक्षीयम् पुरोडाश्यम्। पुरोडाशीयम् ५ १ २ भा० ३ पृ० २९५।

एक साथ भी हवि के काम आते हैं। भाष्य में चरु को अपूपवान् दधिमान् सरस्वतीमान् और भारतीमान् कहा है।[1] स्थाली में परिपक्व ओदन या स्थाली पाक हवि कहलाती है। जिस देवता को स्थालीपाक की हवि दी जाती है उसी के नाम पर स्थालीपाक का नाम रख दिया जाता है। जैसे ब्रह्मा देवता को स्थालीपाक की 'ब्राह्म' संज्ञा होती है।[2] इसी प्रकार देवताओं के नाम पर चरु भी आग्नेय कालेय आदि कहलाते हैं।[3] चरु या पुरोडाश जितने कपालों में पकाये जाते हैं, उनके अनुसार उनके नाम होते हैं—यथा अष्टाकपाल चरु पंचकपाल पुरोडाश आदि। हवि या आहुति का नाम होम के आधार पर भी होता है—जैसे स्विष्टकृत् होम में दी जानेवाली आहुति सौविष्टकृती होती है। यवागू हवि का उल्लेख ऊपर हो ही चुका है। जिन यज्ञों में पशुबलि दी जाती थी उनमें वसा-मांसादि की आहुति होती थी।[5] आहुति की बलि भी भिन्न-भिन्न देवताओं के नाम पर चढ़ाई जाती थी।[6] बलि देनेवाले को बलिकर कहते हैं।[7]

सान्नाय्य—सोमपायी अग्निहोत्री अग्निहोत्र में अमावस्येष्टि को इन्द्राग्नि के बदले इन्द्र या महेन्द्र को आहुति देते हैं। इनका हविर्द्रव्य पुरोडाश से भिन्न होता है। वे अमावास्या की रात्रि को दूध जमा देते हैं और अगले दिन उस जमे दही और तपाये हुये दूध के मिश्रण का हविर्द्रव्य बनाते हैं। दही और दूध के इस मिश्रित हवि को सान्नाय्य कहते हैं।

पशुबलि—यज्ञों में पशुबलि की प्रथा थी किन्तु सब यज्ञों में पशुबलि आवश्यक नहीं थी। जिन यज्ञों में बलि दी जाती थी उनमें भी पशु की बलि करना वैकल्पिक था।[8] भाष्यकार ने पशु और अनड्वान को वैकल्पिक रूप से मेध्य कहा है। गौ और अज मुख्य बलिपशु थे।[9] गो में गाय और बैल दोनों सम्मिलित थे। स्थूलपृषती अनड्वाही मेध्य मानी जाती थी। भाष्यकार ने स्थूलपृषती शब्द के अर्थ पर सन्देह करते हुए कहा है कि स्थूल और पृषत्वाली अथवा बड़े-बड़े पृषत्वाली ये दोनों अर्थ इस शब्द के हो सकते हैं। केवल स्वर ज्ञान से ही जाना जा

---

१ सरस्वतीवान् भारतीवान् अपूपवान् दधिवांश्चरुरित्यत्र न प्राप्नोति। —८-२-१५, पृ० ३३९

२ ब्रह्मा देवताऽस्य स्थालीपाकस्य ब्राह्मः स्थालीपाकः। —७-३-१९, पृ० १८४

३ अग्निर्देवताऽस्याग्नेयः कलिर्देवताऽस्य कालेयश्चरुः। —४-२-७, पृ० १६९ तथा अमावास्यामग्नये च आहुतिमप्रावाप्स्यत्। —१-२-१, भा० पृ० २०५।

४ अष्टाकपालं चरुं निर्वपेत् हविर्योति किम् अष्टाकपालं ब्राह्मणस्य। —६-३-४६, भा० २, पृ० ३३४।

५ इन्द्राग्निभ्यां छागं हविर्वपां मेदः प्रस्थितं यज। —२-३-६१, पृ० ४४८।

६ कुबेराय बलिः महाराजाय बलिः। —२-१-३६ काशि०।

७ बलिकार। —३-२-२१।

८ मेध्यः पशुर्विभाषितः मेध्योऽनड्वान् विभाषित इति। न तद्विधार्थेनानड्वाहा अनड्वानिति। किं तर्हि आलम्भ्यो गोवेतव्य इति। —१-१-४४, भा० १५, पृ० २६३।

९ गौरनुबन्ध्योऽजोऽग्नीषोमीय इति न बाहीकोऽनुबन्ध्यते। —१-१-१५, पृ० १८७।

सकता है कि कैसी गाय आलम्भन के लिए उपयुक्त होती है।[1] गौ शुक्ल और कृष्ण दोनों प्रकार के मेध्य थे। जहाँ शुक्ल का विधान है वहाँ शुक्ल की ही बलि उपयुक्त मानी जाती थी। इसी प्रकार, कृष्ण गौ के विषय में समझना चाहिए।[2] गौ के मारने उसमें धुआँ देने और उस भेंट में देने का भी भाष्य में उल्लेख है।[3] अज की बलि अग्नीषोम और इन्द्राग्नि को दी जाती थी।[4] यज्ञ के लिए सामान्य पशु की बलि का भाष्य में कथन है। पशु की बलि चढ़ाने का अर्थ पशु को अग्नि में प्रक्षिप्त करना माना जाता था।[5] एक स्थान पर इन्द्राग्नि को छाग की हवि वसा और मेदस् चढ़ाने का भी उल्लेख है।[6] केवल अग्नि के लिए भी छाग वसा और मेदस् की आहुति का विधान ब्राह्मण-ग्रन्थों में पाया जाता है।[7]

पशुमेध स्वतन्त्र यज्ञ भी है और सोमयाग का अंग भी। प्रथम को निरूढ-पशुबन्ध कहते हैं और द्वितीय को सौमिक।[8] निरूढ पशु अग्नीषोमीय पशु का ही दूसरा रूप है। पशुमेध वार्षिक (वर्षा ऋतु में) या उत्तरायण और दक्षिणायन का प्रारम्भ होने पर किये जाते थे। चातुर्मास्य यज्ञों के लिए आवश्यक पाँच पुरोहितों के अतिरिक्त पशुबन्ध में प्रशास्तृ नामक छठे पुरोहित की भी आवश्यकता होती थी जिसे मैत्रावरुण भी कहते थे।

सोम—अग्निचित् के समान सोमसुत् का भी भाष्य में बार-बार उल्लेख मिलता है। ऋतुओं में सोमसुत्या का दिन मुख्य माना जाता था। सोम के अभिषवण की बड़ी लम्बी प्रक्रिया श्रौतयाग के ग्रन्थों में दी है। कुछ लोग सोमवल्ली के विक्रय का व्यवसाय करते थे। वे मूजवन्त पर्वत से सोम लेकर उसे गाड़ियों पर लादकर बेचने निकलते थे। अध्वर्यु उस वस्तु से सम्बन्धित कर पूछता था 'सोमविक्रयिन् क्या तुम सोम बेचते हो?' विक्रयी उत्तर देता था 'हाँ बेचता हूँ।' अध्वर्यु पूछता था 'क्या ये मूजवत् से लाये गये हैं?' विक्रयी 'हाँ' में उत्तर देता था। फिर अध्वर्यु इसी प्रकार वार्तालाप करता हुआ छाग या वस्त्र या हिरण्य से सोम खरीदता था। मास्नापन क्रयणानुमन्त्रण क्रयणानुगमन मन्त्रपाठ सोमोपस्थान क्रयगताभिमन्त्रण सोमविमान सोम वेष्टन सोमावेक्षण शकट-परिवहन उपस्तम्भन आसन्दी-प्रतिष्ठापन आदि क्रियाएँ क्रम से

१ स्थूलपृषतीमनड्वाहीमालभेतेति-तस्यां सन्देहः—स्थूला चासौ पृषती च स्थूलपृषती स्थूलानि पृषन्ति यस्याः सा स्थूलपृषती। तां ना व्याकरण स्वरतो व्यवस्यति।—आ० १ पृ ३।

२ शुक्लमालभेत कृष्णमालभेत। तत्र न शुक्ल आलब्धव्ये कृष्णमालभते नहि तेन यथोक्तं कृतं भवति।—१ १ १ वा० ११ पृ० १०६।

३ गां घ्नन्ति गां प्रधूमयन्ति गां समासद्भ्य उपहरन्ति।—२-३-१० पृ० ४४८।

४ गौरपुत्रभ्यामग्नीषोमीय।—१ १ १५, पृ० १८७ इन्द्राग्निभ्यां छागं हविर्वपा मेदः प्रस्थितं यज।—२ ३ ६१ पृ० ४४८।

५ पशुं ना वै यजते। पशुं छागय दद्यानीत्यर्थं। अग्नौ क्षिप्त पशुः प्रक्षिप्यते तद् पाकोपलक्षित इति।—१ ४ ३२, पृ० २६९।

६ अग्नये छागस्य हविषो वपायाः मेदसः प्रेष्य(या) अनुब्रूहि।—२ ३ ६१, काशि०।

७ ब्राह्म० ३-८ ३ ४।

८ १ १ ३ वा० ५, पृ० ११५ तथा १ ४ २ वा० १४ पृ० १२१।

सम्बद्ध थी।[1] फिर वसतीवरी जल से उसका आप्यायन होता था।[2] वह गोचर्म पर फैलाया जाता था[3] और पत्थर से पीसा जाता। इसीलिए इसे अद्रिसुत अद्रिदुग्ध और अद्रिसंहत कहते थे।[4] भाष्य में भी इसे अद्रिभिःसुतम् कहा है।[5] सोम पीसने-छानने की क्रिया आसुति कहलाती थी।[6] सोम के रस निकालने की क्रिया को सुत्या (३ ३ ९९) कहते थे। सोमसुत् को सुत्वा भी कहते थे (३ २ १०३)। सुत्वन् यजमान की संज्ञा थी। कुछ सत्रों में जहाँ याजक स्वयं यजमान रहते थे और सत्री कहलाते थे सुत्वन् माने जाते थे। पाणिनि ने प्रमुख कर्तृक रूप से सुत्या करनेवाले को सुत्वन् कहा है। इसमें दूध घी आदि भी मिलाये जाते थे। ये सब क्रियाएँ पवन कहलाती थी।[8] सम्भवतः सोम पकाया भी जाता था इसीलिए बहुवचन में 'श्राता सोमाः' और एकवचन में 'श्रित सोम' ये विशिष्ट वैदिक प्रयोग मिलते हैं, जिनकी निपातन-साधुता पर भाष्यकार ने भी विचार किया है।[9]

सोम मधु मिलाकर पिया जाता था। इसे सोम्यमधु कहते थे।[10] इसे पीने के अधिकारी ब्राह्मण भी सौम्य कहे जाते हैं।[11] याज्ञिक परम्परा के अनुसार जिसकी दस ऊपरी पीढ़ियों में कोई पुरुष ब्राह्मण-कर्तव्य-विहीन न हुआ हो वही ब्राह्मण सोमपान का अधिकारी हो सकता है।[12] यदि किसी कारण सोम उपलब्ध न हो सकता तो उसके स्थान पर पूतीक तृणों की सुत्या की जा सकती थी किन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि सोम के उपयोग की उपेक्षा कर दी जाय।[13]

सोम विक्रय कुत्सित कर्म माना जाता था और इसीलिए सोम बेचनेवाले को सोमविक्रयी

---

१ श्रौतपदार्थनिर्वचन पृ० २६८ से २७८ ।

२ यदद्भिः परिषिच्यसे मृज्यमानो गभस्त्योः ।—ऋग्० ९ ६५ ६ ।

३ एष सोमो अधि त्वचि गवां क्रीळति अद्रिभिः ।—ऋग्० ९ ६-२९ तथा अव्ये अधि त्वचि । ९ १०१ १६ ।

४ अद्रिसुतः ।—ऋग्० ९-७२ ४ अद्रिदुग्ध ।—९-५४ ९; अद्रिसंहत ९ ९८-६, वही।

५ ६ १ ११५, भा० ३ पृ० १७४।

६ आसुतिं करिष्ठ ।—६ ४ १५४, पृ० ४९३ ।

७. ३-२-११२, संयोगग्रहणं प्रधानकर्तृकप्रतिपत्त्यर्थम्-याजकेषु मा भूत् ।—काशिका ।

८. सोमं पवमान ।—२ ३ ६९ भा० २, पृ० ४५६ ।

९. श्रिता श्रितमिति किं निपात्यते? श्रीणातेः श्री आभावश्चमिमावौ निपात्येते ।—सोमस्तुत्ये भाषायामन्यत्र श्रिमाण ।—६ १ ३६, पृ० ६२ तथा ऋग्० ९-८ ६-७ तथा ९-८६ १० ।

१० अथैव सौम्यं मधु पिबन्ति ।—का० ४ ४ १३८ ।

११ सोममर्हति यः-सोममर्हन्ति सौम्याः ब्राह्मणाः ।—वही ४-४ १३७ ।

१२ एवं हि याज्ञिकाः पठन्ति-दशपुरुषानूकं यस्य गृहे शूद्रा न पिबेरन् स सोमं पिबेदिति ।—४ १ ९३ भा० ५ । पृ० १२० ।

१३ वेदेऽपि सोमस्य स्थाने पूतीकतृणान्यभिषुणुयादित्युच्यते न च तत्र सोमोऽभूतपूर्वो भवति ।—१ १-५६ भा० ११ पृ० १४१ ।

आहुति दी जाती है।[1] स्रुव खदिरकाष्ठ से बनता है और अरत्नि-भर लम्बा और आगे अंगूठ की गाँठ के बराबर गहरा होता है। उपभृत नाम जुहू के पास धारण किये जाने के कारण दिया गया है। यह अश्वत्थ-काष्ठ से बनता है और जुहू जैसा ही होता है। याग की समाप्ति-पर्यन्त वेदी पर रहने के कारण विकंकत वृक्ष के काष्ठ से बना जुहू-सदृश पात्र ध्रुवा कहलाता है।[2] प्राशित्र वह हुतशेष हविर्भाग होता है जो ब्राह्मणों को दिया जाता है। प्राशित्र को लेने के काम का पात्र प्राशित्रहरण कहलाता है।[3] इडा का अर्थ है हविष्। उसके आधार-पात्र को इडापात्र कहते हैं। इडापात्र अश्वत्थ-काष्ठ से बना हुआ चार अंगुल का लम्बा होता है।[4]

यूप—पशुबन्ध के लिए यूप की आवश्यकता होती थी। यूप के लिए अध्वर्यु तक्षा को लेकर उस स्थान में जाता था जहाँ वृक्ष होते थे।[5] यूप पलाश खदिर बिल्व रोहितक या किसी एक वृक्ष का बनता था। भाष्यकार ने कहा है कि यद्यपि किसी भी ऊँचे काष्ठ को गाड़कर पशु बाँध सकते हैं तो भी याज्ञिकों ने नियम किया है कि यूप बिल्व या खदिर का हो क्योंकि ऐसा करना अभ्युदयकारी होता है।[6] वेद में स्फ्य यूप और चषाल ये पारिभाषिक शब्द हैं। व्युत्पत्ति से इनका अर्थ स्पष्ट नहीं होता। याज्ञिकों को इन शब्दों का उपयोग करते देखकर अन्य लोग भी जान लेते हैं कि यह इनकी संज्ञा है।[7]

भाष्यकार ने यूप के लिए बिभीतक और चषाल के लिए खदिर वृक्ष का काष्ठ ग्राह्य कहा है।[8]

यूप बनाने के बाद वृक्ष का जो भाग बच जाता है उससे तक्षा चषाल बनाता है। चषाल चार अंगुल ऊँचा होता है। यूप ऊपर की ओर अष्टकोण होता है और चषाल भी। चषाल खूंटे से यूपाग्र में पगड़ी की तरह फँसा रहता है।

यूप को वेदि-भाग में काटते और यूपावट के आगे रखते थे। बाद में उत्तर वेदी के उत्तर भाग में खड़ा करके जल से उसका प्रोक्षण करते थे। भाष्यकार ने इस विधि की ओर संकेत किया है।[9] ऋग्वेद-काल में यज्ञयूप के लिए स्वरु शब्द अधिक प्रचलित था।[10]

१ १ १ ४९, पृ० १०० ।

२ ध्रुवा ।—७-३-४५, भा० ५, पृ० १८९ ।

३ ५ ४ ४२, पृ० ४९४ तथा ५ १ १७ पृ० ३६४ ।

४ सत्या० श्रौ० सू० २-५ १ टिप्पणी ।

५ कात्या० ६ १-५, आप० ७-१ १५ ।

६ बैल्वः खादिरो वा यूपः स्यादित्युच्यते । यूपश्च नाम पश्वनुबन्धार्थमुपादीयते । यत्तच्च यत्नेन किञ्चिदेव काष्ठमुच्छ्रित्यानुच्छ्रित्य वा पशुरनुबन्धुम् । तत्र नियमः क्रियते । एवं क्रियमाणमभ्युदयकारि भवति ।—भा० १, पृ० १९ ।

७. वेदे याज्ञिकाः संज्ञां कुर्वन्ति स्फ्यो यूपश्चषाल इति । तत्र भवतामुपचारादन्येऽपि जानन्ति इयमस्य संज्ञेति ।—१ १ १ भा० ४ पृ० ९५ ।

८ वैभीतको यूपः खादिरं चषालम् ।—५ १ १, भा० ६, पृ० २९६ ।

९ ५-२-९४ भा० २, पृ० ४१० ।

१० इट विल बी परहेप्स मियरर दि ट्रुथ टु से दैट दि वर्ड 'स्वरु' वाज मोर पापुलैरिली नोन दैन यूप ।—सर्विकाइसिस इन ऋग्वेद, पृ० ७७ ।

याजक—जो व्यक्ति अपने कल्याण के लिए यज्ञ करता है, उसे यजमान और जो यजमान के कल्याण के लिए उसके व्यय से उस यज्ञ कराता है उसे याजक कहते हैं। याजक दक्षिणा और लाभ की आशा से यजमान को यज्ञ कराते थे। इसीलिए, यज् धातु का प्रयोग यजमान के साथ आत्मनेपद में तथा याजक के साथ परस्मैपद में उपयुक्त माना गया है। 'स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' (१ ३-७२) के भाष्य में पतञ्जलि ने 'कर्त्रभिप्राये' की उपयोगिता पर प्रश्न करते हुए उत्तर में 'यजन्ति याजका' उदाहरण दिया है और फिर शंका की है कि क्रिया का फल तो याजकों का भी मिलता है। वे दक्षिणा में गायों की आशा करते हैं और वे उन्हें मिलती हैं। इसलिए उनके साथ भी आत्मने पद का प्रयोग होना चाहिए। इस बात के उत्तर में भाष्यकार ने कहा है कि या तो प्रत्येक कर्त्ता को क्रिया का फल मिलता है। इसलिए, यहाँ फल की प्रधानता माननी चाहिए। यजमान को यदि क्रिया का फल बिना यज्ञ किये नहीं मिलता, किन्तु याजक को यज्ञ के बिना अन्य प्रकार से भी गाय मिल जाती है।[1] याजक यदि क्रिया के प्रेरक होते हैं। उदाहरणार्थ यज्ञ पुष्यमित्र करता है और याजक उसके प्रयोजक हैं। इसी भेद को स्पष्ट करते हुए भाष्यकार ने एक और उदाहरण दिया है— आप यज्ञ कीजिए (यजताम् आत्मनेपद) याजक मिल जायेंगे। वे यज्ञ करायेंगे।[2] इससे स्पष्ट है कि व्याकरण की दृष्टि से भेद न होने पर भी व्यवहार में यजमान और याजक शब्दों के प्रयोग का क्षेत्र अलग-अलग निश्चित था। किन्तु याजक लोग उन्हीं को यज्ञ कराते थे, जिन्हें शास्त्र से यज्ञ करने की अनुमति थी।[3] ये यजमान प्रायः क्षत्रिय थे।[4] वृषल आदि जातियों का यज्ञ कराना गर्हित माना जाता था।[5] कुत्सित याजिक या याज्ञिकपाश कहते थे।[6]

याजकों की संख्या सब यज्ञों में समान नहीं होती। कालक्रम से भी उनकी संख्या में अन्तर हुआ है। पुरोहित जैसा कि नाम से स्पष्ट है यज्ञ में पुरः (आगे) हित (स्थापित) होते हैं। यज्ञ में सबसे पहले पुरोहितों का वरण किया जाता है। ऋग्वेद में अग्नि को पुरोहित कहा है और भाष्यकार ने उस मन्त्रांश को उद्धृत किया है। भाष्य में निम्नलिखित पुरोहितों का उल्लेख है।

---

१ कर्त्रभिप्राये क्रियाफल इति किमर्थम् ?—यजन्ति याजकाः—अत्रापि क्रियाफलं कर्त्तारमभिप्रैति-याजका यजन्ति गा लप्स्यामहे इति—सर्वत्र कर्त्तारं क्रियाफलमभिप्रैति तत्र प्रकर्षगतिर्विज्ञास्यते। साधीयो यत्र कर्त्तारं क्रियाफलमभिप्रैति। न चान्तरेण यजिं यजिफलं स्वर्गं वा यजिफलं लभन्ते। याजकाः पुनरन्तरेणापि यजिं गा लभन्ते।—१ ३-७२ पृ० ९०।

२ अहो यजत इत्युच्यते यः सुष्ठु त्यागं करोति। तं च पुष्यमित्रः करोति—याजकाः प्रयोजयन्ति। ३ १-२६, आ० ४ पृ० ७४।

३ अहं यजतां लप्स्यन्तेऽस्य याजकाः। य एनं याजयिष्यन्ति।—३ ३ १० पृ० ८८।

४ यथा क्षत्रिय क्षत्रियं याजयेत्।—३ २ १३७ पृ० ११२।

५ ३ २ १४२ से १५० तक, पृ० १११ से ११३।

६. भाष्ये याजक-पाशे कुत्सितग्रहणं कर्तव्यम्-याज्ञिकपाश।—२ ४७ आ० १ पृ० ४४१।

७. वही, पृ० १।

**अध्वर्यु**—भाष्य में अध्वर्यु को अद्रि (पत्थर) से सोम का सवन करनेवाला कहा है।[1] एक स्थान पर उसे नग्न भावुक कहा है, जिसके यज्ञ में वस्त्र उतारकर बैठने का संकेत मिलता है।[2] अध्वर्यु और अध्वर परस्पर सम्बद्ध हैं। सम्भवतः, कार्य को निर्विघ्न सम्पादित करने की दृष्टि से (अ+ध्वर=अद्रूषित) यह नाम पड़ा है। हॉग के मत से अवेस्ता की धार्मिक विधियों (rituals) में भी होता (zaotra) और अध्वर्यु (Rathwi) विद्यमान थे।[3] यज्ञ में इनका स्थान इतना महत्त्वपूर्ण था कि यजुर्वेद या यजुर्वेद का नाम ही अध्वर्यु वेद पड़ गया।

**ऋत्विक्**—भाष्यकार के काल में ऋत्विज शब्द सामान्य पुरोहित के लिए व्यवहृत होता था। उन्होंने यज्ञ के प्रारम्भ में ऋत्विजों का वरण करने की प्रथा का उल्लेख किया है।[5] जो परिवार ऋत्विक्-कर्म के योग्य होता था उसे आर्त्विजीन कहते थे।[6] आर्त्विजीन होना ब्राह्मण के लिए सम्मान की बात थी। पतंजलि के समय में ऋत्विज् लोग लाल रंग की पगड़ी पहनते थे।[8]

**होता**—भाष्य में होता पोता नेष्टा और उद्गाता का अनेक बार साथ-साथ उल्लेख हुआ है।[9] इनमें होता से पुराना ऋत्विग् है। यही देव का आवाहक और आहुतिकर्ता है। प्रारम्भ में यही एक पुरोहित होता था और सबसे महत्त्वपूर्ण तो बाद में भी बना रहा। ऋग्वेद (१० २ १) में उसे यायजिष्ठ अर्थात् श्रेष्ठतम याजक कहा है। एकाधिक पुरोहित होने पर सामान्य तया सभी पुरोहित होता कहे जाते थे।[10] देवों का आवाहन होने के कारण ही अग्नि भी होता कहा गया है। होता के कारण आहुति भी होत्री कहलाती है। ऋग्वेद (२ १ २ १० ९१ १०) में होता पोता नेष्टा अग्नीध प्रशास्ता अध्वर्यु और ब्रह्मा इन सात पुरोहितों का उल्लेख है। उद्गाता इसमें नहीं है। यह बाद में सम्मिलित किया गया। पहले इन पुरोहितों की स्थिति भी निश्चित न थी। उद्गाता का महत्त्व सामवेद के साथ बढ़ा। पहले उसका (होता का) वरण किया जाता था और स्थान निश्चित था। बाद में यह स्थान ब्रह्मा को मिल गया। पहले होता सम्पूर्ण यज्ञ के लिए उत्तरदायी होता था पर बाद में यह काम अध्वर्यु को मिल गया और होता उसका सहकारी बन गया। ऋग्वेद (१-३५-९ ) में अध्वर्यु और होता का पद बराबर था

---

१ अध्वर्यो अद्रिभिः सुतम्।—६ १ ११५, भा० ३ पृ० ९७४।

२ नग्नं भावुकोऽध्वर्युः।—६ १ ९१ भा० ९, पृ० १४६।

३ हॉग ए० बी० भा० पृ० १३।

४ एकशतमध्वर्युशाखाः सहस्रवर्त्मा सामवेदः।—भा० १ भा० ५, पृ० २१।

५ याजी ऋत्विजः।—३-२ १०९, भा० १ पृ० १८५।

६ ऋत्विक्कर्मार्हत्यार्त्विजीनं ब्राह्मणकुलम्।—५ १-७१ भा० १, पृ० ३३६।

७ यो वा इमां पदशः स्वरशोऽक्षरशः वाचं विदधाति स आर्त्विजीनः। आर्त्विजीनाः स्यामेत्यध्येयं व्याकरणम्।—भा० १ पृ० ६।

८ लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति।—१ १ १ भा० १६, पृ० १५।

९ २-१ ६, भा० २६, पृ० ३५७। ६ १-९१ भा० ९, पृ० १४६।

१० ऋग्० १०-३५ १० १०-९१ १।

बताया गया है[1] जहाँ वैकल्पिक रूप से पूजादि कृत्य दोनों करते हैं उस समय तक इन दोनों के पदों में ऊँच नीच का भेद न था।

पोता—पोता का काम साम को शुद्ध करने[1] (परिपवन) करने का है। भाष्य में 'सोमं पवमान' कहकर पोता के कृत्य का निर्देश किया है। या ऋग्वेद में (१ ९४ ६ सब पोतम् १-७४ ४) अग्नि को भी पोता कहा है। साम के पवन का काम पहले अध्वर्यु करता था। उसे अवकाश देने के लिए ही इस पद का प्रारम्भ किया गया था। मरुतों और द्रविणोदस को जिस पात्र में साम अर्पित किया जाता था, उसे पोत्र कहते थे।[1] ओल्डनबर्ग के मत से उत्तरकालीन साहित्य के समय यह नाममात्र का याजक रह गया था। उसका महत्त्व नष्ट हो चुका था।

नेष्टा—नेष्टा सहायक पुरोहित है। जिस पात्र से द्रविणोदस को सोम दिया जाता है वह नेष्टा के ही नाम पर नेष्ट्र कहलाता है। भाष्यकार ने नेष्टा की व्युत्पत्ति नी तथा नेष् धातु से मानी है।[1] यह सुरा तैयार करता तथा यजमान की पत्नी को यज्ञस्थान तक ले जाता था।[1]

उद्गाता—उद्गाता का काम सामगान है। ऋग्वेद में केवल एक बार इसका उल्लेख हुआ है।[1] इससे अनुमान होता है कि उद्गातृ पद का प्रारम्भ बहुत बाद में हुआ। साम का उल्लेख ऋग्वेद में बार-बार मिलने से यह भी प्रतीत होता है कि पहले भी सामगान की प्रथा तो थी किन्तु इस काम को कोई भी पुरोहित कर लेता था या उद्गाता का नाम कुछ और था। साममृद् और सामविप्र शब्दों से सम्भवतः उद्गाता ही इष्ट हो।

ब्रह्मा—भाष्य में ब्रह्मन् शब्द का उल्लेख वेद देवता ब्राह्मण आदि अर्थों में हुआ है, पुरोहित अर्थ में नहीं किन्तु ब्रह्मवाहिन् ब्रह्मवाह ब्रह्मसाम आदि शब्दों में ब्रह्मा का भी अन्तर्भाव हुआ है।[1] ब्रह्मा अधीक्षक (सुपरिंटेंडिंग) पुरोहित होता है यद्यपि ऋग्वेद-काल तक उसका यह स्थान नहीं बन पाया था। ओल्डनबर्ग के मत से ऋग् में इसका उल्लेख नहीं है। इसका अर्थ सामान्य पुरोहित था। मैकडॉनल कीथ और डॉ॰ पी॰ एस्॰ देशमुख इसे और ब्राह्मणाच्छंसी को एक मानते हैं।[1]

प्रशास्ता—भाष्यकार ने तृन् प्रत्यय के प्रसंग में होता पोता नेष्टा प्रशास्ता और अग्निहुत का ऋत्विजों में परिगणन किया है। ऋग्वेद (१ ९६ ६) में प्रशास्ता का काम अग्नि

---

१ अध्वर्यो वा प्रयतं शक्रहस्तात् होतुर्वा यतं हविषो जुषस्व।

२ ९-१-१६, भा॰ ५, पृ॰ ४५६।

३ ऋग्॰ १ ४२ २, २-३६-२।

४ रिलीजन डेर वेद, पृ॰ ३८३ ३९१ ३९५।

५ १ २ १३५, भा॰ १ २, ३ ४, पृ॰ ५७०।

६ रिलीजन डेर वेद, पृ॰ ३८३ ३९१ ३९५।

७ उद्गातेव शकुने साम गायसि।—२-४२ २।

८ ऋग्॰ ७-३३ १४ तथा ५-५४ १४।

९ १ २-७८, ३ १ १२३ ५ ४ १०३।

१० रिलीजन इन वैदिक लिटरेचर, पृ॰ १४२।

से सम्बद्ध बतलाया गया है। ऋग् (२ १६ ४) में अग्नि को अग्निध् का इन्द्र को ब्रह्मा का और प्रतिहर्ता को उद्गाता का सहायक कहा है। प्रशास्ता को शंस्ता या मैत्रावरुण भी कहते थे। यह होता का सहायक था।

ब्राह्मणाच्छंसी—ब्राह्मणों से उद्धृत कर, अर्थात् उनसे ले-लेकर पद बोलने के कारण इस ऋत्विज् का नाम ब्राह्मणाच्छंसी पड़ा।[1] ऋग्वेद में इसे ब्राह्मण भी कहा है।

अग्नीध्[2]—अग्नीध्, आग्नीध् या अग्निमिन्ध अग्नि को प्रज्वलित करने का काम करता है। इसके स्थान को आग्नीध्र कहते हैं।[3] भाष्यकार ने 'अग्नीदग्नीन् विहर' इस प्रैष में उसके कर्तव्य का भी उल्लेख किया है। यज्ञशाला में अग्नीत् के लिए पृथक् स्थान की व्यवस्था की जाती थी। सोलह ऋत्विजों से भिन्न अन्य पुरोहित जो यज्ञकर्मों के उपद्रष्टा के रूप में नियुक्त किये जाते थे सदस्य कहलाते थे। सूत्रों में इनका ऋत्विजों के साथ विधिपूर्वक वरण नहीं किया जाता था।

भाष्यकार ने चार प्रकार के सामाजिक सम्बन्ध बतलाये हैं, जिनमें स्रौव सम्बन्ध भी एक है। याचक लोगों तथा याजकों और यजमानों को एक सूत्र में बाँधनेवाला उनका स्रौव कर्म था। यह बात उनके सुसंगठित होने की ओर संकेत करती है।[4]

यजमान—यजमान यजि क्रिया का मुख्य कर्ता होता है। इसलिए, सोमयाग में उसे 'सुत्वन्' कहते हैं। 'सुत्वन्' का ङ्वनिप् प्रत्यय यज्ञ के मुख्य कर्ता का द्योतक है।[5] यह आवश्यक नहीं है कि यजमान स्वयं यज्ञ करे। भाष्यकार के मत से 'हविष्प्रक्षेपण' ही यजि क्रिया का अर्थ नहीं है। त्याग भी उसका अर्थ है। इसलिए, जो स्वयं प्रक्षेपण न कर त्याग-मात्र करता है, अपने द्रव्य से यज्ञ कराता है और स्वयं दक्षिणा देता है वह भी यज्ञकर्ता माना जाता है। इसी अर्थ के कारण 'याजक यज्ञ कराते और पुष्यमित्र यज्ञ करता है'[6] यह बात ठीक मानी जाती है। यदि क्रिया का कर्ता ही यज्ञकर्ता माना जाय तब तो कहना पड़ेगा कि पुष्यमित्र यज्ञ कराता है और ऋत्विक् लोग यज्ञ करते हैं। पर लोक-व्यवहार में वैसा नहीं होता।[6] यजमान उक्थ (सामविशेष) को बोलता है इसलिए उसे

---

१ ब्रह्माणि शंसतीति ब्राह्मणाच्छंसी—ब्राह्मणेभ्यो गृहीत्वा गृहीत्वाऽऽवृत्य शंसतीति ब्राह्मणाच्छंसी। —६-३-२, भा० २, पृ० २९९।

२ अग्निमिन्ध। —१ १-७० भा० १ पृ० १७०।

३ अग्नीध शरणमाग्नीध्रम्। —४-३-१२०, भा० २, पृ० २५२।

४ लोके बहवोऽभिसम्बन्धा आर्था यौना मौखाः स्रौवाश्च। —१ १ ४९, भा० १ पृ०, १००।

५ सुञो यज्ञसंयोगे। —३-२-१३२।

६ यज्यादिषु चाविपर्यासो दृष्टव्यः-पुष्यमित्रो यजते याजकाः याजयन्ति। तत्र भवितव्यं पुष्यमित्रो याजयते याजकाः यजन्तीति। नानाक्रियाणां यज्यर्थत्वात्। नानाक्रिया यजेरर्थः। नातश्च यजिर्हविष्प्रक्षेपण एव वर्तते। किं तर्हि। त्यागेऽपि वर्तते। यद्वै यजत इत्युच्यते य उत्सृष्ट त्यागं करोति। तं च पुष्यमित्रः करोति याजकाः प्रयोजयन्ति। —३ १ २६, भा० २, ४, पृ० ७४।

उपयष्टा भी कहते हैं।[1] इसमें गार्हपत्याग्नि में हवन करनेवाला एकाग्नि कहलाता है।[2] पुरुष के यजमान होने का प्रभाव उसकी पत्नी पर भी पड़ता है। जो पुरुष या स्त्री बहुत अधिक यज्ञ करता है और उच्च चरित्र का अनुष्ठान होता है, वह यज्ञ द्वारा पूत मन का होने के कारण पूतक्रतु कहलाता है। यदि केवल पुरुष पूतक्रतु हुआ तो उसकी पत्नी पूतक्रतायी कही जाती है।[3]

भाष्य में यजमान शब्द बार-बार आया है।[4] यज्ञ क्रिया के कर्ता होने की स्थिति में व्यक्ति यजमान कहलाता था और उसके पुरोहित याजक। जो व्यक्ति यज्ञ कर चुकता है, उसे यज्वा कहते हैं।[5] वेद में यज्वनी और यज्वरी शब्द आये हैं।[6] अग्निष्टोम आदि विशेष यज्ञ करनेवाले अग्निष्टोमयाजी आदि कहलाते थे। भविष्य में अग्निष्टोमादि करनेवाले के लिए भी इस शब्द का प्रयोग साधु माना जाता है। जैसे इसके जो पुत्र होगा वह अग्निष्टोमयाजी बनेगा।[7] यज्ञ-कर्म का व्रत करनेवाला यजमान दीक्षित कहा जाता था।[8] और, बहुत अधिक यजन करनेवाला यायजूक कहलाता था (यजजपदशां यङ ३-२ १६६)। दीक्षित यजमान को भूमिशयन ब्रह्मचर्य वाक्संयम[9] तथा नियमित भोजनादि व्रतों का पालन करना पड़ता था। ब्राह्मण पय क्षत्रिय यवागू और वैश्य आमिक्षा ही ग्रहण कर सकता था।[10] आमिक्षा दूध और दही मिला कर बनाई जाती थी। इसका ऋग्वेद में उल्लेख नहीं है किन्तु बाद की सब संहिताओं में और ब्राह्मणों में है।

बहुत अधिक यज्ञ करनेवाला यायजूक और यज्ञ कर चुकनेवाला इष्टी (इष्टमनेन) कहलाता था। इसी प्रकार श्राद्ध कर चुकनेवाला पूर्ती कहलाता था।[11] जो यजमान यज्ञ करता था उसके नाम के साथ लोग क्रतु का उल्लेख करते थे। गर्ग लोगों द्वारा किया जानेवाला त्रिरात्र उनके नाम से गर्गत्रिरात्र कहा जाता था। इसी प्रकार चरकत्रिरात्र कुसुरुबिन्दसप्तरात्र आदि

---

१ उपयानि उपरैवी संसति उपयसटः (यजमान)। —३ २-७१ पृ० २२९।

२ एकाग्निः। —५ ३-५२, भा० ३, पृ० ४४१।

३ पूतक्रतोः स्त्री पूतक्रतायी। यथा हि पूता क्रतव पूतक्रतुः सा भवति। —४ १ ३६, भा० १, पृ० ५२।

४ २-४ ४६, पृ० ४८७, ७-१-८२ पृ० १४५ आदि।

५ १-२ १, भा० ८ पृ० ४६८।

६ बहुलं छन्दसि धीवरी वसतम्मी यज्वरीरिषः, यज्वनोरिषः। —४ १-७ भा० १, पृ० ३०।

७ अग्निष्टोमेयाजोऽस्यैतस्मिन्नुभविता (कस्मिन् १) योऽस्य पुत्रो भविता करो? यश्चैनमग्निष्टोमेनेष्टं भवति। —३ ४ १ पृ० १४२।

८ होतव्यं दीक्षितस्य गृहे। —८-२ १०७ भा० २ पृ० ४००।

९ वाचंयमोयते। —३-२-४०।

१० पयोव्रतो ब्राह्मणो यवागूव्रतः क्षत्रिय आमिक्षाव्रतो वैश्य इति। —भा० १, पृ० १९

११ इष्टीयज्ञे पूर्ती श्राद्धे। —५-२-८८ भा०।

ब्द सम्भवतः यजमानों द्वारा किये जानेवाले यज्ञों के लिए व्यवहृत होते थे।[1] शास्त्रानुसार
ीत अग्नियों की प्रतिष्ठा करनेवाला यजमान आहिताग्नि या अग्न्याहित कहलाता था।[2]
ावसथ या आवसथ्य में रहने के कारण उसे आवसथिक भी कहते थे, जिसका अपभ्रंश रूप अवस्थी
ाज भी प्रचलित है। आवसथ यज्ञशाला में यजमान के लिए निश्चित स्थान होता था। यज्ञ
ामाप्ति तक यजमान वहीं रहता था। आवसथ को ही आवसथ्य कहते थे।[3]

मन्त्र—यज्ञ की क्रियाएँ मन्त्रोच्चारण के साथ की जाती हैं। यज्ञ के प्रारम्भ के पूर्व
स्वस्तिवाचन और पुण्याहवाचन किये जाते थे। स्वस्तिवाचन-मंत्र का अंश भाष्यकार ने उद्धृत
िया है।[4] मन्त्रोच्चारणपूर्वक क्रिया को पाणिनि ने मन्त्रकरण कहा है।[5] मन्त्र जिस देवता की
ुति आवाहन या आहुति के लिए प्रयुक्त होता था उसी के आधार पर ऋचा या मन्त्र का नाम
ड़ जाता था—जैसे ऐन्द्री या आग्नेयी ऋच।[6] इसी प्रकार यज्ञविशेष में प्रयुक्त मन्त्रों का नाम भी
न यज्ञों के आधार पर होता है। अग्निष्टोम में काम आनेवाले मंत्र भी अग्निष्टोम कहलाते हैं।
सी प्रकार राजसूय वाजपेय आदि यज्ञों के मन्त्र राजसूय और वाजपेय कहे जाते हैं।[7] समि
ाओं के आधान में जिन मन्त्रों का विनियोग होता है, वे सामिधेन्य मन्त्र या सामिधनी ऋचाएँ
हही जाती हैं।[8] ऋचा के प्रयुक्त शब्द के विशेष के आधार पर भी उसका नाम पड़ जाता था।[9]

त्रैस्वर्यमंत्र—वैदिक मन्त्रों के उच्चारण दो प्रकार से होते हैं। त्रैस्वर्ययुक्त और एक
ुति। सामान्य प्रपाठ में त्रैस्वर्य का ध्यान रखा जाता है किन्तु यज्ञ-कर्म में जप न्यूङ्ख और सामों
ो छोड़कर अन्यत्र एकश्रुति उच्चारण होता है। यजुर्वेद (२ १०) के 'मयीदमिन्द्र इन्द्रियम्' आदि
जपमन्त्र अनुकरण-मन्त्र हैं। न्यूङ्ख षोडश ओंकार आपो ३ ओ ओ ओ ओ ओ ओ ३ ओ ओ ओ ओ
ो ओ ३ ओ ओ वा रेवती अथवा हिरण्य जनु च भद्रं विभूयामृतं च। रायो ३ ओ ओ ओ ओ
ओ ओ ३ ओ ओ ओ ओ ओ वा १ आदि हैं। जपमन्त्र का उच्चारण यजमान करता है और न्यूङ्ख
ा उच्चारण सामगानों में प्रातःकालीन आहुति के समय होता है। न्यूङ्खों में कुछ उदात्त हैं और
ुछ अनुदात्त। वाक्यविशेषस्थ गीतियाँ सामन् कहलाती हैं। इन तीनों में सस्वर उच्चारण

---

१ छिद्रोपज्यो मृगविरामः, सरलपञ्चरात्रः, कुसुरविन्दसप्तरात्रः। —६-२-१४, का०

२ वाहिताग्न्यादिषु-आहिताग्नि अग्न्याहितः। —२-२-३७ का०।

३ आवसथात् ष्ठल्–४ ४-७४ तथा आवसथ एव आवसथ्यम्। —५ ४-२३ का०।

४ भद्रं वोचेमाग्नये। —१-१-८६, पृ० १४६।

५ मसुमन्ती भारद्वेभातमस्तर्पे। —१-१-८६, पृ० १४६।

६ उपास्थमन्त्रकरणे-ऐन्द्र्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते आग्नेय्या आग्नीध्रमुपतिष्ठते। —१ ३
२५ का०।

७. मन्त्र मयेषु भुजगतम्यः अग्निष्टोमे भवो मन्त्रोऽग्निष्टोमः राजसूयः वाजपेयः।—
४ ३-६, भा० ५, पृ० २४०।

८ समिधामाधाने भवाः सामिधेन्यो मन्त्रः सामिधेन्यक्।—४ ३-१२०, भा० १०,
पृ० २५२।

९. अधिपतिवती जुहोति।—८ २-६५, पृ० ३३९।

किया जाता है। अन्यत्र यज्ञ-कार्यों में एकश्रुति होती है।[1] वौषट् का उच्चारण अधिक ऊँचे स्वर से किया जाता है और एकश्रुति भी। पर यह नियम वैकल्पिक है।[2] त्रैस्वर्य वाचिक सम्पादन में आवश्यक था। ब्राह्मणों में उद्धृत वेद-मन्त्र एकश्रुति या एकतार ही बोले जाते थे। पाणिनि काल से ही त्रैस्वर्योच्चारण का नियम ढीला पड़ चला था।[3] सुब्रह्मण्या निगद में वैकल्पिक एकश्रुति नहीं होती। इसमें प्राप्त स्वरित के स्थान में उदात्त कर त्रैस्वर्योच्चारण होता है।[4] सुब्रह्मण्या द्व्यक ऐन्द्री या आग्नेयी होती है।[5] ऐन्द्री में तीन बार 'सुब्रह्मण्योम्' बोलने के बाद 'इन्द्रागच्छ' आदि बोला जाता है। इसके अन्त में 'गौतम ब्रुवाण' के अनन्तर जितने दिन की सुत्या हो तदनुसार 'त्र्यहे' या 'श्वः सुत्याम्' आदि बोला जाता है[6] और उसके पश्चात् 'देवा ब्रह्माण आगच्छतागच्छत' बोलना चाहिए। इसमें ब्रह्मन् शब्द ऋत्विग्वाची है।[7] सुब्रह्मण्या का उच्चारण सदा अध्वर्यु का प्रैष पाने के बाद ही किया जाता है। 'सुब्रह्मण्योम् इन्द्रागच्छ हरिव आगच्छ मेधातिथे मेष वृषणश्वस्य मेने गौरावस्कन्दिन्नहल्यायै जार कौशिक ब्राह्मण गौतम ब्रुवाण श्वः सुत्यामागच्छ मघवन्' आदि सुब्रह्मण्या निगद है। सुब्रह्मण्या में ही 'देवा ब्रह्माण' पठित है। उसमें भी स्वरित के स्थान में अनुदात्त उच्चारण किया जाता है।[9]

मन्त्र के पूर्व ओम् का प्रयोग किया जाता है। यह प्रारम्भ-द्योतक ओम् शब्द प्लुत होता है।[10] यज्ञ-कर्म में प्रयुक्त होनेवाला 'ये' शब्द भी प्लुत होता है जैसे 'ओ३म् अग्निमीळे पुरोहितम्' आदि। कात्यायन और पतञ्जलि के मत से ब्राह्मण-भाग में सर्वत्र 'ये' का प्लुत नहीं होता। यज्ञ-कर्म में मंत्र की टि का प्लुत आदेश हो जाता है। जैसे 'अपां रेतांसि जिन्वतो३म्'। देवान् जिगाति सुम्न

---

१ यज्ञकर्मण्यजपन्यूङ्खसामसु।—१-२-३४; जपोऽनुकरणमन्त्र—समागमेर्जपो। न्यूङ्खा ओङ्कारा षोडश-तेषु केचिदुदात्ताः केचिदनुदात्ताः—सामानि वाक्यविशेषस्था गीतय उच्यन्ते।—वही का०।

२ उच्चैस्तरां वा वषट्कारः—वषट् शब्देनात्र वौषट् शब्दो लक्ष्यते। वौषडित्यस्यैवेदं स्वरविधानम्।—१-२-३५ काशिका।

३ विभाषा छन्दसि-व्यवस्थितविकल्पोऽयमिति केचित्-व्यवस्था च वेदे मन्त्रभागे नियतं त्रैस्वर्यं ब्राह्मणभागे नियमेनैकश्रुत्यमिति।—१-२-३६ का०।

४ १-२-३७ ३८, ३९, पृ० ५१४ ५१५।

५ ऐन्द्री आग्नेयी वा द्व्यक सुब्रह्मण्या भवति।—लाट्या० श्रौ०सू० भा० १-२-१८।

६ सुब्रह्मण्योमिति त्रिरुक्त्वा निगदं ब्रूयादिन्द्रागच्छ हरिव आगच्छ मेधातिथे मेष वृषणश्वस्य मेने गौरावस्कन्दिन्नहल्यायै जार कौशिक ब्राह्मण गौतम ब्रुवाणेत्यावदेहे सुत्यामिति यावदहस्यात्।—वही, १ १-२।

७. देवा ब्रह्माण आगच्छतागच्छतेति गौतम।—वही, १ १ ३। ब्रह्मन् शब्द ऋत्विग्वचन।—वही, भाष्य।

८ अध्वर्युप्रैषे सर्वोपाकरणं सुब्रह्मण्यायाम्।—वही, १-२-१८।

९ १ २ ३७ ३८, ३९, पृ० ५१४ ५१५।

१० ओमभ्यादाने।—८ २-८७।

वो३म्। यदि इन्हीं मंत्रों का प्रयोग यज्ञ से भिन्न कार्य में किया जाय तो 'अपां रेतांसि जिन्वति' आदि बोला जायगा। प्रणवादेश का अर्थ है—ऋचा के पाद या अर्ध भाग का अन्तिम अक्षर हटाकर उससे पूर्व के बने हुए अक्षर के आगे तीन मात्रा का ओंकार या ओकार आदेश करना। इसे प्रणव कहते हैं।[1] याज्याकाण्ड में पठित तीन मन्त्रों को याज्य कहते हैं। यज्ञ-कर्म में पढ़े जानेवाले याज्या-मंत्रों की अन्तिम टि प्लुत होती है। जैसे उक्षान्नाय वशान्नाय सोमपृष्ठाय वेधसे। (ऋग्० ८४३ ११)[2] स्तोमैर्विधेमाग्नये३। जिह्वामग्ने चकृषे हव्यवाहाम् ३। कुछ याज्या नाम की ऋचाएँ वाक्यसमुदाय-रूप हैं। उनमें जितने वाक्य होते हैं, उन सबकी टि प्लुत नहीं होती अपितु अन्तिम टि ही प्लुत होती है।[3] यज्ञ कर्म में प्रयुक्त होनेवाले ब्रूहि प्रेष्य श्रौषट् वौषट् और आवह शब्दों का आदि प्लुत होता है। इन शब्दों का प्रयोग इस प्रकार होता है—

**प्रैष**—यज्ञकर्म आरम्भ होते ही अध्वर्यु होता को 'प्रैष' या आदेश देता है कि वह उस देवता की प्रशंसा में जिसे प्रसन्न करने के लिए यज्ञ किया जा रहा है मंत्र पढ़े। देवता की स्तुति के लिए पढ़ी जानेवाली ऋचा पुरोनुवाक्या कहलाती है। पुरोनुवाक्या प्रायः एक ही ऋचा होती है। यह एकश्रुति से पढ़ी जाती है। पुरोनुवाक्या के बाद याज्या जो वास्तविक आहुति देने के लिए पढ़ी जानेवाली ऋचा होती है, पढ़ी जाती है। पुरोनुवाक्या और याज्या का एक युग्म होता है।

इसके पश्चात् जुहू और उपभृत हाथ में लेकर अपने स्थान पर बैठा हुआ अध्वर्यु आग्नीध् को 'आ३ श्रा३ वय' पद द्वारा देवताओं को यह सूचित करने के लिए कि सब कुछ निर्विघ्न हो रहा है, वे पधारें, यह आदेश देता है। अध्वर्यु का यह आदेश अग्नीदाश्रवण या आश्रावण कहलाता है। इस आश्रावण का उत्तर 'अस्तु श्रौ३षट्' कहकर देता है जिसका तात्पर्य है 'देवों को विदित है'। अग्नीत् के इस उत्तर को प्रत्याश्रवण या प्रत्याश्रुत कहते हैं।

**यजस्व**—अग्नीध् से प्रत्याश्रवण पाकर अध्वर्यु होता को 'यज' अर्थात् यजन आरम्भ करो यह प्रैष देता है। तदनुसार होता याज्या (आहुति-मन्त्र) पढ़ता है किन्तु उसके पूर्व 'ये ३ यजामहे' यह कहा जाता है। याज्या के अन्त में वौषट् बोला जाता है। जैसे 'ओ३म् ये यजामहे समिधः समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्तु३ वौ३षट्। इस प्रकार, याज्या के जो प्रायः ऋग्वेद की एक ऋचा या आधी ऋचा होती है और आहुति देने के लिए विनियोग में आती है तीन भाग होते हैं—'ये३ यजामहे' याज्या वौ३षट्। वौषट् या वषट्कार का उच्चारण होता उच्चतर और उदात्त स्वर

---

१ प्रणवष्टेः—प्रणव इत्युच्यते कः प्रणवो नाम? पादस्य अर्धर्चस्य वाऽन्त्यमक्षरमुपसंहृत्य तदाद्यक्षरशेषस्य स्थाने त्रिमात्रमोङ्कारं त्रिमात्रमोकारं वा विदधति तं प्रणव इत्याचक्षते।—८-२-८९, पृ० ३९५।

२ ८-२ १००, पृ० ४००।

३ याज्यान्तः—याज्या नामर्चो वाक्यसमुदायास्तत्र यावन्ति वाक्यानि सर्वेषां टेः प्लुतः प्राप्नोति इष्यते चान्त्यस्य स्यादिति तच्चान्तरेण यत्नं न सिध्यतीत्येवमर्थमन्तग्रहणम्।—८ २-९० पृ० ३९५।

४ त्रिवतीमर्ग्यानुवाक्या भवन्ति।—८-२-९१, पृ० ३९८।

में करता है।[1] याज्या का उच्चारण अपेक्षाकृत मन्द स्वर में होता है। वौषट् के उच्चारण के साथ ही अध्वर्यु अग्नि में आहुति छोड़ता है। सोमयाग में इसके बाद पुनः "अग्नेन्द्रयजे वीहि या सोमस्याग्ने वीही३ वौ षट्" बोला जाता है।[2] इस मंत्र के पूर्व भाग को गीत और उत्तर भाग को अनुवषट्कार कहते हैं। गीत भाग का अन्तिम स्वर प्लुत होता है। यह सम्पूर्ण प्रक्रिया सत्रह अक्षरों के प्रजापति छन्दस्य (अक्षर-समूह) में पूर्ण होती है। ये सप्तदशाक्षर इस प्रकार हैं—ओश्रावय (चार) अस्तु श्रौषट् (चार) ये यजामहे (पाँच) यज (दो) वषट् या वौषट् (दो)। सत्रह अक्षरों के इस छन्दस् को छन्दस्य भी कहते हैं। भाष्यकार ने यह छन्दस्य तैत्तिरीय ब्राह्मण काण्ड से उद्धृत किया है।[3]

यज्ञ में प्रवरण (यजमान का प्रवरोच्चारण) के बाद निगद (ऋग्वेद में विहित यजुर्मन्त्र) पढ़ा जाता है। निगद-पाठ के बाद होता देवता के आवाहन के लिए मन्त्र पढ़ता है—अग्निमा३ वह। इसे देवतावाहन कहते हैं जिसमें आवह का आदि स्वर प्लुत होता है।

यज्ञ में सामगान की प्रथा रही है। सामों में अवभृथ यज्ञ के लिए दानवात्मों के एना विनाश के लिए गाया जाता था। रथन्तरादि साम तृच या तीन ऋचाओं के समाहार हैं जिन्हें परिमाण कहते हैं। परिमाण का मान प्रस्ताना करना है।[4] भाष्य में रथन्तर वामदेव्य और बृहद् इन तीनों सामों का उल्लेख है। इनके अतिरिक्त रौद्र यजुष् बहिष्पवमान अन्तरीक्षीय सूक्त प्रमाण आदि की चर्चा भाष्य में आयी है।[5]

एकश्रुति—भाष्यकार ने उच्चारण में सात स्वर बतलाये हैं। उदात्त उदात्ततर अर्थात् अतिशय उदात्त अनुदात्त अनुदात्ततर अर्थात् अतिशय अनुदात्त स्वरित स्वरित का अनुदात्त युक्त उदात्तभाग तथा एकश्रुति।[6] उच्च स्थान में निष्पन्न स्वर उदात्त कहलाता है। वर्णों की निष्पत्ति ताल्वादि स्थानों से होती है। ताल्वादि के अवयव होते हैं। उनमें ऊपरी अवयव से जिस वर्ण का उच्चारण किया जाता है वह उदात्त होता है।[7] उदात्त का अर्थ ऊँचे स्वर में उच्चारण नहीं

---

१ उच्चस्तरां वा वषट्कारः।—१-२ ३५।

२ यजेन्द्रयजेवीहि।—६ १ १२४ पृ० १७७।

३ अक्षरसमूहे छन्दसे उपसंख्यानं कर्तव्यम्। ओश्रावयेति चतुरक्षरम्। अस्तु श्रौषडिति चतुरक्षरम्। ये यजामहे इति पञ्चाक्षरम्। यजेति द्व्यक्षरम् द्व्यक्षरो वषट्कारः। एष वै सप्तदशाक्षरश्छन्दस्य प्रजापतिर्यज्ञमनुविहित।—४ ४ १४० वा० १ पृ० २९१ तथा ५ ४ ३० वा० २, पृ० ४९०-९१।

४ ८ २-९१।

५ लाट्या० श्रौ० सू०, १-५-२ भाष्य।

६. स एते तन्त्रे तरनिर्देशे सप्तस्वरा भवन्ति-उदात्तः, उदात्ततरः, अनुदात्तः, अनुदात्ततरः, स्वरितः, स्वरिते य उदात्तः सोऽन्येन विशिष्टः, एकश्रुतिः सप्तमः।—१-२ ३३ पृ० ५१४।

७ उच्चैरितिश्रुतिप्रकर्षो न गृह्यते। ताल्वादिषु हि भागवत्सु स्थानेषु वर्णा निष्पद्यन्ते। तत्र यः समाने स्थाने ऊर्ध्वभागनिष्पन्नोऽच् स उदात्तसंज्ञो भवति यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्राणा-मायामनिग्रहो भवति। रूक्षतोऽस्निग्धता स्वरस्य संवृतता कण्ठविवरस्य चेति।—१-२-२० काशिका।

है। उदात्त के उच्चारण में गात्र के आयाम पर नियन्त्रण रहता है जिससे स्वर कुछ रूखा और अस्निग्ध होता है। इसमें कण्ठ-विवर अपेक्षाकृत संवृत रहता है। ये ते के उदात्त हैं। अतिशय उच्च भाग से उच्चरित वर्ण उदात्ततर कहलाता है। अनुदात्त और अनुदात्ततर वर्ण इसके ठीक उलटे होते हैं। ये उच्चारण गात्र के नीचे भाग से उत्पन्न होते हैं। इनके उच्चारण में गात्रों में अन्वसर्ग और मार्दव रहता है जिससे स्वर में मृदुता स्निग्धता और सरसता उत्पन्न होती है। इनके उच्चारण में कण्ठ-विवर में उरुता और फैलाव रहता है। त्वम् सम सिम नेम आदि अनुदात्त हैं।[1] स्वरित में उदात्त और अनुदात्त दोनों का समाहार रहता है।[2] जैसे शिक्यम्, कन्या, ख आदि। एकश्रुति में उदात्त अनुदात्त और स्वरित का विभाग नहीं प्रतीत होता अर्थात् भेद का तिरोधान हो जाता है।[3] उदात्त अनुदात्त और स्वरित के समान एकश्रुति भी स्वर का नाम है जिस प्रकार नपुंसक लिंग-विशेष का नाम है। आश्वलायन के अनुसार उदात्त अनुदात्त और स्वरित का।

दक्षिणा—दक्षिणा यज्ञ का महत्त्वपूर्ण भाग है। सत्रों को छोड़कर, जिनमें ब्राह्मण स्वयं आत्मकल्याणार्थ यज्ञ करते हैं, अन्य यज्ञों में दक्षिणा देने का विधान है। प्रत्येक यज्ञ की दक्षिणा के अलग-अलग नाम हैं। यथा—आग्निष्टोमिकी राजसूयिकी वाजपेयिकी नावयज्ञिकी पाकयज्ञिकी प्राग्जीवनिकी दाशोदनिकी आदि।[5] दक्षिणा में गाय तो अवश्य ही दी जाती थी। जिन यज्ञों में हजार गाय की दक्षिणा का विधान है, उनमें विशिष्ट लक्षण की एक गाय (१ वर्ष की, ४ वर्ष की या वृद्धा) चुनकर उसे साहस्रतमी संज्ञा दी जाती थी और उसका विशिष्ट विधि से दान किया जाता था। पशुमेधों में शमिता को पशु ही दक्षिणा में मिलता था। याज्ञिक को अश्व और वैयाकरण को हाथी दक्षिणा में देने की प्रथा भी सामान्य मालूम होती है।[6] अनेक गायें प्राप्त न होने पर एक ही गाय का बार-बार दान करने से अनेक गायों के दान का पुण्य प्राप्त होने का भी उल्लेख भाष्य में मिलता है।

---

१ समाने स्थाने नीचभागे निष्पन्नोऽच् अनुदात्तः। यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्राणामन्वसर्गो मार्दवं भवति स्वरस्य मृदुता, स्निग्धता कण्ठविवरस्योरुता महता-त्वसमसिमनेम इत्यनुदात्तानि।—१ २ ३० का०।

२ द्वौ समाह्रियेते यस्मिन्नचि तस्य स्वरित इत्येषा संज्ञा विधीयते।—१ २-३१ का०।

३ स्वराणामुदात्तादीनामविभागो भेदतिरोधानमेकश्रुति।—१ २ ३३ का०।

४ एकश्रुतिः स्वरनाम यथा नपुंसकलिङ्गनाम।—६ ४ १७४ वा० ४, पृ० ५०६।

५ तस्य च दक्षिणा यज्ञाख्येभ्यः—आख्याग्रहणं किमर्थम्? तस्य दक्षिणा यज्ञेभ्य इतीयुच्यमाने य एव संज्ञाभूतका यज्ञास्तत उत्पत्तिः स्यात् आग्निष्टोमिक्यः राजसूयिक्यः वाजपेयिक्यः। यत्र वा यज्ञशब्दोऽस्ति पाकयज्ञिक्यः नावयज्ञिक्यः। इह न स्यात् प्राग्जीवनिक्यः दाशोदनिक्यः।—५ १-९५, पृ० ३४२।

६ याज्ञिकाश्व वैयाकरणहस्तौ।—६-२-५९, वा० ७ पृ० २६९।

७ लोके ह्यपि सहस्रमेकां कपिलामेकैव सहस्रसहस्रो दत्त्वा तया सर्वे ते सहस्रदक्षिणाः सम्पन्नाः।—भा० २ पृ० ४१।

याजकों की अवस्थिरता, सम्पत्ति की वृद्धि देवों से अपने सौभगत्व में सामान्य ऋद्धि आदि की सहभागिता यज्ञ के फलस्वरूप प्राप्त करने की कामनाएँ की गई हैं।[1]

पारिभाषिक याज्ञिक शब्द—यज्ञशास्त्र और उसकी प्रक्रिया में अनेक ऐसे शब्दों का प्रयोग प्रचलित था जो पारिभाषिक कहे जा सकते हैं। ये शब्द विशेष अर्थ में रूढ़ हो गये थे और याज्ञिकों में भी उस रूढ़ अर्थ में प्रचलित थे। ऐसे बहुत-से शब्दों की व्याख्या ऊपर की जा चुकी है। कुछ अन्य महत्त्वपूर्ण शब्दों की जो भाष्य में मिलते हैं, व्याख्या नीचे दी जा रही है

अपरपरिग्रह—यज्ञ के लिए वेदी तैयार करने के निमित्त वेदि-स्थान से मिट्टी साफ की जाती है। अध्वर्यु के आदेश पर आग्नीध्र तीन बार मिट्टी लेकर उत्कर में डालता है। तब कुछ की मिट्टी साफ हो जाने पर अध्वर्यु आग्नीध्र को प्रैष देता है और आग्नीध्र वेदी के दाहिने अंस से प्रारम्भ कर दक्षिण श्रोणि तक वेदी के दक्षिण प्रान्त का स्फ्य से स्पर्श करता है और उसी प्रकार दक्षिण श्रोणि से प्रारम्भ कर उत्तर श्रोणि तक वेदि के पश्चिम प्रान्त (छोर) का उत्तर श्रोणि से प्रारम्भ कर उत्तरांस तक वेदि के उत्तर भाग का स्पर्श करता है। स्फ्य से वेदि के प्रान्त भाग का यह स्पर्शन अपरपरिग्रह या पूर्वपरिग्रह कहलाता है।

उत्तरपरिग्रह—अपरपरिग्रह के बाद मन्त्र-जप के साथ तीन बार वेदि-स्थान खोदा जाता है और खुदी हुई मिट्टी उठाकर आग्नीध्र उत्कर में डालता है और फिर ऊपर बतलाये हुए ढंग से स्फ्य द्वारा अन्य तीन मंत्रों के साथ वेदी के प्रान्त भागों का स्पर्श करता है। स्पर्श की यह द्वितीय क्रिया उत्तरपरिग्रह कहलाती है।[2]

उद्ग्राभ—स्रुक् को उठाने की क्रिया उद्ग्राभ कही जाती है।

निग्राभ—स्रुक् को नीचे रखने की क्रिया को निग्राभ कहते हैं।[3]

शंयुवाक—शंयुवाक विशेष ऋचा की संज्ञा है। शंयु पद-युक्त होने से इसे शंयुवाक कहते हैं। यज्ञ-प्रक्रिया में पुरोडाश-प्रहरण के बाद अध्वर्यु का प्रैष पाकर होता इस ऋचा को मध्य में अवसान देकर बिना प्रणव के एक श्रुति से पढ़ता है।

सूक्तवाक—प्रस्तरांजन-विधि के बाद अध्वर्यु होता को मंत्र पढ़ने के लिए कहता है। अध्वर्यु से प्रेरित होता जो मंत्र पढ़ता है उसे सूक्तवाक कहते हैं।

---

१ प्रजां विन्दाम ऋत्वियाम्।—१।१।१२७, भा० १, पृ० १८१; एहि त्वं आये स्वो रोहाय।—१।१।१०९, भा० १ पृ० ३११, पर्यन्तुत्या सुष्टुतयो गिरो मे, बृहस्पतिष्ट्वा, सुम्ने रम्णातु, अग्ने शर्म महते सौभगत्वाय।—१।४-५२, पृ० ४२९ ३०; अवस्थिरो तनुहियायुवाम्, पिनुहि यजं पिनुहि यज्ञपतिम् तेन मामाभिर्न कृणुहि।—१।४-१०९, भा० १, पृ० ४५९।

२ परी यते—उत्तरपरिग्राहः अपरपरिग्राहः।—३-२-४७ काशिका।

३ उद्ग्राभः निग्राभ इत्येतौ शब्दौ छन्दसि वर्तेते स्रुगुद्यमनं निपातनयोरर्थयो उद्ग्राभं च निग्राभं च ब्रह्मदेवा अवीवृधन्।—३-३-३६, भा० २ पृ० १०३।

४ २४-२९, भा० १ पृ० ४७५।

धाय्या—दर्श-पौर्णमासादि में १५ सामिधेनी ऋचाएँ होती हैं, जो ऋग्वेद (३-२७-१ से ११) से ली गई हैं। इनमें प्रथम और अन्तिम ऋचा के तीन-तीन बार पढ़ने से पन्द्रह संख्या पूर्ण होती है, किन्तु सामिधेनियों की संख्या यज्ञानुसार बढ़ती रहती है। सत्रह या इक्कीस संख्याएँ भी विस्तार आदि सम्पादन के लिए बतलाई गई हैं। ऐसी स्थिति में यह संख्या बाहर की ऋचाएँ मिलाकर पूरी की जाती है। अतिरिक्त ऋचाएँ चतुर्थ (सामिध्यमानवती—३ २७-४) और ग्यारहवीं (समिध्मवती ३ २७-११) के बीच में मिलाई जाती हैं। ये बाहर से मिलाई हुई ऋचाएँ धाय्या कहलाती हैं।[1] यह रूढ़ि शब्द है। धाय्या सामिधेनी से बाहर भी प्रयुक्त हो सकती है।

प्रस्तर—प्रकृति-इष्टियों में चार मुट्ठी दर्भ काटे जाते हैं। प्रथम दर्भ-मुष्टि मन्त्रों से संस्कृत की जाती है। जिस वेदी पर जुहू रखी जाती है, उसी पर यह भी रखी जाती है। उसे प्रस्तर कहते हैं।[2]

प्रयाज—प्रधान याग से पूर्व जिन मन्त्रों से यज्ञ किया जाता है, उन्हें प्रयाज कहते हैं। प्रकृति-यज्ञों में पाँच प्रयाज होते हैं। इनमें चार के देवता वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा और शरद् तथा पंचम के हेमन्त और शिशिर होते हैं।

अनुयाज—प्रधान याग के पश्चात् जिन मंत्रों से होम किया जाता है, वे याज्या-मंत्र अनुयाज कहे जाते हैं।

अवदान—यज्ञ के लिए स्थापित हविष् में से होम के काम आनेवाले भाग को अलग करने का नाम अवदान है।[3]

देवयजन—'देवा इज्यन्ते अस्मिन्' इस व्युत्पत्ति के अनुसार देवताओं को उद्देश्य मान कर जिस स्थान में यज्ञ किया जाता है वह यागभूमि देवयजन कही जाती है।[4] देवयजन का उत्तर और पूर्व भाग नीचा होना चाहिए। यह स्थान तृणौषधिबहुल तथा वृक्षहीन और सम होता है। इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि उसके सामने जल हो और जल न होने पर कोई महावृक्ष कूप या महापथ (दूरगामी मार्ग) सामने हो किन्तु पास में ऊँची भूमि या पर्वत न हो।[5]

पवित्र—नख से न काटे हुए, अग्रभाग-सहित प्रादेश (बालिश्त) भर लम्बे मन्त्रों से संस्कृत बराबर लम्बे प्रोक्षणादि में काम आनेवाले दो दर्भ पवित्र कहे जाते हैं।[6]

---

१ पाय्यसान्नाय्यनिकाय्यधाय्यामानहविर्निवाससामिधेनीषु।—३ १ १२९; सामिधेनी शब्द ऋगभिनिवेशस्य वाचकः तत्र च धाय्येति न सर्वा सामिधेन्युच्यते। किं तर्हि ? काचिदेव। रूढिशब्दोऽयम्। तथा चासामिधेन्यामपि दृश्यते।—३ १ १२९ काशिका।

२ प्रे स्त्रोऽयज्ञे।—३ ३ ३२।

३ अवदानमिदं एतानपञ्च नम वसानमवाप्तम्।—१ १ ४४ वा० १७, पृ० २१४।

४ तस्मात् नाम देवयजनम्।—१ २ १७ पृ०, ३५६।

५. प्रागुदक्प्रवणं देवयजनं लोमशमवृक्षं समम्—पुरस्तादुदकस्यायतनम्-तदभावे महावृक्षो महापथो वा—न चास्ये स्थलतरमदूरे स्यात्।—आपस्त० श्रौ० सू०, १ १ १४, १७।

६. १-२ १८४।

पंचहोता—अग्निर्होता इत्यादि पाँच को पंचहोतृ कहते हैं। इसका अन्तिम वाक्य 'वाताये ईयमभुत' आदि है।[1]

प्राशित्र—उपभृत में रखे हुए आज्य को जुहू में करके जुहू और उपभृत को यथा स्थान रखकर मंत्र से प्रथम प्रधान द्रव्य-सम्बन्धी प्राशित्र को अलग कर प्रणीता-पात्र के पश्चिम में रखते हैं।[2] यह प्रधान द्रव्य का भाग प्राशिता (ब्रह्मा) का भाग होने के कारण प्राशित्र कहा जाता है।[3]

स्थालीपाक—स्थाली में पकाया हुआ ओदन जो गृह्यकर्मों में आहुति के काम आता है।

व्रत—पत्नी और यजमान व्रतश्रपणागार (यज्ञ का रसोईघर) में पर्युषितत्वादि दोषों से रहित घी या दूध मिला जो पदार्थ खाते हैं वह भक्षणीय द्रव्य व्रत कहलाता है।

भिन्न-भिन्न परिवारों में विशेष प्रकार के यज्ञों का प्रचलन था। उदाहरणार्थ, अंगिरसों में द्विरात्र गर्गों में त्रिरात्र भर्गियों में चतुरात्र जमदग्नियों में एक भिन्न प्रकार का चतुरात्र और उद्दालक कुसुर-बिन्दुओं में सप्तरात्र का विशेष प्रचार था।

---

१ ९-१-५२ तथा १ १-५८।

२ प्राशिता प्राप्तीऽस्य प्राशित्रम्।—५ १-९८, पृ० १३४।

३ ४ १-८५, भा० ९, पृ० ९५।

४ पयोव्रतो ब्राह्मणः।—भा० १ पृ० १९।

## अध्याय १०

# मूर्ति, पूजा और भक्ति

**अर्चा और प्रतिकृति**—पतंजलि ने सामान्य मूर्तियों को 'प्रतिकृति' और पूजार्थ बनाई गई मूर्तियों को अर्चा कहा है। प्रतिकृति मूलवस्तु का प्रतिरूप या प्रतिच्छन्द होती है। हाथी, घोड़े, गध आदि के खिलौने उनसे बिलकुल मिलते-जुलते आकार के बनाये जाते थे। ये प्रतिकृति कहलाते थे। अश्व की प्रतिकृति अश्वक, उष्ट्र की उष्ट्रक और गर्दभ की गर्दभक कहलाती थी। प्रतिकृति बतलाने के लिए मूल वस्तु के वाचक शब्द के आगे 'क' लगाया जाता था।[1] प्रतिकृति न होने पर भी यदि कुछ आकृति-साम्य दिखाई पड़ा तो समाकृति वस्तु का नाम मूल वस्तु के नाम 'क' लगाकर रख दिया जाता था। इस प्रकार अश्व से मिलते आकार की वस्तु यदि मिला हुआ तो अश्वक कही जाती थी भले ही वह उसकी प्रतिकृति न हो।[2] प्रतिकृतियाँ खिलौनों या कलाकृतियों के रूप में प्रचलित थीं। वे खुले बाजार में बिकती थीं।

इसके अतिरिक्त चित्र कर्म में और ध्वज पर भी प्रतिकृतियाँ अंकित की जाती थीं। काशिकाकार ने अर्जुन दुर्योधन आदि के चित्रों का तथा कपि गरुड़ सिंह आदि की ध्वज प्रतिकृतियों का उल्लेख किया है।[3] गरुड़-प्रतिकृति-मय ध्वज प्राचीन वैष्णवमन्दिरों में लगाये जाते थे। मेहरौली सिमुनियाँ आदि स्थानों में गरुड़ध्वज स्थापित करने से सम्बद्ध शिलालेख प्राप्त हुए हैं। पतंजलि ने ध्वजों में अंकित प्रतिकृतियों का उल्लेख नहीं किया है यद्यपि चित्रकर्म की चर्चा उन्होंने की है और कृष्णपक्षीय और कंसपक्षीय चित्रों की विभवता का वर्णन किया है।

देवताओं की भी मूर्तियाँ बनती थीं। इन्हें शुद्ध अर्थ में प्रतिकृति नहीं कहा जा सकता क्योंकि ये किसी विद्यमान कृति का प्रतिरूप नहीं होती थीं अपितु धार्मिक ग्रन्थों में देवविग्रह के कल्पित स्वरूप के आधार पर बनाई जाती थीं। भाष्यकार ने इन देवमूर्तियों को अर्चा कहा है। उन्होंने तुंगनासिकी और दीर्घनासिकी अर्चाओं का भी उल्लेख किया है।[4]

**अपण्य और पण्य अर्चाएँ**—अर्चाएँ पूजा की वस्तु थीं। वे मन्दिरों या सार्वजनिक स्थानों पर भी प्रतिष्ठित की जाती थीं। कुछ लोग अर्चाओं से जीविका भी कमाते थे। जीविका कमाने

---

१ ५।३।९६।

२ ५।३।९७।

३ अर्चासु पूजार्थासु चित्रकर्मध्वजेषु च इवे प्रतिकृतौ लोपः कनो देवपथादिषु।—५।३।१०० काशिका।

४ चिरेश्वपुष्पमूर्ती नियनिमातस्य प्रागरादुदुपमने इन-वर्धमानेन।—१।१।२१ पृ० ७९।

५ १।१-५४ पृ० ६६।

के दो प्रकार रहे होंगे। कुछ लोग देवमूर्तियों को घर-घर ले जाकर उन पर चढ़ावा प्राप्त करते होंगे जैसा कि अभी तक कुछ लोग करते हैं और यह चढ़ावा उनकी जीविका का साधन होता होगा। कुछ लोग घरों में मूर्ति रखकर भक्तजनों द्वारा चढ़ाये गये द्रव्य से निर्वाह करते होंगे। सार्वजनिक मन्दिरों में प्रतिष्ठित देवमूर्तियों के पुजारियों की जीविका का साधन भी अर्चाएँ ही थीं। ये अर्चाएँ जिस देवता की होती थीं उसी के नाम से पुकारी जाती थीं। जैसे शिव की मूर्ति (पूजार्थ) शिव ही कही जाती थी।[1] इस प्रकार, अर्चाओं की एक श्रेणी पुजारियों के उदर-निर्वाह का साधन थी।

दूसरे प्रकार की अर्चाएँ वे थीं, जो लोगों की व्यक्तिगत पूजा के काम आती थीं। ये विशुद्ध पूजा की वस्तु थीं। ये मूर्तियाँ भी जिस देवता की होती थीं उसी के नाम से पुकारी जाती थीं। उदाहरणार्थ-शिव स्कन्द या विशाख की ये मूर्तियाँ भी शिव स्कन्द या विशाख ही कही जाती थीं।[2] पतंजलि ने उक्त दोनों प्रकार की मूर्तियों को पूजार्थ कहा है।[3]

तीसरे प्रकार की मूर्तियाँ वे थीं जो पूजार्थ नहीं अपितु विक्रयार्थ बनाई जाती थीं। मौर्य राजाओं ने राज्य की आय के लोभ से देवताओं की मूर्तियाँ बनवाकर उन्हें बाजार में बेचना प्रारम्भ किया था। पण्यार्थ बनाई गई मूर्तियों का नामकरण सम्बद्ध देवों के नाम में 'क' प्रत्यय लगाकर किया गया था। उदाहरणार्थ—बिक्री के लिए बनायी गई शिव स्कन्द या विशाख आदि की मूर्तियाँ शिवक स्कन्दक या विशाखक आदि कहलाती थीं। इस प्रकार, इन मूर्तियों की अवमानना की प्रतिकृति के समान सामान्य खिलौनों में की गई है।[4] ये सब प्रतिमाएँ भीतर पोली रहती थीं।[5]

शिव स्कन्द, विशाख—भाष्यकार ने अर्चाओं के प्रसंग में शिव स्कन्द और विशाख का ही उल्लेख किया है। इससे यह तो निर्विवाद है कि इन देवताओं की मूर्तियों की पूजा का प्रचार था। इनके अतिरिक्त अन्य किन देवताओं की मूर्तियाँ पूजी जाती थीं इस बात का स्पष्ट उल्लेख भाष्य में नहीं है। 'देवताद्वन्द्वे च' (६ ३-२६) तथा 'द्वन्द्वं रहस्यमर्यादा' आदि (८-१ १५) सूत्र के भाष्य में पतंजलि ने स्कन्द और विशाख को अत्यन्त सहचरित तथा लोक-विख्यात द्वन्द्व कहा है। इससे यह अनुमान होता है कि इन दोनों की मूर्तियाँ युग्म रूप में भी पूजी जाती थीं।

---

१ ५ ३-९९।

२ वही।

३ यास्त्वेताः सम्प्रति पूजार्थास्तासु भविष्यति।—५ ३-९९ पृ० ४७१।

४ अपण्य इत्युच्यते तत्रेदं न सिध्यति शिवः स्कन्दः विशाख इति किं कारणम्? मौर्यैर्हिरण्यार्थिभिरर्चाः प्रकल्पिताः। भवेत्तासु न स्यात्—वही।

५. वही।

६ भा० १ पृ० २०।

७ ब्रह्मप्रजापती शिववैश्रवणौ स्कन्दविशाखौ—द्वन्द्व इत्यनुवर्तमाने पुनर्द्वन्द्वग्रहणस्य तत्प्रयोजनं—लोकवेदयोर्द्वन्द्वसंज्ञा यथा स्यात्। कानि लोकवेदयोर्द्वन्द्वानि? वेदे ये सहवाप-निर्दिष्टा न चैते वेदे सहवापनिर्दिष्टाः।—६-३-२६, पृ० ११० तथा ८ १ १५, पृ० ३५८।

यह भी सम्भव है कि इनकी मूर्तियाँ युग्म रूप में बनती भी हों। यही बात शिव और वैश्रवण के विषय में कही जा सकती है। भाष्यकार ने इन दोनों युग्मों को द्वन्द्व माना है किन्तु वेद में ये सह वाप-निर्दिष्ट नहीं हैं। इससे इनकी एक साथ पूजा होना आवश्यक नहीं है। 'देवता द्वन्द्वे च' सूत्र के ही भाष्य में द्वन्द्व रूप से निर्दिष्ट ब्रह्म और प्रजापति की मूर्तियाँ पूजी जाती थीं या नहीं और पूजी जाती थीं तो द्वन्द्व रूप में या पृथक्-पृथक् यह बात भी भाष्य से स्पष्ट नहीं मालूम होती।[1]

पतञ्जलि के अनुसार इस युग में शिव-भक्ति का प्रचार सर्वाधिक जान पड़ता है। यहाँ तक कि शिवोपासकों का अपना स्वतन्त्र सम्प्रदाय तक बन चुका था और वे शिवभागवत कहलाते थे। ये लोग शिव-चिह्न के रूप में अपने पास त्रिशूल रखते थे। भाष्य में इसे अय शूल कहा है। इसके रखनेवाले आयःशूलिक कहे जाते थे। यों आयःशूलिक उन साहसिक लोगों को भी कहते थे जो मृदु उपायों से करने योग्य कार्यों को तीक्ष्ण उपाय से करने के अभ्यस्त होते हैं। इस अर्थ में अय शूल का प्रयोग लाक्षणिक था।[2]

काश्यप—काश्यप की भी मूर्ति पूजी जाती थी इस बात का संकेत 'सम्भावामेकवाय [illegible]कविमत्स्यों' (१ २ ६४) सूत्र के भाष्य में मिलता है। इसमें काश्यप की प्रतिकृति का काश्यप ही कहा है और यही प्रयोग लोक में प्रचलित माना है। यह काश्यप शब्द अण् प्रत्ययान्त है जिसके आगे प्रतिकृति अर्थ में कन् प्रत्यय होता है किन्तु अपण्य जीविकार्थ मूर्ति होने के कारण शिव स्कन्द आदि के समान 'कन्' का लुप् (लोप) हो जाता है। स्पष्ट है कश्यप की मूर्ति भी शिव की मूर्ति के समान पुजारी की जीविका का साधन थी। काश्यप वरुण या विष्णु का भी नाम है। कहा जाता है कि परशुराम ने क्षत्रियों का विनाश कर अश्वमेध करने के बाद पृथ्वी काश्यप को दान कर दी थी। इसीलिए पृथ्वी को काश्यपी देवी कहते हैं।[3]

धनपति राम और केशव—पतञ्जलि के समय में धनपति या वैश्रवण की पूजा होती थी यह बात स्पष्ट है। राम और केशव की पूजा का भी चलन था किन्तु ये राम और केशव कौन हैं? बलराम और कृष्ण अथवा परशुराम और विष्णु? परशुराम का उल्लेख भाष्य में अन्यत्र कहीं नहीं है। जमदग्नि और जामदग्न्य का उल्लेख एक स्थान पर अवश्य हुआ है किन्तु केवल पंचावत्त हवन करनेवाले ऋषि विशेष तथा उनके गोत्रापत्यों के अर्थ में।[4] परशुराम से उनका कोई सम्बन्ध नहीं बतलाया गया है। केशव शब्द का भी अन्यत्र कहीं उल्लेख नहीं है। भाष्यकार परशुराम के विषय में उदासीन जान पड़ते हैं। बलराम का उल्लेख उन्होंने अन्यत्र भी कृष्ण के

---

१ वही।

२ ५ २-७६, पृ० ३९८ कि योऽयःशूलेनान्विच्छति स आयःशूलिकः ? किं चातः ? शिवभागवतो प्राप्नोति।

३ मोनियर विलियम्स डिक्शनरी।—पृ० २८१।

४ पुनरुत्पत्ति पञ्चावत्तं जुह्वति तेषाम् [illegible] जमदग्निरामकेशवानाम्।—२ २-३४ पृ० ३८९।

५ १ १ ४४ पृ० २६४।

साथ किया है।[1] उन्होंने एक श्लोकार्द्ध भी उद्धृत किया है जिसमें संकर्षण के साथ उनकी बल-वृद्धि की कामना की गई है। इस श्लोक से राम और कृष्ण के प्रति भक्ति एवं उनकी बल-कामना तो परिलक्षित होती ही है उनके युग्म रूप में पूजित होने का भी आभास मिलता है। भास के 'स्वप्नवासवदत्त' का प्रारम्भ बलराम की स्तुति से होता है। कृष्ण के अतिरिक्त वासुदेव शब्द का उल्लेख भाष्य में अनेक बार हुआ है, किन्तु सर्वत्र महाभारत के वीर योद्धा अर्जुन के सहचर और कंस के घातक के रूप में।[2] इन समस्त प्रसंगों में उनका वृष्णि वंश के नेता अथवा वर्ग या पक्षविशेष के नायक के रूप में स्मरण किया गया है। उनके पक्षपाती लोग थे किन्तु कंस के पक्षपाती लोग भी थे। भाष्यकार ने कहा है कि नाटक में कंस का वध होने के समय कंस-भक्तों के चेहरे उदासी से काले पड़ जाते हैं और कृष्ण-भक्तों के मुख क्रोध से लाल हो जाते हैं। इससे यह पता चलता है कि पतंजलि-काल में कंस के समर्थकों की संख्या भले ही कम-ही विद्यमान थी। इस प्रकार, भाष्य के वासुदेव-सम्बन्धी उल्लेखों में उनकी विष्णुत्व-प्रतिष्ठा नहीं मिलती। हाँ भाष्यकार ने एक स्थान पर अवश्य न केवल उन्हें अर्जुन से बड़ा ही बतलाया गया है, अपितु क्षत्रिय से ऊपर उठाकर तत्रभवान् अर्थात् देवता रूप में प्रतिष्ठित स्वीकार कर लिया गया है। और यदि हम 'संकर्षणद्वितीयस्य बलं कृष्णस्य वर्धताम्' (२-२-२४ पृ० ११९) को अथवा 'सर्वथा तत्रभवतः' (४-३-९८ पृ० २७५) के साथ मिलाकर पढ़ें तो इस निष्कर्ष पर अवश्य पहुँचेंगे कि पतंजलि-काल में कृष्ण में देवत्व का आरोप हो चुका था और बलराम के साथ उनकी पूजा होने लगी थी यद्यपि ऊपर उद्धृत वाक्य का 'अथवा' जो कि भाष्यकार के ध्यान में देर से आया इस ओर संकेत करता है कि कृष्ण वासुदेव में विष्णुत्व का आरोप अति प्रसिद्ध बात नहीं थी और यदि वे पूजे जाने लगे भी थे तो भी शिव स्कन्द विशाख के समान सर्वमान्य देवता के रूप में पूर्ण प्रसिद्ध नहीं हो पाये थे।

**देव-मन्दिर**—देवताओं के स्थान को उपर्युक्त उद्धरण में प्रासाद कहा है। मन्दिर या प्रतिष्ठान शब्द का प्रयोग देवगृह के रूप में भाष्य में नहीं हुआ है। प्रासाद का भी मन्दिर अर्थ में केवल एक बार ही उल्लेख मिलता है। इससे भी अनुमान होता है कि पतंजलि-काल वैदिक कर्मकाण्डों का युग था। भक्ति का प्रारम्भ इस समय हो रहा था और यज्ञशालाओं की तुलना में मन्दिरों की संख्या नगण्य थी। पाणिनि ने 'भक्तिकर' शब्द की निष्पत्ति विशेष रूप से बतलाई है।[5] भक्ति शब्द का प्रयोग पतंजलि ने इस अर्थ में कहीं नहीं किया है, जिस अर्थ में आगे चलकर भागवत-सम्प्रदाय में वह व्यवहृत हुआ। पाणिनि और पतंजलि दोनों ने उसे अँगरेजी के

---

१ संकर्षणद्वितीयस्य बलं कृष्णस्य वर्धताम्।—२-२ २४, पृ० ११९।

२ जघान कंसं किल वासुदेवः।—३-२ १११, पृ० ९६ तथा ४-२ १०४ पृ० २०८ तथा ४ ३-९८, पृ० २७५ तथा ४ १ ११४ पृ० ११९।

३ वही।

४ इदं तर्हि प्रयोजनं वासुदेवशब्दस्य पूर्वनिपातं वक्ष्यामि। अथवा नैषा क्षत्रियाख्या। संज्ञैषा तत्र भवतः।—४ ३-९८, पृ० २७५।

५ ३-२-२१।

लौंपस्टी' शब्द के अर्थ में प्रयुक्त किया है। इसलिए 'वासुदेवार्जुनाभ्यां वुन्' (४।३।९८) के आधार पर 'वासुदेवक' शब्द का अर्थ वासुदेव का भक्त (उपासक) मान लेना भ्रम होगा क्योंकि जनपदों के साथ भी इस शब्द का प्रयोग भाष्य में बार-बार हुआ है, जहाँ जनपद भक्त का अर्थ उनके प्रति 'कौंयत' मात्र होता है।[1]

**देवमह**—देवताओं के उत्सव मनाने की प्रथा थी। उत्सवों को 'मह' कहते थे और एतदर्थ एकत्र समाज को संसद्। धनपति राम और केशव के प्रासाद की संसद् में मृदंग शङ्ख और पणव बजने की चर्चा ऊपर हुई है। भाष्यकार ने इन्द्र और गंगा के निमित्त होने वाले 'मह' का भी उल्लेख अन्यत्र किया है एतदर्थ काम में आनेवाली वस्तु ऐन्द्रमहिक और गांगामहिक कही जाती थी।[2] इन 'महों' को 'इज्य' भी कहते थे।

---

१ ४।३।१०० पृ० २४६ तथा ४-३-९९ से ९९।
२ ५।१।१२ पृ० ३०२।

# अध्याय ११

## दर्शन

**दर्शन का लक्ष्य**—समस्त धर्मों एवं दर्शनों का उद्देश्य दुःख-निवृत्ति और सुख-प्राप्ति है। अभाव रोगादि पीड़ा तथा मृत्यु का भय ये मनुष्य को जीवन के दोनों छोरों से परे सोचने को विवश करते हैं। काल प्राणियों को वृद्ध बनाकर उनका संहार करता जाता है।[1] भाष्यकार ने मृत्यु की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट किया है। उन्होंने मनुष्यों को मरणधर्मा कहा है।[2] उन्होंने कहीं से एक कारिका उद्धृत की है जिसमें मृत्यु को 'दुर्मदी' कहा गया है। जिस प्रकार शराबी रात-दिन मद्य पीकर भी उससे तृप्त नहीं होता उसी प्रकार वैवस्वत (काल) रात-दिन भी अश्व पुरुष और अन्य पशुओं की बलि लेकर भी तृप्त नहीं होता।[3] शीतोष्ण सुख-दुःख और जनन-मरण के द्वन्द्व उनकी दृष्टि में थे। फिर भी उनका दृष्टिकोण निराशावादी नहीं था और न वे जीवन को कष्टमय ही मानते थे। रामायण (किष्कि० का०) के श्लोक का एक चरण उद्धृत करते हुए उन्होंने कहा है कि यदि मनुष्य को कोई रोग न हो, तो वह सौ वर्ष की आयु के बाद भी जीवन का रस या आनन्द प्राप्त करता है।[5]

**दार्शनिक**—जीवन और जगत् के तत्त्वों पर विचार करनेवाले विद्वानों को पतंजलि ने धीर और ध्यानवन्त कहा है। वे प्रज्ञान या विज्ञानयुक्त वाणी बोलते हैं।[6] ऐसे विचारक प्रत्यक्षधर्मा परावरज्ञ विदित-वेदितव्य और अधिगतयाथातथ्य कहलाते थे। ये वाग्योगविद् ज्ञानी विज्ञान (तत्त्वज्ञान) के आधार पर अपना मन स्थिर करते थे।[8] इनके चिन्तन का लक्ष्य था धीरता आयुष्मत्ता और सिद्धार्थता प्राप्त करना जिससे दुःखार्तता से निवृत्ति प्राप्त की जा सके।[9] भाष्यकार ने कहा है कि जो मनुष्य दुःखार्त होता है, वह अन्य भयंकर दुःखों को सुनकर विष-मस्थ को ही अधिक अच्छा समझता है।[10]

---

१ ३-२ ११७, पृ० ३३९।

२ आ० १ पृ० ७।

३ अहरहर्नयमानो गामश्वं पुरुषं पशुं, वैवस्वतो न तृप्यति सुराया इव दुर्मदी।—२-२-२९, पृ० ३८९।

४ वही पृ० ३८०।

५ एति जीवन्तमानन्दो नास्य किञ्चिदनुपततीति।—१ ३-१२, पृ० ५६।

६. आ० १ पृ०। ७. आ० १, पृ० २४।

८. आ० १ पृ० ५।

९. आ० १ पृ० १५।

१० इह य एष मनुष्यो दुःखार्तो भवति सोऽन्यानि दुःखान्यनुनिशम्य विषमस्थमेव आत्मानं मन्यते।—१ ४-१० पृ० १७५।

परम प्रतिष्ठा—भाष्यकार ने इहलोक और परलोक दोनों में सुख की चर्चा की है। ऐहलौकिक सुख को वे पर्याप्त नहीं मानते। वास्तव में 'परम प्रतिष्ठा'[1] तथा काम-पूर्ति की चिन्ता[2] उन्हें 'अमुत्र' से अधिक थी फिर भी वे जानते थे कि कामों का कहीं अन्त नहीं है।[3]

उपनिषद् और पतञ्जलि—महाभाष्य के पूर्व उपनिषदों की रचना हो चुकी थी, जिनमें काम प्रवृत्ति निवृत्ति ब्रह्म जीव जगत् और मुक्ति-सम्बन्धी सूक्ष्म विवेचन है। फिर भी पतंजलि को उपनिषदों की जानकारी थी ऐसा महाभाष्य से प्रतीत नहीं होता। उन्होंने ब्रह्मवादी और ब्रह्मज्य शब्दों का व्यवहार किया है किन्तु वेदवादी तथा ब्राह्मणपोषक के अर्थ में। ब्रह्म शब्द का उपयोग उन्होंने उपनिषद्-मान्य अर्थ में कहीं नहीं किया है। सांख्ययोगादि दर्शनों से भी वे अपरिचित मालूम होते हैं। ऐसे महान् वैदिक कर्मकाण्डी का उपनिषदों से इस प्रकार अपरिचित होना इस बात का पोषक है कि उपनिषद् का दर्शन वैदिक कर्मकाण्ड के विरोध में पल्लवित हुआ था। अतः यह स्वाभाविक था कि वैदिक लोग उनकी उपेक्षा करते। उनका काम्य आत्मज्ञान नहीं स्थूल सुख था और यज्ञ था उसका साधन। इसलिए वे ब्रह्मचिंतन के पचड़े में नहीं पड़े। पतंजलि ने ब्रह्म शब्द का प्रयोग वेद या ब्राह्मण के ही अर्थ में सर्वत्र क्यों किया है, यह बात उक्त पार्श्वभूमि में स्पष्ट समझी जा सकती है।

आत्मा—आत्मा के विषय में भी भाष्यकार ने जो कहा है वह बड़े स्थूल ढंग से कहा है। उन्होंने आत्मा के दो प्रकार माने हैं—शरीरात्मा और अन्तरात्मा। जिन कर्मों के परिणाम-स्वरूप शरीरात्मा सुख-दुःख का अनुभव करता है उनका कर्ता अन्तरात्मा होता है और जिन कर्मों के परिणाम-स्वरूप अन्तरात्मा सुख-दुःख का अनुभव करता है, उनका कर्ता शरीरात्मा होता है। इस परिभाषा के अनुसार शरीरात्मा और अन्तरात्मा दोनों कर्ता हैं और फलभोक्ता भी। इस प्रकार आत्मा आत्मा को मारता है यह कथन भी युक्तिसंगत हो सकता है।[5] अन्तरात्मा के कार्यों से शरीर को कष्ट पहुँच सकता है और शरीर के कार्यों से अन्तरात्मा को कष्ट हो सकता है। भाष्यकार ने यह स्पष्ट नहीं किया है कि बिना अन्तरात्मा के आदेश से शरीरात्मा किस प्रकार कर्म कर सकता है। कार्य का मूल इच्छा है और इच्छा केवल चेतन में ही रह सकती है। यह बात भाष्यकार को सम्यक् अवगत थी।[6] 'धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा' (३ १-७) सूत्र का भाष्य करते हुए उन्होंने इस विषय पर भी विचार किया है और कहा है कि इच्छा की उप

१ सोऽन्तमाप्नोतिकर्वं परम।—आ० १ पृ० ५।

२ स्वर्गे लोके च कामधुग्भवति—६ १-८४ पृ० ११९।

३ न वै कामानां तृप्तिरस्ति—वही।

४ १ २-७८, पृ० २२८ तथा १ २ १ पृ० २०५।

५ हन्त्यात्मानमात्मा—आत्मना हन्यत आत्मेति। कः पुनरात्मानं हन्ति को आत्मना हन्यते। द्वावात्मानावन्तरात्मा शरीरात्मा च। अन्तरात्मा तत्कर्म करोति येन शरीरात्मा सुखदुःखे अनुभवति। शरीरात्मा तत्कर्म करोति येनान्तरात्मा सुखदुःखे अनुभवति।—३ १-८७ पृ० १९३।

६ ३ १-७, पृ० २९।

इच्छा प्रवृत्ति से होती है। जो व्यक्ति चटाई बनाने जाता है वह यह घोषणा करता नहीं घूमता। उसे रज्जु, कील, पूल हाथ में लिये तैयार देखकर लोग उसकी इच्छा समझ लेते हैं। यह पुरुष की बात हुई। पशुओं में भी यही बात देखी जाती है। मुमूर्षु कुत्ते एकान्त में पड़े रहते हैं और उनकी आँखें बाहर कढ़ जाती हैं। अचेतनों में भी प्रवृत्ति रहती है। नदी का जो किनारा गिरनेवाला होता है, उसके लोष्ट शीर्ण हो जाते हैं, फट पड़ते हैं और एक स्थान से दूसरे स्थान पर चले जाते हैं। इस प्रकार, अचेतनों में भी चेतनों के समान इच्छा दिखाई पड़ती है। अथवा सभी कुछ चेतनावान् है। कौड़ियाँ पानी में चमकती हैं। शिरीष नीचे झुककर सोता है, सूर्यमुखी सूर्य का अनुसरण करती है, लोहा चुम्बक की ओर सरकता है। वेद में भी कहा गया है—'ग्रावाणो सुनो'। इससे पता चलता है कि अचेतन कुछ नहीं है। इसी बात को दृष्टि में रखकर उन्होंने 'स्थानेऽन्तरतमः' (१ १-५०) सूत्र के भी भाष्य में कहा है कि चेतन-अचेतन सभी में सदृश के पास रहने की प्रवृत्ति देखी जाती है। ढेले को पूरी शक्ति से उठाकर फेंका जाय तो वह न ऊपर जाता है और न तिरछा अपितु पृथ्वी का विकार होने के कारण पृथ्वी पर ही आ जाता है। उसका पृथ्वी के साथ सादृश्य है। अन्तरिक्ष में सूक्ष्म जल का विकार धूम-समूह कुहरा निवात आकाश-देश में न तिरछा जाता है न नीचे आता है, अपितु जल का विकार जल में ही मिल जाता है। इसी प्रकार, ज्योति का विकार किरण निवात आकाश देश में जलने पर न तिरछा जाता है, न नीचे आता है अपितु ज्योति का विकार होने के कारण ज्योति में ही मिल जाता है क्योंकि इन दोनों में सादृश्य है। भाष्य के इस कथन से भी प्रतीत होता है कि पतंजलि अचेतनों में भी प्रवृत्ति और इच्छा स्वीकार करते थे।[1]

भावविकार—भाष्यकार ने भगवान् वार्ष्यायणि का मत उद्धृत किया है, जिन्होंने सत्तावान् या वर्तमान वस्तुओं को भाव कहा है। इनमें छह प्रकार से विकार उत्पन्न होते हैं—उत्पत्ति विद्यमानता विपरिणाम वृद्धि, अपक्षय और विनाश। समस्त भाव इन छह परिवर्तनों से गुजरते हैं। यही सृष्टि की परिवर्तनशीलता है। कर्ता की प्रवृत्ति उत्पादन-क्रिया के समय अन्य प्रकार की होती है और मरण-क्रिया के प्रति अन्य प्रकार की। नित्य वस्तु वह होती है जो ध्रुव कूटस्थ अविचाली अपाय-उपजन-विकार-रहित उत्पत्ति-वृद्धि-व्यय-हीन हो।[2] किसी-किसी विचारक के अनुसार यह सारा संसार कूटस्थ है। इसमें कहीं कोई चेष्टा या व्यापार नहीं है। यह कहना कि संसार परिवर्तनशील है युक्तिसंगत नहीं है। यहाँ चलाया हुआ बाण चलकर कहीं गिरता नहीं नदियाँ बहकर समुद्र को नहीं जातीं। यह संसार एक रूप से ही स्थित है।[3] एक दूसरे विचारक का कहना है कि संसार कूटस्थ नहीं है। इसमें परिवर्तन होते हैं किन्तु आदित्य की गति के समान दिखाई नहीं पड़ते। कारण-सामग्री के जुट जाने पर जिस प्रकार क्रमशः नाक के तन्तु

---

१ अचेतनेष्वपि। तद्यथा—लोष्टः क्षिप्तो बाहुवेगं गत्वा नैव तिर्यग्गच्छति नोर्ध्वमारोहति पृथ्वीविकारः पृथ्वीमेवागच्छत्यान्तर्यतः।—१ १-५० पृ० ११०।

२ नित्यमध्रुवं कूटस्थमविचाल्यनपायोपजनविकार्यनुत्पत्त्यवृद्धिव्ययोगि यत्तन्नित्यम्।—भा० १ पृ०१७।

३ ३-२-१२३ पृ २५६।

चल जाते हैं किन्तु अन्दर दीख नहीं पड़ते। उसी प्रकार संसार में जो परिवर्तन होते हैं उन्हें सामान्य लोग नहीं देख पाते। केवल त्रिकालज्ञ योगी ही उनके अस्तित्व का प्रत्यक्ष कर सकते हैं। सामान्य जन तो अनुमान से ही उनको जान पाते हैं।[1]

**अनुमान-प्रमाण**—पतञ्जलि अनुमान प्रमाण से अभिज्ञ थे। उपर्युक्त कथन के अतिरिक्त भी उन्होंने अनुमान का प्रमाण के रूप में उल्लेख किया है और साथ ही नैयायिकों के प्रसिद्ध उदाहरण धूम को देखकर अग्नि के अनुमान का उल्लेख भी। उन्होंने इसमें एक उदाहरण और जोड़ दिया है और वह है त्रिविष्टब्धक (त्रिदण्ड) को देखकर परिव्राजक का अनुमान किन्तु बात यों नहीं है। पहले अग्नि और धूम का तथा त्रिविष्टब्धक और परिव्राजक का प्रत्यक्ष सम्बन्ध देखा जाता है। फिर उन्हें अन्य स्थान में भी देखकर जान लिया जाता है कि यहाँ अग्नि है या यहाँ परिव्राजक है।[2] आकाश में सूर्य और चन्द्र के न दिखाई देने पर भी आकाश को प्रकाशित देखकर उनका अनुमान हो जाता है। अनुमान प्रत्यक्ष से अधिक बलवान् होता है। जैसे अलातचक्र (घुमाये जाने या गोलाकार दिखनेवाले जलते काष्ठ) प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं किन्तु अनुमान से मालूम होता है कि वे वास्तव में चक्र नहीं होते।[3]

**प्रत्यक्ष**—प्रत्यक्ष ज्ञान इन्द्रिय-जन्य होता है। इसीलिए, इन्द्र या आत्मा के इन ज्ञान करणों को इन्द्रिय कहते हैं। ये करण ही आत्मा के भी अनुमापक हैं। बिना कर्त्ता के करण नहीं हो सकता। इसलिए, इन्द्रियों से आत्मा का अनुमान किया जा सकता है। आत्मा ने इन्हें स्वयं देखा है, इसलिए इन्द्रियाँ इन्द्रदृष्ट कहलाती हैं। इनको आत्मा ने स्वयं के लिए उत्पन्न किया है इनका स्वयं वरण किया है और वह स्वयं उन्हें भिन्न विषयों को प्रत्यक्षार्थ प्रदान करता है। इसलिए, इन्द्रियाँ इन्द्रदृष्ट, इन्द्रसृष्ट, इन्द्रजुष्ट और इन्द्रदत्त कही गई हैं।

**प्रत्यक्ष के बाधक**—प्रत्यक्ष में छह बाधक होते हैं—वस्तु का अत्यन्त सन्निकर्ष, वस्तु की बहुत दूरी, द्रष्टा और वस्तु के बीच किसी अन्य वस्तु का आ जाना, वस्तु का अन्धकार से आवृत होना और प्रत्यक्षेन्द्रिय की दुर्बलता। इन्द्रिय-दौर्बल्य में इन्द्रियों का सावहित न होना भी सम्मिलित है।[4] यह आवश्यक है कि मन इन्द्रियों से संयुक्त रहे। मन और इन्द्रियों का सान्निध्य न होने

---

१ बहुभावविकारा इति [illegible] स्माह भगवान् वार्ष्यायणिः। जायतेऽस्ति विपरिणमते वर्धतेऽपक्षीयते विनश्यतीति। अन्यथा हि कारकाण्यस्तो प्रवर्तन्तेऽन्यथाऽहिंस्रिमने।—१ १ ९, पृ० १४।

२ धूमं दृष्ट्वाऽग्निरत्रेति गम्यते त्रिविष्टब्धकं दृष्ट्वा परिव्राजक इति। किमत्र उपन्यास। प्रत्यक्षतोऽग्निधूमयोरभिसम्बन्धं दृष्टो भवति त्रिविष्टब्धकपरिव्राजकयोश्च। स तद्विदेशस्थमपि दृष्ट्वा जानात्यग्निरत्र परिव्राजकोऽत्रेति। भवति वै प्रत्यक्षादनुमानं बलीयस्तरम्। अलातचक्रं प्रत्यक्षं दृश्यतेऽनुमानाच्च गम्यते नैतदस्तीति।—१ २ १२४ पृ२५ तथा ४ १ १ पृ० १९।

३ वही।

४ ५ २ ९३।

५ षड्भिः प्रकारैः सतां भावानामनुपलब्धिर्भवति-अतिसन्निकर्षादतिविप्रकर्षान्मूर्त्यन्तरव्यवधानात्तमसाऽऽवृतत्वादिन्द्रियदौर्बल्यादिति।—४ १ १-पृ० १८।

पर सामने उपस्थित वस्तु का भी प्रत्यक्ष नहीं होता।[1] इसीलिए, शाकटायन नामक सुप्रसिद्ध वैयाकरण को रथमार्ग में बैठ रहने पर भी सामने से निकलनेवाले शकटसार्थ का पता नहीं चला। कभी-कभी अन्य कारणों से भी सत् का अप्रत्यक्ष और असत् का प्रत्यक्ष हो जाता है।

तदर्थ मृगतृष्णा और गन्धर्वनगर, जो शांकर वेदान्तियों के सुप्रसिद्ध हैं भाष्य में भी व्यवहृत हुए हैं। प्यासे मृग बालू में पानी की धारा देखते हैं किन्तु वह वहाँ नहीं होती। उसी प्रकार, गन्धर्वनगर दूर से दिखाई देते हैं किन्तु पास जाने पर नहीं मिलते। यह असत् वस्तु का प्रत्यक्ष है। आदित्य की गति विद्यमान होती हुई भी नहीं दिखलाई पड़ती।[1] यह सत् वस्तु का अप्रत्यक्ष है। कभी-कभी एक ही वस्तु का अनेक स्थानों में तथा अनेकाधिकरणों में एक साथ ही प्रत्यक्ष किया जा सकता है, यद्यपि एक ही कर्ता एक साथ अनेक अधिकरणों में उसका प्रत्यक्ष नहीं कर सकता। आदित्य का प्रत्यक्ष इसी प्रकार का है।[1]

आप्तप्रमाण—प्रत्यक्ष और अनुमान के अतिरिक्त आप्तप्रमाण का भी उल्लेख भाष्य में है। उन्होंने यद्यपि भाष्य में आप्त की परिभाषा नहीं दी है, तथापि वे शिष्टों को आप्त मानते हैं ऐसा उनके कथन से प्रतीत होता है। आर्यनिवास अर्थात् आर्यावर्त में रहनेवाले अलोलुप अगृही जितेन्द्रिय किसी विशेष विद्या में पारंगत ब्राह्मण उनकी दृष्टि में शिष्ट थे। भाष्यकार की यह धारणा वासिष्ठ धर्मशास्त्र के अनुकूल है।[1] शिष्ट वाक्य को मानकर ही उन्होंने कात्यायन प्रणीत भ्राज-श्लोकों को प्रमाण-रूप से उद्धृत किया है।[1] प्रमत्तगीत (वचन) को छोड़कर अन्य लोगों के वचन स्वीकार करने में उन्हें आपत्ति नहीं है।

अन्वयव्यतिरेक—इनके अतिरिक्त पतंजलि कुछ ऐसे शब्दों तथा उपमानों का भी प्रयोग करते हैं जो न्याय-वैशेषिक में विशेष रूप से व्यवहृत होते हैं—यथा अन्वयव्यतिरेक। इनका अर्थ स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा है कि वृक्ष कहने पर एक शब्द सुनाई देता है—अकारान्त वृक्ष शब्द और सु प्रत्यय। एक अर्थ का भी बोध होता है—मूल-स्कन्ध-पलाश-फलवान् और एकत्व। 'वृक्षौ' कहने पर कुछ वर्ण छूट जाता है कुछ नया जुड़ जाता है और कुछ ज्यों-का-त्यों अर्थात् अन्वयी रहता है। सकार छूट जाता है, 'औ' जुड़ जाता है और कुछ ज्यों-का-त्यों स्थिर रहता है। यही ... अर्थ के सम्बन्ध में होती है। एकत्व हट जाता है द्वित्व बढ़ जाता है और मूल-स्कन्ध-पलाश- ... ज्यों ... बनी रहती है। इससे जान पड़ता है कि जो शब्द छूट जाता है उसका ही

कि

नहीं न

विचारक

के स ।

... वर्तमानं कालं नोपलेभे। किं पुनः कारणं शाकटा...

...संयुक्तानीन्द्रियाण्युपलब्धौ कारणानि भवन्ति मनसोऽ...

वह अंश होता है जो छूट जाता है। जो अर्थ चला जाता है, वह चले हुए शब्द का अर्थ होता है और जो अर्थ स्थिर रहता है वह स्थिर रहनेवाले शब्द का होता है। अन्वयव्यतिरेक की यह परिभाषा नैयायिकों के अनुसार ही है।[1]

गुहा—उपनिषदों में प्रयुक्त 'गुहा' शब्द महाभाष्य में भी आया है और उसी अर्थ में, किन्तु जिस श्लोक में यह शब्द मिलता है वह अन्यत्र से उद्धृत है।[2] निर्वाण का उल्लेख पाणिनि और पतञ्जलि दोनों ने किया है, किन्तु इससे अधिक मोक्षदर्शन-सम्बन्धी कोई जानकारी हम महाभाष्य से नहीं प्राप्त होती।

कार्य का लक्ष्य—मनुष्य के प्रत्येक कार्य का उद्देश्य किसी-न किसी फल की प्राप्ति होता है। समझदार व्यक्ति पहले बुद्धि-पूर्वक किसी वस्तु को देखता है। देखकर उसे पाने की कामना करता है। कामना के पश्चात् उसका प्रयत्न प्रारम्भ होता है। प्रयत्न का फल कार्यारम्भ उसका परिणाम काम का सम्पादन और काम-सम्पादन से फलावाप्ति होती है। फलावाप्ति से हीन कोई कर्म नहीं होता। कर्मों के अनुसार ही मनुष्य को मृत्यु के बाद दूसरा शरीर प्राप्त होता है। इसे पाणिनि और पतञ्जलि ने परलोक कहा है।[3] काशिका में भी परलोक का अर्थ जन्मान्तर-शरीर बतलाया है।

अन्य दार्शनिक मत—पतञ्जलि ने अनेक दार्शनिक मतों का भी उल्लेख किया है। आस्तिक नास्तिक दैष्टिक लोकायत अथ पूर्णी और मस्करी सम्प्रदाय से वे परिचित थे।

आस्तिक नास्तिक और दैष्टिक—परलोक में विश्वास रखनेवाले लोग आस्तिक कहे जाते थे और परलोक में विश्वास न रखनेवाले नास्तिक। अस्ति नास्ति दिष्टं मतिः (४ ४ ६०) सूत्र का भाष्य करते हुए पतञ्जलि ने शंका की है कि क्या जिसमें मति हो (यस्यास्ति मतिः) उसे आस्तिक कहना चाहिए? तब तो चोर भी आस्तिक कहा जायगा। इसलिए 'है', यह जिसका विश्वास हो उसे आस्तिक और 'नहीं है' यह जिसका विश्वास हो उसे नास्तिक कहना चाहिए। इसी प्रकार, 'दिष्ट या भाग्य ही सब कुछ है' यह जिसका विश्वास हो उसे दैष्टिक कहते हैं।[4] इससे यह स्पष्ट है कि पतञ्जलि के समय तक आस्तिकता का ईश्वर या वेद से कोई सम्बन्ध न था। 'नास्तिका वेदनिन्दकः' आदि बातें बहुत पीछे की हैं। भाष्यकार के समय में ये तीनों मत विद्यमान थे। बुद्ध के समय में भी छह शास्ता—(मंखी गोसी, पकुधाय और तीर्थंकर)

---

१ १-२-४५, पृ ५१३, १४।

२ गुहा भौमि निहिता।—भा० १, पृ० ७; स एष मनुष्यः प्रेक्षापूर्वकारी भवति स बुद्ध्या तावत्कञ्चिदर्थं पश्यति। सन्दृष्टे प्रार्थना प्रार्थनायामध्यवसायो ध्यवसाय आरम्भ आरम्भेनिर्वृत्तिर्निवृत्तौ फलावाप्तिः।—१ ४ १२ पृ०, १९८।

३ ५-२ ९२, पृ० ४०२ तथा परलोकं जन्मान्तरशरीरम्।—वहीं, का०।

४ वहीं।

५. किं यस्यास्ति मतिः स आस्तिकः ? किं चातः ? चोरेऽपि प्राप्नोति। एवं तर्हि-इतिलोपोऽत्र द्रष्टव्यः। अस्तीत्यस्य मतिरास्तिकः। नास्तीत्यस्य मतिर्नास्तिकः। दिष्टमित्यस्य मतिर्दैष्टिकः।—४ ४ ६०, ० १८२।

पर सामने उपस्थित वस्तु का भी प्रत्यक्ष नहीं होता।[1] इसीलिए, शाकटायन नामक सुप्रसिद्ध वैयाकरण को रथमार्ग में बैठे रहने पर भी सामने से निकलनेवाले शाकटसार्थ का पता नहीं चला। *कभी-कभी अन्य कारणों से भी सत् का अप्रत्यक्ष और असत् का प्रत्यक्ष हो जाता है।*

तदर्थ मृगतृष्णा और गन्धर्वनगर जो शांकर वेदान्तियों के सुप्रसिद्ध हैं भाष्य में भी व्यवहृत हुए हैं। प्यासे मृग बालू में पानी की धारा देखते हैं किन्तु वह वहाँ नहीं होती। उसी प्रकार, गन्धर्वनगर दूर से दिखाई देते हैं, किन्तु पास जाने पर नहीं मिलते। यह असत् वस्तु का प्रत्यक्ष है। आदित्य की गति विद्यमान होती हुई भी नहीं दिखलाई पड़ती।[2] यह सत् वस्तु का अप्रत्यक्ष है। कभी कभी एक ही वस्तु का अनेक स्थानों में तथा अनेकाधिकरणों में एक साथ ही प्रत्यक्ष किया जा सकता है यद्यपि एक ही कर्ता एक साथ अनेक अधिकरणों में उसका प्रत्यक्ष नहीं कर सकता। आदित्य का प्रत्यक्ष इसी प्रकार का है।[3]

आप्तप्रमाण—प्रत्यक्ष और अनुमान के अतिरिक्त आप्तप्रमाण का भी उल्लेख भाष्य में है। उन्होंने यद्यपि भाष्य में आप्त की परिभाषा नहीं दी है तथापि वे शिष्टों को प्राप्त मानते हैं ऐसा उनके कथन से प्रतीत होता है। आर्यनिवास अर्थात् आर्यावर्त में रहनेवाले अलोलुप अगृही जितेन्द्रिय किसी विशेष विद्या में पारंगत ब्राह्मण उनकी दृष्टि में शिष्ट थे। भाष्यकार की यह धारणा वासिष्ठ धर्मशास्त्र के अनुकूल है।[4] शिष्ट वाक्य को मानकर ही उन्होंने कात्यायन प्रणीत भ्राजश्लोकों को प्रमाण-रूप से उद्धृत किया है।[5] प्रमत्तगीत (वचन) को छोड़कर अन्य लोगों के वचन स्वीकार करने में उन्हें आपत्ति नहीं है।

अन्वयव्यतिरेक—इनके अतिरिक्त पतंजलि कुछ ऐसे शब्दों तथा उपमानों का भी प्रयोग करते हैं जो न्याय-वैशेषिक में विशेष रूप से व्यवहृत होते हैं—यथा अन्वयव्यतिरेक। इनका अर्थ स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा है कि वृक्ष कहने पर एक शब्द सुनाई देता है—अकारान्त वृक्ष शब्द और सु प्रत्यय। एक अर्थ का भी बोध होता है—मूल-स्कन्ध-पलाश-फलवान् और एकत्व। 'वृक्षौ' कहने पर कुछ अर्थ छूट जाता है, कुछ नया जुड़ जाता है और कुछ ज्यों-का-त्यों अर्थात् अन्वयी रहता है। सकार छूट जाता है, औ जुड़ जाता है और कुछ ज्यों-का-त्यों स्थिर रहता है। यही बात अर्थ के सम्बन्ध में होती है। एकत्व हट जाता है द्वित्व जुड़ जाता है और मूल-स्कन्ध-पलाश-फलवत्ता ज्यों की-त्यों बनी रहती है। इससे जान पड़ता है कि जो शब्द छूट जाता है उसका ही

---

१ अथवा भवति वै कश्चिज्जाग्रदपि वर्तमानं कालं नोपलभते। किं पुनः कारणं जाग्रदपि वर्तमानं कालं नोपलभते? मनसा संयुक्तानीन्द्रियाण्युपलब्धौ कारणानि भवन्ति मनसोऽसान्निध्यात्।—२-१-११५, पृ० २५०।

२ ४ १ १ पृ० १७, १८।

३ वही

४ ६ १ १०९, पृ० ३५९।

५ वासि० धर्मशास्त्र अध्याय १।

६ भा १ पृ० ५६। एक आदित्यो... पद्देशपृथक्स्थेपूपलभ्यतेऽनको द्रष्टाऽऽदित्यमनेकाधिकरणस्थं युगपदुपलभ... ०९, पृ० ४२।

वह अर्थ होता है, जो छूट जाता है। जो अर्थ बच जाता है वह बचे हुए शब्द का अर्थ होता है और जो अर्थ स्थिर रहता है वह स्थिर रहनेवाले शब्द का होता है। अन्वयव्यतिरेक की यह परिभाषा नैयायिकों के अनुसार ही है।[1]

गुहा—उपनिषदों में प्रयुक्त 'गुहा' शब्द महाभाष्य में भी आया है और उसी अर्थ में, किन्तु जिस श्लोक में यह शब्द मिलता है वह अन्यत्र से उद्धृत है।[2] निर्वाण का उल्लेख पाणिनि और पतंजलि दोनों ने किया है, किन्तु इससे अधिक बौद्धदर्शन-सम्बन्धी कोई जानकारी हमें महाभाष्य से नहीं प्राप्त होती।

कार्य का लक्ष्य—मनुष्य के प्रत्येक कार्य का उद्देश्य किसी-न-किसी फल की प्राप्ति होता है। समझदार व्यक्ति पहले बुद्धि-पूर्वक किसी बात को देखता है। देखकर उसे पाने की कामना करता है। कामना के पश्चात् उसके प्रयत्न प्रारम्भ होता है। प्रयत्न का फल कार्यारम्भ, उसका परिणाम काम का सम्पादन और कार्य-सम्पादन से फलप्राप्ति होती है। फलप्राप्ति से हीन कोई कर्म नहीं होता। कर्मों के अनुसार ही मनुष्य को मृत्यु के बाद दूसरा शरीर प्राप्त होता है। इसे पाणिनि और पतंजलि ने परलोक कहा है।[3] काशिका में भी परलोक का अर्थ जन्मान्तर-शरीर बतलाया है।

अन्य दार्शनिक मत—पतंजलि ने अनेक दार्शनिक मतों का भी उल्लेख किया है। आस्तिक, नास्तिक, दैष्टिक, लोकायत, अज्ञ पूर्णी और मस्करी सम्प्रदायों से वे परिचित थे।

आस्तिक, नास्तिक और दैष्टिक—परलोक में विश्वास रखनेवाले लोग आस्तिक कहलाते थे और परलोक में विश्वास न रखनेवाले नास्तिक। अस्ति नास्ति दिष्टं मतिः (४ ४ ६०) सूत्र का भाष्य करते हुए पतंजलि ने शंका की है कि क्या जिसकी मति हो (यस्यास्ति मतिः) उसे आस्तिक कहना चाहिए? तब तो चोर भी आस्तिक कहा जायगा। इसलिए 'है' यह जिसका विश्वास हो उसे आस्तिक और 'नहीं है' यह जिसका विश्वास हो उसे नास्तिक कहना चाहिए। इसी प्रकार, 'दिष्ट या भाग्य ही सब कुछ है' यह जिसका विश्वास हो उसे दैष्टिक कहते हैं।[5] इससे यह स्पष्ट है कि पतंजलि के समय तक आस्तिकता का ईश्वर या वेद से कोई सम्बन्ध न था। 'नास्तिको वेदनिन्दकः' आदि बातें बहुत पीछे की हैं। भाष्यकार के समय में ये तीनों मत विद्यमान थे। बुद्ध के समय में जो छह शास्ता—(संघी, गणी, गणाचार्य और तीर्थंकर)

---

१ १ २-४५, पृ ५११, १४।

२ गुहा बीपि निहिता।—आ० १, पृ० ७; य एष मनुष्यः प्रेक्षापूर्वकारी भवति स बुद्ध्या तावत्कञ्चिदर्थं पश्यति। सन्दृष्टे प्रार्थना प्रार्थनायामध्यवसायो ऽध्यवसाय आरम्भ आरम्भे निर्वृत्तिर्निर्वृत्तौ फलावाप्तिः।—१ ४ ३२ पृ० ३६८।

३ ५-२ १२, पृ० ४०२ तथा परत्र जन्मान्तरशरीरम्।—वही का०।

४ वही।

५. किं यस्यास्ति मतिः स आस्तिकः? किं चातः? चोरेऽपि प्राप्नोति। एवं तर्हि इति लोपोऽत्र द्रष्टव्यः। अस्तीत्यस्य मतिरास्तिकः। नास्तीत्यस्य मतिर्नास्तिकः। दिष्टमित्यस्य मतिर्दैष्टिकः।—४ ४ ६०, ० २८२।

अजितकेसकम्बल पूर्णकस्सप पकुधकच्चायन, मक्खलिगोसाल, संजयबेलट्ठिपुत्त और निगंठ नातपुत्त थे उनमें निगंठनातपुत्र (जैनधर्म के अन्तिम तीर्थंकर) आस्तिक थे। स्वयं बुद्ध भी आस्तिक थे। शेष पाँच में मक्खलिगोसाल को छोड़कर चार नास्तिक थे। अजितकेसकम्बल के मत से न दान है, न इष्टि न हुत न सुकृत और न दुष्कृत कर्म का फल-विपाक है। न इहलोक है, न परलोक। न श्रमण-ब्राह्मण हैं, जिन्होंने अभिज्ञा-बल से इहलोक-परलोक का साक्षात्कार किया है। बाल और पण्डित कायभेद से विनष्ट होते हैं मरणानन्तर वे नहीं रहते। इस प्रकार, ये भौतिकवादी या उच्छेदवादी थे। संजय का कहना था कि प्राणातिपात (वध) अदत्तादान (स्तेय) मृषावाद और परदार-गमन से पाप नहीं होता और दानयज्ञादि से पुण्य का आगम नहीं होता। अजितादि नास्तिक थे और कर्मविपाक को नहीं मानते थे।[1]

पूरणकस्सप अक्रियावादी थे। उनके मत से न भले कर्मों से पुण्य होता है और न बुरे कर्मों से पाप। कर्मों का फल परलोक में प्राप्त नहीं होता। पकुधकच्चायन अकृततावाद के प्रवर्तक थे। इनके मत से इस जगति में सात पदार्थों की सत्ता है—पृथ्वी आप् तेज वायु, सुख दुख और जीवन। इन्हें वे सप्तकाय कहते थे। ये सप्तकाय अकृत अर्थात् सुख-दुख के योग्य नहीं हैं। यहाँ न कोई हन्ता है, न घातयिता न श्रोता न श्रावयिता न ज्ञाता न ज्ञापयिता। जो तीक्ष्ण शस्त्र से सिर भी काटे तो भी कोई किसी को प्राण से नहीं मारता। शस्त्र सात कायों से अलग विवर में गिरता है। संजय का मत अनिश्चिततावाद है। ये कहते हैं कि परलोक देवता कर्मविपाक आदि के विषय में अस्ति नास्ति अस्ति-नास्ति और न अस्ति न नास्ति कुछ भी नहीं कहा जा सकता। मैं ऐसा भी नहीं कहता और वैसा भी नहीं कहता।[2]

मस्करी—मस्करी दैष्टिक थे। मस्करमस्करिणौ वेणुपरिव्राजकयो: (६ १ १५५) सूत्र के भाष्य में पतंजलि ने कहा है कि मस्कर वेणु को कहते हैं, किन्तु मस्करी संज्ञा वेणु रखने के कारण नहीं बनी है। जो लोग 'काम मत करो काम मत करो शान्ति ही श्रेयस्करी है' कहते हैं, वे मस्करी परिव्राजक कहलाते हैं।[3] इस मत के प्रवर्तक गोशाल थे। ये नियतिवादी थे। वे मानते थे कि सब सत्त्व (जीव) अवश हैं अवीर्य हैं। सत्त्वों के संक्लेश का कोई प्रत्यय या हेतु नहीं है। प्राणी अहेतुक क्लेश भोगते हैं और बिना हेतु-प्रत्यय के विशुद्ध होते हैं। बाल और पण्डित सभी सत्त्व संसरण कर दुख का अन्त करते हैं। वे इसे संसार-शुद्धि कहते थे।[4] काशिकाकार ने भी मा+कृ+इनि से मस्करी शब्द की व्युत्पत्ति मानी है, जिसके अनुसार इस शब्द का अर्थ है काम न करनेवाला अकर्मण्यतावादी या नियतिवादी। कैयट ने भी मस्करी को काम्य

---

१ दिग्घनिकाय हिन्दी पृ० १०९ से २२।

२ नरेन्द्रदेव बौद्धधर्म-दर्शन पृ० ४।

३ न वै मस्करोऽस्यास्तीति मस्करी परिव्राजकः। माकृत कर्माणि माकृत कर्माणि शान्तिर्वः श्रेयसीत्याहातो मस्करी परिव्राजकः।—६ १ १५५, पृ० १९४।

४ वही।

५ माकरणशीलो मस्करी कर्मापवादित्वात्परिव्राजक उच्यते।—६ १ १५४ का०।

र्मों के परित्याग की शिक्षा देनेवाला कहा है।[1] अंगुत्तरनिकाय (जि० १ पृ० २८६) में गो मका सिद्धान्त 'कर्म नहीं है, क्रिया नहीं है वीर्य नहीं है' बतलाया है।[2]

मक्खलि मस्करी का प्राकृत रूप है। व्याकरण के उपदेश के कारण गोशाल मस्करी के म से पुकारे जाने लगे। ये आजीवक-सम्प्रदाय के प्रवर्तक थे। 'ये अचेलक थे और अनेक कार के कष्ट तप करते थे। चेतवन के पीछे उनका एक स्थान था। ये पञ्चाग्नि तापते थ त्कुटिक थे और चमगादड़ की भाँति हवा में झूलते थे। 'पालिनिकाय' में इन्हें भुक्ताचार कहा । एक सूत्रान्त में इनको 'पुत्तमताय पुत्ता' कहा है अर्थात् यह उस माता के पुत्र हैं जिनके पुत्र र जाते हैं।"[3] सम्भवतः कर्म और कर्मफल दोनों का प्रतिषेध करने के कारण ही इन्हें ऐसा हा गया था।

बौद्धों और जैनों ने आजीवकों की निन्दा की है। कुछ समसामयिक शास्त्रों में इनसे ट आजीवकों को मानते थे। फिर भी समाज में इनका आदर था। महावीर के समकालिक ठोर आलोचक और प्रतिस्पर्धी होने के कारण प्राचीन जैनसाहित्य में इन्हें अतिनिन्दित चित्रित कया गया है।[4] सोमदेव ने भी यशस्तिलक में जैनों को आजीवकों बौद्धों नास्तिकों आदि दूर रहने का उपदेश दिया है।[5] इसी प्रकार सद्धर्मपुण्डरीक में कहा है कि बोधिसत्त्व चरकों रिव्राजकों आजीवकों और निर्ग्रन्थों (जैनों) का संग नहीं करते।[6]

बुद्ध और महावीर के बाद भी शताब्दियों तक आजीवकों की प्रतिष्ठा देश में कायम रही। क्षिण भारत तक इनका विस्तार था। प्रसिद्ध तमिल महाकाव्य 'मणिमेखलै' (Manime halai) में जो ईसा के प्रारम्भिक शतक की रचना है अन्य तात्कालिक दार्शनिक सिद्धान्तों ोर मतों के आजीवकों का भी वर्णन है। इसी समय के 'शिलप्प- (Silappadi karam) मक एक अन्य तमिल महाकाव्य में उसकी नायिका कण्णकि के पिता द्वारा अपनी सम्पत्ति के ाजीवकों को बाँट देने का वर्णन है।[7] अशोक के तीन शिलालेखों में आजीवकों द्वारा राजा दान प्राप्त करने का तीन बार उल्लेख मिलता है। इससे अनुमान होता है कि बुद्ध के बा ताब्दियों तक इस सम्प्रदाय का स्थान देश में महत्त्वपूर्ण बना रहा। यशस्तिलक में आजीवकों ी चर्चा दसवीं सदी तक उनके अस्तित्व की सूचना देती है। छठी शती में कुमारदास ने जानकी

---

१ अयं माहत्त्व कर्मवादतोपुरुषस्य शान्तिन कार्यकर प्रहतिर्नुष्यादं चरती- पुपदेष्टा मस्करीत्युच्यते यही।—प्रदीप।

२ नत्थि कम्म नत्थि किरियं नत्थि विरियं।

३ नरेन्द्रदेव बौद्धधर्म-दर्शन, पृ० ४।

४. गोपनि (gopani) आजीवक सेक्ट ए न्यू इन्टरप्रिटेशन इन भारतीय विद्या, ल्द २ भाग २।

५. ट्रान्स० कर्न (kern) पृ०२६३ सेक्रेड बुक्स ऑफ ईस्ट।

६. के० के० हन्दिकि यशस्तिलक ऐण्ड इण्डियन कल्चर, पृ० ३७५।

७. वही।

८. रौक हिल्स लाइफ ऑफ् दि बुद्ध, भाग १, पृ० ७१।

सूत्र में उनका उल्लेख किया है। गोशाल के अनुयायी आजीवक मस्करी कहलाते थे। ये लोग बड़ी-बड़ी जटाएँ रखते थे। इसीलिए, कुमारदास ने साधुवेषधारी रावण को मस्करी-सदृश दिखनेवाला कहा है।[1]

'उवासगदसाओ' और 'भगवतीसूत्र' आदि जैनग्रन्थों तथा बौद्ध त्रिपिटकों के अनुसार गोशाल का पिता भी मस्करी था। इसकी माता का नाम भद्रा था। ये दोनों भिक्षु थे। घूमते-घूमते एक बार ये गोबहुल नामक ब्राह्मण के अतिथि हुए और वहीं उसकी गोशाला में इनका जन्म हुआ। इसीलिए, ये गोशाल कहलाये। ये मगध के रहनेवाले और महावीर के प्रथम तथा बड़े भक्त शिष्य थे। बाद में सिद्धान्त-भेद हो जाने से ये महावीर से पृथक् हो गये और उन्होंने आजीवक नाम से अपना नया मत चलाया। जीवन-काल में इनके ६ प्रमुख शिष्य बने—१ शाण, २ कलन्द ३ कर्णिकार ४ अच्छिद्र ५ अग्निवैशम्पायन ६ गोमायुपुत्र अर्जुन। ये सब महावीर से ही रुष्ट होकर इनकी जमात में मिले थे। इसीलिए जैन 'मस्कर' के अर्थ में गोशाल शब्द का प्रयोग करते हैं। श्रावस्ती की हालाहला नाम कुम्हारिन इनकी भक्त थी। इनके शिष्यों ने इनके चरित्र का अनुशीलन 'अष्ट चरमवाद' का प्रचार किया। ये आठ चरम (अन्तिम) बातें ये हैं—१ चरमपान २ चरमगान ३ चरमनृत्य, ४ चरम अंजलिकर्म ५ चरम पुष्कर संवर्तक महामेघ, ६ चरमसेचनक गन्धहस्ती ७ चरम महाशिला कंटकसंग्राम ८ चरम तीर्थंकर। महावीर की मृत्यु से १६ वर्ष पूर्व ही इनकी मृत्यु हो गई।[1] भगवतीसूत्र से पता चलता है कि गोशाल चित्रपट अपने साथ रखते थे। महावीर का शिष्यत्व ग्रहण करते समय अन्य वस्तुओं के साथ यह चित्रपट भी उन्होंने ब्राह्मणों को दान कर दिया था।[1]

लोकायत—चार्वाक का भौतिकवाद लोकायतों का सम्प्रदाय था। भाष्यकार के समय में लोकायतों का मत काफी फैला जान पड़ता है। यह नास्तिक उच्छेदवादी सम्प्रदाय था, मृत्यु के अनन्तर आत्मा का अस्तित्व स्वीकार नहीं करता था। इनके मत की व्याख्या करनेवाले जन घूम-घूमकर अपने मत का प्रचार करते थे। भाष्यकार ने भागुरी नामक परिव्राजिका का उल्लेख किया है जो लोकायतों के मत का वर्णन करनेवाली और उनके द्वारा उपदिष्ट मार्ग के अनुसार वर्तन करनेवाली थी। काशिकाकार ने चार्वाक के अनुयायियों को चार्वी कहा है। वास्तव में, चार्वी मत या विचारधारा का नाम था और उसी से सम्बन्ध उसके अनुयायी भी चार्वी कहे जाते थे। यह बृहस्पति का दर्शन था। काशिका से यह भी पता चलता है कि लोकायतों का अपना शास्त्र था जो उ[illegible] पर आश्रित था। इ[illegible] भी दक्ष थे और अपने उपपाद्य विषय

[illegible] सीतर वर्द्धमानमत-

गतपृ[illegible]

म कुन्डि[illegible] य दि [illegible] माहने

को शिष्य को हृदयंगम करा सकने में सक्षम थे।[1] इसीलिए, इनके सिद्धान्त सम्मानित और पवित्र पूजित थे। काशिकाकार ने लोकायत शिक्षक को ज्ञान का शिक्षा देनेवाला बतलाया है क्योंकि प्रमेय का निश्चय करना ही ज्ञान है और लोकायत प्रमेय को तर्क से सिद्ध करता है।[2]

---

१ वदते चार्वी लौकायते। चार्वी बुद्धिः तत्सम्बन्धादाचार्योऽपि चार्वी। स लोकायते शास्त्रे पदार्थंमवने। उपनतिमपि विपरीतमस्य शिष्येभ्यः प्रापयति। ते युक्तिभिः स्थाप्यमाना सम्मानिता पूजिता भवन्ति।—१ ३-२६ काशिका।

२ ज्ञानं प्रमेयनिश्चयः। वदते चार्वी लोकायते। तत्र प्रमेयं निश्चिनोतीत्यर्थः।—वही।

हरण में उनका उल्लेख किया है। गोशाल के अनुयायी आजीवक मस्करी कहलाते थे। ये लोग बड़ी-बड़ी जटाएँ रखते थे। इसीलिए, कुमारदास ने साधुवेषधारी रावण को मस्करी-सदृश दिखने वाला कहा है।[1]

'उवासगदसाओ' और 'भगवतीसूत्र' आदि जैनग्रन्थों तथा बौद्ध त्रिपिटकों के अनुसार गोशाल का पिता भी मस्करी था। इसकी माता का नाम भद्रा था। ये दोनों भिक्षु थे। घूमते-घूमते एक बार ये गोबहुल नामक ब्राह्मण के अतिथि हुए और वहीं उसकी गोशाला में इनका जन्म हुआ। इसीलिए ये गोशाल कहलाये। ये मगध के रहनेवाले और महावीर के प्रथम तथा बड़े भक्त शिष्य थे। बाद में सिद्धान्त-भेद हो जाने से ये महावीर से पृथक् हो गये और उन्होंने आजीवक नाम से अपना नया मत चलाया। जीवन-काल में इनके ६ प्रमुख शिष्य बने—१ शान २ कलन्द ३ कर्णिकार, ४ अच्छिद्र ५ अग्निवैश्यायन ६ गोमायुपुत्र अर्जुन। ये सब महावीर से ही रुष्ट होकर इनकी जमात में मिले थे। इसीलिए जैन 'सहार' के अर्थ में गोशाल शब्द का प्रयोग करते हैं। श्रावस्ती की हालाहला नाम कुम्हारिन इनकी भक्त थी। इनके शिष्यों ने इनके चरित्र का अनुशीलन 'अष्ट चरमवाद' का प्रचार किया। ये आठ चरम (अन्तिम) बातें ये हैं—१ चरमपान २ चरमगान ३ चरमनृत्य ४ चरम अंजलिकर्म, ५ चरम पुष्कर संवर्तक महामेघ ६ चरमसेचनक गन्धहस्ती ७ चरम महाशिला कण्टकसंग्राम ८ चरम तीर्थंकर। महावीर की मृत्यु से १६ वर्ष पूर्व ही इनकी मृत्यु हो गई।[2] भगवतीसूत्र से पता चलता है कि गोशाल चित्रपट अपने साथ रखते थे। महावीर का शिष्यत्व ग्रहण करते समय अन्य वस्तुओं के साथ यह चित्रपट भी उन्होंने ब्राह्मणों को दान कर दिया था।[3]

लोकायत—चार्वाक का भौतिकवाद लोकायतों का सम्प्रदाय था। भाष्यकार के समय में लोकायतों का मत काफी फैला जान पड़ता है। यह नास्तिक उच्छेदवादी सम्प्रदाय था, मृत्यु के अनन्तर आत्मा का अस्तित्व स्वीकार नहीं करता था। इनके मत की व्याख्या करनेवाले घूम घूमकर अपने मत का प्रचार करते थे। भाष्यकार ने भागुरी नामक परिव्राजिका का उल्लेख किया है जो लोकायतों के मत का वर्णन करनेवाली और उनके द्वारा उपदिष्ट मार्ग के अनुसार वर्तन करनेवाली थी। काशिकाकार ने चार्वाक के अनुयायियों को चार्वी कहा है। वास्तव में चार्वी मत या विचारधारा का नाम था और उसी से सम्बन्ध उसके अनुयायी भी चार्वी कहे जाते थे। यह बृहस्पति का दर्शन था। काशिका से यह भी पता चलता है कि लोकायतों का अपना शास्त्र था जो उपपत्ति या तर्क पर आश्रित था। इसके सिवाय भी दस व और अपने उपपाद्य विषय

---

१ दम्भाजीवकमुत्तुङ्गजटामण्डितमस्तकम्-कञ्चिन्मस्करिणं सीता ददर्शाश्रममागतम्।—जानकीहरण १०-७६।

२ बलदेव उपाध्याय बौद्धदर्शनमीमांसा पृ० ३३।

३ साडियाओ य पाडियाओ य कुण्डिया ओ य-वाहणाओ य चित्त फलगं य माहणे आयामेति।—भगवतीसूत्र।

४ वर्णिका भागुरी लोकायतस्य वर्तिका भागुरी लोकायतस्य।—७-३-४५, पृ० १९०।

को शिष्य को हृदयंगम करा सकने में सक्षम थे।[1] इसीलिए, इनके सिद्धान्त सम्मानित और पवित्र पूजित थे। कारिकाकार ने लोकायत चिंतक को ज्ञान का विश्लेषण करनेवाला बतलाया है क्योंकि प्रमेय का निश्चय करना ही ज्ञान है और लोकायत प्रमेय का तर्क से सिद्ध करता है।[2]

---

१ मन्यते चार्वी लोकायते। चार्वी बुद्धिः तत्सम्बन्धात्तदाचार्योऽपि चार्वी। स लोकायते मन्यते पदार्थमयते। उपपत्तिभिः स्थिरीकृत्य शिष्येभ्यः प्रापयति। ते युक्तिभिः। स्थाप्यमाना सम्मानिता पूजिता भवन्ति।—१ ३ १६ कारिका।

२ ज्ञानं प्रमेयनिश्चयः। मन्यते चार्वी लोकायते। तत्र प्रमेयं निश्चिनोतीत्यर्थ।—वही।

## अध्याय १२

# साधु-संन्यासी

**वैखानस या वानप्रस्थ**—पतंजलि द्वारा उल्लिखित चातुराश्रम्य में वानप्रस्थ या वैखानस तृतीय आश्रम है।[1] भाष्यकार ने इसका प्रत्यक्ष नामोल्लेख न करके इसके कर्तव्यों की यत्र तत्र चर्चा की है और वनस्थ के लिए तपस्वी शब्द का प्रयोग किया है। वास्तव में यह आश्रम तप और संयम के लिए ही था। वासिष्ठधर्मसूत्र में वनस्थ को जटिल चीर-अजिनधारी ऊर्ध्वरेता ग्राम से बाहर रहनेवाला अकृष्टपच्य मूल फल आदि खानेवाला और श्रामणक अग्नि में हवन करनेवाला कहा है।[2] आपस्तम्बीय धर्मसूत्र में गृहस्थाश्रम का निर्वाह करने के बाद सपत्नीक सपुत्र ग्राम से बाहर निवास करने का आदेश है। चाहे तो अकेला भी रह सकता है किन्तु उसे 'सहाग्नि' रहना चाहिए। 'शिलोञ्छ' उसकी जीविका का साधन है। किन्तु मूल फल पर्ण और तृण से प्रारम्भ कर अप्, वायु और आकाश (निराहार) के सहारे जीवित रहने का उसे अभ्यास करना चाहिए। स्वाध्याय हवन ब्रह्मचर्यादि व्रतों का पालन करना चाहिए। वन में गृह केवल अग्निहोत्र के लिए उपयोग में लाना चाहिए और स्वयं आकाश के नीचे बिना बिस्तर और शय्या के ही शयन करना चाहिए।[3] बौधायनधर्मसूत्र ने वानप्रस्थ और वैखानस आश्रम को एक मान कर वैखानस को वन में रहनेवाला मूलफलाशी तपःशील अग्राम्यभोजी सवन में उदकस्पर्शी श्रामणकाग्नि में हवन करनेवाला देव पितृ-भूत-मनुष्यर्षि-पूजक अफालकृष्टवासी या प्रतिषिद्ध-वर्ज-भैक्षसेवी जटिल चीराजिनधारी और ग्राम में न जानेवाला बतलाया है। बौधायन के अनुसार वानप्रस्थ दो प्रकार के होते हैं—पचमानक और अपचमानक। पचमानक जो पका कर खाते हैं पाँच प्रकार के होते हैं—सर्वारण्यक वैतुषिक कन्दमूलभक्ष फलभक्ष और शाकभक्ष। सर्वारण्यक दो प्रकार के होते हैं—इन्द्रावसिक्त अर्थात् वल्ली गुल्मलता वृक्ष को पकाकर खानेवाले और रेतोवसिक्त अर्थात् व्याघ्र वृक श्येन को मारकर मांस पकाकर खानेवाले। अपचमानक अर्थ बिना पकाये खानेवालों के भी पाँच भेद हैं—उन्मज्जक प्रवृत्ताशी मुखेनादायी तोयाहार और वायुभक्ष। उन्मज्जक लोहा पत्थर आदि छोड़कर काष्ठ आदि का उपयोग कर सकते हैं,

---

१ ५ । १ । २४, पृ० ३३४।

२ वानप्रस्थो जटिलश्चीराजिनवासी ग्रामं न प्रविशेत् न फालकृष्टमधितिष्ठेत् अकृष्टं मूल फलं संचिन्वीत ऊर्ध्वरेताः श्रामणकेनाग्निमाधायाहिताग्निः स्यात्।—वासि० धर्म०, अध्याय ८।

३ आप० धर्मसूत्र, २ ९-२२।

४. बौधा० धर्मसूत्र, प्रश्न २ अ० ६, सूत्र १७।

अर्थात् ये आग भूनकर खा सकते हैं। प्रवृत्ताशी हाथ में लेकर खाते हैं और मुखेनादायी हाथ का भी उपयोग नहीं करते। वे केवल पशुवत् मुख से ही लेकर खाते हैं। तोयाहार जल के सहारे निर्वाह करते हैं और वायुभक्ष निराहार रहकर जीवन बिताते हैं। स्वाध्याय और पंचमहायज्ञों का अनुष्ठान गृहस्थों के समान वानप्रस्थ भी करते हैं।[1]

**वानप्रस्थ के वैदिक तत्त्व**—उपर्युक्त विवरणों से स्पष्ट है कि वानप्रस्थ वैदिक धर्मानुयायियों का आश्रम था। और सूत्रग्रन्थों की रचना से पूर्व निवृत्ति और चिन्तन के समन्वय का आश्रम सदा ही समाज में मान्य थी। संन्यास का प्रचलन बौद्ध आन्दोलन के पश्चात् हुआ। इसीलिए सूत्रग्रन्थों में संन्यास और वानप्रस्थ का वर्णन बहुत कुछ अस्पष्ट और अव्यवस्थित-सा है। वैदिकधर्मी यज्ञ और बलि का परित्याग करने के लिए किसी भी स्थिति में तैयार न थे। वे 'यावज्जीवं जुहुयात्' में विश्वास रखते थे। आपस्तम्ब का धर्मसूत्र व स्मृति इस बात की समर्थक है। उसमें यज्ञ, अध्ययन, दान अर्थात् गृहस्थाश्रम, तप अर्थात् वानप्रस्थ और आचार्यकुलवास या ब्रह्मचर्य ये तीन धर्म के स्कन्ध बतलाए हैं।[2] इसीलिए, बौधायन ने 'एकाश्रम्य' अर्थात् गृहस्थाश्रम का प्राधान्य स्वीकार करते हुए अन्याश्रमों की विभिन्नता को अग्राह्य माना है। उनके मत से वेद प्रतिपादित आश्रम देवाहुति प्रधान है। पंचयज्ञ का परित्याग करनेवाला आश्रम (संन्यास) उन्हें लेकर आश्रम-विभाग देवों के स्पर्धालु प्रह्लाद के पुत्र असुर कपिल ने बनाया है। उनका लक्ष्य देवताओं को दी जानेवाली आहुति का विरोध करना है। अतः मनीषी को उनका आदर नहीं करना चाहिए।[3] ध्यान देने योग्य बात यह है कि बौधायन ने आश्रम-भेद का विरोध जिस यज्ञत्याग के भय से किया है वह यज्ञ-त्याग केवल संन्यास में ही विहित है। अतः संन्यास का अनादर ही बौधायन का लक्ष्य है। ब्रह्मचर्य और वानप्रस्थ दोनों में स्वाध्याय और यज्ञ आवश्यक है।

**तपस्वी**—भाष्यकार ने वानप्रस्थ विवरण के उल्लेख न केवल विषय की दृष्टि से, अपितु शब्दावली की दृष्टि से भी सूत्रग्रन्थों से लिए जान पड़ते हैं। कई स्थानों पर तो उन्होंने धर्मसूत्रों का अनुवाद-सा उपस्थित किया है। वानप्रस्थ तप का आश्रम है। भाष्यकार ने वानप्रस्थ के लिए तपस्वी या तापस शब्द का व्यवहार किया है, जिसका लक्ष्य ही तपश्चरण था। काशिकाकार ने भी 'तापस तप करता है' इस वाक्य की व्याख्या करते हुए कहा है कि उपवासादिक तप तापस को तपाते हैं। अस्थिचर्मावशिष्ट तापस स्वर्ग प्राप्ति के लिए तप करता है।[4] स्वर्ग प्राप्ति

---

१ वानप्रस्थो वैखानसशास्त्रसमुदाचारः वैखानसो वने मूलफलाशी तपःशीलः सवनेषूदकमुपस्पृशन् श्रामणकेनाग्निमाधायाग्राम्यभोजी देवपितृभूतमनुष्यर्षिपूजकः सर्वातिथिः प्रतिषिद्धवर्जं भैक्षमप्युपयुञ्जीत न फालकृष्टमधितिष्ठेद् ग्रामं च न प्रविशेत् जटिलश्चीराजिनवासा नातिसांवत्सरं भुञ्जीत।—बौधा० ध० सू०, २-६ १६, १७।

२ बौधा० धर्मसूत्र०, प्रश्न २, अ० ११।

३ वही।

४. ३ १ १६ पृ०५५।

५. ३-२-८८ का०।

वैदिक धर्मानुयायियों की ही काम्य रही है, अतः वे ही इस आश्रम को ग्रहण करते थे। तप, श्रद्धा दीक्षा ये जीवन के अभिन्न अंग थे। भोजन पर नियन्त्रण तप का महत्वपूर्ण अंग था।[1] इसलिए, अब्भक्ष (जल पर ही निर्वाह करना) और वायुभक्ष (केवल वायु पीकर, अर्थात् निराहार रहना) होना गौरव की बात मानी जाती थी।[2] भाष्यकार ने तापसों को जटिलक कहा है।[3] ये लोग अध्यापन-कार्य करते थे। उपनिषद् और सूत्रकाल के अध्यापक प्रायः वानप्रस्थ थे। मुण्डी जटी शिखी ये तीन अवस्थाएँ ब्रह्मचर्य वानप्रस्थ और संन्यासी की होती थी। जटी या जटिल लोग कर्तव्यविहीन भी होने लगे और जटाओं के नाम पर लोगों को भुलावा देकर उनसे प्रतिष्ठा प्राप्त करते थे यह बात भाष्यकार को अविदित नहीं थी। पाणिनि[4]-सूत्र (५ २ १००) में भी जटिल होना निन्दा की बात माना है। श्यामाक अन्न और बेर (बदरी) आदि अकृष्टपच्य अन्न, फल आदि उञ्छ में शामिल थे।[5] सच्चे तपस्वी गृहस्थाश्रम में अर्जित महान् सम्पत्ति का भी परित्याग कर उञ्छवृत्ति से प्राणयापन करते थे। भाष्यकार ने किसी ऐसे व्यक्ति के उञ्छवृत्ति से निर्वाह करने की चर्चा की है, जिसके जन्म का शुभ समाचार सुनानेवाले ब्राह्मणों को उसके समृद्ध पिता ने दस सहस्र गायें दान में दी थी।[7] इस प्रकार, पतंजलि के समय में वानप्रस्थ आश्रम एक जीवित संस्था जान पड़ता है। जटिल होने के साथ तापस लोग चीर या अजिन धारण करते थे।[8] भाष्य में कुतप (चर्म) वास का भी उल्लेख मिलता है।[9] ये लोग स्थण्डिलशायी तथा वाग्यम होते थे।[10] भाष्य में स्थण्डिलशायिनी का उल्लेख है जो तापसी या वानप्रस्थ स्त्रियों का सूचक है।

तपस्वियों के व्रत—वानप्रस्थ लोग अनेक प्रकार के कृच्छ्र व्रतों का भी अनुष्ठान करते थे। इनमें से कुछ आत्मशुद्धि के लिए और कुछ प्रायश्चित्त के रूप में होते थे। चान्द्रायण अत्यन्त कठिन व्रत है।[11] सूत्रकार ने अनुताप को भी तप कहा है।[12] यह मासिक, अर्थात् मास में पूर्ण होने वाला व्रत है। इसका प्रारम्भ शुक्ल चतुर्दशी को केशश्मश्रुलोमनख आदि कटवाकर अहत वस्त्र धारण कर उपवास के साथ होता है। पूर्णिमा के दिन भोजन क जो कि अक्षारलवण हविष्यान्न

---

१ ९ १-१६, पृ० १९०।

२ भा० १, पृ० १४।

३ १-२-३२, पृ० ५११।

४ ६ १ ४८, पृ० ७९।

५ वही तथा १ १ १, पृ० १०५।

६ १ ४ ३, पृ० १११।

७. यस्मिन् दशसहस्राणि पुत्रे जाते गवां ददौ।
ब्राह्मणेभ्यः प्रियाख्येभ्यः सोऽयमुञ्छेन जीवति।—१ ४ ३, पृ० १११।

८ ३ १ १९, पृ० ५७ तथा ४ ३-६०, पृ० २३८।

९. कुतपवासाः सौभुतः कुतपसौभुत।—२-१ ६९, पृ० ३३०।

१० ४ १ १, पृ० १० तथा ६-३-६९।

११ ५ १-७२, पृ० ३३७।

१२ ३-१ १५।

के समान होता है पन्द्रह भाग कर लिये जाते हैं। कृष्ण पक्ष की प्रतिपदा को उनमें से १४ ग्रास लेकर प्रतिदिन एक कम कर दिया जाता है और इस प्रकार अमावस्या को फिर उपवास हो जाता है, क्योंकि उस दिन कोई ग्रास नहीं रहता। फिर शुक्लपक्ष की अमावस्या को एक ग्रास लेकर प्रतिदिन एक ग्रास बढ़ाया जाता है और पौर्णमासी को स्थालीपाक से आहुति देकर पूर्णाहुति के साथ व्रत समाप्त होता है। पाणिनि ने चान्द्रायण के साथ पारायण और तुरायण का भी उल्लेख किया है, जिनमें पारायण और तुरायण तो दूसरा व्यक्ति भी किसी के लिए कर सकता है, पर चान्द्रायण व्यक्ति को स्वयं ही करना होता है। इसीलिए, काशिकाकार[1] ने चान्द्रायणिक को तपस्वी कहा है। बौधायनधर्मसूत्र (३-८) में चान्द्रायण की विस्तृत विधि दी हुई है। वानप्रस्थ की वनयात्रा को भाष्यकार ने 'आरण्यक विहार' कहा है।[2] आपस्तम्ब में भी 'अरण्यं तापसम्' का विधान है।[3]

स्त्री-वानप्रस्थ—वानप्रस्थों में कुमार और कुमारियाँ भी रहती थीं।[4] क्योंकि कुछ लोग बिना गृहस्थाश्रम में प्रविष्ट हुए सीधे वैखानस व्रत ले लेते थे। आपस्तम्ब में इसका विधान है[5] और इसीलिए अभिज्ञानशाकुन्तल में दुष्यन्त शकुन्तला के विषय में जिज्ञासा करता है कि क्या वह विवाह होने तक ही वैखानस व्रत का पालन करेगी या यावज्जीवन।[6] पाणिनि के 'कुमार श्रमणादिभिः'[7] (२-१-७०) के श्रमणादिगण में पठित श्रमणा, तापसी, प्रव्रजिता शब्द जिनका कुमार (कुमारी) शब्द के साथ तत्पुरुषसमास का विधान किया गया है, इसके प्रमाण हैं।

इस तप और संयम और कष्ट-सहन का परिणाम वानप्रस्थ के जीवन पर पड़ना स्वाभाविक था। व्यक्ति अपने तपोबल से न केवल अपना अपितु अपने पूर्वजों का भी उद्धार कर सकता था। अपने साथ अपनी दो ऊपरी पीढ़ियों (गाधि और कुशिक) को ऋषित्व प्रदान करनेवाले विश्वामित्र के तप का वर्णन भाष्यकार ने किया है। 'मैं अनृषि न रहूँ, अनृषि का पुत्र न रहूँ और अनृषि का पौत्र न रहूँ' इस उद्देश्य से किये गये उनके तप ने गाधि और कुशिक को भी ऋषि बना दिया, यह विश्वास पतंजलिकालीन धार्मिक-वर्ग में विद्यमान था।

ऊर्ध्वरेता—वासिष्ठधर्मसूत्र (९-५, ६) में वानप्रस्थ को क्ष्माशय (भूमि पर सोने वाला) अनिकेत और ऊर्ध्वरेता कहा है।[9] ऊर्ध्वरेता होते हुए सन्तान उत्पन्न करना या न

---

१ ५-१-७२।

२ ४-२-१२९, पृ० ३१९।

३ २-९-२२, पृ० ९१।

४ श्रमणादिगण २-१-७०।

५. अतएव ब्रह्मचर्यवान् प्रव्रजति अथ वानप्रस्थ।—२-९-२१-१९, १८।

६ अभि० शाकु० १-२७।

७. २-१-७०,

८. विश्वामित्रस्तपस्तेपे नानृषिः स्यामिति। तत्रभवानृषिः सम्पन्नः। स पुनस्तपस्तेपे नानृषेः पुत्रः स्यामिति। तत्रभवान् गाधिरप्यृषिः सम्पन्नः। स पुनस्तपस्तेपे नानृषेः पौत्रः स्यामिति। तत्रभवान् कुशिकोऽपि ऋषिः सम्पन्नः।—४-१-१०४ पृ० ११३।

९. ४-१-७९, पृ० ८८।

करना उनकी इच्छा पर निर्भर था। भाष्यकार ने अट्ठासी सहस्र ऊर्ध्वरेतस् ऋषियों की (ऋषि आजन्म वैखानस होते थे) जिनमें से अगस्त्य-सहित आठ ऋषियों ने प्रजन (सन्तानोत्पादन) स्वीकार किया चर्चा की है। इन आठ से उत्पन्न अपत्य गोत्र कहलाते हैं और इनसे भिन्न गोत्रावयव।[1] बौधायन के मत से ये आठ ऋषि श्रेष्ठ होने चाहिए, क्योंकि वे 'प्रजननिमित्ता समाख्या' मानते हैं और उनके मत से तीन ऋणों से ऋणवान् ब्राह्मण प्रजोत्पादन द्वारा ही पितृऋण से मुक्त होकर स्वर्ग में सुख प्राप्त करता है।[2] किन्तु, आपस्तम्ब का मत इसके विपरीत है। उसमें पुराण से दो श्लोक उद्धृत करते हुए प्रजावान् ऋषियों की निन्दा की गई है और कहा गया है कि अट्ठासी सहस्र ऋषियों में जिन्होंने सन्तानोत्पादन किया, वे जन्म-मरण के चक्र में पड़कर फिर श्मशान को प्राप्त हुए, किन्तु जो ऊर्ध्वरेतस रहे, वे अमृतत्व के भागी बने। इसलिए, ऊर्ध्वरेतस् ही प्रशस्त हैं।[3]

**अवैदिक वैखानस**—वृद्धगौतम (अ० ८ पृ० ५६४) द्वारा प्रदर्शित वैखानस और पाञ्चरात्रिक इन दो वैष्णव-सम्प्रदायों का उल्लेख या संकेत भाष्य में नहीं है। वेदान्तकल्पतरुपरिमल के रचयिता अप्पयदीक्षित (पृ० ४५१) के अनुसार पाञ्चरात्रिक सम्प्रदाय वैदिक नहीं है। वास्तव में वृद्धगौतम द्वारा उल्लिखित वैखानस-सम्प्रदाय का वैखानस-आश्रम से कोई सम्बन्ध नहीं जान पड़ता।

वैखानस वैदिक धर्मानुयायी वनवासी तपस्वियों का धर्म था। याज्ञवल्क्य की मिताक्षरा टीका (३-४५) में वानप्रस्थ को वन में प्रकृष्ट नियम से रहनेवाला कहा है। क्षीरस्वामी ने भी उन्हें वानप्रस्थ में रहनेवाला बतलाया है। इन दोनों विद्वानों की वानप्रस्थ की व्युत्पत्ति में अन्तर होने पर भी तात्पर्य में भेद नहीं है।[5]

## संन्यास

**परिव्राजक**—संन्यास चतुर्थ आश्रम है। भाष्यकार ने संन्यासी को परिव्राजक और भिक्षु कहा है। पतंजलि के समय में संन्यासी का बड़ा सम्मान था। उन्होंने भिक्षु को सौ कोस से अभिनन्दन का अधिकारी बतलाया है और इस कारण उसे क्रौशशतिक नाम दिया है।[6] सामान्यतया वानप्रस्थ के बाद संन्यास ग्रहण करने की प्रथा रही है, पर उसका कोई समय नियत नहीं है। जिस दिन मन में वैराग्य उत्पन्न हो, उसी दिन व्रती अव्रती स्नातक अस्नातक या उत्सन्नाग्नि

---

१ वही।

२ बौधा० धर्मसू० २ ९ १ तथा स्वाध्यायेन ऋषीन् पूजयित्वा सोमेन च पुरन्दरं प्रजया च पितॄन् सर्वाननृण्यो दिवि मोदते।—वही, २ ९-५।

३ २ ९ २३-३ से ६ वही।

४ काणे हिस्ट्री ऑफ् धर्मशास्त्र भाग २, पृ० ९१७।

५ वने प्रकर्षेण नियमेन तिष्ठति चरतीति वनप्रस्थः। वनप्रस्थ एव वानप्रस्थः।—मिता०, ३ ४५ तथा प्रतिष्ठन्तेऽस्मिन् प्रस्थः। वनप्रस्थे भवो वानप्रस्थः, वैखानसाख्यः—क्षीरस्वामी।

६ ५ १-७४, पृ० ३३७।

करना उसकी इच्छा पर निर्भर था। भाष्यकार ने अट्ठासी सहस्र ऊर्ध्वरेतस् ऋषियों की (ऋषि भाग में वैखानस होते थे), जिनमें से अगस्त्य-सहित आठ ऋषियों ने प्रथम (सन्तानोत्पादन) स्वीकार किया चर्चा की है। इन आठ से उत्पन्न अपत्य गोत्र कहलाते हैं और इनसे भिन्न गोत्रावयव।[1] बौधायन के मत से ये आठ ऋषि श्रेष्ठ होने चाहिए, क्योंकि वे 'प्रजननिमित्ता समाख्या' मानते हैं और उनके मत से तीन ऋणों से ऋणवान् ब्राह्मण प्रजोत्पादन द्वारा ही पितृऋण से मुक्त होकर स्वर्ग में सुख प्राप्त करता है।[2] किन्तु, आपस्तम्ब का मत इसके विपरीत है। उसमें पुराण से दो श्लोक उद्धृत करते हुए प्रजावान् ऋषियों की निन्दा की गई है और कहा गया है कि अट्ठासी सहस्र ऋषियों में जिन्होंने सन्तानोत्पादन किया वे जन्म-मरण के चक्र में पड़कर फिर श्मशान को प्राप्त हुए, किन्तु जो ऊर्ध्वरेतस रहे वे अमृतत्व के भागी बने। इसलिए, ऊर्ध्वरेतस् ही प्रशस्त है।[3]

**अवैदिक वैखानस**—वृद्धगौतम (अ० ८, पृ० ५६४) द्वारा प्रदर्शित वैखानस और पांचरात्रिक इन दो वैष्णव-सम्प्रदायों का उल्लेख या संकेत भाष्य में नहीं है। वेदान्तकल्पतरुपरिमल के रचयिता अप्पयदीक्षित (पृ० ४५१) के अनुसार पांचरात्रिक सम्प्रदाय वैदिक नहीं हैं। वास्तव में वृद्धगौतम द्वारा उल्लिखित वैखानस-सम्प्रदाय का वैखानस-आश्रम से कोई सम्बन्ध नहीं जान पड़ता।

वैखानस वैदिक धर्मानुयायी वनवासी तपस्वियों का वर्ग था। याज्ञवल्क्य की मिताक्षरा टीका (३-४५) में वानप्रस्थ को वन में प्रकृष्ट नियम से रहनेवाला कहा है। क्षीरस्वामी ने भी उन्हें वानप्रस्थ में रहनेवाला बतलाया है। इन दोनों विद्वानों की वानप्रस्थ की व्युत्पत्ति में अन्तर होने पर भी तात्पर्य में भेद नहीं है।[4]

## संन्यास

**परिव्राजक**—संन्यास चतुर्थ आश्रम है। भाष्यकार ने संन्यासी को परिव्राजक और भिक्षु कहा है। पतञ्जलि के समय में संन्यासी का बड़ा सम्मान था। उन्होंने भिक्षु को सौ कोस से अभिनन्दन का अधिकारी बतलाया है और इस कारण उसे औपयोजिक नाम दिया है।[5] सामान्यतया वानप्रस्थ के बाद संन्यास ग्रहण करने की प्रथा रही है पर उसका कोई समय नियत नहीं है। जिस दिन मन में वैराग्य उत्पन्न हो उसी दिन व्रती अव्रती स्नातक अस्नातक या उत्सन्नाग्नि

---

१ वही।

२ बौधा० धर्मसू० २-९.१ तथा स्वाध्यायेन ऋषीन् पुण्यलोमेन च पुरन्दरं प्रजया च पितृन् सर्वानमुक्तो दिवि मोदते।—वही २-९-५।

३ २-९-२३ ३ से ६ वही।

४ काणे: हिस्ट्री ऑफ् धर्मशास्त्र भाग २, पृ० ९१७।

५ वने प्रकर्षेण नियमेन तिष्ठति चरतीति वनप्रस्थः। वनप्रस्थ एव वानप्रस्थः।—मिता०, ३ ४५ तथा प्रतिष्ठन्तेऽस्मिन् प्रस्थः। वनप्रस्थे भवो वानप्रस्थः, वैखानसाख्यः—क्षीरस्वामी।

६. ५ १-७४ पृ० ११७।

कोई भी द्विज संन्यास ले सकता था[1] और बन्धुओं को छोड़कर अपरिग्रही बनकर प्रव्रज्या ले सकता था। परिव्राजक घर का परित्याग कर अरण्य में रहते थे। वे कौपीन-मात्र पहनते थे। उनके वस्त्र काषाय रंग के होते थे। जिस समय घर में कूटना-पीसना नहीं चलता था और गृहस्थ भी भोजन कर चुकते थे तथा जूठे बरतन मले जा चुकते थे उस समय परिव्राजक गृहस्थों के घर से भिक्षा माँगकर खाता था जिससे किसी गृहस्थ को असुविधा न हो।[2] वासिष्ठधर्मशास्त्र में कहा है कि मुनि सब भूतों को अभय प्रदान करता चलता है इसलिए उसे भी किसी भूत से भय नहीं होता।[3] बौधायन में उसे वाक् मन कर्म और दण्ड से भूतों का अद्रोही बतलाया है और थोड़े से अन्तर से उक्त कारिका का उल्लेख किया है।[4] संन्यासियों में पुरुष भी होते थे और स्त्रियाँ भी। पाणिनि ने श्रमण आदि गण में प्रव्रजिता का परिगणन कर कुमारी प्रव्रजिताओं के अस्तित्व की सूचना दी है।[5] और पतंजलि ने शंकरा नाम की परिव्राजिका का उल्लेख करते हुए कहा है कि कुणरवाडव उसे शंकरा कहते हैं।[6] संन्यासी एकदण्डी भी होते थे और त्रिदण्डी भी। भाष्य में दोनों का उल्लेख मिलता है। दण्डिमती शाला और दाण्डिन्यायन एक दण्डवाले संन्यासियों के सूचक हैं। तीन दण्डों का समूह त्रिविष्टब्धक कहलाता था। भाष्यकार ने कहा है कि संन्यासी न होने पर भी यदि किसी के हाथ में दण्ड हुआ तो उसे दण्डी कह देते हैं किन्तु त्रिविष्टब्धक केवल परिव्राजकों के पास ही होता है। त्रिविष्टब्धक देखकर संन्यासी पहचाना जाता है। जिस प्रकार धुआँ देखकर अग्नि का अनुमान कर लिया जाता है। परिव्राजक लोग तीन दण्डों को मूंज की रस्सी से बाँधकर त्रिविष्टब्धक बनाते थे।[9] इस बात की पुष्टि बौधायन ने परिव्राजक को इच्छानुसार एक या तीन दण्ड धारण करने की अनुमति देते हुए की है।[10] परिव्राजकों को भिक्षु और मुनि भी कहते थे।[11] बौधायन ने उसके लिए भिक्षुक शब्द का प्रयोग किया है[12] और आपस्तम्ब में मुनि का।[13]

---

१ यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत्। जाबालोपनिषद् ।-४।

२ वासि० ध० सू०, १०-२।

३ बौधा० धर्मसू०, २-११ १७ से २५।

४ वासि० ध० सू०, २ ११ २५।

५ २ १-७०।

६ ३ २ १४ पृ० २१२।

७ ५ २ ९४, पृ० ४०८ तथा ८-२-८३, पृ० ३८८।

८ धूमं दृष्ट्वाग्निरस्तीति गम्यते त्रिविष्टब्धकं च दृष्ट्वा परिव्राजक इति।—२ १ १ पृ० २४३।

९ १ १ १, पृ० १२०।

१० बौधा० ध० सू० २ १०-१।

११ आप० ध० सू०, २ ९ ११।

१२ भिक्षार्थमिपरिभ्रमणात् भवति भिक्षुकः।—बौधा० २ १० १७।

१३ आप० २ ९ १।

**वैदिक परिव्राजक**—संन्यास सत्तर वर्ष की आयु के बाद लेने का विधान है। इस आयु में यज्ञादि वैदिक कर्म भोजन पकाना आदि समस्त कर्तव्यों से मुक्ति हो जाती है। आपस्तम्ब में इसे 'सर्वत परिमोक्ष' कहा है।[1] अनग्नि परिव्राजक, अनिकेतन असर्मा (अपरिग्रही) अशरण (अगृही) प्रायः मौन रहता था और केवल स्वाध्याय-काल में ही बोलता था।[2] स्थण्डिलशायी और वाचंयम परिव्राजक केशश्मश्रुनख आदि का वपन करता था किन्तु शिखा रखता था। शिखा को परिव्राजक का लक्षण माना है।[3] भाष्यकार का यह कथन गौतम (३-२१) के अनुकूल है यद्यपि महाभारत मनुस्मृति (६-५२) और वासिष्ठधर्मसूत्र में उसे सम्पूर्ण मुण्डित कहा है। ऐसा प्रतीत होता है कि पतंजलि-काल में मुण्डित बौद्ध श्रमणों से अन्तर स्पष्ट करने के लिए वैदिक परिव्राजकों में शिखा रखने की प्रथा चल पड़ी थी।

**परिव्राजकों के प्रकार**—ऐकागारिकट् चौरे (५ १ ११३ पृ० ३४६) सूत्र पर भाष्य करते हुए पतंजलि ने भिक्षु को ऐकागारिक (एकागारं प्रयोजनमस्य भिक्षोरिति) कहा है। एकागार भिक्षु अपने निजी पुत्र-पौत्रों द्वारा बना दिये गये घर में या किसी ऋषि के आश्रम में रहता था। शिखा धारण करता था यज्ञोपवीत पहनता था और त्रिविष्टब्धक रखता था। वह अपनी कुटी से बाहर नहीं जाता था। वैखानससूत्र में ऐकागारिक परिव्राजक को कुटीचक कहा है।[4] वै० सू० से विदित होता है कि उस समय परिव्राजकों के चार भेद थे—कुटीचक, बहूदक हंस और परमहंस। भाष्य में इन सबका यत्र-तत्र उल्लेख है। ऐकागारिक या कुटीचक का उल्लेख हो ही चुका है। ये लोग बस्ती से बाहर लगभग कोस-भर दूरी पर रहा करते थे। इसलिए ये, नैकटिक भी कहलाते थे।[5] वासिष्ठ धर्मशास्त्र के अनुसार ये ग्रामान्त में ग्राम्य पशुओं की पहुँच के बाहर रहा करते थे।[6] ये लोग अष्ट ग्रास खाकर दिन बिताते थे। बहूदक त्रिदण्ड-कमण्डलु-काषायधारी सात घरों से मांस लवण-पर्युषित छोड़कर भिक्षा माँगते हुए निर्वाह करते थे। ये लोग भिक्षा के लिए जाते समय भूमि में दृष्टि गड़ाये बिना इधर-उधर देखते चलते थे और कौक्कुटिक कहे जाते थे। हंस परिव्राजक ग्राम में एक दिन और नगर में अधिक-से-अधिक पाँच रात्रि तक ठहरते थे। ये लोग गोमूत्र या गोमयाहारी या मासोपवासी या नित्यचान्द्रायणव्रती होते थे। परमहंस वृक्ष के मूल या शून्यागार या देवकुल में सोकर समय बिताते थे। ये लोग समलोष्ट

---

१ आप० २ ९ १२।

२ अनग्निरनिकेतमः स्यादशर्माशरणो मुनिः स्वाध्याय एवोत्सृजेत् वाचम्।—आप० २-९ १०।

३ २-३-२१ काशिका।

४ वैखानससूत्र ८-९।

५ ४ ४-७३ काशिका।

६ ग्रामान्ते देवगृहे शून्यागारे वा वृक्षमूले वा, अरण्यनित्यः-नाग्राम्यपशूनां सन्दर्शने विचरेत्।—वासि० १०-११ [illegible] १६।

७ देशान्यासक्तया हि भिक्षुरविक्षिप्तदृष्टिः पादविक्षेपदेशे चक्षुः संयम्य गच्छति स उच्यते कौक्कुटिक इति।— ४ ४-४६ काशिका।

कांचन और धर्माधर्म सत्यासत्य शुद्धाशुद्ध आदि द्वंद्वों से ऊपर होते थे तथा सब वर्णों के घर से भिक्षान्न ग्रहण करते थे। पाणिनि ने इन्हें सार्वान्नीन कहा है।[1]

**अपच भिक्षु**—सभी भिक्षु अपच होते थे। वे पकाकर भोजन नहीं करते थे। वृद्ध होने पर भी वे अशक्त होने के कारण नहीं अपितु शास्त्र-विधान के कारण ही अपच होते थे। काशिकाकार ने 'अच्कावशक्तौ' (६-२-१५७) सूत्र के भाष्य में इस बात को स्पष्ट किया है।

**अर्हत्**—तपस्यानुष्ठान करनेवाले सिद्ध परिव्राजक अर्हत् माने जाते थे। कात्यायन और पतंजलि ने 'अर्हत्' की स्थिति को आर्हन्त्य या आर्हन्ती कहा है।

**श्रमण-ब्राह्मण**—पतंजलि ने विभाषावृक्षमृग० आदि (२ ४ १२ पृ० ४६७) का भाष्य करते हुए 'श्रमण ब्राह्मणम्' को 'येषां च विरोधः शाश्वतिकः' (२ ४ ९) का उदाहरण माना है, जिससे स्पष्ट पता चलता है कि पतंजलि से पूर्व शताब्दियों से श्रमणों और ब्राह्मणों में परस्पर विरोध चला आता था और इस विरोध से सारा समाज इसी प्रकार परिचित था जिस प्रकार काक-उलूक या अहि-नकुल-वैर से था। और इसका कारण था। श्रमण अवैदिक थे। वे यज्ञ यागादि क्रिया-कलाप को महत्त्व नहीं देते थे। इनकी दृष्टि में या तो इनका कुछ अर्थ है या व निरर्थक और निष्प्रयोजनीय है। श्रमण आस्तिक और नास्तिक दोनों प्रकार के थे। इनके कई सम्प्रदाय तपस्या को विशेष महत्त्व देते थे। जो आस्तिक थे वे भी जगत् का कोई स्रष्टा कर्ता नहीं मानते थे। 'पालिनिकाय' में जिन श्रमणों का उल्लेख है उनमें प्रायः नास्तिक ही हैं। ब्राह्मण और श्रमण ये दो संस्कृति-परम्पराएँ प्राचीन काल से चली आती हैं। ये एक दूसरे से प्रभावित हुई हैं।[2] इनमें नैसर्गिक वैर था। ब्राह्मण मुण्ड-दर्शन को अशुभ मानते थे। ब्राह्मण सांसारिक थे। श्रमण असांसारिक होते थे और ब्रह्मचर्य का पालन करते थे। यह बात स्पष्ट समझ लेने पर बौधायन के इस कथन का कारण कि 'वास्तव में गृहस्थाश्रम ही प्रमुख है परिव्राजकादि अन्य आश्रम प्रह्लाद पुत्र कपिल असुर ने देवों से स्पर्धा करने के लिये चलाये हैं जिनमें उन्हें सफलता न मिल सकी। विद्वान् को इन आश्रमों का आदर नहीं करना चाहिए'[3] सरलता से समझा जा सकता है।

**बौद्ध और वैदिक आश्रमों का परस्पर प्रभाव**—इतना विरोध होते हुए भी ब्राह्मण बौद्ध तथा जैनधर्मों ने इस विषय में परस्पर एक दूसरे को प्रभावित किया है। ब्राह्मण धर्म के अन्तर्गत तापस भी होते थे जिनको वैखानस कहते थे। बौद्ध भिक्षुओं में भी कुछ भिक्षु होते थे जो वैखानसों के नियमों का पालन करते थे। इन नियमों को 'धुतांग' कहते हैं। वृक्षमूलनिकेतन अरण्यनिवास, श्मशानवास, अभ्यवकाशवास, पांशुकूलधारण आदि धुतांग हैं। वैखानसों से प्रभावित होकर बौद्धधर्म में भी यति होने लगे। कुछ विद्वानों का कहना है कि जब बौद्धधर्म पूर्व से पश्चिम की ओर गया तब इस प्रकार के परिवर्तन हुए। पश्चिम देश में पूर्व की अपेक्षा ब्राह्मणों का प्रभाव अधिक था।[4] वास्तव में वैदिकों में तीन आश्रमों की ही प्रथा थी। चतुर्थ आश्रम बाद

---

१ ५-२-९ काशिका।

२ नरेन्द्रदेवः बौद्धधर्म-दर्शन, पृ० १।

३ बौधा० धर्मसूत्र, २-११।

४ बौद्धधर्म-दर्शन, पृ० २।

में सम्मिलित हुआ। इसीलिए, चतुर्थ आश्रम का नाम विभिन्न धर्मसूत्रों में भिन्न दिया गया है और महत्त्व की दृष्टि से भी यह अन्त में रखा गया है। परिव्राट् परिव्राजक भिक्षु, मुनि और यति ये नाम विभिन्न धर्मसूत्रों में संन्यासी के लिए प्रयुक्त हुए हैं। इनमें मुनि यति और भिक्षु तो बौद्ध तथा जैनधर्मों में विशेष प्रचलित हुए। नामों का यह विभेद तथा धर्मसूत्रों में वर्णित वानप्रस्थ और संन्यास के कर्त्तव्यों में समानता इस बात की द्योतक है कि एक आश्रम को ही दो भागों में विभक्त कर दिया गया। आपस्तम्ब और बौधायन के कुछ सूत्र तो दोनों आश्रमों के लिए समान हैं।

कन्था—वायुपुराण में सूत्र-वर्णित वस्तुओं के अतिरिक्त कमण्डलु लटकाने के लिए शिक्य तथा शीत से रक्षा के लिए कन्था का विशेष उल्लेख है।[1] शिक्य कुश कार्पास या ऊर्णा से बने होते थे। कन्था पण्य वस्तुओं में थी और व्यापारिक स्तर पर बनाई जाती थीं। उशीनर की कन्थाएँ अन्य प्रदेशों में श्रेष्ठ गिनी जाती[2] थीं इस बात की चर्चा पीछे हो ही चुकी है।

दाण्डाजिनिक—संन्यासियों की सामाजिक प्रतिष्ठा को देखकर कुछ लोग यों ही दण्ड अजिन लेकर बिना वैराग्य घर से निकल पड़ते थे[3] और संन्यास का ढोंग करते थे। ये लोग दाण्डाजिनिक कहे जाते थे। धीरे-धीरे यह शब्द सामान्य ढोंगी के लिए प्रयुक्त होने लगा।

---

१ वायु पु०, १-८ अपरार्क, पृ० ९४९, ५० पर उद्धृत।

२ २-४-२०।

३ ५-२-७६, पृ० ३७८।

# अध्याय १३

## धर्मकृत्य और विश्वास

### पाप-पुण्य

धार्मिक भाष्य में चतुर्वर्ग के स्थान पर धर्म, अर्थ और काम के त्रिवर्ग का ही उल्लेख है।[1] मोक्ष की चर्चा भाष्य में नहीं है। वैदिक पण्डितों का लक्ष्य स्वर्ग था, मोक्ष नहीं। निर्वाण का उल्लेख एक स्थान पर अवश्य हुआ है, किन्तु दार्शनिक अर्थ में नहीं।[2] धर्म स्वर्ग्य माना जाता[3] था और अधर्म अन्धतमसावृत लोकों को ले जानेवाला। धर्म का आचरण करनेवाला धार्मिक और अधर्म का अनुष्ठाता आधार्मिक कहलाता था। पाणिनि ने सुकृतहन्, पुण्यहन् और पापहन् शब्दों की निष्पत्ति के लिए पृथक् सूत्र का निर्माण किया है। आधार्मिक और अधार्मिक में भाष्यकार ने अन्तर किया है।

धर्म—धर्म के प्रति भाष्य में कठोर श्रद्धा का भाव व्यक्त हुआ है। धर्माधर्म का निर्णय शास्त्र के अधीन था।[5] कामचार की स्थिति में शास्त्र नियमन करता था और तदनुसार किया गया आचरण अभ्युदयकारी माना जाता था।[6] अशास्त्रपूर्वक कर्म विगुण होता है और विगुण कर्म करने से फल की अवाप्ति नहीं होती, यह धारणा थी। शास्त्र का काम ही धर्मोपदेश है। वह जो कुछ बतलाता है, धर्म माना जाता था। धर्म का निश्चय एक दूसरे प्रकार से भी किया जाता था। जहाँ शास्त्र मौन या अस्पष्ट हो, वहाँ ऋषि-सम्प्रदाय से प्रचलित आचार प्रमाणित और धर्म माना जाता था।[9] पूर्व-पुरुषों द्वारा आचरित पन्थ, जिन्हें 'पूर्वित' या 'पूर्व्य' कहते थे, शास्त्रवत् प्रमाणित माने जाते थे। काशिकाकार ने कहा है कि पूर्व पुरुषों द्वारा निर्धारित ये मार्ग प्रशस्त होते हैं। सूत्रकार ने उनकी प्रशंसा की है और तदर्थ पृथक् सूत्र बनाया है।[10]

---

१ २-२ ३४, पृ० ३९०।
२ ५ १ १११ पृ० ३४५।
३ ८-२-५०, पृ० ३६८।
४ ४ ४ ४१ पृ० २७९।
५ शास्त्रेण धर्मनियमः।—भा० १, पृ० १८।
६ भा० १ पृ० १९।
७ अशास्त्रपूर्वके क्रियमाणे विगुणं कर्म भवति। विगुणे च कर्मणि फलानवाप्तिः—१ २ ६४ पृ० ५८९।
८ धर्मोपदेशनमिदं शास्त्रम्।—१ १-४४, पृ० २१७।
९ ऋषिसम्प्रदायो धर्मः।—भा० १, पृ० २०।
१० ४ ४ १३३ काशिका।

**अधर्म**—अधर्म के लिए पाप एनस् किल्ब किनीय और कौपीन शब्दों का प्रयोग हुआ है। भाष्य में पाप को क्षेप कहा है[1] और एनस् से प्रतिगत या घिरे हुए व्यक्ति को प्रत्येनस् संज्ञा दी है।[2] कौपीन नाम कुएँ में डालने योग्य या त्याज्य होने के कारण दिया गया था[3] और किल्बिष दूर हटाने योग्य होने के कारण।[4] किल्ब चिकीर्षा के प्रसंग में वार्तिककार ने सत्र कक्ष, कष्ट और गहन शब्दों का आत्मनेपदीय नामधातुक प्रयोग निर्देशित किया है।[5]

**प्रेक्षापूर्वकारी**—भाष्य में कहा गया है कि प्रेक्षापूर्वकारी या समझदार लोग अधर्म से दूर रहते और उससे डरते हैं क्योंकि वे जानते हैं कि अधर्म का परिणाम दुःख होता है।[6] इसलिए, वे पहले से ही सोच विचार कर उससे विरत रहते हैं। इससे विपरीत बुद्धि के लोग यह मानते हैं कि धर्म नाम की कोई वस्तु नहीं है। इसका आचरण करने की आवश्यकता नहीं। वे भी बुद्धिपूर्वक ही धर्म से निवृत्त विरत प्रमत्त या मुग्ध रहते हैं।

**आधर्मिक कृत्य**—भाष्य में धार्मिक, आधर्मिक और धर्माधर्म दोनों से विरहित इन तीन प्रकार के कर्मों की चर्चा है। धार्मिक कार्यों में वर्णाश्रमानुकूल आचरण प्रमुख है। ब्राह्मण के लिए जिन विशिष्ट कार्यों का अनुष्ठान धर्म माना जाता था उनमें अपभाषण से बचकर चलना बहुत महत्त्वपूर्ण था। भाष्यकार ने इसपर बार-बार जोर दिया है। अपशब्द म्लेच्छ माना जाता था और यह विश्वास था कि उसके व्यवहार से ब्राह्मण म्लेच्छता को प्राप्त होता है। साधु शब्द का ज्ञान धर्म और असाधु शब्द या अपशब्द का ज्ञान अधर्म के अन्तर्गत था।[7] इसीलिए कहा गया था कि साधु शब्दों से अर्थ का अभिधान करना चाहिए, असाधु शब्दों से नहीं।[8] गो-ब्राह्मण की रक्षा धर्म था। पतंजलि ने उनकी स्वस्ति-कामना की है।[9]

**ब्रह्महत्या और सुरापान**—ब्राह्मण-वध और सुरापान की गणना महापातकों में थी। धर्मोपदेष्टा शास्त्रों ने कहा है कि ब्राह्मण को नहीं मारना चाहिए और सुरा नहीं पीनी चाहिए।[10] भाष्यकार ने धर्मसूत्रों के आधार पर इस बात पर पुनः-पुनः जोर दिया है। उन्होंने कहा है कि ब्राह्मण-

---

१ १ १-५०, पृ० १०५।

२ ४-२ २७ काशिका।

३ कूपावतरणमर्हत्यकार्यं तत्कौपीनम्।—५-२-२०, पृ० ३७२।

४ ३-१ १४, पृ० ५४।

५ ३-१ ११७।

६ य एष मनुष्यः प्रेक्षापूर्वकारी भवति स पश्यति दुःखो धर्मो नानेन कृत्यमस्ति स बुद्ध्या सम्प्राप्य निवर्तते।—य एष मनुष्यः सम्भिन्नबुद्धिर्भवति स पश्यति नैव किञ्चद् धर्मो नाम मर्न करिष्यामिति। १ ४-२४, पृ० २६०।

७ भा० १, पृ० ४।

८ भा० १ पृ० ५।

९ भा० १ पृ० १९।

१० २ १ १६, पृ० ४१८।

११ ६ १-८४, पृ० २१७।

वध और सुरापान में महान् दोष बतलाया गया है।[1] यह कहते समय निश्चय ही उनकी दृष्टि धर्मसूत्रों की ओर थी। अन्यत्र भी उन्होंने कहा है कि धर्मशास्त्र की प्रवृत्ति इसी ओर है कि ब्राह्मण वध और सुरापान नहीं करना चाहिए।[2] जो व्यक्ति अनजान में भी ब्राह्मण को मारता है या सुरा पीता है, वह भी पतित हो जाता है।[3] ब्राह्मण के लिए तो सुरापान का सर्वथा निषेध था। सुरापी ब्राह्मणी पतिलोक को नहीं प्राप्त होती धर्मशास्त्र के इस कथन को भी पतञ्जलि ने भाष्य में उद्धृत किया है।[4]

**गुरुतल्प-गमन**—धर्मशास्त्रों द्वारा परिगणित पञ्च पातकों में गुरुतल्प-गमन भी सम्मिलित है। भाष्य में गौरतल्पिक का उल्लेख किया है[5] और कहा है गुरुतल्पग तो सर्वथा ध्वस्त हो जाता है।[6] परदार-गमन भी पाप माना जाता था। समाज पारदारिक को घृणित दृष्टि से देखता था। ब्राह्मण के लिए ब्राह्मणेतर स्त्री का सम्पर्क शिष्ट व्यवहार में सर्वथा वर्ज्य था।

**अन्य पातक**—ब्रह्महत्या, भ्रूणहत्या, माता-पिता और भाई का वध महापातकों की गणना में था।[7] भ्रूणहत्या का उल्लेख भाष्य में अनेक बार हुआ है[8] और इस सम्बन्ध में भाष्यकार ने वसिष्ठ प्रमाण भी उद्धृत किए हैं जिनसे स्पष्ट है कि वसिष्ठ काल में ही इस पातक के विरोध का प्रारम्भ हो चुका था।[9] भ्रूणहा के वध के लिए प्रायश्चित्त तथा उससे सम्बद्ध अन्य वस्तुओं के लिए भाष्य में भ्रौणघ्न शब्द का प्रयोग हुआ है।[10] पाणिनि ने भी पृथक् सूत्र द्वारा इन शब्दों की निष्पत्ति प्रतिपादित की है। ब्रह्महा, मातृहा, पितृहा और भ्रूणहा इन पापों के प्रति समान घृणा का भाव था। पतञ्जलि ने इनका एक साथ उल्लेख किया है।

**अनृत**—इन महापातकों के अतिरिक्त अनृत-भाषण भी पाप या अधर्म माना जाता था। अनृत दो प्रकार से बोला जा सकता है—प्रच्छन्न और प्रकाश। भाष्यकार ने दोनों का ही गर्हण किया है[12] और उसे अग्राह्य कहा है। भाष्य से यह भी ध्वनित होता है कि सामान्य जनता की प्रवृत्ति

---

१ ब्राह्मणवध सुरापाने च महान् दोष उक्तः।—वही। पृ० २१८।

२ १-२-६४, पृ० ५८७।

३ भा० १, पृ० ५।

४ या ब्राह्मणी सुरापी भवति नैनां देवाः पतिलोकं नयन्ति।— २-८ पृ० २१०।

५ ४-४-१ पृ० २७३।

६ ध्वंसते गुरुतल्पगः।—३-२-४८, पृ० २१७।

७ १-१-५५, पृ० ३११।

८ १-१-३६, पृ० २४८ तथा ३-२-८७ तथा ८-२-२, पृ० ३१५।

९ वही।

१० तां भ्रूणहत्यां निघृष्टानुचरणम् अस्यै त्वां भ्रूणहत्यायै चतुर्थं प्रतिगाम।— ३-१-१०८, पृ० १८४-८५।

११ ६-४-१७४, पृ० ५०६।

१२ ३-२-८७ पृ० ३२५।

१३ ८-२-४८, पृ० ३६६।

असत्य की ओर नहीं थी। उन्होंने असत्य-भाषण के सम्बन्ध में दो प्रकार के व्यक्तियों का उल्लेख किया है—मत्त और उत्फुल्ल। दोनों असामान्य मानसी स्थिति के व्यक्ति हैं। मत्त का अनृत सोद्देश्य हो सकता है किन्तु उत्फुल्ल का अनृत अतिशयोक्ति या अत्युक्तिपूर्ण कथन के रूप में ही होता है। अनृतवादी मत्त भाष्य के मत में पाप से लिप्त होता है।[1] उसकी बात का विश्वास नहीं करना चाहिए।[2] उत्फुल्ल अनृतवादी के विषय में भाष्य ने अपना मत नहीं व्यक्त किया है।[3]

**अभ्युदय**—कुछ कर्म ऐसे होते हैं जिनके करने में अधर्म होता है किन्तु जब वे सिद्ध हो जाते हैं तब उनसे जो पुण्य प्राप्त होता है वह साधन में प्राप्त होनेवाले अधर्म को अभिभूत कर नये धर्म या अभ्युदय की सृष्टि कर देता है। जैसे कूप खोदनेवाला कूप खोदते समय धूल-मिट्टी से भर जाता है, किन्तु कूप खुद जाने के बाद उससे प्राप्त जल से धूल-मिट्टी को तो धो ही डालता है, साथ ही और कहीं अधिक अभ्युदय को प्राप्त करता है।[4]

**अशिष्टाप्रतिषिद्ध**—कुछ क्रियाएँ ऐसी भी हैं जिनका फल न धर्म होता है न अधर्म। जैसे हिचकी लेना हँसना या खुजलाना।[5] इस प्रकार के कार्य अशिष्टाप्रतिषिद्ध कहलाते थे।

## परलोक

**उभौ लोकौ**—भाष्यकार ने इस लोक से ऊपर एक अन्य लोक का उल्लेख कई स्थानों पर किया है और उसे परलोक अथवा और स्वर्ग की संज्ञा दी है। उन्होंने इस लोक को इहलोक कहकर उससे सम्बन्ध रखनेवाले कार्यों को ऐहलौकिक और परलोक से सम्बन्ध रखनेवाले कार्यों को पारलौकिक कहा है।[6] इहलोक और परलोक दोनों संयुक्त रूप से 'उभौ लोकौ' कहे गये हैं। मनुष्य इस लोक का प्राणी है किन्तु उसे परलोक की प्राप्ति का प्रयत्न करना चाहिए जहाँ उसे नाना प्रकार के सुखों की प्राप्ति हो सकती है। इन सुखों में अप्सराओं की प्राप्ति भी एक आकर्षण है जो वहाँ पत्नी-रूप में उपस्थित होती हैं। देवता लोग दोनों लोकों में स्वच्छन्द विचरण करते हैं[9] किन्तु मनुष्य को इसके लिए कुछ विशिष्ट कर्मों का अनुष्ठान आवश्यक है। भाष्यकार ने ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही 'वाग्योगवित्' होना परलोक में अनन्त जय अर्थात् प्रतिष्ठा का कारण बतलाया है।[10] उनके मत से अच्छे प्रकार से जाना हुआ और ठीक तरह से प्रयोग में लाया हुआ

---

१ अनृतं हि मत्तो वदति पाप्मा एनं विधुनाति—८ १ १५, पृ० २८९।
२ मत्तस्य न प्रतिशृणुयाम अनृतं हि मत्तो वदति।—१-१ ११८, पृ० १८९।
३ ८ २-५५, पृ० ३९९।
४ भा० १ पृ० २४।
५ भा० १ पृ० २४।
६ ४ ३ ६० पृ० २३७।
७ १ १-५४, पृ० ९८।
८ स्वर्गे लोकेऽप्सरस एनं जाया भूत्वोपशेरते।—६ १-८४, पृ० १११।
९ १ १-५४ पृ० ९८।
१० भा० १, पृ० ५।

एक भी शास्त्र-युक्त शब्द स्वर्ग और लोक में कामधुक होता है।[1] इस प्रकार 'काम-तृप्ति' इन वैदिक पण्डितों की काम्य जान पड़ती है। यही उनके दृष्टिकोण से तपश्चरण का लक्ष्य है। काशिकाकार ने 'क्षिप्यतेरपारलौकिके' सूत्र का भाष्य करते हुए इस बात को और भी स्पष्ट किया है। पाणिनि के मत से 'क्षिप्' धातु का रूप अपारलौकिक अर्थ में क्षापयति और पारलौकिक अर्थ में 'क्षेपयति' होता है। काशिकाकार ने इस प्रसंग में 'तपस्तापसं क्षेपयति' (पारलौकिक) उदाहरण देकर कहा है कि तपस्वी को उसके अपने ही कर्म ऊपर उठाते हैं। यहाँ 'क्षिप्' का अर्थ में पारलौकिक ज्ञानविशेष है। तपस्वी ज्ञानविशेष प्राप्त करता है। तप उसे उस ओर प्रयुक्त करता है। वह ज्ञानविशेष उत्पन्न होकर जन्मान्तर में परलोक में अभ्युदय-रूप फल में परिणत होता है और इस प्रकार परलोक प्राप्ति का कारण बनता है।[2]

स्वर्ग्य कार्य—भाष्यकार ने ऐसे कार्यों को जो परलोकजय के साधन हैं स्वर्ग्य कहा है।[3] इनमें अग्निष्टोमादि यज्ञ तो हैं ही, अनेक प्रकार के तप और जपादि भी हैं। इसीलिए, ब्राह्मण अधिक जप करते थे[4] और अग्नि के सामने तप करते थे।[5] धर्म-कार्यों में उपार्जित सम्पत्ति का व्यय करते थे।[6] इस प्रकार का सद्व्यय 'उपयोग' कहलाता था। अनेक ऐसे कार्य जो सार्वजनिक रूप से निन्दित माने जाते थे यज्ञ से सम्बद्ध हो जाने पर स्वर्ग के साधक बन जाते थे। फिर भी अनेक लोग इस बात को स्वीकार नहीं करते थे। सौत्रामणि यज्ञ में सुरापान इसी प्रकार का कृत्य था। भाष्यकार ने पूर्वपक्ष के रूप में एक श्लोक उद्धृत किया है जिसका अर्थ है 'यदि उदुम्बर वन की सुरा से भरी अनेक कलशियाँ पीकर कोई स्वर्ग नहीं पहुँच पाता तो यज्ञ में थोड़ी सी सुरा पीकर कैसे पहुँच सकेगा।'[7] भाष्यकार ने तर्क द्वारा इसका खण्डन न कर प्रमत्तगीत कह कर बात को टाल दिया है। भाष्य में नरक का भी उल्लेख मिलता है।[8]

पापोत्क (१-२-८ पृ० २१०) सूत्र का भाष्य करते हुए पतंजलि ने उदाहरण-स्वरूप कहा है 'जो स्त्री सुरापा या सुरापी होती है उसे देवता पतिलोक नहीं ले जाते।' पतिलोक से श्रुति का आशय परलोक में पति के साथ से है। (६ १-५१ पृ० १११) के भाष्य में भी पतंजलि ने एक वैदिक मंत्रांश उद्धृत किया है 'आमागन्ता पितरा मातरा च मा सोमा अमृतत्वाय गम्यात्।' इसमें अमृतलोक या अमृतत्व की चर्चा है। यह अमृतलोक स्वर्ग या अमर मुक्ति की स्थिति है या नहीं कुछ स्पष्ट रूप से कहा नहीं जा सकता। भाष्यकार ने अन्यत्र कहीं मोक्ष का उल्लेख नहीं

---

१ ६ १-८४, पृ० ११९।
२ ६ १ ४९ काशिका।
३ ५ १ १११, पृ० ३४५।
४ ३ १ १९, पृ० ६४।
५ तपस्यते लोकजिगीषुरग्निः। —२ १ १६, पृ० ५५।
६ १ ३ ३६ तथा १ ३ ३२ का०।
७ वही।
८ भा० १, पृ० ५।
९ ६ १-७ पृ० २१।

किया है। इससे अनुमान होता है कि भाष्यकार की दृष्टि में अमृतत्व का अर्थ दीर्घकालीन स्वर्ग सुख ही था।

**नरक**—किन्तु परलोक स्वर्ग ही नहीं है। स्वर्ग और नरक दोनों ही परलोक के अन्तर्गत हैं। पाणिनि का 'महान् व्रीह्यपराह्णगृष्टीष्वासजाबालभारभारतहैलिहिलरौरवप्रवृद्धेषु' (६ २ ३८) सूत्र जिस महारौरव का संकेत करता है वह भी परलोक के ही अन्तर्गत है।

## श्राद्ध

**श्राद्ध का उद्देश्य**—भाष्यकार ने श्राद्ध का उद्देश्य या प्रयोजन श्रद्धा माना है और 'अभ्यर्हितं पूर्वम्' (२-२ ३४ भा० ४ ५ पृ० ३९०) के उदाहरणों में श्रद्धातपसी और श्रद्धामेधे को परिगणित कर यह भी स्पष्ट किया है कि वे तपस् और मेधा की अपेक्षा श्रद्धा को अधिक अभ्यर्हित मानते थे। श्राद्ध का उद्देश्य पितरों को प्रसन्न करना माना जाता था। इसके लिए दैनिक तर्पण का विधान था। तर्पण में तिल और उदक प्रयुक्त होते थे अतः तिलोदक शब्द तर्पण का वाचक बन गया था। तर्पण-क्रिया के दुहरे उद्देश्य की दृष्टि से एक कहावत ही चल पड़ी थी 'आम भी सिंच गये और पितर भी प्रसन्न हो गये।' पिण्डदान श्राद्ध का दूसरा प्रकार था। इन विधियों के अनुष्ठाता को भाष्य में श्राद्धकर और पिण्डकर कहा है। पिण्डों के प्रदान या निपूर्त करने का उल्लेख भाष्य में कई बार हुआ है। यह भी कहा गया है यायावरों (गृहस्थ-विशेष) को जल में पिण्डों का निवाप करना चाहिए।

**पितृदैवत्य**—फिर भी श्राद्ध शब्द का प्रयोग विशिष्ट विधि के लिए होता था जिसमें तर्पण और पिण्डदान दोनों सम्मिलित थे। श्राद्ध सामान्यतया शरद में होते थे। इसलिए उन्हें शारदिक कहते थे। पितरों के प्रीणन के निमित्त किये जाने के कारण इन्हें पितृदैवत्य भी कहा गया है। भाष्य में अष्टका नामक पितृदैवत्य का विशेष उल्लेख मिलता है जिसका वर्णन यज्ञों के प्रसंग में किया गया है। अष्टका श्राद्ध मार्गशीर्ष की पौर्णमासी के बाद आनेवाली तीन अष्टमियों को किया जाता था। इसमें पशुबलि भी दी जाती थी। गृह्यसूत्रों में अष्टका-पशुबलि का विस्तृत वर्णन मिलता है।

**ब्राह्मणभोजन**—ब्राह्मण-भोजन श्राद्ध का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण अंग था। निमंत्रण स्वीकार करनेवाले ब्राह्मण दो वर्गों में विभक्त थे। कुछ लोग अन्य अवसरों पर यजमानों के यहाँ

---

१ ५-१-९७, पृ० ३४४।
२ १ ४-२, पृ० १९४।
३ भा० १, पृ० २१।
४ ३-२-१४ पृ० २१२।
५ १ १-७२ पृ० ४४८।
६ अप्सु यायावरः प्रक्षिपेत् पिण्डम्। —१ १-५८, पृ० ३७५।
७ ४ ३-१२, पृ० २२३।
८ ७-१-९६, पृ० १९०।

भोजन करने जाते थे किन्तु श्राद्धभोजन नहीं करते थे। वे अश्राद्धभोजी कहलाते थे।[1] इनका अलग वर्ग था। इनके विपरीत श्राद्धभोजन करनेवाले श्राद्धी या श्राद्धिक कहे जाते थे। किन्तु, श्राद्धी या श्राद्धिक किसी की स्थायी संज्ञा नहीं होती थी। जिस दिन जो श्राद्ध भोजन करता था उसी दिन उसके लिए इन विशेषणों का प्रयोग होता था। आज श्राद्ध खानेवाले के लिए कल श्राद्धिक शब्द नहीं प्रयुक्त हो सकता था। इस प्रकार, उक्त विशेषण विशेष काल में विशिष्ट क्रिया के परिणाम थे। अश्राद्धभोजी ऐसे व्रती होते थे अर्थात् वे किसी विशेष कारणवश जैसे सांसारिक भोगों का परित्याग कर देते थे वैसे श्राद्धभोजन का भी।[2] कुछ लोग श्राद्ध खाने के लिए बहुत उत्सुक रहते थे। २-१७ सूत्र के भाष्य में दिये गये उदाहरण से जिसमें कोई ब्राह्मण श्राद्ध को ललचाता है। इस बात का संकेत मिलता है।

**श्राद्ध विरोध**—समाज में सब लोग श्राद्ध के विषय में एकमत न थे। कुछ लोग उसके विरोधी भी थे। भाष्य के 'श्राद्धाय निगर्हते' उदाहरण से यह ध्वनित होता है। सम्भव है श्राद्ध न करने या ठीक ढंग से न करने के कारण व्यक्ति निन्दा का पात्र माना जाता हो।[3] एक अन्य स्थान पर भी एक व्यक्ति पर आक्षेप किया गया है जो इतना कृपण है कि उससे इस बात की भी आशा नहीं कि वह जब मरेगा तब अपने पितरों के श्राद्धादि के लिए कुछ छोड़ जायगा।[4]

**मंगल्यामंगल्य**—धार्मिक विधियों में जिस प्रकार यज्ञादि कृत्य आभ्युदयिक या मंगल्य माने जाते थे उसी प्रकार श्राद्धादि अमंगल्य। श्राद्धादि का अनुष्ठान सर्वथा अनिष्ट-निवारणार्थ किया जाता था और यज्ञादि का अभ्युदय-कामना से। पितर लोग कव्य न पाकर रुष्ट होते हैं और अनिष्ट कर सकते हैं यह भय श्राद्ध में समाविष्ट हो गया था। इसीलिए, जहाँ यज्ञादि में उत्साह परिलक्षित होता था वहाँ श्राद्धादि में विवशता का भाव। इसीलिए, यज्ञादि में अधिकाधिक देना अच्छा माना जाता था किन्तु श्राद्धादि में हर वस्तु थोड़ी-थोड़ी दी जाती थी।

श्राद्ध के प्रति यह भी एक सर्व-विदित आदर का भाव था कि श्राद्ध भोजन के लिए निमन्त्रित ब्राह्मण भोजन से इनकार नहीं कर सकता था। हव्य तथा कव्य के लिए बुलाना निमन्त्रण कहलाता था और उसका प्रत्याख्यान या अस्वीकृति से अधर्म माना जाता था। अन्य अवसरों पर बुलाया जाना आमन्त्रण कहा जाता है। आमन्त्रण की स्वीकृति या अस्वीकृति आमन्त्रित की इच्छा पर निर्भर थी।

---

१ १ १ ४३, पृ० २५७।
२ ५ २-८५, पृ० ४०१।
३ ३-२-८०, पृ० २२९।
४ २-१ १७ पृ० ४१९।
५ १ ४-३२, पृ० १९८।
६. अत्र येऽस्मदिष्यति न च पितृभ्यः पूर्वेभ्यो दास्यति।—८ १ ३०, पृ० २८८।
७. ५ ४-४२ पृ० ४९४
८. ब्राह्मणेन खिल्वं भुज्यतामित्युक्तेऽधर्म प्रत्याख्यातु आमन्त्रणे कामचारः।—३-३ १६१, पृ० ३३५।

## पुण्य-दान

परलोक के साधनों में यज्ञयागादि का उल्लेख ऊपर हुआ है। विभिन्न यज्ञ-याग और अग्नि-चयन तो स्वयं धन धान्य आयु, बल यश पशु-समृद्धि आदि के साधन माने ही जाते थे, दान और तीर्थयात्रा भी स्वर्ग में सहायक ही समझे जाते थे। इसलिए गोदान वस्त्रदान आदि का बहुत महत्त्व था। गोदान की महिमा सर्वविदित है। भाष्य में गोदान-विषयक उल्लेख बार बार मिलते हैं।[1] यज्ञ श्राद्ध तथा मंगल-कार्यों के अवसर दान देने की प्रथा सामान्य थी। भाष्य में पुत्रजन्म के अवसर पर दस सहस्र तक गायें दान किये जाने का उल्लेख है।[2] ब्राह्मणों के अतिरिक्त भिक्षु भी दान के पात्र माने जाते थे। दक्षिणा के योग्य व्यक्ति दक्षिण्य या दक्षिणीय कहा जाता था।[3] भोजन दान बड़ा पुण्य कृत्य माना जाता था। दूसरों को भोजन कराने से स्वर्ग प्राप्ति मानी जाती थी।

तीर्थयात्रा और तीर्थस्नान भी पुण्यकर माना जाता था। भाष्यकार ने उपस्नात, स्थूलसिक्त तूष्णींगंग महाह्रद और द्रोण नामक तीर्थों का नाम-ग्रहण किया है। इनको जानेवाले तीर्थयात्री सर्वकल्मषीका विनिर्मुक्त हो जाते हैं यह धार्मिक मान्यता थी।[5]

## शौचाशौच

शौचकृत्य—आर्य लोगों की दृष्टि शौच की ओर विशेष थी। इसीलिए, जहाँ शिष्ट या श्रेष्ठ व्यक्ति की चर्चा मिलती है वहाँ उसके साथ शुचि विशेषण प्रायः पाया जाता है। भाष्यकार ने भी ब्राह्मण की विशेषताएँ बतलाते हुए सर्वत्र उसे शुच्याचार कहा है।[4] शुच्याचारता बाह्य भी होती है और आन्तर भी। आन्तर शौच तप संयम सूनृतावाद आदि द्वारा सम्पादित किया जाता है जिसकी चर्चा यथाप्रसंग हुई है। बाह्य शौच में स्नान हस्तप्रावन स्थान वस्त्र आदि की सफाई सम्मिलित है। शौच एक गुण है जिसकी प्राप्ति के लिए कुछ नियमों का पालन आवश्यक माना जाता था। जो उन नियमों का पालन नहीं करता था वह समाज में गुणहीन कहा जाता था। उदाहरणार्थ बैठकर मल-मूत्र करना बैठकर भोजन करना शुचिता का लक्षण था। जो व्यक्ति खड़े-खड़े मूत्र-त्याग करता या चलते-चलते खाता वह गुणहीन माना जाता था। ब्राह्मणों को तो और भी कड़ाई से शौच के नियमों का पालन करना पड़ता था। लोम और नख का स्पर्श कर स्नान करना आवश्यक था। विशेषतः कटे हुए लोमों और नखों का स्पर्श अशौच का

---

१ २ ३-६९, पृ० ४५५ तथा ३-३-१२, पृ० २९१।

२ यस्मिन् दशसहस्राणि पुत्रे जाते गवां ददौ। —१ ४-३, पृ० १११।

३ ५ १ ६९।

४ ३-३-० पृ० २८७।

५ उपसृप्तं स्थूलसिक्तं तूष्णींगङ्गं महाह्रदम्।
द्रोणं चेदयको गत्वा मत्वां तापयां प्रताशते॥ —२-२-२९, पृ० १७९।

६. २-२-६, पृ० ३४०।

७. २-२ ६, पृ० ३४०।

कारण माना जाता था।[1] स्नानानुक्षेप दैनिक कार्य था।[2] स्नान को लोग अभ्युदयकारी मानते थे, दोषनाशक तो यह है ही।[3] सम्यक् स्नानादि क्रिया करनेवाला पुरुष भोगवान् कहा जाता था।[4] बाह्य वस्तुओं के स्पर्श से उत्पन्न होनेवाले अशौच की निवृत्ति के लिए हस्तादि प्रक्षालन के अतिरिक्त तीन बार आचमन का भी विधान था।[5] दन्तधावन भी शौच का अंग है। प्रातःस्नान से पूर्व दन्तधावन भी सामान्य प्रथा थी।[6]

प्रत्येक पुरुष सबेरे उठकर शौच दन्तधावन स्नानादि शारीरिक क्रियाएँ पहले करता था और तब उसके बाद अपने मित्र और सम्बन्धियों के कार्य करता था। इस प्रकार, शरीर शुद्धि को अन्य सब कार्यों में प्राथमिकता प्रदान की गई थी।

**अशौच**—जन्म और मृत्यु के समय दस दिन तक परिवार में अशौच माना जाता था। इसीलिए पुत्र का नामकरण दस दिन बाद ही करने की प्रथा थी।

**रजस्वला-धर्म**—रजस्वला स्त्रियों के शौच के विशेष नियम थे जिनका पालन उन्हें प्रति मास तीन दिन तक करना पड़ता था। भाष्यकार ने तैत्तिरीयसंहिता (काण्ड २, प्रपाठक ५, अनुवाक १) से ऐसे कुछ नियमों को उद्धृत किया है। तैत्ति० सं० में रजस्वला स्त्रियों के लिए तेरह निर्देश दिये गये हैं। उसके साथ सम्भोग, अरण्य में संगति तथा स्नान के बाद भी उसकी अनिच्छा होने पर उससे यौन सम्बन्ध वर्जित है। रजस्वला को तीन दिन तक स्नान, शरीर में अभ्यंजन (तेल लगाना) कंघे से बाल बनाना, अंजन लगाना, दन्तधावन करना, नख काटना या चारा काटना, सूत कातना, रस्सी बटना, पलाश-पात्र से अथवा पकाये हुए पात्र से जल पीना आदि क्रियाओं से विरत रहना चाहिए। जो ये क्रियाएँ करती है, उसकी सन्तान को उसके दोषों का फल भोगना पड़ता है। उदाहरणार्थ, रजःकाल में उपभुक्ता की सन्तान अभिशस्त (सन्दिग्धचरित्र या पापयोनिमयी) अरण्यसंगता की स्तेन, पराची (इच्छा के विरुद्ध संगता) की धर्मीली (ह्रीत मुखी) बड़ी अधीर असाहसी (अप्रगल्भ), स्नान करनेवाली की जल में डूबकर मरनेवाली, तेल लगानेवाली की दुश्चर्मा या कुष्ठी, कंघी करनेवाली की गंजी और अपमारी (दुर्मरणयुक्त दुर्बल) काजल लगानेवाली की कानी, दातुन करनेवाली की काले दाँतोंवाली, नाखून काटनेवाली की कुनखी, चारा काटनेवाली या चर्खा चलानेवाली की नपुंसक, रस्सी बटनेवाली की उद्

---

१ भा० २, पृ० ११२।

२ भा० ९, पृ० ४८।

३ भा० १, पृ० २४।

४ शौचवानयं ब्राह्मण इत्युच्यते यः सम्यक् स्नानादी क्रिया अनुभवति।—५ १ ९, पृ० १००।

५ त्रिरुदकमाचम्याभिरद्भिराचम्याभिरपस्पृशेदित्युपस्पर्शनं शौचार्थम्।—५ १-८४, पृ० ११८।

६ २-१-१२, पृ० ४४९।

७ ११-५७, पृ० ३११।

८ भा० १, पृ० ९।

बन्धुक (स्वैराचार या फाँसी लगाकर मरनेवाली) द्रोण या पर्णपात्र से पीनेवाली की उन्मादुक (पागल) होती है।[1]

## भक्ष्याभक्ष्य

सुरा—सूत्र-ग्रन्थों के आधार पर पतंजलि ने भी भाष्य में यत्र-तत्र अभक्ष्य और भक्ष्य के विषय में अपने विचार व्यक्त किये हैं। उन्होंने सर्वाधिक जोर सुरा न पीने पर दिया है। आपस्तम्बधर्मसूत्र (१-५ १७-२१) में सब मद्यों को अपेय कहा है।[2] मनु ने ब्राह्मण राजन्य और वैश्य को तीनों प्रकार की (गौड़ी पैष्टी और माध्वी) सुरा का निषेध किया है।[3] विष्णुधर्मसूत्र ने सुरा के 'माधूक ऐक्षव टांक कौल खार्जूर, पानस मृद्वीकारस माध्वीक मैरेय और नारिकेलज ये भेद बतलाते हुए कहा है कि ये दसों प्रकार के मद्य अमेध्य होते हैं। ब्राह्मण को इनका स्पर्श नहीं करना चाहिए। हाँ क्षत्रिय और वैश्य इन्हें छू लें तो दोष नहीं है।[4] भाष्य ने सूत्रकारों के इस मत को बार-बार दुहराया है। सुरापान और ब्राह्मण-वध दोनों पतंजलि-काल में महापातक माने जाने लगे थे। सम्भवतः सुरा के प्रति बढ़ती हुई सामाजिक प्रवृत्ति को रोकने के लिए उसे महापातकों में परिगणित कर लिया गया। इसीलिए, भाष्यकार ने कहा है कि सुरा नहीं पीनी चाहिए। सुरापान में महान् दोष बतलाया गया है।[5] वे सुरा के भेदों से सुपरिचित थे। इसीलिए, उन्होंने कहा है कि ब्राह्मण को नहीं मारना चाहिए, सुरा नहीं पीनी चाहिए, इस आदेश के अनुसार एक ही नहीं कोई भी ब्राह्मण नहीं मारा जाता और किसी भी प्रकार की सुरा नहीं पी जाती।[6] यह कहते समय भाष्यकार का तात्पर्य सुरा के समस्त पूर्वोक्त भेदों से है।

स्त्रियों के लिए भी सुरा निषिद्ध थी। विशेषतः ब्राह्मण स्त्रियों के लिए कठोर निषेध था। भाष्यकार ने कहा है कि जो ब्राह्मणी सुरापी होती है उसे देवता मृत्यु के बाद पतिलोक को नहीं ले जाते। यह कथन वासिष्ठ धर्मशास्त्र के अनुकूल ही नहीं अपितु उसके सूत्र का एक भाग है।

---

१ या खर्वेण पिबति तस्यै खर्वस्तिस्रो रात्रि। यस्ततो जायते सोऽभिशस्तो यामरण्ये तस्यै स्तेनो यां पराचीं तस्यै ह्रीतमुख्यपगल्भो या स्नाति तस्या अप्सु मारुको याऽभ्यङ्क्ते तस्यै दुश्चर्मा या प्रलिखते तस्यै खलतिरपमारी याऽङ्क्ते तस्यै काणो या दतो धावते तस्यै श्यावदन्ता नखानि निकृन्तते तस्यै कुनखी या कृणत्ति तस्यै क्लीबो या रज्जुं सृजति तस्या उद्बन्धुको या पर्णेन पिबति तस्या उन्मादुको जायते।—२-१ ६९, पृ० ४८९।

२ सर्वमद्यमपेयम्।

३ सुरा वै मलमन्नानां पाप्मा च मलमुच्यते।—मनु० ११-९३, ९४।

४ माधूकमैक्षवं टाङ्कं कौलं खार्जूरपानसे।
मृद्वीकारसमाध्वीके मैरेयं नारिकेलजम्।
अमेध्यानि दशैतानि स्पृष्ट्वैतानि न दुष्यति॥ —विष्णु ध० सू०, २२-८३, ८४।

५ १ १-८४, पृ० ११८।

६ १-२ ६४, पृ० ५८७।

७ १-२-८, पृ० २१०।

इसी सूत्र में वसिष्ठ ने आगे कहा है कि ऐसी स्त्री इसी लोक में घूमती रह जाती है और क्षीणपुण्या होकर पानी में जोंक या सीपी (कीट) बनती है।[1]

सुरापान के सम्बन्ध में पतंजलि का दृष्टिकोण अत्यन्त कठोर था। यहाँतक कि बिना जाने भूल से भी सुरा पी लेनेवाला उनकी दृष्टि में पतित था।[2]

सुरा केवल सौत्रामणि यज्ञ में विहित थी। भाष्यकार ने प्राभाकर के नाम से पूर्व-पक्ष का कथन उपस्थित किया है—उदुम्बर यज्ञ की अनेक सुरा-भरी भरनी पी जाने पर भी यदि कोई स्वर्ग नहीं जाता तो मनु में थोड़ा-सी पीने से स्वर्ग कैसे जा सकता है।[3] यह कथन इस बात का प्रमाण है कि श्रोत्रिय लोग यज्ञ में सुरा पीना श्रेयस्कर मानते थे। मनु ने भी इस बात की पुष्टि की है।

पलाण्डु—पलाण्डु को सभी धर्मसूत्रकारों ने अभक्ष्य माना है। वसिष्ठ ने (१४.३३) उसके भक्षण का प्रायश्चित्त अतिकृच्छ्र व्रत द्वारा बतलाया है। भाष्यकार ने पलाण्डुभक्षियों का विशेष रूप से उल्लेख किया है, जो उनके प्रति घृणा का परिचायक है।[5] वृषल लोग पलाण्डु का भक्षण करते थे। कोई-कोई सुरा भी पीते थे। किन्तु पलाण्डु के साथ सुरापान सामान्य वृषल तक नहीं करते थे। घोर वृषल ही ऐसा करते थे और समाज में नीची दृष्टि से देखे जाते थे।[6] सुरापायी दुर्मदी व्यक्ति सुरा से कभी तृप्त नहीं होता, इस कारण भी सुरा हेय मानी जाती थी।

मांस—मांस-भक्षण का प्रचार था, किन्तु ग्राम्यकुक्कुट और ग्राम्यशूकर अभक्ष्य थे। वासिष्ठ धर्मशास्त्र में भी श्वाविद्, शल्यक, शशक, कच्छप और गोधा ये पाँच पंचनख प्राणी भक्ष्य बतलाये गये हैं। खड्ग और ग्राम्यशूकर के विषय में मतभेद था और ग्राम्यकुक्कुट वसिष्ठ के भी मत से सामान्यतया अभक्ष्य माना जाता था। वाल्मीकीय रामायण ने भी इस कथन की पुष्टि की है।[9] भाष्यकार का 'पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः' और 'अभक्ष्यो ग्राम्यकुक्कुटो भक्ष्यो ग्राम्यशूकरः' कथन धर्मग्रन्थों के अनुकूल ही है और रामायण का उद्धरण-मात्र है।[10]

---

१ या ब्राह्मणी च सुरापी भवति न तां देवाः पतिलोकं नयन्ति इहैव सा चरति क्षीणपुण्यास्सु जलुका भवति शुक्तिका वा।—वासि० ध० शा० २१.११।

२ भा० १, पृ० ५।

३ वही।

४ सौत्रामण्यां तथा सर्वं श्रुतौ भक्ष्यमुदाहृतम्।—मनु० ५-५०।

५ २.२-३६, पृ० १९२।

६ वृषलस्योऽयम्—अप्यर्थे पलाण्डुना सुरां पिबेत्।—१.३-३६, पृ० ४६०।

७ २-२-२९, पृ० १७९।

८ वासि० ध० शा० १४-३९, ४७, ४८।

९ पञ्च पञ्चनखा भक्ष्या ब्रह्मक्षत्रेण राघव।
शल्यकः श्वाविधो गोधा शशः कूर्मश्च पञ्चमः॥—किष्कि० का० १७-३९।

१० भा० १, पृ० ११।

पक्षियों में शार्ङ्ग का मांस अभक्ष्य था। भाष्यकार ने पलाण्डुभक्षिती और शार्ङ्गभक्षी का उल्लेख निन्दा-द्योतन के लिए किया है।[1] सूत्र (६ १ ४२ वा० २) के भाष्य में निर्दिष्ट 'मृग्या क्षीरम्' भी अपेय था। आपस्तम्ब (१-५ १७-२३) में उष्ट्री, मृगी सन्धिनी (गर्भिणी गौ) और यमसू (दो बच्चे जननेवाली) का दुग्ध अपेय कहा है।

**कृष्णधान्य**—श्राद्ध में कृष्णधान्य का प्रयोग वर्जित था।[2] भाष्य में कहा है कि माष नहीं खाने चाहिए, इसका अर्थ यह हुआ कि माष किसी दूसरे अन्न के साथ भी मिलाकर नहीं खाये जाते।[3] विशेष पर्वों में लवण नहीं खाया जाता था। भाष्य का अलवणभोजी ब्राह्मण इसका साक्षी है।[4] आपस्तम्ब में मांस मधु और लवण तीनों श्राद्ध में अभक्ष्य कहे जाते हैं।[5]

**निषिद्ध भोजन**—भोजन किसका बनाया न खाया जाय और किसके साथ न खाया जाय, इस विषय में आज के समान कड़े नियम नहीं थे। आपस्तम्ब ने आर्यों (तीन वर्णों) को वैश्वदेव अन्न का संस्कर्ता (*पाचक*) *कहा है, किन्तु उसके मत से आर्याधिष्ठित शूद्र भी रसोइया हो सकता है।*[6] अपपात्रों का अन्न अवश्य वर्जित था। आपस्तम्ब के टीकाकार हरदत्त ने रजकादि प्रतिलोमों को अपपात्र माना है। इन लोगों को सवर्ण अपने पात्रों में भोजन नहीं करने देते थे। भाष्यकार ने इन्हें निरवसित और अनिरवसित इन दो भागों में विभक्त किया है। अनिरवसित वे थे, जिनके साथ भोजन तो नहीं किया जाता था किन्तु जिन्हें पात्रों में भोजन कराया जा सकता था। निरवसितों को सवर्णों द्वारा अपने पात्र में भोजन नहीं दिया जाता था क्योंकि उनके खाने पर पात्र अग्नि-संस्कार से भी शुद्ध नहीं माना जाता था।[8] वे निरवसित चण्डाल मृतप आदि थे।

कर्मच्युत सवर्णों के साथ भी कभी-कभी भोजन निषिद्ध मान लिया जाता था। यह एक प्रकार का सामाजिक बहिष्कार था। भाष्य में पणकुल को इस प्रकार बहिष्कृत बतलाया है।[9]

भक्ष्याभक्ष्य नियमन का उद्देश्य जैसा कि छान्दोग्योपनिषद् में कहा है सत्त्वशुद्धि था।[10] एतदर्थ सुरा लशुन पलाण्डु, गृञ्जन और मांसादि मुख्यतया अभक्ष्य ठहराये गये थे।[11]

---

१ २-२ ३६, पृ० ३९२।

२ कृष्ण धान्यं शूद्रान्नं ये चान्येनाश्यसंमताः।—आप० ध० सू० २-८ १८-२।

३ १ १-५१, पृ० ११८।

४ ३ १ १, पृ० २१२।

५. आप० ध० सू० १-५ १७-१५।

६. आर्याः प्रयता वैश्वदेवेऽन्नसंस्कर्तारः स्युः।—२-२ ३-१ तथा ४।

७. आप० ध० सू० १ १ ३-२५ तथा १-५ १६ ३०।

८ २ ४ १० पृ० ४६५।

९ ८ ४ ९ पृ० ४७४।

१० आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः।—छान्दो० ७-२६-२।

११ धौ० २१ १ पर हरदत्त द्वारा उद्धृत वाक्य

## मानवेतर योनियाँ

मानवेतर योनियों में भाष्यकार ने असुर, म्लेच्छ रक्षस् पिशाच भूत का भी उल्लेख भिन्न-भिन्न प्रसंगों में किया है। इनमें असुर देव-विरोधी के रूप में चित्रित हुए हैं। वे यज्ञ करते थे। किन्तु, शुद्ध उच्चारण नहीं कर पाते थे। इन्द्रशत्रु वृत्र नामक असुर तो यज्ञ में अशुद्ध स्वर बोलने के कारण नष्ट हो गया।[1] भाष्यकार ने यज्ञ में अपभाषण के कारण अन्य असुरों का भी पराभूत होना बतलाया है।[2] उन्होंने कहा है कि व्याकरण के न जानने से आर्य म्लेच्छ हो जाते हैं।[3] तब क्या ये असुर और म्लेच्छ एक ही थे। पाणिनि ने पर्श्वादिगण में असुर शब्द का परिगणन किया है। रक्षस् शब्द भी इसी गण में पठित है। असुर और रक्षस् आयुधजीवी संघ थे[4] जो आर्यविरोधी अथवा अपेक्षाकृत कम सभ्य थे। भाष्यकार ने इन आयुधजीवी संघों की स्त्री को रक्षस् और असुरी कहा है।[5] सम्भवतः धीरे-धीरे आर्यों और असुरों का विरोध अधिक बढ़ गया। वे आर्य देवों का विरोध करने लगे और देवविरोधी माने जाने लगे और काशिका काल तक आते आते वे अमनुष्य योनियों में गिन लिये गये और प्रेतयोनि के समकक्ष आ गये।

ऋग्वेद में (२ ३० ४ तथा ७-९९-५) असुर शब्द का प्रयोग देव श्रेष्ठ वरुण आदि दिव्य अर्थों में भी मिलता है यद्यपि ऋग्० (८ ९६ ९) में देवविरोधी के रूप में असुर शब्द बार बार आया है।

राक्षस असुर से भिन्न हैं। भाष्यकार ने आयुधजीवी संघ के अतिरिक्त अर्थ में भी रक्षस् शब्द का उल्लेख किया है। ये रक्षस् या राक्षस नृचक्षा (मनुष्यों की नाक में बैठनेवाले) होते थे।[6] उनका असुरों से साहचर्य सम्बन्ध था। देव इनके विरोधी थे। भाष्य में देवासुर का विरोधी और रक्षोसुर का मैथुनिक के रूप में उल्लेख है[7] और रक्षोघ्न का भी। रक्षाघ्न से भाष्यकार का संकेत किस ओर है यह उन्होंने स्पष्ट नहीं किया है। काशिकाकार ने 'द्वितीये चानुपाख्ये' (६ ३-८०) सूत्र की व्याख्या में अनुपाख्य को अनुमेय या अप्रत्यक्षगम्य का पर्याय मानकर उसका उदाहरण सपिशाचा वात्या और सराक्षसी का शाला दिया है। इससे स्पष्ट है कि वे पिशाच और राक्षस ऐसी योनियों को मानते थे जो प्रत्यक्ष नहीं दिखाई देतीं किन्तु जिनका अस्तित्व है। काशिका

---

१ तेऽसुरा हेलयोहेलय इति कुर्वन्तः पराबभूवुः।—भा० १ पृ० ४।

२ भा० १, पृ० ४।

३ भा० १ पृ० २५।

४ भा० १, पृ० ४।

५ ५ ३ ११७।

६ ४-१ १७७ पृ० १९५।

७ अमनुष्यशब्दो रूढिशब्देन रक्षः पिशाचादिष्वेव वर्तते।

८ २ ४-५४ पृ० ४९०।

९ ४-३-१२५ पृ० २५१।

१० ५ ४ ३६, पृ० ४९१।

तो चतुर्दशी को ही दिखाई देनेवाले राक्षस का भी उल्लेख किया है।[1] पिशाच शब्द 'गुणवचन ब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च' (५ १ १२४) के ब्राह्मणादिगण में भी पठित है। पाणिनि के 'अर्धर्चाः पुंसि च' (२ ४ ३१) सूत्र के अर्धर्चादिगण में भूत और पिशाच को पर्यायवाची माना है और इस अर्थ में भूत शब्द को उभयलिंग कहा है। पाणिनि ने 'मायायामण्' (४ ४ १२४) सूत्र से असुर की माया इस अर्थ में अण् प्रत्यय का विधान किया है, जिससे आसुरी माया प्रयोग निष्पन्न होता है। उनके अनुसार असुर की अपनी वस्तु असुर्य (४ ४ १२३) कहलाती है। पाणिनि ने रक्षस् और यातुओं को मारनेवाली तनु (शरीर) को रक्षस्या और यातव्या कहा है (४ ४ १२१)। भाष्यकार ने कुबेर को पिशाचकी कहा है।[2] पिशाच शब्द से मत्वर्थ में उसकी व्युत्पत्ति मानी है।

पाणिनि और वामन जयादित्य दोनों में इस विषय में मतैक्य है कि असुर, यातु, रक्षस् या राक्षस पिशाच और भूत ये सब मायावी देव-मानवविरोधी दिखाई न देनेवाले तथा अनिष्टकारी योनि-विशेष के जीव हैं। पतंजलि ने एतद्विषयक पाणिनि-सूत्रों पर अपना स्वतन्त्र मत नहीं प्रकट किया है, जो इस बात का द्योतक है कि वे सूत्रकार से पूर्णतः सहमत थे। फिर भी, उन्होंने असुर, रक्षस्, पिशाचादि का अनेक बार उक्त अर्थों में ही उल्लेख किया है और वे निश्चय ही प्रेत योनि में विश्वास रखते थे।

## निमित्त-नैमित्तिक

**संयोग-उत्पात**—पतंजलि शकुन या निमित्त पर विश्वास रखते थे। 'तस्य निमित्तं संयोगोत्पातौ' (५ १ ३८) की व्याख्या करते हुए उन्होंने इस बात की ओर स्पष्ट संकेत किया है। उन्होंने संयोग और उत्पात का भेद बतलाते हुए कहा है अमुक काम करने पर अमुक फल की प्राप्ति होती है यह संयोग है। यदि गुरु से मिलकर ब्रह्मवर्चस् की प्राप्ति हुई, तो गुरु का वह साक्षात्कार ब्रह्मवर्चस्य संयोग कहलायेगा। धनपति से मिलकर सौ रुपयों की प्राप्ति हुई तो धनपति का मिलना शत्य संयोग कहा जायगा। प्राणियों का शुभाशुभसूचक महाभूतों का परिणाम (परिवर्तन) उत्पात कहलाता है। जैसे किसी प्रसंग में किसी चीज का अचानक फट पड़ना या कम्पित हो जाना अशुभ का और अकस्मात् पद्म दिखाई देना या नायवेलि का सामने पड़ जाना ये बातें शुभ की द्योतक हैं। इसे उत्पात कहते हैं। इस प्रकार, उत्पात शब्द शकुन का पर्याय हुआ।[3] पद्म *और नायवेलि के समान दधि-ओदन भी अर्थसिद्ध का निमित्त माना जाता था।* भाष्यकार ने उसे अर्थसिद्धि का प्रारम्भ कहा है।

---

१ ४-२-९२ काशिका।

२ ५ २-१२९, पृ० ४२२।

३ संयोगोत्पातयोः को विशेष ? संयोगो नाम स भवतीदं कृत्वेदमवाप्स्यत इति। उत्पातो नाम स भवति यादृच्छिको भेदो वा छेदो वा पद्मं वा पर्वं वा।—५ १ ३८, पृ० ३३२।

४ ५-४-१६१ पृ० ४३६।

यह सब अनुभव पर आश्रित था। प्राकृतिक उत्पात की सूचना पूर्व लक्षणों से प्राप्त कर ली जाती थी। उदाहरणार्थ पीली विद्युत् का चमकना तेज वायु चलने का, अत्यन्त लोहित वर्ण की विद्युत् का चमकना तेज आतप का, पीली का चमकना अच्छी उपज का और सफेद विद्युत् का चमकना दुर्भिक्ष का निमित्त माना जाता था।[1]

**शकुन-लक्षण**—जिस प्रकार पक्षि आदि शुभाशुभ के निमित्त माने जाते थे उसी प्रकार कुछ आंगिक लक्षण या चिह्न भी। अंगों से मनुष्य की प्रकृति भाग्य और भविष्य का अध्ययन पतंजलि-काल में इतना समुन्नत हो चुका था कि अंगविद्या के नाम से अध्ययन की एक स्वतन्त्र शाखा प्रतिष्ठित हो गई थी जिसमें निष्णात व्यक्ति आंगविद्य कहलाता था।[2] पाणिनि ने 'लक्षणे जायापत्योष्टक्' और 'अमनुष्यकर्तृके च' (३-२-५२, ५३) सूत्रों में अंग के इन चिह्नों को जो किसी विशेष बात के निमित्त माने जाते थे 'लक्षण' कहा है। किन्तु, वे लक्षण 'अमनुष्यकर्तृक' होने चाहिए। इन लक्षणों में निष्णात व्यक्ति लाक्षणिक कहलाता था।[3] लाक्षणिक का क्षेत्र व्यापक था और मनुष्य के अतिरिक्त भी अश्व आदि भी उसकी ज्ञान-परिधि के अन्तर्गत थे। पतंजलि ने अंग-लक्षण का उदाहरण देते हुए विशेष तिलकालक (तिल या मस्से) को जायाघ्न और विशेष पाणिरेखा को पतिघ्नी बतलाया है। यद्यपि उन्होंने यह निर्देश नहीं किया है कि किस स्थान का और कौन-सा तिलकालक जायाघ्न होता है और कौन-सी हस्तरेखा पतिघ्नी तथापि इतना तो स्पष्ट ही है कि तिलों मस्सों और हस्तरेखाओं का अध्ययन अंगविद्या का अंग था और लाक्षणिक उनके आधार पर बहुत-सी बातें बतलाया करते थे।[4] पाणिनि का 'राधीक्ष्यो-र्यस्य विप्रश्नः' (१ ४ ३९) सूत्र भी इस बात का सूचक है कि लोग शुभाशुभ पूछने के लिए नैमित्तिकों या शकुनज्ञों के पास जाते थे और वे विचारपूर्वक उनके प्रश्नों का उत्तर देते थे।[5]

## मंगल

अशुभ के निवारण के लिए बहुत-से उपाय काम में लाये जाते थे। ग्रन्थकर्ता विघ्न-निवारण के लिए ग्रन्थ के आदि में मंगलसूचक शब्दों का प्रयोग करते थे या मंगलार्थ किसी देवता की स्तुति करते थे। उनका विश्वास था जिन ग्रन्थों के प्रारम्भ में मंगल किया जाता है,[6] वे अधिक प्रसिद्ध होते हैं। उनके पढ़नेवाले वीर आयुष्मान् और सफलमनोरथ होते हैं। सिद्ध वृद्धि अथ आदि शब्द मंगलसूचक माने जाते थे। इसीलिए, पाणिनि ने वृद्धि वार्तिककार ने सिद्ध और पतंजलि ने अथ शब्द का प्रयोग अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ में किया है।

---

१ वाताय कपिला विद्युदातपायातिलोहिनी।
पीता वर्षाय सस्याय दुर्भिक्षाय सिता भवेत्॥—१-१-११, पृ० ४१७।

२ ४-२-६० पृ० १८७।

३ वही।

४ जायाघ्नस्तिलकालकः, पतिघ्नी पाणिरेखा।—३-२-५२, पृ० २१८।

५ १ ४ ३९ काशिका।

६ भा० १, पृ० १५।

कार्य के प्रारम्भ में स्वस्तिवाचन की प्रथा थी। कार्य की समाप्ति शान्तिवाचन से होती थी। दिन में मध्य में कोई विघ्न उपस्थित न हो इसलिए पुण्याहवाचन कराये या किये जाते थे।[1] नवीन कार्यों के पूर्व और अन्त में शुभ अनुष्ठान किये जाते थे। उदाहरणार्थ गेह-प्रवेश और प्रासादारोहण के साथ गेहानुप्रवेशनीय और प्रासादारोहणीय विधि की प्रथा थी।[2] इसी प्रकार, वेदाध्ययन की समाप्ति पर छन्दःसमापनीय विधि की जाती है।[3] प्रत्येक विधि में सामान्य मन्त्र सम्मिलित रहता था। विधि के अन्त में प्रायः ब्रह्मौदन या ब्रह्मभोज कराया जाता था, जिसे अनुप्रवचनीय विधि कहते थे।

कुछ दिन भी श्रेष्ठ माने जाते थे। मङ्गल-कार्यों का प्रारम्भ ऐसे ही दिनों में किया जाता था।[5]

## अभिवादन

अभ्युत्थान—अपने से बड़ों को अभिवादन करने की प्रथा थी। छोटे लोग बड़ों को प्रणाम करते थे। भाष्यकार ने कहा है कि बड़ों को आते देखकर छोटी आयुवालों की साँस ओर से ऊपर चलने लगती है और अभ्युत्थान तथा अभिवादन के बाद वह फिर स्वस्थता को प्राप्त होती है।[6] अपने से बड़ी आयु के व्यक्ति के आने पर उठकर खड़ा हो जाना चाहिए। शास्त्र में यद्यपि पूर्ववया ब्राह्मण के लिए प्रत्युत्थान का विधान है किन्तु प्रत्येक बड़ी आयुवाले के लिए प्रत्युत्थान किया जाता था ब्राह्मण-मात्र को ही नहीं। खड़े होने की इस विधि को भाष्यकार ने प्रत्युत्थान कहा है। प्रत्युत्थान शुभ माना गया है और अप्रत्युत्थान दोष। भाष्यकार ने यह बात धर्मशास्त्रों द्वारा प्रतिष्ठित मर्यादा के आधार पर कही है। आपस्तम्बीय धर्मसूत्र में समान ग्राम में रहनेवाले वृद्धतर लोगों को प्रातःकाल प्रातराश से पूर्व अभिवादन करने का निर्देश है।[9]

---

१ ५ १ १११ पृ० ३६५।

२ वही।

३ ५ १ ११२ पृ० ३४६।

४ ५ १ १११, पृ० ३६५।

५. २-४ ३०, पृ० ४७६।

६ ऊर्ध्वं प्राणा ह्युत्क्रामन्ति यूनः स्थविर आयति।
प्रत्युत्थानाभिवादाभ्यां पुनस्तान् प्रतिपद्यते॥—६ १-८४, पृ० ११८।

७ ६ १-८४ पृ० ११७।

८. पूर्ववया ब्राह्मणः प्रत्युत्थेय इति पूर्ववयसोऽप्रत्युत्थाने दोष उक्तः प्रत्युत्थाने च पुण्यः।— वही।

९. समानग्रामे च वसतामन्येषामपि वृद्धतराणां प्राक्प्रातराशात्।—आप० ध० सू०, १-२-५ ११।

